काल के या आधुनिक काल के श्रेष्ठ लेखकों को शोषक वर्गों की विचारधारा का ही प्रतिबिम्बन करने वाला सिद्ध किया जाय, या अवसर के अनुकूल उनकी साधारण जन की आर्थिक समस्याओं या विषमताओं से सम्बन्ध रखने वाली इक्की-दुक्की उक्तियों के उद्धरण देकर उन्हें प्रगतिशील और क्रान्तिकारी ठहराया जाय। इतिहास के प्रति वैज्ञानिक दृष्टिकोण की अनिवार्यता आज इसलिए पैदा हो गई है कि हिन्दी में अधिकतर एकांगी समाज-शास्त्रीय दृष्टिकोण ही प्रचलित हैं। शुद्ध कलावादी दृष्टिकोण से तो इतिहास नहीं लिखे गए, लेकिन न्यूनाधिक मात्रा में एकांगी समाज-शास्त्रीय दृष्टिकोण आचार्य शुक्लजी से लेकर आज तक अपनाए जाते रहे हैं, चाहे ये समाज-शास्त्रीय दृष्टिकोण राष्ट्रीय विचारधारा से प्रेरित हों या मार्क्सवादी विचारधारा से। हिन्दी के उदीयमान आलोचक श्री नामवरसिंह ने अपने निबंध 'इतिहास का नया दृष्टिकोण' में हिन्दी-साहित्य के प्रमुख इतिहास-ग्रन्थों की खूबियों और खामियों का वैज्ञानिक विवेचन किया है और हिन्दी-साहित्य के इतिहास की समस्याओं का भी अत्यन्त सूक्ष्मता से निदर्शन कराया है। हमें उनके तर्कों को दुहराने की जरूरत नहीं।

समाज-शास्त्रीय दृष्टिकोणों के अपनाये जाने के सम्बन्ध में केवल इतना कह देना ही पर्याप्त होगा कि हमारे राष्ट्रीय जीवन की सामान्य परिस्थितियों ने ही अब तक इन दृष्टिकोणों को औचित्य प्रदान किया है। सभी जानते हैं कि देश की अन्य प्रमुख भाषाओं के आधुनिक साहित्यों की ही तरह हिन्दी का आधुनिक साहित्य भी हमारे राष्ट्रीय जागरण के युग की पैदावार है। या कहें कि राष्ट्रीय जागरण ही आधुनिक युग में 'भारतीय सांस्कृतिक नवनिर्माण' (रिनेसां) की अन्तःप्रेरणा बना है। हिन्दी में सांस्कृतिक पुनरुत्थान की लहर भारतेन्दु के समय से ही वास्तविक रूप में शुरू हुई। तभी से नई राष्ट्रीय चेतना के फलस्वरूप साहित्य के इतिहास की खोज और लेखन का कार्य शुरू हुआ। इतिहास की यह खोज कभी निरुद्देश्य नहीं रही। साधारण जनता को ही अपने देश की गौरवशाली तथा जीवन्त 'सांस्कृतिक विरासत' का वास्तविक उत्तराधिकारी होने की घोषणा चाहे पहले-पहल प्रगतिशील लेखक-आन्दोलन ने ही की हो और इस विरासत की रक्षा करने का बीड़ा भी उठाया हो, लेकिन यदि देखा जाय तो भारतेन्दु के समय से ही हिन्दी के देशभक्त लेखक अपनी-अपनी समझ-बूझ के अनुसार इस कार्य को, उसने स्पष्ट शब्दों में घोषित किये बिना ही, करते आ रहे थे। राष्ट्रीय चेतना के विकास के साथ-साथ 'सांस्कृतिक विरासत' को सुरक्षित करने तथा उसे जन-साधारण तक पहुँचाने की दिशा अधिक व्यापक आधार खोजती गई। शिवसिंह 'सरोज' से लेकर आचार्य हजारीप्रसाद द्विवेदी तक हमारे साहित्य के इतिहासकारों ने चाहे मध्ययुगीन (?) हिन्दी कवियों के वृत्त एकत्र किये हों, चाहे अतीत के रत्नों को खोजकर उन्हें पाश्चात्य देशों के साहित्यकारों से अधिक महान् और गौरवशाली सिद्ध किया हो, चाहे साहित्य की प्रवृत्तियों का निर्धारण करके इतिहास को व्यवस्था और नियम देकर उन प्रवृत्तियों की कारणभूत सामाजिक-राजनीतिक परिस्थितियों का आकलन किया हो, चाहे 'लोक-मंगल' की कसौटी पर साहित्य

की प्रवृत्तियों और कवियों की परख हो, या चाहे हिन्दी-साहित्य के विकास की भूमिका की खोज में वैदिक-काल से लेकर अपभ्रंश-काल तक की सम्पूर्ण भारतीय चिन्ता-धारा के विविध प्रभावों के ताने-बाने का उद्घाटन किया हो, अन्ततः इन सभी विचारकों का व्यक्त या अव्यक्त उद्देश्य सांस्कृतिक विरासत पर स्वतन्त्रता-संग्राम में भाग लेने वाली जागरूक भारतीय जनता के उत्तराधिकार को प्रमाणित करना ही था। यह दूसरी बात है कि वर्ग-चेतना के अभाव में, इस विरासत में कौन-से तत्त्व प्राणवन्त और प्रगतिशील हैं और कौन-से अपनी उपयोगिता खोकर निर्जीव और प्रतिक्रियावादी हो चुके हैं, उनको एक-दूसरे से बिलगाने की वैज्ञानिक अन्तर्दृष्टि इन देशभक्त इतिहासकारों के पास नहीं रही। [illegible] ... [illegible] है कि स्वयं शुक्लजी ने भी [illegible] हो, पर उनके काव्य की विचार-वस्तु को वास्तविकता की कसौटी पर नहीं परखा। इसीलिए प्राचीन लेखकों का [illegible] नहीं हुआ; केवल उनकी काव्य-शक्ति का विवेचन और अपनी-अपनी धार्मिक मान्यताओं के अनुसार उनकी भक्ति-भावना की प्रभाववादी ढंग से प्रशंसा ही की गई। अधिक-से-अधिक इतना अवश्य स्वीकार किया गया कि मध्ययुग में सामन्ती वर्ग [illegible] में [illegible]

इसलिए, आज भी मनुष्य के सामान्य इतिहास के ऊर्ध्वोन्मुखी विकास की दृष्टि से और विशेषकर अपने देश के राष्ट्रीय जागरण से प्रेरित 'सांस्कृतिक नवनिर्माण' की दृष्टि से, जिसकी प्रक्रिया को अभी पूरा होना शेष है, स्थायी विश्व-शान्ति, जनवादी समाज और मुक्त-जीवन के लिए संघर्ष करने वाले सर्वसाधारण के हित में अतीत से प्राप्त 'सांस्कृतिक विरासत' को सुरक्षित करने का प्रश्न हिन्दी-साहित्य के इतिहास की सबसे महत्त्वपूर्ण समस्या है, ताकि जनता इस स्फूर्तिदायी और [illegible] विरासत से वंचित न रहे। अतः सांस्कृतिक विरासत के प्रश्न को पूरी गम्भीरता से [illegible] उठाना ही हमारा उद्देश्य है, क्योंकि इस प्रश्न का समाधान करके ही हिन्दी-साहित्य के इतिहास का वैज्ञानिक अध्ययन सम्भव है। अन्य प्रश्न, जैसे काल-विभाजन की समस्या या हिन्दी में खोज-कार्य की समस्या आदि, महत्त्वपूर्ण होते हुए भी गौण हैं।

अपनी पुस्तक 'A Contribution to the Critique of Political Economy' में यूनान की देवमाला या पुराण-कथाओं पर टिप्पणी देते हुए कार्ल मार्क्स ने 'सांस्कृतिक विरासत' का प्रश्न उठाया था। यह बताते हुए कि कला के कई सर्वोच्च विकास-कालों का सीधा सम्बन्ध न समाज के सामान्य विकास के साथ रहा है और न उसके भौतिक आधार और ऊपरी ढाँचे के संगठन के साथ, मार्क्स ने ग्रीक (यूनानी) कला का उदाहरण दिया था। और यह स्पष्ट करते हुए कि चूँकि ग्रीक-कला की विचार-वस्तु ग्रीक-जीवन में ही ली गई थी और वह सीधी उस जीवन की ही पैदावार थी, इसलिए

पौराणिक विचारों पर आधारित कला की आवृत्ति इस औद्योगिक युग में निश्चय ही नहीं हो सकती, मार्क्स ने प्रश्न उठाया था, "इस विचार को समझने में कठिनाई नहीं है कि ग्रीक-कला और महाकाव्य सामाजिक विकास के एक विशेष युग की पैदावार हैं और उसी से बँधे हैं। कठिनाई तो यह समझने में आती है कि वह आज भी हमारे अन्दर सौन्दर्य-बोध कराके आनन्द देने में क्यों समर्थ हैं और कई अर्थों में उन्होंने कला के ऐसे प्रतिमान और नमूने पेश किये हैं जिनकी श्रेष्ठता को पा लेना असम्भव है।"

यह निश्चित है कि मनुष्य के भावों की चिरन्तन सत्ता का दावा करके इस प्रश्न का वैज्ञानिक या इतिहास-संगत उत्तर नहीं दिया जा सकता। इसका उत्तर पाने के लिए हमें, 'कला क्या है' इस प्रश्न को समझना होगा और सामाजिक जीवन से कला के सम्बन्ध-सूत्रों को खोज निकालना होगा। तभी विगत युगों की श्रेष्ठ कलाकृतियों की चिरन्तन महानता का रहस्य उद्घाटित हो सकेगा और सांस्कृतिक विरासत का प्रश्न अपने सही रूप में समझा जा सकेगा। इस प्रकार यदि देखें तो साहित्य के इतिहास की समस्या बहुत-कुछ साहित्य के समीक्षा-शास्त्र की ही समस्या है।

[ साहित्य और कला वस्तु-चित्रों तथा मानव-चरित्रों की भाषा में जीवन के वैविध्य-पूर्ण और परस्पर-विरोधी सम्बन्धों और अन्तर्सम्बन्धों के यथार्थ को उसके गर्भ में विकासमान सम्भावनाओं की दृष्टि से मूर्त और कलात्मक रूप में प्रतिबिम्बित करती है। साहित्य और कला की कृतियाँ इसका परिणाम होती हैं। जगत् और जीवन के सत्य को जिस प्रकार विज्ञान विचारों के माध्यम से सिद्ध और प्रमाणित करता है, कला वास्तविकता के सत्य या अन्तर्द्वन्द्व को मर्म-छवियों (इमेज) के माध्यम से दर्शनीय बना-कर अभिव्यक्त बनाती है।] इस प्रकार वर्ग-समाज की कला या साहित्य—और अब तक की कला और साहित्य का निर्माण वर्ग-समाजों में ही हुआ है—सत्ताधारी वर्गों की विचारधारा का प्रतिबिम्बन नहीं है, जिसके कारण कला-साहित्य का वर्ग-आधार खोजने के लिए कलाकारों-साहित्यकारों को शोषक वर्गों की विचारधारा का प्रतिनिधि सिद्ध किया जाय। यह तो सभी जानते हैं कि एक वर्ग-समाज की समाज-व्यवस्था शोषक-शोषित के सम्बन्धों से निर्धारित होती है। फलतः शोषक-वर्ग की विचारधारा ही ऐसे समाज में नीति और न्याय-सम्मत विचारधारा होती है। किन्तु इसका यह तात्पर्य नहीं कि शोषित वर्गों की अपनी विचारधारा होती ही नहीं। इन दोनों विचार-धाराओं के निरन्तर संघर्ष और सम्पर्क तथा विगत के संचित ज्ञान से मिलकर ही किसी वर्ग-समाज की जीवन-परिस्थितियों के अनुसार सोचने-विचारने की पद्धतियाँ बनती हैं। कलाकार या साहित्यकार को भी अन्य लोगों की ही तरह जन्म के साथ ही समाज की प्रचलित वर्ग-विचारधाराओं और अतीत के संचित ज्ञान का कोष उपलब्ध होता है। परन्तु सच्चा कलाकार या साहित्यकार अपनी वस्तुनिष्ठा और संवेदना के सहारे समाज-लब्ध वर्ग-विचारधारा और विचार-सूत्रों के ही माध्यम से सामाजिक और व्यक्ति-जीवन की वास्तविकता को अभिव्यक्ति देता है, और इस प्रकार सामाजिक सत्य का उद्घाटन

करता है। उदाहरण के लिए तुलसीदास के लिए तत्कालीन समाज में प्रचलित सामन्ती दृष्टिकोण के कारण नारी चाहे 'सहज अपावन' और 'ताड़न की अधिकारी' ही क्यों न रही हो, किन्तु उन्होंने 'रामचरितमानस' में या अन्यत्र नारी के जो मूर्त चित्र खींचे हैं, उनमें नारी का चरित्र अपनी पूर्ण मानवीय गरिमा के साथ उभरकर सामने आया है। कहने का तात्पर्य यह है कि जिस प्रकार वर्ग-समाजों के बन्धनों में जकड़ी रहने पर भी श्रमिक जनता ही वास्तव में भौतिक मूल्यों का उत्पादन करती आई है और इस प्रकार अपना रक्त-स्वेद बहाकर समूचे मानव-समाज को वर्गहीन समाज के लक्ष्य की ओर आगे बढ़ाती लाई है, उसी प्रकार वर्ग-समाजों की परिस्थितियों से उत्पन्न विचार-शृंखलाओं या जीवन-जगत् को देखने की [illegible] कलाकार और साहित्यकार भी वास्तविकता के सत्य [illegible] मनुष्य के सांस्कृतिक अथवा कहें मानवीय आध्यात्मिक विकास को वे पग-पग आगे बढ़ाते [illegible] और साहित्यकारों की प्रतिभा, ईमानदारी और उनकी कृतियों की कलात्मक श्रेष्ठता को परखने की वैज्ञानिक कसौटी भी यही है कि जाँच करके यह देखा जाय कि अपने जीवन-काल की ऐतिहासिक परिस्थितियों द्वारा प्राप्त अनिवार्य विचार-सीमाओं के होते हुए भी उ[illegible] [illegible] है। कला चूँकि वास्तविकता को ही प्रतिबिम्बित करती है इसलिए उसमें व्यक्त किसी भी विचार की सचाई वास्तविकता से तुलना करके ही आँकी जा सकती है।

इतिहास की यह वस्तुवादी दृष्टि ही सांस्कृतिक विरासत का सही मूल्यांकन कर सकती है और वर्तमान समाज में 'प्रगति' के सही अर्थ से हमें परिचित करा सकती है। जिस तरह प्राचीन काल के लेखक अपने जीवन-काल की विशिष्ट ऐतिहासिक परिस्थितियों से उत्पन्न व्यापक सामाजिक जीवन के सत्-असत् और मंगल-अमंगल पक्षों से तटस्थ नहीं रहे, बल्कि उन्होंने अपने हृदय की पूरी करुणा और समवेदना से शोषित जनता की जीवन परिस्थितियों का चित्रण किया और सत्य और न्याय का पक्ष लिया, उसी प्रकार आज का

इतिहासकार भी समाज के ऊर्ध्वोन्मुखी विकास के प्रति तटस्थ नहीं हो सकता। तटस्थ होकर वह न प्राचीन लेखकों की महान् कृतियों का मूल्यांकन कर सकता है और न 'सांस्कृतिक विरासत' की रक्षा ही। इसलिए आज साहित्य के इतिहासकार के सामने प्रश्न केवल इतना ही नहीं है कि केवल भक्ति-काव्य, रीति-काव्य या आधुनिक काल की छायावाद, यथार्थवाद आदि प्रवृत्तियों को उन विशिष्ट ऐतिहासिक परिस्थितियों के प्रसंग में रखकर जाँचे, जिन्होंने इन धाराओं को जन्म दिया तथा जिन्हें इन धाराओं ने प्रतिबिम्बित करके प्रभावित किया, बल्कि उसके सामने यह समस्या भी है कि वह—यदि हिन्दी-साहित्य की सीमा में ही रहें तो—चन्द, कबीर, जायसी, सूर, तुलसी, केशव, बिहारी, देव, पद्माकर, घनानन्द, मतिराम, भूषण आदि प्रमुख भक्त और रीतिवादी कवियों तथा राष्ट्रीय जागरण-युग के भारतेन्दु, श्रीधर पाठक, रत्नाकर, अयोध्यासिंह उपाध्याय, मैथिलीशरण गुप्त, प्रेमचन्द, प्रसाद, निराला, पन्त आदि साहित्यकारों की कृतियों के अध्ययन से उनकी वास्तविक महत्ता को उद्घाटित करे कि किस प्रकार वर्ग-समाज के इन प्रह्लादों ने वर्ग-समाज की विशिष्ट परिस्थितिजन्य विचार-सीमाओं में आबद्ध रहते हुए भी अपनी प्रतिभा से मनुष्य के गत जीवन या वर्तमान जीवन के सजीव चित्र अंकित किये हैं, जिनका कलात्मक सौन्दर्य, अर्थ-गाम्भीर्य और उदात्त मानववादी नैतिक अन्तःस्वर वर्तमान जीवन की विडम्बनाओं से संघर्ष करने वाले आधुनिक पाठक को भी प्रेरणा, स्फूर्ति, आशा और नई अन्तर्दृष्टि प्रदान करते हैं। हमारे राष्ट्रीय और अन्तर्राष्ट्रीय जीवन का संघर्ष जितना ही तीव्र होता जाता है, 'सांस्कृतिक विरासत' के सही मूल्यांकन का प्रश्न भी उतना ही महत्त्वपूर्ण होता जाता है और इस समस्या को हल करने के लिए साहित्य के वैज्ञानिक इतिहास की अनिवार्यता भी बढ़ती जाती है।

—नवम्बर १९५२

३

# राष्ट्रीय साहित्य के निर्माण की समस्या

'साहित्य के इतिहास की समस्या' का सूत्र जहाँ छोड़ा था वहाँ से फिर पकड़ें। अन्तिम वाक्य था : "हमारे राष्ट्रीय और अन्तर्राष्ट्रीय जीवन का संघर्ष जितना ही तीव्र होता जाता है, 'सांस्कृतिक विरासत' के सही मूल्यांकन का प्रश्न भी उतना ही महत्त्वपूर्ण होता जाता है, और इस समस्या को हल करने के लिए साहित्य के वैज्ञानिक इतिहास की अनिवार्यता भी बढ़ती जाती है।" 'आलोचना' के दोनों अंकों[1] में हिन्दी के लगभग चालीस कृती आलोचकों ने हिन्दी-साहित्य के इतिहास, साहित्य की मुख्य-मुख्य युग-धाराओं और प्रवृत्तियों, हिन्दी साहित्य पर पड़े बाह्य और आन्तरिक प्रभावों, भाषा-सम्बन्धी प्रश्नों और हिन्दी साहित्य की पाँच सर्वोत्कृष्ट प्राचीन तथा आधुनिक कृतियों आदि का अपने ढंग से पुनर्परीक्षण और मूल्यांकन किया है। इससे हिन्दी साहित्य के वैज्ञानिक इतिहास की कोई सुनिश्चित रूपरेखा बन गई है, यह तो हम दावे के साथ नहीं कहेंगे, किन्तु वैज्ञानिक दृष्टि से इस दिशा में आगे भी सामूहिक और व्यक्तिगत प्रयत्न जारी रहने चाहिए, इसकी अनिवार्यता अवश्य सिद्ध हो गई है।

[खोज और मूल्यांकन द्वारा अपने साहित्य की मूलतः मानववादी 'सांस्कृतिक विरासत' को सुरक्षित रखने और उसे जन-साधारण तक पहुँचाने का कार्य तो पहले से और भी अधिक तत्परता से जारी रहना चाहिए, क्योंकि विचारों की स्फूर्ति, कर्म की प्रेरणा, सामयिक समस्याओं की चेतना और आनन्द देने या सौन्दर्य-बोध और ज्ञान-बोध बढ़ाने के अतिरिक्त नये साहित्य के निर्माण की दृष्टि से उसका ऐतिहासिक महत्त्व इस-लिए भी है कि वस्तु और रूप दोनों के लिए वर्तमान अतीत पर ही निर्भर करता है। यह ठीक है कि केवल परम्परा ही वर्तमान जीवन को अपनी ओर से प्रभावित और नियन्त्रित करती जाती है ऐसी एकतरफा बात नहीं होती। मनुष्य अपने वर्तमान क्रियाशील जीवन की चेतना और अनुभव द्वारा परम्परा को निरन्तर बदलता भी जाता है। हर युग के साहित्यकार अपने पूर्ववर्ती युग के देशी-विदेशी साहित्यकारों की कृतियों से सीखते हैं, उनसे वस्तु और रूप भी उधार लेते हैं, पर साथ ही वे परम्परा से भिन्न मान्यताओं द्वारा अपने युग-जीवन की वैशिष्ट्यपूर्ण वास्तविकता और इतिहास-निर्धारित बुनियादी समस्याओं का चित्रण करके इस परम्परा की सुरक्षा ही नहीं करते, बल्कि उसका युगानुरूप नया

१. इतिहास विशेषांक और शेषांक।

संस्कार भी करते हैं, और अपनी मौलिक कृतियों से मनुष्य की सांस्कृतिक विरासत को उत्तरोत्तर समृद्ध करते जाते हैं। तात्पर्य यह कि रचना के क्षेत्र में आवृत्ति या अनुकरण से परम्परा निर्जीव और अर्थहीन होती है, समृद्ध और विकसित नहीं होती। इसलिए इतिहास और परम्परा का अध्ययन-विवेचन-मूल्यांकन तभी सार्थक है जब वह वास्तविक रूप से साहित्य की रचनाशील शक्तियों को अनुप्रेरित करे और अपने सामाजिक जीवन के यथार्थ को कलात्मक अभिव्यक्ति देने के मार्ग में उठने वाली वस्तु-रूप-शैली और टेक-नीक आदि से सम्बन्धित समस्याओं का उपयुक्त समाधान खोजने में उन्हें नई दृष्टि दे, ताकि वे मौलिक और श्रेष्ठ कृतियों की रचना कर सकें—ऐसी कृतियों की जो अपनी आन्तरिक शक्ति और सौन्दर्य से अपने राष्ट्रीय जीवन की इतिहास-निर्दिष्ट समस्याओं का यथार्थ-चित्रण करते हुए भी (या कहें कि इस कारण ही) विश्वजनीन (यूनिवर्सल) और सर्वकालिक महत्ता प्राप्त कर सकें। यहीं पर राष्ट्रीय कला और साहित्य के निर्माण की समस्या उठ खड़ी होती है। हिन्दी साहित्य के इतिहास और भावी विकास की मुख्य दिशा को समझने के लिए इस समस्या पर विचार कर लेना जरूरी है।

साहित्य के सम्बन्ध में 'राष्ट्रीय' शब्द का प्रयोग हिन्दी के इतिहासकारों ने भी किया है, किन्तु संकुचित अर्थ में ही। सन् २० से ४७ के बीच जो राष्ट्रीय आन्दोलन मुखर था, उससे सम्बन्धित या उसको प्रतिबिम्बित करने वाले साहित्य को ही राष्ट्रीय कहा जाता है। ऐसा साहित्य चूँकि राजनीतिक आन्दोलनों की सामयिक उत्तेजना के समय ही प्रिय लगता था और उन आन्दोलनों के मन्द पड़ते ही या समझौतावादी पथ पर अग्रसर होते ही इस साहित्य की उपयोगिता और अपील भी खत्म हो गई, इसलिए अच्छे लेखक 'राष्ट्रीय' शब्द से ही चौंकने लगे हैं। जो कवि आज भी 'राष्ट्रगीत' या राष्ट्रीय आन्दोलन को प्रतिबिम्बित करने वाली रचनाएं लिखते हैं, वे केवल तुकबन्दियों या 'इन्कु-मर्दों' जैसे उपन्यास से अधिक कुछ निर्माण नहीं कर पाते। साहित्य और कला में 'राष्ट्रीय' शब्द का इतना संकुचित अर्थ ग्रहण करना सर्वथा गलत है। इसका तो यह मतलब हुआ कि राष्ट्रीय साहित्य कुछ विशेष प्रकार की राजनीतिक रचनाओं का ही नाम है; कि वह साहित्य केवल विद्रोह का साहित्य है और केवल गुलाम देशों में ही पैदा हो सकता है—जो देश स्वतन्त्र हैं वहाँ राष्ट्रीय साहित्य और कला सम्भव ही नहीं; कि आजादी के लिए संघर्ष करने वाले गुलाम देशों में भी राष्ट्रीय साहित्य का धारा-प्रवाह सारा नहीं है; कि इस प्रवृत्ति की स्फुट रचनाएँ तात्कालिक महत्त्व की ही हो सकती हैं; कि ऐसी रचनाओं के करने वाले ही राष्ट्रीय कवि या लेखक हैं, अन्य लेखक और कलाकार राष्ट्रीय नहीं हैं। राष्ट्रीय का यह संकुचित अर्थ लगाया जाता है, इसका स्पष्ट उदाहरण यह है कि मैथिलीशरण गुप्त, माखनलाल चतुर्वेदी, सुभद्राकुमारी चौहान, 'नवीन' या 'दिनकर' को तो राष्ट्रीय कवि कहा जाता है, किन्तु कबीर, तुलसी, सूर, प्रसाद, पन्त, निराला आदि भक्त और छायावादी कवियों को राष्ट्रीय कवि कहने की बात कल्पना में भी नहीं उठती। इस भ्रान्तिपूर्ण धारणा का कारण सिर्फ यह है कि लोग राष्ट्रीय (नेशनल) और राष्ट्र-

वादी (नेशनलिस्ट) में भेद नहीं करते।

इसीलिए राष्ट्रीय शब्द का उच्चारण होते ही लोग सतर्क हो जाते हैं। साहित्यकार या संभ्रान्त पाठक इसे निन्दा की दृष्टि से देखते हैं। दरअसल राष्ट्रीय साहित्य का विरोध तीन दिशाओं से होता है। एक तो उन रीति-ग्रन्थों की परम्परा के पुजारी अध्यापकों की ओर से जो श्रेष्ठ साहित्य की रचना के लिए शास्त्रीय नियमों का पालन अनिवार्य समझते हैं। दूसरी ओर साहित्य में राष्ट्रीय गुणों की अवहेलना वे लोग करते हैं जो [illegible] का लक्षण समझते हैं। 'शेखर', 'नदी के द्वीप' और हिन्दी की नई प्रयोगशील कविता में शैली [illegible] राष्ट्रीय गुणों [illegible] दिशा से [illegible] वाद का पर्याय [illegible] में [illegible] तर बेजान तुकबन्दियाँ होती हैं या केवल अलंकारिक गर्वोक्तियाँ। कुछ दिन पहले राष्ट्रीय शब्द से उनकी चिढ़ इस सीमा तक बढ़ी थी कि देश-प्रेम की भावना को भी वे सन्देह की दृष्टि से देखने लगे थे। परम्परा के प्रति भी उनका आदरभाव कृत्रिम है, क्योंकि परम्परा में वे केवल उन्हीं लेखकों को शामिल करते हैं जो अब नहीं रहे; जो हैं, वे परम्परा से बाहर, वर्ग-स्वार्थों से आक्रान्त, प्रतिक्रियावादी साहित्यकार ही उन्हें नजर आते हैं।

ये मध्यवर्गीय भावना के प्रतिनिधि दृष्टिकोण हैं, जो राष्ट्रीय आज़ादी के संघर्ष और राष्ट्रीय साहित्य को केवल राष्ट्रवाद और नस्लवाद के रूप में ही देखते हैं, और उसे अन्तर्राष्ट्रीय साहित्य का विरोधी समझते हैं।

हम इस भ्रान्ति का निराकरण जरूरी समझते हैं, क्योंकि स्वस्थ राष्ट्रीय और अन्तर्राष्ट्रीय साहित्य के विकास में ये दिग्भ्रान्त प्रवृत्तियाँ बाधक हैं। राष्ट्रीय और अन्तर्राष्ट्रीय साहित्य में कोई आन्तरिक विरोध नहीं है और न राष्ट्रीय साहित्य राष्ट्रवादी साहित्य का पर्याय ही है। 'राष्ट्रीय' का अर्थ बहुत व्यापक है।

इसीलिए 'साहित्य के इतिहास की समस्या' में हमने लिखा था : "सभी जानते हैं कि देश की अन्य प्रमुख भाषाओं के आधुनिक साहित्यों की ही तरह हिन्दी का आधुनिक साहित्य भी हमारे राष्ट्रीय जागरण के युग की पैदावार है। या कहें कि राष्ट्रीय जागरण ही आधुनिक युग में भारतीय सांस्कृतिक नव-निर्माण (रिनेसां) की अन्तर्प्रेरणा बना है।" आगे चलकर हमने यह भी स्पष्ट किया था कि इस सांस्कृतिक नवनिर्माण (रिनेसां) की प्रक्रिया को अभी पूरा होना शेष है। किन्तु 'भारतीय सांस्कृतिक पुनर्निर्माण' (रिनेसां) की प्रक्रिया क्या राष्ट्रीय जागरण के साथ ही शुरू हुई? हमारी उक्त स्थापना में निश्चय ही ऐसी संकीर्णता ध्वनित है, क्योंकि इतिहास की साक्षी कुछ और है। 'आधुनिक

साहित्य' को तो जिसका आरम्भ भारतेन्दु से हुआ, राष्ट्रीय जागरण के युग की पैदावार कहा जा सकता है, लेकिन वास्तव में यह भारतीय रिनेसां का द्वितीय उत्थान है। प्रथम उत्थान तो सम्भवतः भक्त-[illegible] कबीर से शुरू होता है। अर्थात् हिन्दी-क्षेत्र को दृष्टि में रखकर हम कह सकते हैं कि भारतीय रिनेसां के प्रवर्तक कबीर हैं, भारतेन्दु नहीं। कहने का तात्पर्य यह कि समूचा हिन्दी साहित्य (और इसी प्रकार देश की अन्य जातीय भाषाओं का साहित्य भी) भारतीय रिनेसां के प्रथम और द्वितीय उत्थानों की पैदावार है—यह नव-जागृति और सांस्कृतिक नव-निर्माण का राष्ट्रीय (नेशनल) साहित्य है। इन दोनों उत्थानों के बीच ह्रास और अधोगति का काल भी आया, किन्तु इस कारण ही प्रथम उत्थान को भारतीय संस्कृति के इतिहास में उसके वास्तविक गौरव से वंचित करके 'मध्यकालीन' कह देना संगत नहीं दीखता।

यूरोप में राष्ट्रीयता का विचार मध्ययुग के बाद सांस्कृतिक नव-जागरण के आरम्भ में पैदा हुआ। तब तक जातीय आधार पर राष्ट्रों का निर्माण नहीं हुआ था, लेकिन व्यापारी वर्ग की शक्ति बढ़ने लगी थी और सामन्तवाद का ह्रास हो चला था। इन नये परिवर्तनों ने सांस्कृतिक जागरण के लिए व्यापक परिस्थितियाँ तैयार कीं और यूरोप के विभिन्न देशों में राष्ट्रीय साहित्य और कला का निर्माण शुरू हुआ। राष्ट्रीय कला या साहित्य से तात्पर्य उस कला और साहित्य से है जो जन-साधारण की भाषा, लोक-वार्ता, लोक-साहित्य, लोकप्रिय परम्पराओं और जन-प्रवृत्तियों से प्रभावित हुआ [illegible]
[illegible]
उनके विकास की सम्भावनाओं के बीज जन-साधारण के बीच अपने स्थानीय और अनगढ़ ग्राम्य रूपों में लोक-साहित्य और लोक-कला के माध्यम से पनपते रहे।

हमारे देश में भी राष्ट्रीय एकता की भावना मध्य-युग के अन्त में और सांस्कृतिक पुनः निर्माण के आरम्भ में पैदा हुई। मध्ययुग में वैदिक और अवैदिक धर्म-साधनाओं का विरोध बढ़ता रहा और अनेक तान्त्रिक प्रभाव भारतीय साधना को नया रूप और संस्कार देते रहे। उन दिनों धर्म ही लोक-चेतना की अभिव्यक्ति का माध्यम था। सामाजिक जीवन का वैषम्य, उच्च वर्गों और नीच जातियों का आन्तरिक द्वन्द्व—अर्थात् उस युग का वर्ग-संघर्ष, मनुष्य की चेतना में अनेक परस्पर-विरोधी धर्म-भावनाओं के माध्यम से लड़ा जा रहा था। इस संघर्ष में जन-साधारण की लोक चेतना में अनेक तान्त्रिक प्रभाव ही प्रबल सिद्ध हुए।

इस बीच उत्तर भारत में विदेशी आक्रमण लगातार होने लगे थे जिससे समाज के नैतिक और धार्मिक जीवन में उच्च जातियों का नियन्त्रण ढीला पड़ने लगा था और, जब कई शताब्दियों की राजनीतिक अव्यवस्था और उलट-फेर के बाद सुलतानों का राज्य

स्थापित हुआ और दिल्ली में केन्द्रीय शासन, केन्द्रीय कानून, केन्द्रीय कर-व्यवस्था और केन्द्रीय सेना की सुरक्षा में व्यापार चलने लगा तो इन सबके परिणामस्वरूप देश की विभिन्न जातियों (नेशनेलिटीज) में अपनी जातीय चेतना उद्बुद्ध हुई। इसके फलस्वरूप राष्ट्रीय एकता की भावना और राष्ट्रीय साहित्य और कला का जन्म हुआ। इसी काल में कांगड़ा और राजपूताना की चित्रकलाएँ और अन्य-अन्य जातियों के नृत्य और संगीत के विभिन्न राष्ट्रीय रूप लोक-वार्ता, लोक-भाषा और लोक-कला का आधार लेकर विकसित हुए। दस्तकारियों ने भी लोक-जीवन की जातीय विशेषताओं को ग्रहण करके एक अभिनव सौष्ठव प्राप्त किया। इसलिए यह सांस्कृतिक जागरण चतुर्मुखी था। इसका आधार जातीय था। इसने देश की अलग-अलग जातियों में अपनी जातीय एकता की भावना जाग्रत की और उनमें जातीय प्रगति और आजादी की आकांक्षा उत्पन्न की।

इन तथ्यों की ओर हम केवल इसलिए संकेत कर रहे हैं कि साहित्य और कला में राष्ट्रीय आन्दोलन के प्रति जो संकुचित धारणा इस बीच बन गई है, वह निर्मूल हो जाय, और इस [illegible] कि हर देश के [illegible] तभी है [illegible] उसमें [illegible] सामान्य [illegible] लगता है। इस दृष्टि से इतिहास का अध्ययन करने पर ही हम इस तथ्य की स्थापना कर सकते हैं कि हिन्दी में राष्ट्रीय-साहित्य का निर्माण कबीर से प्रारम्भ होता है, वे ही हमारे सांस्कृतिक पुनर्जागरण के प्रवर्तक हैं।

[illegible] मध्य-युग में भी, संस्कृत भाषा ही साहित्य-रचना का माध्यम थी, परन्तु [illegible] ने इस शास्त्रीय परम्परा को त्यागकर जन-भाषाओं का आश्रय लिया और लोक-कला और लोक-साहित्य की परम्पराओं से प्रेरित होकर [illegible] की सृष्टि की जिनमें जनता के जीवन और उसकी समस्याओं का पूरा चित्र उद्घाटित हो जाय। कबीर और सूर के पदों और जायसी और तुलसी के महाकाव्यों में उस समय के जन-जीवन का पूरा चित्र मिलता है। चूंकि उनकी कला का आधार लोक-साहित्य और लोक-वार्ता की परम्पराएं हैं, इसीलिए वे न केवल सामान्य पाठकों के लिए संप्रेषणीय हो सकीं और जातीय-भावना जगाने में समर्थ हुईं बल्कि इस कारण ही वे सार्वदेशिक महत्त्व भी पा सकीं।

रीतिकाल के कवियों ने यद्यपि लोक-वार्ता और लोक-भाषा के रूपों का सर्वथा त्याग तो नहीं किया लेकिन उन्हें शास्त्रीय-विधानों में बांधकर रीति-बद्ध करने की कोशिश की। उसका परिणाम यह हुआ कि यद्यपि भाषा का मार्जन होता रहा लेकिन राष्ट्रीय-काव्य के वे 'एपिक' रूप उपेक्षित हो गए जिनका निर्माण करके भक्त कवियों ने अपने युग के समग्र जीवन को चित्रित कर उसके ऐतिहासिक सत्य का उद्घाटन किया था। रीति-

कालीन कवि राष्ट्रीय साहित्य की व्यापक आधारभूमि से हटकर जीवन के एकांगी चित्रों की आवृत्ति में ही रमे रहे।

भारतेन्दु के समय में एक विदेशी शासन के स्थापित होने के विरुद्ध राष्ट्रीय भावना की जागृति से कला और साहित्य में फिर एक उन्मेष आया और राष्ट्रीय साहित्य का दूसरा उत्थान शुरू हुआ।

इस उत्थान में देश के विभिन्न भाषा-क्षेत्रों में राष्ट्रीय साहित्य और कलाओं का जैसा अभूतपूर्व और सर्वतोमुखी विकास हुआ, उसके इतिहास से तो सभी पाठक परिचित हैं। यह विकास कुछ वैसा ही महान् था, जैसा पुश्किन के समय से लेकर तॉलस्तॉय और गोर्की तक रूस में हुआ था और जिसने वहाँ पर राष्ट्रीय साहित्य और कला के एक नये उत्थान की भूमिका भी तैयार की। हमारे यहाँ हिन्दी, उर्दू, बंगाली, गुजराती, मराठी, तमिल, तेलुगु आदि, देश की अन्यान्य भाषाओं में इस बीच अनेक ऐसे प्रतिभा-सम्पन्न कवि, कथाकार और नाटककार हुए हैं जिनकी कृतियाँ देश के विभिन्न भाषा-भाषी पाठकों में ही लोकप्रिय नहीं हैं, बल्कि उनमें से जिनका अनुवाद यूरोपीय भाषाओं में हो सका है, वे अन्तर्राष्ट्रीय महत्त्व भी पा गई हैं। इसी तरह इस बीच विभिन्न प्रदेशों के जातीय संगीत, नृत्य, चित्रकला तथा अन्य कलाएँ, जिनका विकास अवरुद्ध पड़ा था, राष्ट्रीय-जागरण का अनुकूल वातावरण पाकर पुनः विकसित हुईं, और प्रत्येक क्षेत्र में महान् प्रतिभाओं का विकास हुआ। भारतेन्दु, बंकिम, रवीन्द्र, इकबाल, जोश, प्रेमचन्द, प्रसाद, पन्त, निराला, जैनेन्द्र, अवनीन्द्रनाथ, नन्दलाल बोस, जैमिनी राय, उदयशंकर, विष्णु दिगम्बर, फ़ैयाज़ खाँ और उस्ताद इनायतखानी खाँ आदि इस युग के साहित्यकार और कलाकार इसलिए महान् और अमर नहीं हैं कि उनकी कृतियों में देश-काल की परिस्थितियों और राष्ट्रीय जीवन से असंबद्ध कोई ऐसी कल्पित विश्वजनीनता है या मनुष्य-मात्र के ऐसे अमूर्त भावों का आकलन करने का प्रयत्न है, जो शाश्वत और कालातीत हैं। ऐसी अमूर्तता उनकी कृतियों में नहीं है। कवि-गुरु रवीन्द्र की उक्ति के अनुसार 'ससीम में ही असीम' को, राष्ट्रीय में ही विश्वजनीन को प्रतिबिम्बित करने की साधना उन्होंने की है। भारत के राष्ट्रीय आन्दोलन की एकता ने इस युग में प्रत्येक प्रादेशिक भाषा-क्षेत्र में बसने वाली जनता के आत्मिक सांस्कृतिक जीवन में अपने प्राचीन इतिहास के गौरव से परिचित होने की जिज्ञासा, अपनी वर्तमान दुरवस्था के कारणों को समझने की उत्कण्ठा, आज़ादी, प्रगति और एकता की बलवती आकांक्षा, और विश्व की अन्य जातियों की संस्कृतियों में जो-कुछ सामान्य है और जो विशिष्ट है, अर्थात् मानव-प्राणियों की मूल समानता और नाना रूपात्मक विभिन्नता को स्वीकार करने की उदार विश्व-बन्धुत्व की भावना जगा दी थी, जिससे प्रबुद्ध पाठकों और दर्शकों की माँग अधिकतर ऐसे साहित्य और कलाकृतियों के लिए ही होने लगी जो इन विषयों की गम्भीरतम चेतना जगा सकें, उन्हें नई रोशनी, नई अन्तर्दृष्टि और नई प्रेरणा दे सकें और राष्ट्रीय एकता की भावना को मज़बूत कर सकें। देश के सांस्कृतिक जीवन का वातावरण कला-

निर्माण के लिए अनुकूल पाकर हमारे साहित्यकार और कलाकार एक नये उत्साह से सभी क्षेत्रों में कला के राष्ट्रीय आधार खोजने की ओर उन्मुख हुए। राष्ट्रीय विरासत, राष्ट्रीय मुहावरे और राष्ट्रीय रूप-विधानों को अपनाने की कोशिश हुई। लोकवार्ता, इतिहास और पुराण-कथाओं के माध्यम से राष्ट्रीय-जीवन की समस्याओं का उद्घाटन किया गया। ये समस्याएँ नैतिक, सामाजिक और कभी-कभी धार्मिक और राजनीतिक स्तरों पर भी उठाई गई।

किन्तु रवीन्द्र, शरत्, इकबाल और प्रेमचन्द की पीढ़ी समाप्त होते ही हमारे देश की विभिन्न भाषाओं और कलाओं में जैसे यह द्वितीय उत्थान भी समाप्त हो गया। सम्भवतः इसका मुख्य कारण यह था कि एक ओर तो राष्ट्रीय आन्दोलन अपनी आन्तरिक असंगतियों के कारण विच्छिन्न होकर विपरीत दिशाओं में चल निकला, और दूसरी ओर इस वैषम्य के परिणामस्वरूप देश के सांस्कृतिक जीवन की एकता भी छिन्न-भिन्न हो गई। प्रगतिवादियों ने इस ह्रास को रोकने की कोशिश की, लेकिन वे स्वयं समस्या के ऊपरी रूप से ही परिचित थे, उसके वास्तविक रूप को पहचानने की अन्तर्दृष्टि उनमें उस समय न थी। इस व्यापक विशृंखलता के दौर में हमारे अनेक प्रतिभाशाली साहित्यकार और कलाकार भी राष्ट्रीय कला के पथ से हटकर पाश्चात्य देशों में नित्य नये-नये नामों से प्रचार पाने वाली साहित्य और कला की ह्रासोन्मुखी तथा मात्र रूपवादी प्रवृत्तियों को ही विश्वजनीनता और आधुनिकता की कसौटी मानकर उनकी ओर आकृष्ट हुए और नाम, जगह और वेश बदलकर उनकी अनुकृतियाँ तैयार करने लगे। अपनी कृतियों के लिए विश्वजनीन और सर्वकालिक महत्ता पाने की कोशिश में पाश्चात्य की अधुनातन प्रवृत्तियों का अनुकरण ही उनका साधन और साध्य बन गया। परन्तु यह प्रयत्न निष्फल ही होता, इस तथ्य को हृदयंगम कराने के लिए तात्त्विक विवेचन की अपेक्षा हो सकती है, लेकिन हम यहाँ पर एक उदाहरण देकर ही सन्तोष करेंगे। गत वर्ष अन्तर्राष्ट्रीय फिल्म प्रदर्शनी के अवसर पर 'बाइसिकिल थीफ़' (चोर) के प्रसिद्ध इतालवी दिग्दर्शक ने भारतीय फिल्मों के बारे में अपना मत प्रकट करते हुए कहा था कि भारतीय फिल्मों में हालीवुड की नकल होती है। इसी कारण टैकनिकल खूबियों के होते हुए भी उनका अन्तर्राष्ट्रीय महत्त्व नहीं हो सकता, क्योंकि उनमें भारत के विशिष्ट राष्ट्रीय जीवन की झाँकी नहीं मिलती। हालीवुड की नकल करके भारतीय फिल्म-कला का अपना वैशिष्ट्य और व्यक्तित्व नहीं रहता, कि अन्य देशों के दर्शक भारतीय जीवन का अन्तरंग परिचय पाने के लिए उन्हें देखने को उत्सुक रहा करें।

राष्ट्रीय तत्त्व का तिरस्कार करके एक थोथी विश्वजनीनता की ओर दौड़ने की प्रवृत्ति फिल्म-व्यवसाय की ही विशेषता नहीं है। साहित्य-कला के अन्यान्य क्षेत्रों में भी व्यवसायी-वर्ग की ओर से ऐसी अनुकरण-वृत्ति को प्रोत्साहन दिया जा रहा है, अर्थात् राष्ट्रीय कला और साहित्य की विचार-वस्तु और रूप-विन्यास, इन दोनों का क्षेत्र संकीर्ण और कृत्रिम बनाया जा रहा है। फलतः इस प्रतिकूल वातावरण में भारतीय सांस्कृतिक

पुनर्जागरण के तृतीय उत्थान का स्वाभाविक विकास अवरुद्ध हो रहा है।

हिन्दी-साहित्य के प्रसंग में रखकर विचारें। हमारे यहाँ रचनात्मक प्रयोगों और प्रयत्नों की कमी नहीं; और प्रतिभाएँ भी विरल नहीं। हर ओर नवीनता-ही-नवीनता के दर्शन होते हैं। कविता का मुहावरा और शब्द-विन्यास, उपमाओं और प्रतीकों की योजना नवीन है; कहानियों के विषय और पात्र, घटनाएँ और समस्याएँ नवीन हैं; नाटकों की शैली और रचना-तन्त्र नवीन है; उपन्यासों की तो बात ही निराली है। उनको खोलकर पढ़ने की जरूरत भी नहीं। उनका बहिरंग और कलेवर तक नवीन है। जिन पाठकों ने शरत्, रवीन्द्र, प्रेमचन्द, और जैनेन्द्र की दुबली-पतली कृतियाँ पढ़कर ही सिर धुना था, वे गत दस-पन्द्रह वर्षों में प्रकाशित हजार पृष्ठों की ड्यौढ़ी पार करने में कटिबद्ध दीखते बृहदाकार हिन्दी-उपन्यासों पर नजर पड़ते ही कुछ खो-से जाते हैं। आशा बँधती है कि भारी-भरकम डील-डौल से टॉलस्टॉय, ह्यूगो, डिकेन्स, बालज़क और रोम्यॉरोलाँ की महाकृतियों को चुनौती देने वाले इन उपन्यासों में शायद इस युग के भारतीय जीवन का 'एपिक' चित्रण होगा। किन्तु पढ़कर जब ज्ञात होता है कि लेखक की विचार-पूँजी की कमी के अनुपात में ही इन उपन्यासों का विस्तार भी अधिक हुआ है और लेखक किसी के प्रति अपने निजी पूर्वग्रह, घृणा या प्रेम को व्यक्त करने के लिए ही किसी पाश्चात्य कृति की शैली और टेकनीक की नकल करके कठपुतली पात्रों की सृष्टि कर रहा है, या उसने जो-कुछ देखा-सुना है उसे ब्यौरेवार बयान करके अपना आत्म-प्रदर्शन करने पर तुला है, तो इस सारी नवीनता के प्रति वितृष्णा ही नहीं होती, प्रतिभा के इस विराट् अपव्यय पर क्षोभ से हृदय छिदने भी लगता है। यही सामान्य स्थिति है। अपवाद भी हैं, पर अपवाद तो अपवाद ही हुए। साहित्य की विचार-वस्तु की दृष्टि से इसी कारण हमने 'यथार्थ और साहित्य'[1] का प्रश्न उठाया था, क्योंकि इन दिनों सामान्य प्रवृत्ति जीवन के यथार्थ से हटकर औसत जीवन की औसत घटनाओं के प्रकृत चित्र खींचने की ओर है। भ्रमवश केन्द्रीय विचार-वस्तु से रहित इस यथातथ्य, असम्बद्ध चित्रण को ही हमारे साहित्यकार यथार्थवाद या जीवन का यथार्थ चित्रण समझते हैं। आज हमने राष्ट्रीय साहित्य के निर्माण का प्रश्न भी इसी कारण उठाया है, क्योंकि एक भ्रामक विश्वजनीनता के मोह में वे साहित्य को अधिक सीमित और आत्म-केन्द्रित बनाते जा रहे हैं, और विश्व-साहित्य के इतिहास के इस व्यापक सत्य को भूल रहे हैं कि मानव-जीवन के विश्वजनीन सत्य उसके विशिष्ट ऐतिहासिक और राष्ट्रीय जीवन के माध्यम से ही उद्घाटित हो सकते हैं; कि कला में राष्ट्रीय तत्त्व जितना ही गहरा होगा, उसे विश्वजनीन स्वीकृति मिलने में उतनी ही आसानी होगी।

इसलिए राष्ट्रीय साहित्य और कला के निर्माण की समस्या के दो पहलू हैं: (१) ऐसी परिस्थितियों को पैदा करना जिनमें राष्ट्रीय कला और साहित्य अकुंठित रूप

---

१. इस संग्रह में अन्यत्र प्रकाशित निबन्ध।

मे विकास कर सकें, अर्थात् समाज का सांस्कृतिक जीवन ऐसा बनाएं जो कला-सर्जन में प्रेरक बने, बाधक नहीं। (२) विश्व की कला, और विज्ञान की विरासत से जो कुछ सीखा जा सकता है, सीखकर ऐसी कृतियों का निर्माण करने का प्रयत्न करना जिनमें इस युग ने हमारी जनता के सामने जो नैतिक और सामाजिक प्रश्न उठा दिए हैं उनको कलात्मक अभिव्यक्ति देने तथा अपनी जनता के चारित्रिक गुणों का उद्घाटन करने की समस्या का समाधान पा सकें। ऐसी कृतियाँ ही अपनी विचारोत्तेजक शक्ति से जनता की सांस्कृतिक आवश्यकताओं की पूर्ति कर सकती हैं और साथ ही अन्य देशों की जनता के आगे हमारे राष्ट्रीय जीवन का सही-सही प्रतिनिधित्व करके एक-दूसरे को अधिक निकट लाने में योग दे सकेंगी। ऐसी कृतियां ही वास्तव में अन्तर्राष्ट्रीय या विश्वजनीन महत्ता प्राप्त करती हैं।

राष्ट्रीय साहित्य और कला के तृतीय उत्थान के लिए यही व्यावहारिक समस्याएँ हमारे सामने हैं। आज की प्रतिकूल परिस्थितियों में राष्ट्रीय-सांस्कृतिक जीवन एक व्यंग्यपूर्ण हकीकत बन गया है, जिसमें उच्चकोटि का साहित्य और कला का फलना-फूलना सम्भव नहीं दीखता। इसलिए तृतीय उत्थान के लेखक और कलाकार को पाश्चात्य देशों की ह्रासोन्मुखी सामयिक प्रवृत्तियों का आकर्षण छोड़ यथार्थ जन-जीवन के सत्यों को उद्घाटित करने वाली श्रेष्ठ कलाकृतियों का निर्माण भी करना है और अनुकूल सांस्कृतिक जीवन के लिए संघर्ष भी।

—फरवरी १९५३

# ४

# साहित्य में पूर्ण मानव की प्रतिष्ठा

'युगवाणी' के एक गीत में कवि श्री सुमित्रानन्दन पन्त ने माँग की है :

**आज मनुज को खोज निकालो !**
**जाति वर्ण संस्कृति समाज से**
**मूल व्यक्ति को फिर से चालो !**
**... ... ...**

**खंड मनुज को फिर से ढालो !**

किन्तु यह एक खेदजनक स्थिति है कि प्रेमचन्द के बाद हिन्दी में जिस साहित्य की सृष्टि हुई है---चाहे वह प्रगतिवादियों द्वारा रचा गया हो या प्रतीकवादियों प्रयोगवादियों छायावादियों और प्रकृतिवादियों द्वारा---उसमें हमारे [illegible] ग्रस्त वर्ग-समाज के संघर्षशील मानव के समग्र व्यक्तित्व का चित्रण नहीं हो पाया है। ऊपर से यह रचनाएँ किसी भी विचारधारा से अनुप्रेरित क्यों न हों, उनके अन्तर में एक दृष्टिसाम्य तो मिलता ही है कि उनमें 'खंड मनुज को फिर से ढालने' या 'मनुज को खोज निकालने' की यथार्थवादी प्रवृत्ति का न्यूनाधिक अभाव है। उनमें ऐसे समग्र मानव को 'खोज निकालने' की प्रवृत्ति और स्पर्धा का अभाव है जो हमारी गुलामी, सामन्ती और पूँजीवादी वर्ग-सम्बन्धों की क्रूरता, अनैतिकता, अन्याय, साम्प्रदायिक द्वेष, अशिक्षा, भुखमरी, चोरबाजारी, महामारी---मनुष्य के व्यक्तित्व को भौतिक और नैतिक अन्धकार में आवेष्टित करके खण्ड-खण्ड, विकृत और विकलांग बनाने वाली वर्तमान जीवन की समस्त आधि-व्याधि, दुःख-दैन्य, अनिश्चितता और दुर्निवार कठिनाइयों---से पग-पग पर ठोकरें खाकर भी निराश और हताश नहीं है, जो संघर्ष से पराङ्मुख नहीं है, जो युग-पुरुष है, एक 'टाइप' है अर्थात् जो सम और विषम परिस्थितियों में यथार्थ और संभाव्य, व्यष्टि और समष्टि की मार्मिक समन्विति का युगानुरूप जीवन्त प्रतिनिधि है।

प्रतीकवादी या प्रयोगवादी लेखक नये प्रयोगों---नवीनता, उक्ति-वैचित्र्य और मनोवैज्ञानिकता---के नाम पर साहित्य में मनुष्य के समग्र व्यक्तित्व के पुनर्निर्माण की समस्या को तिलांजलि देकर उसे और भी एकांगी, असामाजिक और विकृत बनाने में दत्त-चित्त रहे हैं और उनमें से कुछ अनेक सत्याभासों की आड़ लेकर साहित्यिक प्रतिक्रियावाद को प्रश्रय देते रहे हैं। इसके विपरीत प्रगतिवादी और समाज का यथातथ्य, फोटो-चित्र उपस्थित करने वाले प्रकृतिवादी या तो यथार्थवाद से पथ-भ्रष्ट होकर और अपने को

प्रचार-साहित्य की संकीर्ण सीमाओं में बाँधकर सामयिक जीवन-वास्तव को अपने मनचाहे ढंग से ही देखने के आदी रहे हैं या इतिहास की सम्भावनाओं से उसका विच्छेद करके, केवल उसके वर्तमान कुत्सित रूप को ही निःसंग, निष्क्रिय दर्शक की भाँति देखते रहे हैं, अर्थात् जो उसके अन्धकार के ही चित्रकार हैं, इतिहासक्षितिज पर उगते प्रगति-सूर्य की रश्मियों के नहीं। इस प्रकार यह दोनों प्रवृत्तियाँ भी मनुष्य के व्यक्तित्व के एकांगी और विकृत रूप को ही पेश करती आई हैं, उसके सम्पूर्ण, सक्रिय, मूर्त्त वास्तविक रूप को नहीं। निस्सन्देह, साहित्य और संस्कृति को सर्व-जन-सुलभ बनाने वाले उत्पादन-साधनों (फिल्म, रेडियो, प्रेस) के उत्तरोत्तर विकास और हमारी राष्ट्रीय आवश्यकताओं के दबाव से, इस बीच, हमारे देश में साहित्यिक निर्माण में परिमाण-वृद्धि तो अवश्य हुई है, परन्तु महान् और स्थायी मूल्य के साहित्य की रचना अपेक्षया बहुत कम हुई है। अन्य क्षेत्रों की ही तरह कला-साहित्य-संस्कृत के क्षेत्र में भी उसके प्रचार-साधनों के संचालकों का उद्देश्य मुनाफ़ा कमाना ही है, जनता को संस्कृत बनाना नहीं, जिससे इस बीच जनता की कलारुचि विकृत और सस्ती हुई है और अपवादों को छोड़कर साहित्य का सामान्य स्तर भी नीचा हुआ है।

ऐसे सर्वव्यापी संकट के समय 'अज्ञेय' की तरह इस ह्रास और गतिरोध को, लेखकों के सरकारी नौकरियों में चले जाने या राजनीतिक पार्टियों और विचारधाराओं से सम्बद्ध हो जाने के कारण बताकर हम एक आलोचक के दायित्व से छुटकारा नहीं पा लेना चाहते। हमारे देश की ऐतिहासिक परिस्थितियों का यह स्वाभाविक परिणाम है कि हमारी राष्ट्रीय भाषाओं के अनेक लेखक और विद्वान् सरकारी और अर्ध-सरकारी विभागों में लगेंगे ही, और जब तक भारतीय जनवादी क्रान्ति पूर्णतः सफल नहीं हो जाती, उस समय तक और उसके बाद भी, हमारे अधिकांश लेखक विभिन्न राजनीतिक विचारधाराओं में से किसी-न-किसी को अपनाते ही जायँगे, क्योंकि हमारे साहित्यकार 'त्रिशंकु' के वंशज नहीं हैं—सामाजिक प्राणी हैं, सामाजिक जीवन के संघर्ष और पुनर्निर्माण के कार्य से तटस्थ 'कला के लिए कला' वादी नहीं [illegible] दायित्वों को ठुकराकर व्यक्ति की काल्पनिक 'स्वतन्त्रता' की घोषणा [illegible] भी उनमें नहीं है। प्रतिभाएँ अगर 'मर' रही हैं या नई प्रतिभाएँ जन्म नहीं ले रहीं तो इसका कारण केवल लेखकों का 'सरकारीकरण' या राजनीति में उनकी सक्रिय रुचि नहीं है। प्रतिभाओं का गला घोंटने वाले कारणों को समझने के लिए वर्ग-समाज की क्रूर वास्तविकता की सजग जाँच करनी चाहिए, जिसमें रहकर और जिसके विरुद्ध अविराम संघर्ष करके ही प्रतिभाएँ आज तक उभरी हैं। सरकारी नौकरी में दाखिल होते ही एक ईमानदार और वस्तुनिष्ठ कलाकार के लिए इस संघर्ष का अंत नहीं हो जाता (कठिनतर चाहे हो जाय)। और राजनीतिक चेतना तो उसे कहीं भी रहकर संघर्ष के लिए नया मनोबल और प्रेरणा ही दे सकती है।

इसी प्रकार [illegible] की तरह आत्म-प्रवंचना में पड़कर विश्व-साहित्य के अनेक निर्माताओं—जैसे ब्राउनिंग, शेली, राबर्ट बर्न्स, क्रिस्टिना रोज़ेटी, चेख़व, मेरीडिथ आदि—का वर्तमान हिन्दी लेखकों के रूप में एक साथ और एक ही समय 'पुनर्जन्म' कराके

हम एक आलोचक के दायित्व से छुटकारा नहीं पा लेना चाहते। क्योंकि हक़ीक़त यह है कि इस समय विश्वजनीन प्रतिभाओं की बात तो दूर; पन्त, निराला, जैनेन्द्र, यशपाल, राहुल और हज़ारीप्रसाद द्विवेदी के अतिरिक्त हमारे साहित्य में ऐसी रचनाशील प्रतिभाएँ भी विरल ही हैं जिनका कृतित्व उर्दू, बंगाली, तामिल, तेलुगु, गुजराती, मराठी—हमारे देश की अन्य प्रमुख भाषाओं के श्रेष्ठ लेखकों और कवियों के बराबर हो—जो प्रतिभाएँ अखिल भारतीय महत्ता पा गई हों, अर्थात् जिनकी रचनाओं के अन्य भाषाओं में केवल अनुवाद ही न हुए हों, बल्कि जिन्होंने रवीन्द्रनाथ ठाकुर, शरच्चन्द्र, इक़बाल और प्रेमचन्द की तरह देश की अन्यान्य भाषाओं के साहित्यों को समग्र रूप से प्रभावित किया हो, और उनमें नई साहित्यिक प्रवृत्तियों और प्रतिभाओं को जगाकर उन्हें अपनी प्रान्तीय सीमाओं से बाहर निकलने की प्रेरणा दी हो।

'अज्ञेय' की तरह हम निराश नहीं हैं, न संशय और भ्रम के बीज बोने के पक्ष में हैं, और न ही लेखकों को समाज के 'त्रिशंकु' बन जाने के लिए प्रोत्साहन देने के हक़ में हैं। यह साहित्यिक प्रतिक्रिया का मार्ग है।

साथ ही, शचीरानी गुर्टू की तरह शिशु-सुलभ विस्मय-भावना से प्रत्येक लेखक को विश्व के किसी-न-किसी महान् साहित्यकार का 'अवतारी' मानकर साहित्य के वर्तमान संकट और गतिरोध से आँख मीच लेने के पक्ष में भी हम नहीं हैं। यह आत्म-प्रवंचना का मार्ग है।

हिन्दी-साहित्य में इस समय जो भी रचनाकार हैं या पैदा हो रहे हैं—वह जीविकोपार्जन के लिए चाहे जहाँ काम करते हों, और चाहे जिस जनवादी विचारधारा या साहित्यिक आदर्श को मानने वाले हों, उनकी प्रतिभा चाहे जिस कोटि की हो—वही तो हमारे साहित्य की पूँजी हैं—हमारे साहित्य की आशा हैं। मुख्यत: उन्हें ही उन तमाम अवरोधों से लड़ना होता है जो उनकी प्रतिभा को बेड़ियाँ पहनाते हैं। और साथ ही, उन्हें ही साहित्य में जीवन के वस्तु-सत्य को पूर्ण, सम्पूर्ण रूप में प्रतिबिम्बित करने और मनुष्य के समग्र व्यक्तित्व का पुनर्निर्माण करने के लिए भगीरथ प्रयत्न करना है—तभी हमारा साहित्य अपनी वर्तमान संकीर्ण सीमाओं को तोड़कर एक विपुल शक्ति बन सकेगा। एक आलोचक की हैसियत से हम अपनी भाषा के सामयिक साहित्य का सही-सही मूल्यांकन करके, उसके स्थायी और अस्थायी मूल्यों और उसके सामाजिक लक्षणों का विवेचन करने तक ही अपने कर्तव्य की इतिश्री नहीं मानते, बल्कि हम अपने साहित्यकारों में ऐसा मुक्तिगामी और मानववादी संकल्प जगाना भी अपना कर्तव्य समझते हैं जिससे वे अपनी व्यक्तिगत अक्षमताओं और समाजगत कठिनाइयों के बावजूद उस भगीरथ प्रयत्न में ईमानदारी से लग सकें जिसका ज़िक्र हमने ऊपर किया है। इस पुनीत कार्य में हम उनके सखा और सहयोगी बनना चाहते हैं।

और इसलिए आज हम विश्व-साहित्य के अध्ययन का प्रश्न विशेष रूप से उठा रहे हैं। विश्व-साहित्य से हमारा तात्पर्य उन महान् लेखकों की महा-कृतियों (क्लासिक्स) से

है जो चाहे जिस देश और काल की पैदावार क्यों न हों, पर जो आज भी अपना मूल्य रखती हैं और जो सदा अमर रहेंगी और चिरकाल तक मनुष्य जाति को अनुप्राणित करती जायँगी।

इसमें सन्देह नहीं कि एक आलोचक की हैसियत से हमें इस सम्बन्ध में उठने वाले अनेक प्रश्नों का वैज्ञानिक उत्तर देना है। प्रत्येक देश की जनता को विश्व के अन्यान्य देशों का प्राचीन साहित्य एक सामान्य विरासत के रूप में मिला है। ये महान् कृतियाँ उन विचारों पर आधारित हैं और उन वर्गों के प्रतिनिधियों ने उनकी सृष्टि की है जो या तो समाप्त हो गए हैं या जिन्हें हम अपने देश मे समाप्त करने के लिए संघर्ष कर रहे हैं। उनकी कृतियाँ आज भी जनता को सचेतन और जागृत बनाने के लिए क्यों मूल्यवान हैं? वे क्यों आज भी हमारे साहित्य की प्रेरणा बनती हैं? वे क्यों आज भी हमारे संकल्प को बल देती हैं, हमारी सौन्दर्य-भावना का परिष्कार करती हैं, उसे गहरा और मानवीय बनाती हैं? वे क्यों हमारी संवेदनशीलता को उभारती हैं और हमारी जिज्ञासा और विवेक को जगाती हैं? उनका साहित्य क्यों सही अर्थों में जन-साहित्य है? वे क्यों हमें आज भी आनन्द देती हैं और आगे चलकर एक वर्गहीन समाज में भी पाठकों को आनन्द देंगी?

संक्षेप में इन प्रश्नों का उत्तर देकर ही हम अपने लेखकों और पाठकों के सामने विश्व-साहित्य के अध्ययन की आवश्यकता का पूरा अहसास करा सकते हैं।

इसमें सन्देह नहीं कि महान् लेखकों की रचनाओं में अपने-अपने काल की सामाजिक विचार-धाराएँ व्यक्त हुई हैं और उनकी कृतियाँ अपने समय के ऐतिहासिक वास्तव से पूर्णतः सम्बद्ध हैं। लेकिन इन महान् लेखकों को किसी शोषक वर्ग के खूँटे से बाँधकर जाँचना व्यर्थ होगा, क्योंकि उनकी रचनाओं में अपने समय का समग्र जीवन, तमाम वर्गों के अन्तःसम्बन्ध प्रतिबिम्बित हुए हैं और इस प्रकार उस युग की मूल समस्याओं का उद्घाटन हुआ है। इसी कारण उनकी रचनाओं में शोषण-दोहन की विचार-धाराओं के प्रति गहरे प्रतिवाद की मुखर ध्वनि है और आज़ादी और समानता की भावना के प्रति गहरा मोह है। महान् लेखक यथार्थवादी और अपने समय के आलोचक थे। वस्तुतः वे अपने काल के वर्ग-समाज के विद्रोही थे। इसलिए महान् लेखक चाहे जिस काल में और चाहे जिस वर्ग में पैदा हुए हों, ये मूलतः मानववादी थे। उनकी महानता का यही रहस्य है कि उन्होंने 'मनुष्य' को ही प्रमाण और प्रतिमान माना, जिससे उनकी सहानुभूतियाँ मानव-मात्र तक प्रसरित हुई --विश्वजनीन बनीं। आज जब वर्ग-समाज का अभिशाप इतना बढ़ गया है कि विराट् नरमेधों के आयोजन से शोषक-वर्ग का मुनाफ़ा सौगुना बढ़ता है, जब जनता की मुसीबतों से उसकी तिजोरियाँ भरती हैं और जनता के रोदन-चीत्कार से समाज के इन कापालिकों का अट्टहास जगता है—ऐसे समय स्वयं मनुष्य का अध्ययन करना और उसके प्रति आदर-सम्मान का भाव जगाना एक महती आवश्यकता बन गया है। मनुष्य की नैतिक और शारीरिक सुन्दरता और विशिष्टता को, और अन्य लोगों के साथ परस्पर-सहयोग करके रहने की आवश्यकता को स्वीकार किये बिना आज कोई भी समाज-व्यवस्था प्रगति-

शील और जनवादी होने का दावा नहीं कर सकती। शोषण-दोहन, ऊँच-नीच और हत्या-काण्डों पर जीवित रहने वाली व्यवस्था अवश्य ही स्थायी नहीं हो सकती। साहित्य की प्राचीन महाकृतियों का यह सबसे बड़ा सन्देश है कि उनमें मानव की प्रतिष्ठा है।

और महाकृतियों के पात्रों के रूप में प्रतिष्ठित मानव खंडित व्यक्तित्व के एकांगी और विकृत मानव नहीं हैं। महाभारत के पात्रों के बारे में आचार्य हजारीप्रसाद द्विवेदी ने लिखा है : "मूल कथानक में जितने भी चरित्र हैं वे अपने-आप में ही पूर्ण हैं। भीष्म-जैसा तेजस्वी और ज्ञानी, कर्ण-जैसा गंभीर और वदान्य, द्रोण-जैसा योद्धा, बलराम-जैसा फक्कड़, कुन्ती और द्रोपदी-जैसी तेजोदृप्त नारियाँ, गान्धारी-जैसी पति-परायणा, श्रीकृष्ण-जैसा उपस्थित-बुद्धि और गंभीर तत्वदर्शी, युधिष्ठिर-जैसा सत्य-परायण, भीम-जैसा मस्तमौला, अर्जुन-जैसा वीर, विदुर-जैसा नीतिज्ञ चरित्र अन्यत्र दुर्लभ है।" और आगे, "महाभारत का अदना-से-अदना चरित्र भी डरना नहीं जानता। किसी के चेहरे पर कभी शिकन नहीं पड़ने पाती। पाठक महाभारत पढ़ते समय एक जादू भरे अरण्य में प्रवेश करता है, जहाँ पग-पग पर विपत्ति है, पर भय नहीं है; जहाँ जीवन की चेष्टाएँ बार-बार असफलता की चट्टान पर टकराकर चूर-चूर हो जाती हैं, पर चेष्टा करने वाला हतोत्साह नहीं होता; ग़लती करने वाला अपनी ग़लती पर गर्व करता है, प्रेम करनेवाला अपने प्रेम पर अभिमान करता है और घृणा करने वाला अपनी घृणा का खुलकर प्रदर्शन करता है। वहाँ सरलता है, दर्प है, तेज है, वीर्य है, महाभारत की नारी अपने नारीत्व पर अभिमान करती है, पुरुष इस अभिमान की रक्षा के लिए अपने को मृत्यु के हाथ सौंप देता है।..."[१]

यही बात अन्य भारतीय और इतर भारतीय साहित्यों की महाकृतियों से सिद्ध है कि उनके अदना-से-अदना पात्र दुर्दमनीय साहस से जीवन की विषमताओं और विफलताओं का सामना करते हैं, अविचलित रहकर जीवन के समरांगण में जूझते जाते हैं, विपत्तियों को झेलते हैं, अपने बुद्धि-विवेक और बल से मार्ग की दुर्गम कठिनाइयों को पार करते हुए अपने लक्ष्य तक पहुँचते हैं। उनकी इस अदम्य जीवट और वीरत्व भावना से हमें आज के कुण्ठापूर्ण जीवन में एक नई चेतना, नया आत्म-बल और नया साहस मिलता है कि प्राचीन युगों में न्याय और नैतिक आदर्शों की स्थापना के लिए उन्हें जितने भयंकर तूफानों के बीच से गुज़रना पड़ा था और जितनी वीरता दिखानी पड़ी थी, आज हमें सर्वदा के लिए शोषित-समाज की काल-रात्रि से बाहर निकलकर एक सच्चा मानवीय समाज स्थापित करने के लिए उससे कहीं ज़्यादा भयानक तूफ़ानों के बीच से गुज़रना पड़ेगा और उनसे अधिक वीरता दिखानी होगी। इसके साथ ही इन संघर्षों में मनुष्य ने जिन नैतिक आदर्शों और मानव-मूल्यों की स्थापना की है, वे जीवन की अन्ततः विजय और प्रगतिशीलता में हमारी आस्था उत्पन्न करते हैं। मानव-जाति की ज़रूरतों और हितों की उपेक्षा करके स्वार्थवश सत्ता प्राप्त करने की चेष्टाएं सामाजिक जीवन के स्खलन और ह्रास का कारण बनती हैं। मनुष्यों

१. हिन्दी-साहित्य की भूमिका (पृष्ठ १६८)।

और देवताओं का असम्मान करने से समाजिक जीवन विच्छिन्न होता है। बड़े-बड़े साम्राज्य और फलती-फूलती सभ्यताएँ नष्ट हो जाती हैं, यदि समाज के हित का तिरस्कार किया जाता है। यही पाप होता है। विश्व-साहित्य की महाकृतियों की यह सबसे महत्त्वपूर्ण शिक्षा है, जो मानवता को आगे बढ़ने के लिए सतत् उकसाती रहती है।

और फिर, विश्व-साहित्य की महाकृतियाँ हमारे भीतर मनुष्य-जीवन की ऐतिहासिक परम्परा की अनुभूति जगाती हैं। सीता के विलाप, भरत के क्षोभ, लक्ष्मण के क्रोध का प्रसंग पढ़कर हमारे मन में जब वैसी ही सहजानुभूति और उद्वेलन होता है, जब हमें यह प्रतीत होता है कि आज हम जो-कुछ अनुभव करते हैं, ऐसे ही अवसरों पर प्राचीन काल में अन्य लोगों ने भी अनुभव किया था, और उनका वह अनुभव विलक्षण सौन्दर्य और सूक्ष्म-भेदी सचाई के शब्दों में सर्वदा के लिए विजड़ित कर दिया गया है, तो हमें लगता है कि यह हमारी सबसे अधिक मूल्यवान सम्पत्ति है जो मनुष्य के ऐतिहासिक अतीत के साथ हमारी एकता और सम्बन्ध-सूत्रता का भाव जगाकर हमें सौन्दर्यानुभूति कराती है। विश्व हमें अपने वर्तमान गोचर जगत् से कहीं अधिक विशालतर लगने लगता है, साथ ही हम इस युगानुयुगीन विश्व के साथ अत्यधिक सामीप्य का भी अनुभव करते हैं। प्राचीन साहित्य इस प्रकार हमें अपने जीवन की क्षुद्रताओं और संकीर्णताओं से ऊपर उठने में सहायक होता है, और देश-काल की सीमाओं को तोड़कर हमें मनुष्य के समूचे विकास-क्रम की व्यापक धारा का साक्षात्कार कराता है।

ये कतिपय मानव-मूल्य हैं जो हमें विश्व-साहित्य की महान् कृतियों के अध्ययन से सहज ही प्राप्त होते हैं। ये कृतियाँ आज हमारी जनता में इस विश्व-संकट के समय शान्ति, आजादी और जनवाद के संघर्ष में अन्ततः विजयी होने का विश्वास जगा सकती हैं, और हमारे साहित्यकारों को पूर्ण मानव-चरित्रों की सृष्टि करने में योग दे सकती हैं। इतिहास इस बात का साक्षी है कि विश्व की माहान् कृतियों ने मनुष्यों के दिमागों को गुलाम नहीं बनाया, उन्हें नया उत्साह और नई प्रेरणाएँ ही दी हैं, क्योंकि महान् कलाकार और उनकी कृतियाँ मूलतः क्रान्तिकारी होती हैं। विज्ञान की ही तरह कला भी मनुष्य की स्वतन्त्रता का अस्त्र है। विश्व-विख्यात मार्क्सवादी आलोचक जार्ज लूकाक्स के शब्दों में, अतीत के महान् लेखकों ने "मानवीय विकास के महान् युगों के सर्वाङ्गीण और समुचित चित्र हमें दिये हैं और साथ ही वे आज मनुष्य के अखंडित व्यक्तित्व की पुनर्स्थापना करने के विचार-संघर्ष में हमारे लिए आलोक-दीप का भी काम देते हैं।" इसलिए यदि हमारे साहित्यकार अपने युग की चेतना लेकर विश्व के महान् लेखकों की अनुपम कृतियों से सीखेंगे तो निश्चय ही वह आज के जीवन-वास्तव का अधिक व्यापक और मूर्त चित्रण कर पायेंगे और आये दिन के साहित्यिक फैशनों से अभिभूत होकर पथ-भ्रष्ट न होंगे।

अगर हम अपने समय की समस्याओं को हल करने में असफल रहे तो सम्भव है कि इस बार हम ही नहीं, बल्कि महा-युद्ध की लपटों में विश्व-मानवता द्वारा अपने रक्त-स्वेद से बनाई हर चीज भस्म हो जायगी। महाभारत के इतिहास की विश्व-व्यापी पुनरा-

वृत्ति समग्र मानव-जीवन, सभ्यता और संस्कृति के लिए भयंकर होगी। साहित्य की प्राचीन महाकृतियाँ जहाँ हमारा मनोरंजन करती हैं, हमारी चेतना का सीमा-विस्तार करती हैं, हमारी मानवता का विकास करती हैं, वहाँ वे हमारे अन्दर केवल यह भाव ही नहीं जगातीं कि मानव-मात्र एक है और उनका इतिहास देश-काल की अनेकरूपता के होते हुए भी प्रगति-पथ पर एकोन्मुख है, बल्कि वे हमारे अन्दर कर्म की प्रेरणा भी जगाती हैं ताकि हम अपनी सम्पूर्ण शक्ति लगाकर संघर्ष-क्षेत्र में कूद पड़ें और समय रहते हुए प्रतिक्रियावादी शक्तियों को विश्व की शान्ति भंग करने से रोक दें, ताकि हम आप, संसार के सभी मनुष्य जीवित रह सकें, और अपनी बुद्धि और अपने श्रम से एक स्वतन्त्र, जनवादी समाज का निर्माण कर सकें। साहित्य में पूर्ण-मानव की प्रतिष्ठा का संघर्ष इस व्यापक जन-संघर्ष का ही महत्त्वपूर्ण अंग है।

—अक्तूबर १९५१

## ५

# क्या साहित्य प्रॉपैगैण्डा है ?

प्रगतिवादियों के विरुद्ध यह आरोप किया जाता है कि वे साहित्य को केवल प्रचारात्मक बना देना चाहते हैं। श्री इलाचन्द्र जोशी[1] तथा उनकी ही तरह साहित्य की समस्याओं पर विचार प्रकट करनेवाले अनेक छोटे-बड़े आलोचक केवल इसी बात को लेकर प्रगतिवाद को अपने उचित-अनुचित प्रहारों का निशाना बनाते रहे हैं। साहित्य के साथ प्रॉपैगैण्डा शब्द का प्रयोग करना विशेषकर, जबकि साहित्य में 'अमर कलाकारों' की भरमार हो और हमारा सारा साहित्य 'विश्वजनीन' और 'शाश्वत' हो, उनकी दृष्टि में ऐसा जघन्य अपराध है जिसके लिए पाठक प्रगतिवादियों को कभी क्षमा नहीं कर सकते। यह एक 'हेरेसी' है जो सच्चे साहित्य की जड़ें खोदना चाहती है, अतः असह्य तथा दयनीय है !

प्रॉपैगैण्डा शब्द का प्रयोग कई अर्थों में हो सकता है, हुआ है, और आज भी होता है। प्रगतिवादियों ने जब कभी भी उसका प्रयोग किया है तब ऐसे सामान्य अर्थ में कि उससे किसी को विशेष आपत्ति नहीं हो सकती, क्योंकि साहित्य को प्रॉपैगैण्डा कहकर उन्होंने उसके उत्कृष्ट भावना-प्रधान, कल्पनाजन्य और कलात्मक गुणों की अवहेलना नहीं की, न उनका बहिष्कार ही आवश्यक समझा है। मेरा तात्पर्य यह नहीं है कि मैं साहित्य की इस व्याख्या से सहमत हूँ अथवा यह दृष्टिकोण सही है—इसका विवेचन मैं आगे करूँगा। किन्तु जोशीजी और उनकी तरह से सोचनेवाले आक्षेपकर्त्ता, खेद है, प्रगतिवादियों के दृष्टिकोण को समझने की कोशिश न कर उसे ऐसे भद्दे अर्थ पहना देते हैं कि वह निन्दनीय दीख उठता है। मुझे यह स्वीकार करने में ज़रा भी आपत्ति नहीं कि यदि मुझे इन लोगों के लेखों द्वारा ही प्रगतिवाद के दृष्टिकोण का परिचय मिलता, तो मैं उसे [illegible] और असाहित्यिक समझता कि मुझे अनायास [illegible] समझता कि प्रगतिवाद कला और साहित्य की कलात्मकता और साहित्यिकता तथा अन्य सभी उन गुणों को जो इन्हें सजीव, मधुर और सुन्दर बनाते हैं, नष्ट कर उनके स्थान पर नीरस 'वादों' की व्याख्या, हड़ताल करने के ऐलान और मजदूर-किसान सभाएँ या अन्य पार्टियाँ संगठित करने के कार्यक्रम और प्रदर्शनों में गाने योग्य गीत और नारे भरना चाहता है। किसी भी व्यक्ति को साधारणतया यह मान्य नहीं हो सकता, मुझे भी कैसे मान्य होता ? और मैं श्री इलाचन्द्र जोशी के उपकार को

---

१. साहित्य सर्जना—इलाचन्द्र जोशी

मानता हुआ कि उन्होंने प्रगतिवाद के चक्कर में पड़ने से पहले ही मेरी आँखें खोल दीं, प्रगतिवादियों को 'असाहित्यिक पेशेवर प्रॉपैगैण्डिस्ट', 'गड्डलिका-प्रवाह-पन्थी', 'उच्छृङ्खलतावादी', 'धूर्त'[1] आदि दुर्वचनों से सुबह-शाम उनकी स्तुति करता रहता। सौभाग्य या दुर्भाग्य से मैं, या हिन्दी के अधिकांश तरुण लेखक, आज इस प्रकार की रचनाओं के मिर्च-मसालेदार साहित्यिक खाद्य से मानसिक-भोजन प्राप्त कर साहित्य-क्षेत्र में नहीं आये हैं, इस कारण प्रगतिवाद के प्रति जोशीजी की घृणा के कीटाणु हमारे दिमागों में घुसकर बीमारी नहीं फैला पाते। लेकिन मुझे आश्चर्य इस बात का है कि लोग कितनी सरलतापूर्वक न्यस्त-स्वार्थ मनोवृत्ति द्वारा उत्पन्न भ्रमों का प्रचार[2] करने लगते हैं। क्योंकि [illegible] नहीं समझते या जानकर भी वे अनजान बने हैं, अतः 'क्या साहित्य प्रॉपैगैण्डा है ?' प्रश्न पर विचार करते समय हम उन प्रगतिवाद-विरोधी सज्जनों के आक्षेपों और मतों पर ध्यान न देंगे क्योंकि तर्क के अभाव के कारण वे समस्या को समझने में मदद नहीं देते। इसमें सन्देह नहीं है कि अधिकांश प्रगतिवादियों का[3] यह मत रहा है कि साहित्य प्रॉपैगैण्डा है या प्रॉपैगैण्डा का साधन है, किन्तु वे प्रॉपैगैण्डा शब्द का प्रयोग किन अर्थों में करते हैं, यह स्थापना सही है या गलत है, इसपर हमें स्वतन्त्र रूप से विचार करना चाहिए।

---

१. साहित्य-सर्जन—इलाचन्द्र जोशी

२. खेद है कि 'प्रचार' प्रॉपैगैण्डा का पर्याय है और जोशीजी तथा उनके सहधर्मियों द्वारा प्रतिपादित बातों को 'प्रचार' कहकर मैं उनके प्रति असम्मान प्रकट नहीं करना चाहता, तो भी किसी अन्य उपयुक्त शब्द के अभाव में इस 'गर्हित-वर्जित' शब्द का आश्रय लेना पड़ रहा है।—लेखक

३. प्रगतिवादियों से मेरा अभिप्राय यहाँ उन लेखकों से है जो किसी-न-किसी रूप में मार्क्सवाद को स्वीकार करते हैं या उसके प्रति सहानुभूति रखते हैं। मार्क्सवाद को स्वीकार करना एक प्रगतिवादी के लिए आवश्यक है या नहीं, यह एक दूसरा विषय है, और यहाँ इस बहस में पड़ने से विषयान्तर होगा। केवल इतना कहना पर्याप्त है कि प्रचारात्मकता का आरोप विशेषकर इसी दृष्टिकोण से प्रभावित प्रगतिवादियों पर किया जाता है, अन्यथा श्री इलाचन्द्र जोशी स्वयं अपने को प्रगतिवादी समझने में अपना गौरव समझते हैं। फ्रायड और युङ्ग के मनोविश्लेषण-शास्त्र के आधार पर उन्होंने जो अधकचरे साहित्य-सम्बन्धी सिद्धान्त (?) 'प्रतिपादित' किये हैं और इन्हीं विचारकों द्वारा एकत्र

'समस्त साहित्य प्रॉपेगैण्डा है' यह मत कैसे और किसके द्वारा प्रतिपादित किया गया और आगे चलकर किन लेखकों ने क्यों इसकी पुष्टि की, इसका क्रमबद्ध विवरण देना कठिन है और आवश्यक भी नहीं है। लेकिन मुझे जहां तक याद पड़ता है, रूस की क्रान्ति के अवसर पर यह नारा लगाया गया कि 'साहित्य वर्ग-युद्ध का एक हथियार है।' यह एक गलत नारा था। किन्हीं खास परिस्थितियों में कोई नारा किस प्रकार उठाना चाहिए, यह साधारण कार्य नहीं है क्योंकि उन परिस्थितियों की तात्कालिक आवश्यकताओं के अनुकूल कार्य-संगठन करने के उद्देश्य से जन-समूह को प्रेरित करने के लिए ही केवल नारा नहीं लगाया जाता—ऐसा नारा तात्कालिक आवश्यकताओं से इतना आबद्ध रहेगा कि परिस्थितियों के बदलने पर वह एकदम बेकार हो जायगा और कदाचित् नई परिस्थितियों के विपरीत पड़कर वह उनके विकास में बाधक हो उठे। भावों और विचारों में मनुष्य के मस्तिष्क में चिपके रहने की ऐसी आदत होती है कि नई तथा विपरीत परिस्थितियों के उत्पन्न हो [illegible] ग
के नारे आगे के विकास में बाधाएँ भी डाल [illegible] के
[illegible] लाने के लिए नई नीति का विकास किया जा सके, अर्थात् जिसमें भावी वास्तविकता की सम्भावनाएँ अन्तर्निहित हों तथा जो जन-समूह में ऐसी मिथ्या आशाएँ न उत्पन्न करे, जिनकी कभी पूर्ति नहीं की जा सकती। इस दृष्टि से देखने से यह नारा दोषपूर्ण ठहरता है, क्योंकि जबतक रूस में वर्ग-युद्ध था उसी समय तक इसका उपयोग भी था, यद्यपि उस अवस्था में भी उसने साहित्य और कला की समस्याओं को बहुत हल्का करके तोलने की कोशिश की थी। इस नारे को मान्य मानकर प्रत्येक लेखक के लिए यह जरूरी हो गया कि वह केवल पूँजीपति और मजदूर, श्वेत सेना या लाल सेना, [illegible] और बॉल्शेविक पार्टी, कुलक और किसान के संघर्षों या, शोषित वर्गों की विजय-गमना प्रकट करते हुए, ज्यों-का-त्यों तथा सीधा राजनैतिक वर्णन ही करे। मेरे कहने का यह अर्थ नहीं कि इन संघर्षों का वर्णन करके उत्कृष्ट साहित्य की रचना नहीं की जा सकती; की जा सकती है और इसके उदाहरण मौजूद हैं। परन्तु वहां ऐसी कठिन स्थिति उत्पन्न हो गई थी कि लेखक यदि मजदूर के व्यक्तिगत जीवन के प्रेम और विरह, आशा और निराशा आदि पहलुओं का वर्णन करता था तो चूँकि उसमें सीधे रूप से शोषकवर्ग पर आक्रमण न किया जाता था, इस कारण यह समझा जाने लगा कि वह वर्ग-संघर्ष के हथियार को कुन्द बना रहा था। इसके अतिरिक्त इस नारे में विरासत रूप में मिले प्राचीन साहित्य के प्रति एक नकारात्मक भाव भी था जिसमें सामाजिक विकास के साथ-साथ बढ़नेवाली साहित्य

**ऐसे विकृत मन के रोगियों के जीवन-चरितों को जोड़-तोड़कर जोशीजी ने अपने उपन्यासों में जिन विक्षिप्त चरित्रों का निर्माण किया है—इस सारे कृतित्व के बल पर वे अपने को 'सच्चा प्रगतिवादी' घोषित करते हैं। यह 'सच्चा प्रगतिवाद' वास्तव में कहां तक 'सच्चा' है, इस पर भी यहां कुछ कहना अनुपयुक्त होगा।—लेखक**

की ऐतिहासिक परम्पराओं का तिरस्कार किया गया क्योंकि वे आज की क्रान्ति में वर्ग-युद्ध का तेज हथियार न बन सकती थीं। इस प्रकार इस नारे ने साहित्य और कला की उपयोगिता को बहुत सीमित करके देखा। फलतः इस नारे को अपनाकर लेखकों की संस्था R. A. P. P. ने रूस के लेखकों पर अनेक प्रतिबन्ध लगाये, जिसका एक दुष्परिणाम यह हुआ कि प्रोलेतेरियन (श्रमजीवी) साहित्य [illegible] था अन्य कई लेखकों ने इस गलत नारे के दुष्परिणामों का अनुभव किया और R. A. P. P. तोड़ दी गई और लेखकों का एक नया सङ्गठन बनाया गया जिसने 'समाजवादी यथार्थवाद' का (समाजवादी रोमैण्टिसिज्म भी जिसके अन्तर्गत है) नारा बुलन्द किया। समाजवादी यथार्थवाद साहित्य के एक विशिष्ट दृष्टिकोण और उसकी एक विशिष्ट शैली का द्योतन करता है अर्थात् वह साहित्य या कला की वस्तु और रूप-योजना दोनों को घेर लेता है। इसके अतिरिक्त उसमें प्राचीन साहित्य की सजीव परम्पराओं को ग्रहण करने, नई परिस्थितियों के अनुकूल उनका विकास करने एवं कला और साहित्य को एक ऐसा मार्ग देने की सम्भावनाएँ मौजूद हैं जिसकी अगली मंजिलें भविष्य के गर्भ में हैं। किन्तु अबतक [illegible] नहीं हो सका है, और आवेश में आकर हमारे [illegible] कि अमेरिका के प्रसिद्ध मार्क्सवादी लेखक जोजेफ़ फ्रीमैन ने भी 'संयुक्त राष्ट्र में श्रमजीवी साहित्य' पुस्तक की भूमिका में एक स्थान पर कुछ ऐसे ही विचार प्रकट किये हैं। उन्होंने लिखा है कि 'कला का, जो वर्ग-युद्ध का एक साधन-यन्त्र है, मजदूर-वर्ग को अपने एक हथियार के रूप में विकास करना चाहिए।' उनका कहना है कि कला 'अनुभव का विनिमय' करती है। लेकिन 'अनुभव' शब्द के अन्दर उसकी पनाह छिपी है। पूँजीजीवी विचारक या आलोचक मजदूर वर्ग के जीवन की अभिव्यञ्जना को अनुभव के अन्तर्गत नहीं मानते, बल्कि किसी स्त्री के [illegible] चमत्कारों को ही 'अनुभव' मानते हैं। फ्रीमैन के पूरे लेख [illegible] निर्मूल हो जाती है कि वे इस नारे के अर्थ में साहित्य को वर्ग-युद्ध का हथियार मानते हैं। फ्रीमैन का केवल यह कहना है कि साहित्य का प्रयोग चूँकि पूँजीपति वर्ग अपने स्वार्थों की रक्षा के निमित्त कर रहा है, ऐसी दशा में श्रमजीवी वर्ग को भी उसका उपयोग अपने हितों की रक्षा और संघर्ष के विकास में करना चाहिए। इसका अर्थ यह नहीं कि समूचा साहित्य मात्र वर्ग-युद्ध का हथियार है अथवा उसे होना चाहिए। तो भी ऐसे नारों का प्रयोग यदि सावधानी से किया जाय तो अच्छा है यद्यपि इससे, खेद है, हमारे बहुत से पूँजीजीवी आलोचकों की मौके-बेमौके फतवा देने की रोजी छिन जायगी।

चूँकि योरप के अन्य देशों में वर्ग-युद्ध ने एक सफल क्रान्ति का रूप धारण न कर पाया अतः वहाँ साहित्य को वर्ग-युद्ध का हथियार घोषित करने की उतनी आवश्यकता प्रतीत नहीं हुई जितनी प्रचार का साधन बनाने की, जिससे मजदूर-वर्ग का सङ्गठन किया जा सके, उसके अन्दर समाजवाद और क्रान्ति की चेतना फैलायी जा सके। शायद इसीलिए वहाँ किसी ने यह नारा ईजाद किया कि समस्त साहित्य प्रॉपेगैण्डा है या होता है। पाठकों

ने सम्भव है, अमेरिका के प्रसिद्ध समाजवादी उपन्यासकार अप्टन सिन्क्लेयर की पुस्तक 'Mammonart' पढ़ी हो। आलोचना-साहित्य की दृष्टि से पुस्तक साधारण कोटि की है और वह प्रगतिवाद के समीक्षा-सिद्धान्तों का प्रतिनिधित्व नहीं करती। लेकिन उसमें प्रारम्भ से लेकर रूस की समाजवादी क्रान्ति तक के योरॅप और अमेरिका के सभी महान् लेखकों और कलाकारों की कृतियों का मूल्याङ्कन इस दृष्टिकोण को सामने रखकर ही किया गया है कि वे अपने समय में किसी-न-किसी वर्ग की भावनाओं का प्रॉपेगण्डा करते थे। अप्टन सिन्क्लेयर के अनुसार समस्त साहित्य प्रॉपैगैण्डा है, सार्वभौम तथा अनिवार्य रूप से, कभी अज्ञात रूप से, अन्यथा अधिकतर ज्ञात रूप से। कला जीवन की अभिव्यक्ति है जो कलाकार के व्यक्तित्व से प्रभावित होती है और उसका उद्देश्य अन्य व्यक्तियों को प्रभावित करना और उन्हें भाव, विश्वास और कार्य-परिवर्तन के लिए प्रेरित करना होता है। महान् कला का जन्म तभी होता है जब जीवन्त तथा महत्त्वपूर्ण प्रॉपैगैण्डा कलात्मक नैपुण्य के साथ किसी कला-विशेष के माध्यम द्वारा किया जाता है। सिन्क्लेयर का कहना केवल इतना है कि यह दावा करना कि कला में प्रॉपैगैण्डा को स्थान नहीं है तथा कला का स्वतन्त्रता और न्याय की भावनाओं से कोई सम्बन्ध नहीं है, एक प्रवञ्चना है, एक ऐसा भ्रम है जिसे स्वार्थ वाले वर्गों ने फैला रखा है [illegible] ही प्रधान प्रेरणा है। क्योंकि साहित्य [illegible] विश्वास या दृष्टि- [illegible] कि मनुष्य वर्गहीन [illegible] गा। यदि सिन्क्ले- [illegible] और [illegible]।

[illegible] हैं वे प्रॉपेगैण्डा के इतने ही व्यापक अर्थ समझते हैं यद्यपि उसका जो पहलू प्राचीन साहित्य और पूँजीवादी साहित्य पर लागू होता है उसे मानने को तैयार नहीं होते। इन व्यापक अर्थों में प्रॉपैगैण्डा शब्द से शायद पुराने लेखक और कलाकार इतना न चिढ़ते, वे शायद इसे स्वीकार भी कर लेते।

वीरगाथा-काल के कवियों को यह स्वीकार करने में क्या संकोच होता कि वे अपने शासक या नरेश के वैभव और पराक्रम की गाथाएँ लिखकर उनका प्रभाव बढ़ाना चाहते हैं, और क्या यह प्रॉपैगैण्डा न हुआ? आल्हा, पृथ्वीराज रासो तथा तत्कालीन काव्य-ग्रन्थों में क्या प्रॉपैगैण्डा नहीं है? और यह बात भी नहीं है कि चन्दबरदाई को निम्नकोटि का कवि समझा जाता हो। इसी प्रकार भक्ति-कालीन कवियों ने वैष्णव तथा सूफ़ी मतों का प्रचार किया था। तुलसीदास जी की रामायण में ऐसे कितने स्थल नहीं हैं जहाँ उन्होंने पाठकों को राम की भक्ति और उपासना करने के लिए प्रेरित किया है और राम से विमुख जानेवालों

के लिए रौरव नरक की भीषण यातनाओं की तसवीर खींची है ?[१]

मीरा और सूरदास के पदों में भी प्रचार की मात्रा कम नहीं है। फिर भूषण तो, जिन्हें हमारे आलोचक महाकवि स्वीकार करते हैं, यद्यपि यह विवादास्पद है, अपनी रचनाओं द्वारा खुलेआम महाराज शिवाजी का प्रॉपैगैण्डा करते थे। उनकी शिवा-बावनी आदि से अन्त तक प्रॉपैगैण्डा-प्रधान है। इसी प्रकार आधुनिक लेखकों की रचनाओं में किसी वर्ग या सम्प्रदाय का प्रॉपैगैण्डा साबित किया जा सकता है। प्रेमचन्द, शरच्चन्द्र, टैगौर और इक़बाल की कृतियों में भी, जो इस युग के सर्वश्रेष्ठ साहित्यकार हुए हैं, प्रॉपैगैण्डा की कमी न मिलेगी। कहने का तात्पर्य यह कि इस दृष्टिकोण से देखने से कला और साहित्य की सभी कृतियों में प्रॉपैगैण्डा दृष्टिगोचर होना स्वाभाविक है। पुराने ज़माने के लेखक इसे स्वीकार करने से कभी इन्कार न करते, क्योंकि वे इस बात से इन्कार न कर सकते थे कि साहित्य और समाज में अविच्छिन्न सम्बन्ध है या कि साहित्य-समाज का एक अङ्ग है और वह जीवन की अभिव्यञ्जना करता है—यद्यपि साहित्य के उपयोग और उद्देश्य के बारे में किसी सामाजिक दृष्टिकोण से साहित्य का मूल्य आँकने की भाषा से वे अवगत न थे। किन्तु आज के लेखक अक्सर इसे स्वीकार नहीं करते। इसके दो कारण हैं। पहला तो यह कि कलाकार समाज की क्रियाशीलता से इतना दूर होगया है कि उसके मस्तिष्क में 'कला कला के लिए' की भ्रामक पूँजीवादी धारणा ने स्थान जमा लिया है। दूसरा यह कि आज वर्ग-संघर्ष इतना तीव्र हो गया है कि इसे स्वीकार करने के अर्थ हैं कि या तो लेखक यह मान ले कि वह पूँजीपति वर्ग का प्रॉपैगैण्डा करता है, जो कि एक श्रेष्ठ लेखक कभी कहना मंजूर न करेगा, क्योंकि पूँजीपति वर्ग ने उसका भी शोषण कर रखा है, या फिर वह यह स्वीकार करले कि वह श्रमजीवी वर्ग का प्रॉपैगैण्डा करता है, जो कि कहना उसके लिए अनेक कष्टों और यातनाओं और अभिजात वर्ग की उपेक्षा और निन्दा का कारण हो सकता है। अतः आज लेखक 'संघर्ष से परे रहने' या तटस्थ रहने का उपक्रम करता है, यद्यपि वह ऐसा कर नहीं पाता। विगत युगों के लेखक इस प्रकार दो परस्पर-विरोधी अवस्थाओं से उत्पन्न मानसिक द्वन्द्व से बचे रहते थे। उन युगों में वर्गों का संघर्ष अपने ऐतिहासिक विकास की उस प्रारम्भिक अथवा मध्य अवस्था में था जब लेखक या कलाकार के सामने दो में से एक वर्ग का दामन पकड़ना अनिवार्य न हो गया था। अतः प्रगतिवादियों ने यदि कभी साहित्य को प्रॉपैगैण्डा माना है तो इसी अर्थ में, किसी दूसरे अर्थ में नहीं। यहाँ यह बात विचारणीय है कि हमारे ये कतिपय आलोचक चन्दबरदाई या भूषण की कविता में अथवा अपनी रचनाओं में व्यक्त उद्‌गारों में किसी वर्ग का प्रॉपैगैण्डा नहीं देखते। यदि कोई राजकुमारों

१. तुलसीदास जी के इस वर्णन को प्रॉपैगैण्डा न मानकर यदि 'शाश्वत सत्य' मान लिया जाय तो मुझे भय है कि आजकल के भौतिकवादी युग में रौरव-नरक के बन्दियों की संख्या इतनी बढ़ गयी होगी कि यमराज को ब्रिटिश सरकार की तरह 'डिटेन्शन कैम्प' खुलवाने पड़ रहे होंगे! —लेखक

और राजकुमारियों, कोमलाङ्गियों और सूट-बूटधारी पुरुषों के विषय में लिखता है तो वह उनकी दृष्टि में प्रॉपैगैण्डा नहीं है किन्तु यदि कोई किसान, मजदूर या मुफ़लिसों की बस्तियों के बारे में लिखता है तो वह प्रॉपैगैण्डा है।[1] अतः यदि कुछ आलोचक प्रगतिवादियों पर यह आरोप लगाते हैं कि वे समीक्षा-सिद्धान्तों को तिलाञ्जलि देकर प्राचीन-साहित्य अथवा आधुनिक-साहित्य के अन्दर शासक-वर्गों की भावनाओं की अभिव्यक्ति ढूँढ़ कर उसे प्रॉपैगैण्डा कहते हैं तो प्रगतिवादी भी न्यायपूर्वक उनपर आरोप लगा सकते हैं कि वे प्रगतिवादी साहित्य को प्रॉपैगैण्डा कहते हैं। और खेद इस बात का है कि साहित्य-समीक्षा की प्रणाली की अवहेलना पर रोष प्रकट करने वाले ये आलोचक ही उस प्रणाली का तिरस्कार करने का सबसे पहला अपराध करते हैं। प्रगतिवादी यदि पूँजीपति वर्ग के प्रॉपैगैण्डा का आरोप करते हैं तो आलोचक मजदूर वर्ग केप्रॉपैगैण्डा का। प्रगतिवादियों में कम-से-कम इतनी ईमानदारी तो अवश्य है कि समस्त साहित्य को प्रॉपैगैण्डा कहकर वे समस्त साहित्य की राशि में शामिल अपने साहित्य को भी प्रॉपैगैण्डा स्वीकार करते हैं, तथा प्रॉपैगैण्डा को अपने में एक बुरी चीज नहीं मानते। बुरा मानते हैं तो केवल शोषक वर्गों के प्रॉपैगैण्डा को, क्योंकि वह शोषण के क़ायम रखने का साधन बनता है। इसके विपरीत प्रगतिवादियों के विरोधी प्रॉपैगैण्डा को हेय मानते हैं, लेकिन पूँजीपति वर्ग की भावनाओं की अभिव्यक्ति को प्रॉपैगैण्डा नहीं मानते; उन्हें मनुष्य की शाश्वत भावनाएँ मानते हैं, और मज़दूर वर्ग की भावनाओं को प्रॉपैगैण्डा कहते हैं अर्थात् उसे हेय समझते हैं। लेकिन यह तो एक विवाद की बात हुई। वास्तव में क्या सारा साहित्य प्रॉपैगैण्डा है? यदि सारा साहित्य प्रॉपैगैण्डा है तो निश्चय ही पूँजीपति वर्ग की अपेक्षा मजदूर वर्ग का प्रॉपैगैण्डा ज्यादा अच्छा है।

अमेरिका के एक दूसरे प्रसिद्ध आलोचक-उपन्यासकार जेम्स० टी० फ़ेरेल ने, जो समाजवादी हैं, अपनी पुस्तक 'A Note on Literary Criticism' में इस प्रश्न पर अपने विचार प्रकट किये हैं। उनका कहना है कि हमें सबसे पहले प्रॉपैगैण्डा शब्द की व्याख्या निश्चित कर लेनी चाहिए। लेनिन की पुस्तक 'What Is To Be Done?' से एक उद्धरण देकर उन्होंने यह निष्कर्ष निकाला है कि प्रॉपैगैण्डा किन्हीं सिद्धान्तों, योजनाओं तथा विचारों का प्रचार होता है ताकि किसी कार्यक्रम के अनुसार शीघ्र ही अमल किया जा

१. किसान, मजदूरों या मुफ़लिसों की बस्तियों के बारे में लिखना वे वर्जित नहीं बताते और यदि इस वर्णन में किसी मजदूर से मिल-मालिक की लड़की की या जमींदार के बेटे से किसान की बेटी की शादी करके 'लोक-कल्याण' की भावना का पोषक, गाँधी जी की भाषा में 'हृदय परिवर्तन', कर दिया जाता है तो ये आलोचक उसकी भूरि-भूरि प्रशंसा करते भी नहीं थकते। प्रॉपैगैण्डा का लेबिल तभी चिपकाया जाता है जब इस वर्णन में अन्त तक वर्ग-संघर्ष का निर्वाह रहता है, जैसे विद्युत-यन्त्रों के आस-पास 'ख़तरा है' की नोटिस टाँग दी जाती है। इस प्रकार तह में घुसने पर प्रॉपैगैण्डा के प्रश्न के नीचे दृष्टिकोण का प्रश्न छिपा हुआ है।—लेखक

सके। फ़ेरेल का कथन है कि यदि इस व्याख्या को स्वीकार किया जाय तो साहित्य को प्रॉपैगैण्डा नहीं कहा जा सकता, क्योंकि मार्क्स का 'कम्यूनिस्ट मैनिफ़ेस्टो' प्रॉपैगैण्डा की चीज़ होकर भी न केवल विचार-परिपाक का सुन्दर नमूना है बल्कि एक श्रेष्ठ साहित्यिक रचना भी है; इसके विपरीत आन्द्रे मालरो का उपन्यास 'Man's Fate' यद्यपि एक उत्कृष्ट साहित्यिक रचना है, तथापि प्रॉपैगैण्डा की दृष्टि से उसके विचार विवादास्पद हैं। अतः साहित्य और प्रॉपैगैण्डा दो भिन्न चीज़ें हैं, यद्यपि दोनों का किसी भी रचना में सम्मिश्रण भी होता रहता है। फ़ेरेल ने इससे यह सिद्ध किया है कि साहित्य के अपने अलग नियम होते हैं जिनसे उसकी उत्कृष्टता का अन्दाज़ा लगाया जाता है। साहित्य में केवल सामयिक तत्व ही नहीं होते, बल्कि कुछ ऐसे भी तत्व होते हैं जो उसे सापेक्ष्य स्थायित्व का गुण प्रदान करते हैं। अतः फ़ेरेल की राय है कि 'सारा साहित्य प्रॉपैगैण्डा है' इस नारे को त्याग देना चाहिए और उसके स्थान पर 'साहित्य सामाजिक-प्रभाव का अस्त्र है' रखना चाहिए।

जेम्स टी० फ़ेरेल से मैं कहाँ तक सहमत हूँ, यह ज़्यादा महत्त्व की बात नहीं है, यद्यपि यह स्वीकार करने में मुझे कोई आपत्ति नहीं है कि मैं फ़ेरेल द्वारा की गयी प्रॉपैगैण्डा की व्याख्या से सहमत हूँ। महत्त्व की बात यह प्रश्न है कि साहित्य की ऐसी समाजशास्त्रीय [illegible] क्यों पड़ती है और ये व्याख्याएँ चाहे जितनी सर्वमान्य [illegible] की परिभाषा के रूप में स्वीकार की जा सकती हैं, अर्थात् कहाँ तक वे हमें साहित्य का मूल्याङ्कन करने में सहायता देती हैं, अतः हमारे समीक्षा-शास्त्र के अन्तर्गत सम्मिलित की जा सकती हैं। श्री सुमित्रानन्दन पन्त की 'पल्लव' की भूमिका का यह वाक्य कि 'हम ब्रज की जीर्ण-शीर्ण छिद्रों से भरी पुरानी छींट की चोली नहीं चाहते, इसकी संकीर्ण कारा में बन्द हो हमारी आत्मा वायु की न्यूनता के कारण सिसकती है, हमारे शरीर का विकास रुक जाता है' विचारणीय है। इस वाक्य [illegible] अलङ्कृत और पुरानी क्यों न लगे—या अनुपयुक्त भी कह सकते हैं—लेकिन यह समीक्षा-प्रणाली के एक नये विकास की ओर अत्यन्त महत्त्वपूर्ण निर्देश करता है। पहले जब सामन्ती काल में कविता मनोरञ्जन या आनन्द प्रदान करने के लिए लिखी जाती थी, तब कविता का 'उद्देश्य' केवल रस का उद्रेक करना था। और समाज का सङ्गठन ऐसा था कि कविता या साहित्य के 'उपयोग' का कभी प्रश्न ही नहीं उठता था। 'उद्देश्य' के अन्दर ही 'उपयोग' शामिल था, अर्थात् दोनों को एक ही मान लिया गया था। और इस 'उद्देश्य' या उसमें शामिल 'उपयोग' की सीमाएँ बहुत संकीर्ण थीं। इस कारण इस 'उद्देश्य' की प्राप्ति के लिए इसी सीमित परिधि के अन्दर प्रयोग किये जाते थे और इन प्रयोगों को सफल बनाने के प्रधान अस्त्र थे: अलंकार, ध्वनि, शब्द-शक्तियाँ, वक्रोक्ति, गुण आदि। जहाँ तक समाजशास्त्र, दर्शन या मनोविज्ञान का सम्बन्ध था, उनके अपने अलग बाड़े थे, और यह आवश्यक न समझा जाता था कि इन सब बाड़ों में यातायात की आवश्यकता है। यह रीतिकाल की बात है। उसके पहले भी भक्तिकाल में जब काव्य की आत्मा के स्थान पर धर्म और नैतिकता विराजमान थे, आलोचना-पद्धति

किसी सामाजिक दृष्टिकोण का अवलम्बन लेकर काव्य का मूल्यांकन नहीं करती थी। छन्द-शास्त्र और अलंकार-शास्त्र, ये ही काव्य-समीक्षा रथ के दो पहिये थे; और रसवाद का सिद्धान्त उसके लक्ष्य या उद्देश्य की ओर एक अस्पष्ट इशारा-मात्र करता था। भाव या रूप के 'सौन्दर्य' का कुछ नियमों के अनुसार निरूपण करना ही शास्त्रीय समीक्षा का उद्देश्य था। काल-स्थित समाज में काव्य या साहित्य का क्या उपयोग है, और उसके अनुकूल उसका क्या उद्देश्य है, अर्थात् उसका संविधायक पहलू क्या है, इस ओर किसी का ध्यान न जाता था मानो ये प्रश्न साहित्य या कला के मूल्यांकन में असङ्गत हों; और न कविता या साहित्य की सृष्टि के मानसिक उद्गम तक पहुँचने की कोशिश होती थी, अर्थात् मनोवैज्ञानिक-विश्लेषण की आवश्यकता न समझी जाती थी—सत्य तो यह है कि यह शास्त्र उस समय न हमारे यहाँ था और न योरॅप में ही। अतः कुछ मनस्थितियों या मनोविकारों के वर्णन तक ही समीक्षा सीमित थी, जिसमें शृंगार या वात्सल्य, वीर या रौद्र, अद्भुत या वीभत्स, करुण या हास्य रसों के, जो मनस्थितियों का द्योतन करते हैं, परिपाक को दिखाकर विश्रान्ति ले ली जाती थी। इस प्रकार हमारी प्राचीन समीक्षा-प्रणाली का क्षेत्र इतना संकीर्ण था कि समाजशास्त्र और मनोवैज्ञानिक-विश्लेषण शास्त्र के विकास के साथ—यद्यपि इन दोनों शास्त्रों का विकास योरॅप में हुआ—उसकी संकीर्ण सीमाओं का टूटना आवश्यक हो गया, और कविता या साहित्य जो अब तक प्राचीन समीक्षाशास्त्र की शृङ्खलाओं में जकड़ा था, उसको भी नये ज्ञान के साथ अपना सीमा-विस्तार करने की आवश्यकता पड़ी। यदि इन बातों को ध्यान में रखकर पन्तजी के उद्धरण को देखें तो उसका महत्त्व और भी बढ़ जाता है। ब्रज-काव्य-प्रणाली की 'संकीर्ण कारा में बन्द हो' 'वायु की न्यूनता' से 'आत्मा का सिसक उठना' और 'शरीर का विकास रुक जाना' इस अनुभूति का द्योतक है कि काव्य और साहित्य का विकास तब तक रुका रहेगा जब तक उनका सीमा-विस्तार नहीं किया जाता; और यह सीमा-विस्तार समाजशास्त्र और मनोविज्ञान के नये दृष्टिकोण का भी सूचक है, कि समीक्षाशास्त्र को भी 'ईंट की चोली' का रङ्ग-बिरङ्गापन ही नहीं देखना चाहिए बल्कि यह भी देखना चाहिए कि 'वायु की न्यूनता' से आत्मा और शरीर का विकास तो नहीं रुकता। इस सांकेतिक शब्दावली को हटा दें तो इसका अर्थ है कि काव्य और साहित्य के उद्देश्य और उपयोग को हमें फिर से जाँचना चाहिए और उनके जाँचने के लिए हमें समाजशास्त्र और मनोविज्ञान के मापदण्डों का भी प्रयोग करना चाहिए। तो कहने का तात्पर्य यह कि समाजशास्त्र के मापदण्डों से मूल्यांकन करने की प्रथा का श्रीगणेश प्रगतिवादियों के पहले ही शुरू हो गया था। साहित्य के संविधायक पहलू पर विचार किया जाने लगा था। और 'सारा साहित्य प्रॉपेगैण्डा है', साहित्य के इसी संविधायक दृष्टिकोण का एक एकांगी और यान्त्रिक उत्तर है। लेकिन यहाँ हमें यह स्मरण रखना चाहिए कि सारे साहित्य को प्रॉपगैण्डा या सामाजिक-प्रभाव का अस्त्र बनाकर आज के समाज ने उसके एक महत्त्वपूर्ण संविधायक पहलू का ही निर्देश किया जाता है; और केवल इस दृष्टि से खरी उतरने वाली कोई रचना अपने में श्रेष्ठ रचना नहीं हो

जाती। उसकी श्रेष्ठता का निरूपण करते समय उसकी सौन्दर्यानुभूति, उसकी रूप-योजना, शैली और प्रौढ़ता, वाक्य-रचना, शब्द-प्रयोग आदि अनेक दूसरी कसौटियों पर भी उसे कसना आवश्यक है, और प्रगतिवादी इन सब कसौटियों पर किसी भी काव्य या साहित्य-कृति का कसना आवश्यक समझते हैं, उनके महत्त्व को जानते हैं, यद्यपि आज के संक्रमण-काल में वे साहित्य के संविधायक पहलू को दृष्टि में रखकर उनका सामाजिक दृष्टिकोण से विवेचन करना अधिक आवश्यक समझते रहे हैं। इसके अनेक कारण हैं। पहला तो यह कि आज के समाज में कला-साहित्य का उपयोग अनेक राजनीतिक और आर्थिक हितों को दृष्टि में रखकर किया जा रहा है, और जो समाज-व्यवस्था को बदलने में संलग्न शक्तियाँ हैं वे कला-साहित्य के प्रभाव को समझ कर भी उन्हें इस विश्वव्यापी संघर्ष में प्रगतिशील शक्तियों के शक्ति-वर्धन का साधन न बनायें यह उनकी बुद्धिमत्ता का प्रमाण न होगा—यह भाव कला या साहित्य के प्रति अवज्ञा या उपेक्षा का सूचक नहीं, वरन् उनके महत्त्व और उनकी शक्ति के प्रति स्वीकृति का द्योतक है; न यह भाव इस बात का सूचक है कि प्रगतिवादी कला और साहित्य के सौन्दर्यगत मूल्य की क़द्र नहीं समझते; और न इसका यह अर्थ है कि प्रगतिवादी साहित्य के संविधायक पहलू पर ज़ोर देकर लेखकों से इस बात की अपेक्षा करते हैं कि कलात्मक दृष्टि से उनकी रचनाएँ चाहे न कुछ हों लेकिन आज की राजनैतिक, सामाजिक और आर्थिक समस्याओं पर उनके वक्तव्य चौकस होने चाहिएँ। दूसरा यह कि प्रगतिवादी यह जानते हैं कि केवल रचना-कौशल के कारण ही, और वाक्य-विन्यास या शैली और कला के कारण ही कोई रचना श्रेष्ठ नहीं बन सकती, न पहले कभी बनी—चाहे उस समीक्षक इस पहलू से अवगत न हों, या उसे आवश्यक न समझते हों—न आज बन सकती है, और उसका मूल्याङ्कन करने के लिए उसमें व्यक्त विचार-वस्तु और सामाजिक दृष्टिकोण को जानना भी आवश्यक है, अर्थात् कला या साहित्य को सामाजिक उद्देश्य और उपयोग से अलग नहीं किया जा सकता, ये दोनों उसके आवश्यक अङ्ग हैं। प्रगतिवादियों पर यदि किसी बात का न्यायोचित आरोप किया जा सकता है तो केवल इस बात का कि वे कला और साहित्य के सामाजिक दृष्टिकोण अर्थात् उसके उद्देश्य और उपयोग को ठीक-ठीक स्पष्ट रूप से आंक लेना चाहते हैं और कोरी वायवी, या काल्पनिक, या आदर्शवादी, भावुकता-प्रधान स्थापनाओं से सन्तुष्ट नहीं हैं। साहित्य को इतने विस्तृत चौखटे के अन्दर रखकर देखने का प्रयत्न तो अभी शुरू ही हुआ है, अतः प्रगतिवादी इस नये दृष्टिकोण को अधिकाधिक वैज्ञानिक बनाने की ओर प्रयत्नशील हैं, अभी या कभी वे अन्तिम निर्णय पर पहुँच जायेंगे, ऐसा कोई भ्रम उन्हें नहीं है। लेकिन सत्य को अधिकाधिक प्राप्त करने का एकमात्र यही तो तरीक़ा है कि हम नित्य नये अनुभव से अपनी स्थापनाओं को समृद्ध बनाते जायें।

इन विचारों की दृष्टि में यदि हम पुनः 'क्या साहित्य प्रॉपैगैण्डा है ?' प्रश्न को जाँचें तो हमें उस पर नयी रोशनी पड़ती दिखायी देगी। 'सारा साहित्य प्रॉपैगैण्डा है' की स्थापना को अब हम आसानी से अस्वीकृत कर सकते हैं, क्योंकि इस स्थापना में प्रॉपैगैण्डा की

व्याख्या के अनुसार प्रॉपेगण्डा और अभिव्यक्ति को पर्याय मान लिया गया है। लेकिन योजना पर अमल करने या अमल कराने के लिए जनसमूह या उसके किसी अङ्ग को प्रेरित करना एक चीज़ है और व्यक्ति या समूह के विचारों या भावनाओं की अभिव्यक्ति करना एक दूसरी चीज़ है। पहला प्रॉपेगैण्डा है, दूसरा प्रॉपेगैण्डा नहीं है। यदि साहित्य में अनिवार्यतः विचारों या भावनाओं की अभिव्यक्ति मिलती है तो उसे प्रॉपेगैण्डा नहीं कहा जा सकता। यह दूसरी बात है कि सामाजिक क्रियाशीलता की अभिव्यंजना का साहित्य पाठक को भी उसकी अनुभूति कराता है पर इससे वह प्रॉपेगैण्डा का पर्याय नहीं बन जाता। लेकिन फ़ेरेल की यह स्थापना भी उपयुक्त नहीं है कि 'साहित्य सामाजिक प्रभाव का अस्त्र है।' यह एक स्वयं-सिद्ध है, उसी तरह की कि आदमी बुद्धि-धारी जानवर होता है, और 'अस्त्र' जोड़ देने से वह स्वयं-सिद्धि न तीव्र हो जाती है न प्रभावपूर्ण। उसके स्थान पर 'साधन', 'चीज़', आदि भी उपयुक्त रहते। इसके अतिरिक्त 'सामाजिक प्रभाव' बड़ा कमज़ोर वाक्यांश है, क्योंकि 'प्रभाव' शब्द को सीधे तौर पर सामाजिक प्रगति की अपेक्षा में मापना कठिन है और सामाजिक प्रगति में इस प्रभाव की क्या सक्रिय भूमिका रहती है इसका बहुत क्षीण आभास इस शब्द से मिलता है। जिस क्रान्तिकारी युग में हम रहते हैं, उसकी वास्तविकता के मुकाबले में यह अभिव्यक्ति अत्यन्त लचर है। फिर साहित्य केवल सामाजिक प्रभाव का ही अस्त्र नहीं है वह सामाजिक परिवर्तन का भी अस्त्र है। सामाजिक परिवर्तन में साहित्य वह भाव-प्रधान चेतना-शक्ति उत्पन्न करता है जो मनुष्य के भाव-जगत को परिवर्तित कर इतना विस्तृत बना देती है कि वह हमारे अन्दर देखने और अनुभव करने की क्षमता पैदा कर हमें विगत तथा पुरातन के विकसित-परिवर्तित रूप आगत तथा नवीन को ग्रहण करने की शक्ति प्रदान करती है। चेतना और भाव-जगत का यह परिवर्तन भौतिक जीवन की आवश्यकताओं से प्रभावित होता है और पुनः वह भौतिक जीवन को बदलकर एक उच्च धरातल पर सङ्गठित करने की शक्ति प्रदान करता है। यह भाव-जगत की क्रिया-प्रतिक्रिया मनुष्य की स्वतन्त्रता प्राप्त करने की जीवन-क्रिया का एक अनिवार्य अङ्ग है। श्रेष्ठ साहित्य इस क्रिया में सहायक होता है, सहायक ही नहीं उसका साधन भी बनता है। श्रेष्ठ कला या साहित्य का यह गुण है। अतः यदि हमें साहित्य की कोई निश्चयात्मक स्थापना करनी ही है, और [illegible] को संघर्षपूर्ण परिस्थिति में उसकी अनिवार्य आवश्यकता नहीं [illegible] की स्थापना स्वीकार करनी चाहिए कि 'साहित्य या कला मनुष्य को स्वतन्त्रता प्राप्त करने का एक साधन है।' इसमें 'स्वतन्त्रता' शब्द विवादास्पद है अवश्य, और उसका उत्तर विज्ञान और दर्शन देने का प्रयत्न कर रहे हैं लेकिन इसमें अन्य स्थापनाओं के दोष नहीं हैं, और उत्कृष्ट कला या साहित्य के प्रति तो असीम श्रद्धा का भाव है।[1]

—अक्तूबर १९४१

१. 'मनुष्य की स्वतन्त्रता' हमारी प्राचीन 'लोक कल्याण' की धारणा से अधिक मूर्त और सक्रिय धारणा है, अतः अधिक अर्थगर्भित है। यह आधुनिक विज्ञान और दर्शन के जीवन-व्यापी दृष्टिकोण से सम्पर्कित है और मनुष्य की आकांक्षाओं को साकार रूप भी देती है।—लेखक

६

# प्रगतिशील साहित्य

प्रारम्भ में ही इस साधारण, पर अब तक अनदेखे भेद को समझ लेना लाभप्रद होगा कि [illegible] लेखक [illegible] इनको अक्सर एक ही समझने की भ्रान्ति रही है।

एक प्रगतिवादी आलोचक ने अपने दृष्टिकोण के दक्षिणपन्थी दौर में समाजशास्त्रीय दृष्टि से प्रगतिशील साहित्य की व्याख्या करते हुए लिखा था—"प्रगतिशील साहित्य से मतलब उस साहित्य से है जो समाज को आगे बढ़ाता है, मनुष्य के विकास में सहायक होता है।"[1] अपने उग्रपन्थी दौर में इस विद्वान आलोचक ने प्रगतिशील साहित्य की क्या व्याख्या की, इसका उल्लेख हम नहीं करेंगे, क्योंकि इस दौर की ग़लतियों और संकीर्णताओं का निराकरण करने के लिए उग्रपन्थियों ने दौड़कर नई स्थापनाएँ कर डाली हैं। इन आलोचक ने भी ऐसा किया है, इसलिए उनकी नई स्थापना को ही लें। उनके अनुसार अब "प्रगतिशील साहित्य [illegible] है।" यह एक विचित्र [illegible] वह एक वर्गमुक्त समाज (सोवियत समाज) की 'साम्यवादी संस्कृति, कला-साहित्य' और दर्शन, समाजशास्त्र, ज्ञान-विज्ञान के क्षेत्र में स्वयं 'मार्क्सवाद' की द्वन्द्वात्मक प्रणाली के बारे में पेश करते हैं। किन्तु भारत या किसी अन्य पूँजीवादी, अर्ध-पूँजीवादी देश के प्रगतिशील साहित्य पर ऐसा दावा थोपना एक संकीर्ण मतवादी प्रवंचना को जन्म देना ही कहा जा सकता है। इसी प्रकार के और भी सूत्र इस निबन्ध में हैं, जिनके लम्बे-लम्बे भाष्य करके लेखक ने आदेशात्मक शैली में प्रगतिशील लेखकों के कर्तव्य गिनाये हैं। "प्रगतिशील साहित्य स्वाधीनता, शान्ति और जनतन्त्र का साहित्य है।"... "प्रगतिशील साहित्य देश से साम्राज्य-वाद, सामन्तवाद की संस्कृति को निकालने के लिए संघर्ष करता है।" आदि स्थापनाओं से स्पष्ट है कि लेखक ने प्रगतिशील साहित्य का अर्थ अपनी नई परिभाषा में संकुचित करके उसे हमारे देशकाल की विशिष्ट सामयिक परिस्थितियों से ही नहीं, बल्कि एक विशेष राज-नीति, पार्टी और प्रोग्राम के साथ भी बाँध दिया है। इससे यह निष्कर्ष अनिवार्यतः निक-लता है कि 'आज' जो इस प्रोग्राम, राजनीति और आदेश को पूरी तरह मानने को तैयार

1. डॉ० रामविलास शर्मा 'प्रगति और परम्परा' पृ० ४६।

नहीं हैं, वे प्रगतिशील लेखक नहीं हो सकते। प्राचीन लेखकों का तो प्रश्न ही नहीं उठता, क्योंकि उनके सामने ये विशिष्ट प्रोग्राम और राजनीतिक समस्याएं न थी जिन पर लिखना ही इस संकुचित दृष्टि से प्रगतिशीलता का मूल-मन्त्र और कसौटी है। फिर किसी संगत तर्क से न प्राचीनों को, न आधुनिक साहित्य के निर्माताओं को—भारतेन्दु, बंकिम, रवीन्द्र, शरत्, इक़बाल, आचार्य शुक्ल, प्रेमचन्द आदि को और न पन्त, निराला, महादेवी, दिनकर, राहुल, जैनेन्द्र, हजारीप्रसाद द्विवेदी, यशपाल, अश्क आदि जीवित सक्रिय प्रतिभाओं को ही—हम प्रगतिशील कह सकते हैं। इन सब को ख़ारिज करके इस कसौटी पर खरा उतरने वाला 'भारतीय जनता की सांस्कृतिक विरासत का ऐतिहासिक विकास' रूपी वह प्रगतिशील साहित्य कहाँ है, और कौन उसके निर्माता हैं?—यह बात निश्चय ही सारे पाठक जानने को उत्सुक होंगे, क्योंकि स्थापनाएँ उसके ही आधार पर की जाती हैं जो मौजूद है, न कि कल्पित सम्भावनाओं के आधार पर।

इस तरह का संकीर्ण मतवाद चाहे जिस छद्मवेश में प्रकट हो, चाहे जिस पदावली का प्रयोग करे, घातक ही होगा, इतना तो सहज ही अनुमेय है। सम्भवतः भविष्य में ऐसी भ्रान्तियाँ पैदा हो जाने के डर से ही अखिल भारतीय प्रगतिशील लेखक संघ के प्रथम अधिवेशन के सभापति पद से भाषण देते हुए प्रेमचन्द ने स्पष्ट शब्दों में कहा था कि, "'प्रगतिशील लेखक संघ', यह नाम ही मेरे विचार से ग़लत है। साहित्यकार या कलाकार मेरे विचार से स्वभावतः प्रगतिशील होता है।" कहने की आवश्यकता नहीं कि प्रेमचन्द का आशय सच्चे और ईमानदार लेखक और कलाकार से था; वस्तु-सत्य के प्रतिबिम्ब को विकृत करके प्राणहीन, फ़रमाइशी साहित्य (?) तैयार करने वाले से नहीं। किन्तु फिर भी साहित्य और लेखक के आगे 'प्रगतिशील' शब्द का प्रयोग बदस्तूर जारी रखा गया। आज भी ज़रूरी है, और प्रगतिवादी विशेषरूप से इसका प्रचार और प्रयोग करते आये हैं, क्योंकि राष्ट्रीय आज़ादी के संघर्ष की सफलता और फ़ासिज्म और युद्ध की बर्बरता से विश्वशान्ति और मानव-संस्कृति की रक्षा के लिए अपनी जनता के भावी योग-क्षेम की दृष्टि से उस समय हमें यह अभीष्ट था, और आज भी है कि जाति-द्वेष, भाग्यवाद, निराशावाद, अनैतिकता और शोषण का प्रचार करने वाले प्रतिक्रियावादी हीन साहित्य से उस श्रेष्ठ प्राचीन और अर्वाचीन साहित्य का अलगाव ज़ाहिर करें जो मनुष्य में मानवीय संवेदना, सौन्दर्य-बोध, कर्म-चेतना और तर्क-बुद्धि जगाता है, आशा का संचार करता है और आगे व्यक्तिगत जीवन की क्षुद्रताओं से ऊपर उठाकर हमें उदात्त और नैतिक मानव बनाता है। हमें अभीष्ट था कि श्रेष्ठ साहित्य की इस प्रगतिशील परम्परा को अपनी नई कृतियों से और समृद्ध करें और सामूहिक प्रयत्न द्वारा जनता की रुचि का इतना परिष्कार करें कि प्रतिक्रियावादी साहित्य का प्रचलन बन्द हो जाय। परन्तु जब प्रगतिवादी ही इस व्यापक उद्देश्य को छोड़कर संकीर्ण मतवादी बन गए तो उनके इस भ्रान्त दृष्टिकोण का विरोध करने वाले साहित्य के अन्य गम्भीर विचारकों की शंकाओं का निवारण कौन करता?

इसलिए इस तथ्य को कुछ ज़ोर देकर कहने की ज़रूरत है कि प्रगतिशील साहित्य

'प्रोलेतेरियन' या 'सोवियत-साहित्य' का पर्याय नहीं है, वह कोई 'आज' की, किसी विशेष 'युग', 'वर्ग' या 'देश' की चीज नहीं है, किसी विशेष सिद्धान्त या पार्टी-नीति के अनुसार लिखा गया साहित्य नहीं है; वह 'सांस्कृतिक विरासत का ऐतिहासिक विकास' नहीं, बल्कि स्वयं सांस्कृतिक विरासत है—चिरजीवी प्राणवान् साहित्य की। यह विरासत प्रगतिशील है, क्योंकि उसने मनुष्य की आध्यात्मिक और सांस्कृतिक उन्नति में योग दिया है, दे रही है। और इस युग में भी जो साहित्य जीवन के यथार्थों को गहराई और कलात्मक सचाई से प्रतिबिम्बित करता है, वह प्रगतिशील है, चाहे उसकी रचना करने वाले लेखकों का व्यक्तिगत दृष्टिकोण आदर्शवादी हो या मार्क्सवादी।

प्रगतिवाद की दृष्टि से कला या साहित्य (जिसका तात्पर्य हमेशा श्रेष्ठ कला या साहित्य ही होता है) और प्रगतिशील कला या प्रगतिशील साहित्य की दो भिन्न परिभाषाएँ नहीं हो सकतीं, क्योंकि वस्तुतः दोनों एक हैं। उनमें किसी अन्तर्विरोध या भेद का तो प्रश्न ही नहीं उठता। कला और साहित्य के आगे 'प्रगतिशील' विशेषण लगाने का उपयोग केवल तब है जब हम कला या साहित्य के आनन्ददायी मूल्यों का नहीं बल्कि विशेषरूप से चेतना-विकासी नैतिक मूल्यों का ही निर्देश करना चाहें, अन्यथा इस विशेषण को जोड़े बिना भी काम चल सकता है। अन्य देशों के प्रगतिवादी भी किसी विशेष सन्दर्भ में बात करते समय ही 'प्रोग्रेसिव' शब्द का प्रयोग करते हैं अन्यथा साधारणतया यह स्वीकार किया जाता है कि प्रगतिशीलता भी सच्चे साहित्य का सामान्य गुण है। वहां विशेष सन्दर्भों में ही 'बुर्जुआ', 'प्रोलेतेरियन' या 'सोवियत्' आदि विशेषणों को कला-साहित्य के साथ जोड़ा जाता है—तभी जब यह निर्देश करना हो कि वह 'बुर्जुआ' या 'सोवियत्' समाजों में रचे जाने के कारण बुर्जुआ अथवा सोवियत् समाज के यथार्थों को प्रतिबिम्बित करता है। ये विशेषण मूल्य-निरूपक नहीं हैं।

—जुलाई १९५२

७

# प्रगतिवाद

साहित्य के मार्क्सवादी दृष्टिकोण के लिए 'प्रगतिवाद' शब्द का प्रयोग सबसे पहले किस ने किया यह तो निश्चित याद नहीं, लेकिन अब इसका इतना प्रचलन हो गया है कि किसी भी तात्त्विक मीमांसा में इस शब्द की उपयुक्तता-अनुपयुक्तता सिद्ध करना व्यर्थ है। इसे एक रूढ़ प्रयोग मान लेना ही उचित है, जिस तरह रोमाण्टिक काव्य-धारा के लिए हिन्दी में 'छायावाद' जैसा अनुपयुक्त शब्द भी प्रचलित होकर रूढ़ हो गया।

प्रगतिवाद साहित्य की धारा नहीं, साहित्य का मार्क्सवादी दृष्टिकोण है; जैसे रस-सिद्धान्त साहित्य की धारा नहीं, साहित्य का प्राचीन आध्यात्मिक दृष्टिकोण है। अतः 'प्रगतिवाद' को सौन्दर्यशास्त्र (ईस्थेटिक्स)-सम्बन्धी मार्क्सीय दृष्टिकोण का हिन्दी नाम-करण समझना चाहिए। हम निश्चित रूप से यह नहीं बता सकते कि भारत की अन्य भाषाओं में मार्क्सीय सौन्दर्यशास्त्र के लिए मूल-शब्द का ही प्रयोग किया जाता है या 'प्रगतिवाद' का। हिन्दी में इस अर्थ में इस शब्द के व्यापक प्रचलन से यह परिणाम निकाल लेना भूल होगी कि मार्क्सीय दृष्टिकोण से हमारे साहित्य में किसी सर्वाङ्गीण सौन्दर्य-सिद्धान्त का विकास हो गया है, या साहित्यालोचन के वैज्ञानिक मान-मूल्य निर्धारित किये जा चुके हैं। ऐसा सम्भवतः विश्व की किसी भी भाषा में अभी पूरी तरह नहीं हो पाया है। कला-साहित्य-सम्बन्धी अनेक स्थापनाएँ अभी तक विवादग्रस्त हैं। परन्तु फिर भी भौतिकवादी दृष्टिकोण से कला-साहित्य-विषयक व्यापक समस्याओं और उनके इतिहास का अध्ययन किस वैज्ञानिक रीति से करना चाहिए, इसकी मर्यादाएँ बहुत-कुछ निश्चित हो चुकी हैं।

कला और साहित्य क्या है? वह मानव-समाज और प्रकृति से समन्वित सतत् परिवर्तनशील पदार्थ जगत् से उद्भूत मनुष्य की चेतना का विशिष्ट रूप है और उसके ही सत्य को प्रतिबिम्बित करता है, या समाज से बाहर भी उसका अस्तित्व है और वह केवल शाश्वत आध्यात्मिक सत्यों को प्रतिबिम्बित करता है? यह 'प्रतिबिम्ब' वस्तु-चित्रों या मर्म-छवियों की भाषा में जीवन के वैविध्यपूर्ण और परस्पर-विरोधी सम्बन्धों और अन्तर्सम्बन्धों के यथार्थ का उसके गर्भ में विकासमान सम्भावनाओं की दृष्टि से मूर्त, सचित्र, सर्वाङ्गीण और सामञ्जस्यपूर्ण चित्रण करने से 'कलात्मक' बनता है, जिसमें विषय-वस्तु और उसका रूपायन एक विशेष द्वन्द्वात्मक समन्विति में अन्योन्याश्रित हों, या केवल बाह्य रूप-शिल्प, रीति और अलंकारों की सहायता से विषय-वस्तु के यथातथ्य, अमूर्त, एकांगी चित्रण से भी 'कलात्मक' बन सकता है? किसी रचना की महानता या श्रेष्ठता नापने का पैमाना क्या

है—उसमें प्रतिबिम्बित जीवन-यथार्थ की कलात्मक मूर्त्तता, व्यापकता, गहराई, सर्वाङ्गीणता और सत्यता या केवल उसमें व्यक्त अमूर्त्त विचारों की अच्छाई-बुराई? बिना प्रतिभा के, केवल वैज्ञानिक विचारों की चेतना और अभिव्यक्ति से ही कला का निर्माण क्या सम्भव है? यदि नहीं, तो कलाकार या साहित्यकार की प्रतिभा की कसौटी क्या है? कला और साहित्य का कोई स्पष्ट सामाजिक-राजनीतिक प्रयोजन होता है या जीवन का यथार्थ और मूर्त्त चित्रण होने के कारण ही कला में प्रगतिशील राजनीतिक, सामाजिक और नैतिक मूल्य, प्रभाव और प्रयोजन निहित होते हैं, क्योंकि ये वस्तुएँ भी यथार्थ जीवन से ही उद्भूत हैं जिसे कला समग्र रूप में प्रतिबिम्बित करती है? सत्य, शिव और सुन्दर का समन्वय कला में कैसे होता है? कला में साधारणीकरण और प्रेषण की समस्या क्या है और विशेष कैसे सामान्य और सामान्य कैसे विशेष बनता है?—इन अनेक बुनियादी प्रश्नों के साथ-साथ, कला और साहित्य के ऐतिहासिक विकास से उत्पन्न अनेक समस्याओं—जैसे साहित्य और कला की परम्परा के मूल्यांकन के मानदण्ड क्या हों, कला के विभिन्न रूपों का विकास कैसे हुआ; और युग-विशेष के भौतिक शिल्प-ज्ञान और दर्शक-पाठक-श्रोतावर्ग ने इस विकास को कैसे प्रभावित किया; कला में रूढ़ि, लोकपरम्परा, राष्ट्रीय और सार्वभौम तत्त्वों का समन्वय कैसे होता है और इन्होंने एक-दूसरे को कैसे प्रभावित किया है; कला-निर्माण की शैलियाँ, युग-धाराएँ और रुचियाँ किन सामाजिक कारणों और स्वयं अपनी ऐतिहासिक परम्पराओं से प्रभावित होकर बदलती रही हैं—आदि प्रश्नों का अध्ययन अनेक गम्भीर मार्क्सवादी [illegible]

[illegible] (Aesthetics) [illegible]

[illegible] दृष्टि से अपने में सम्पूर्ण एक वैज्ञानिक सौन्दर्य-सिद्धान्त की प्रतिष्ठा कर सके। किन्तु तब तक विभिन्न देशों के विभिन्न मार्क्सवादी साहित्य-चिन्तकों द्वारा अपनी जातीय कला और साहित्य के इतिहास और सौन्दर्य-सिद्धान्तों के गहन अध्ययन और मूल्यांकन का विशेष मूल्य और उपयोग है, क्योंकि कोई भी सम्पूर्ण सौन्दर्य-शास्त्र विश्व के विभिन्न जातीय साहित्यों और कलाओं के विशिष्ट और सामान्य लक्षणनिरूपणों के आधार पर ही रचा जा सकेगा।

हमारे देश में, विशेषकर हिन्दी के प्रगतिवादी आलोचकों ने, इन पाश्चात्य विद्वानों की कृतियों से प्रेरणा तो ली है, लेकिन अपने देश के साहित्य और सांस्कृतिक परम्परा के आधार पर उन्होंने अब तक इस दिशा में मौलिक खोज का कार्य नहीं के बराबर ही किया

है। दुर्भाग्य से मार्क्सीय सौन्दर्य-सिद्धान्तों और भारतीय परम्परा का उनका ज्ञान इतना एकांगी और सतही रहा है कि वे चन्द गढ़े-गढ़ाये सूत्रों को ही दुहराते आए हैं और उन्हें अपने साहित्य की परम्परा पर ज्यों-का-त्यों आरोपित करते रहे हैं। अक्सर ऐसा हुआ है कि प्रारम्भिक दौर की जिन कुत्सित समाजशास्त्रीय मान्यताओं को सोवियत रूस और दूसरे देशों के मार्क्सवादी आलोचक अवैज्ञानिक और अनैतिहासिक सिद्ध करके तिरस्कृत कर चुके हैं, उनको हमारे आलोचकों ने और भी अधिक दुराग्रह से अपनाया है, जिससे आम तौर पर प्रबुद्ध पाठकों और उदारचेता विचारकों में यह धारणा बन गई है कि प्रगतिवादी दृष्टिकोण वैज्ञानिक नहीं बल्कि संकीर्ण और एकांगी है, और प्राचीन अथवा अर्वाचीन साहित्य का मूल्यांकन करने में सर्वथा असमर्थ है। अर्थात् किसी कृति के अच्छे या बुरे होने की पहचान करने की उसकी कसौटी इतनी साम्प्रदायिक है कि केवल प्रगतिवादियों की लिखी रचनाएँ ही उसे 'अच्छी' लगती हैं, चाहे वह कितनी भी कुघड़ और भोंडी क्यों न हों। एक प्रगतिवादी हर रचना में अपने प्रिय राजनीतिक सिद्धान्तों का अविकल प्रतिपादन ही पसन्द करता है और यदि वह कभी-कभी भारतीय परम्परा, सूर, तुलसी, वाल्मीकि, कालिदास का गुणगान करने लगता है तो केवल अपने तात्कालिक राजनीतिक उद्देश्य की सिद्धि के लिए अवसरवादी ढंग से इन मनीषियों पर अपनी मन्यताएँ थोपकर ही, उनकी कृतियों को मर्मज्ञ की तरह समझकर नहीं। अपने प्रगतिवादियों के वक्तव्यों और आचरण को यदि ध्यान में रखें तो ये शंकाएँ और भ्रान्तियाँ अकारण और निराधर नहीं लगेंगी। पर इस अवाञ्छित स्थिति को ही ठीक मान लेना किसी भी जन-प्रेमी लेखक और विचारक के विवेक को शोभा नहीं देता। प्रगतिवादी सौन्दर्य-सिद्धान्तों का सर्वांगीण विकास और निर्धारण हमारे देश में साहित्यिक प्रगति की नई सम्भावनाओं के द्वार ही खोलेगा, ऐसा हमारा मत है। [illegible] हमारे देश में प्रचलित है, वह अपने [illegible] की ही वस्तु रह गई है। केवल इतना [illegible] है, और उसका सौन्दर्य-दर्शन [illegible] प्रकार वह अवैज्ञानिक है, और उनके [illegible] का विकास अपेक्षित है, बल्कि इसलिए कि प्राचीन [illegible] की सामर्थ्य भी अब उसमें नहीं रही। [illegible] प्रगतिवाद बनाने का दायित्व सम[illegible] ऐतिहासिक भौतिकवादी दृष्टिकोण [illegible]?

क्या आज भी यह दुहराने की जरूरत है कि मार्क्सीय सौन्दर्य-शास्त्र का दृष्टिकोण समाज-शास्त्रीय नहीं बल्कि ऐतिहासिक भौतिकवादी है? समाजशास्त्रीय दृष्टिकोण प्राचीन अथवा आधुनिक साहित्य का सही मूल्यांकन करने में असमर्थ रहा है। उसने अक्सर ऐसी एकांगी कसौटियाँ गढ़ी हैं, जिनसे प्रगतिवादी विचारधारा को हानि ही पहुँची है। प्राचीन

कलाकारों की सच्ची महत्ता और आधुनिक साहित्य और कला की श्रेष्ठ कृतियों की श्रेष्ठता पहचानने की क्षमता इस संकीर्ण दृष्टिकोण में नहीं है। फिर प्रगतिवाद से समाजशास्त्रीयता का गठबन्धन कराने की कुत्सित चेष्टाएँ क्यों ?

—जुलाई १९५२

८

# प्रगतिवाद का प्रवृत्ति-निरूपण

बंधुवर महेन्द्रजी,

आपके दो पत्र मिले, किन्तु कुछ अपनी व्यस्तताओं के कारण तो कुछ आपके आदेश की गुरुता के कारण, न उत्तर दे सका और न आदेश का पालन ही कर सका।

आपने साहित्य-सन्देश के 'आधुनिक काव्यांक' के लिए 'प्रगतिवाद की प्रेरणाएँ और प्रवृत्तियाँ' पर लिखने को कहा है। यों तो किसी भी शीर्षक के अन्तर्गत बहुत कुछ लिखा जा सकता है---और जो न लिख सके वह लेखक ही क्या ?---लेकिन शीर्षक का चयन इतना अचिन्तनीय विषय नहीं है। विद्वानों का कहना है कि क्या और कैसे और ? का चिह्न लगा कर कोई भी प्रश्न गढ़ लेना तो बहुत आसान है, लेकिन क्या हर प्रश्न वास्तव में सही प्रश्न है, यह असन्दिग्ध रूप से नहीं कहा जा सकता। कोई प्रश्न तभी सही अर्थों में प्रश्न बनता है, जब उसके द्वारा वस्तुओं, घटनाओं आदि के वास्तविक सम्बन्ध या रिश्ते के बारे में जिज्ञासा प्रकट की जाये या परीक्षण-प्रयोग-उद्घाटन किया जाये। इसलिए प्रश्न भी अपने मौलिक रूप में सही या ग़लत, वास्तविक या काल्पनिक हो सकते हैं। जिस तरह जिज्ञासु को---और हम में से कौन जिज्ञासु नहीं है---अपने अनुभव और अध्ययन-मनन से सही प्रश्न पूछने की शिक्षा मिलनी चाहिए, उसी तरह उत्तर देने या शङ्का-समाधान करने वाले व्यक्ति में भी इतनी योग्यता होनी चाहिए कि वह ग़लत प्रश्न को तुरन्त ताड़ सके और या तो प्रश्न को सही रूप में प्रस्तुत करके बताये या उसकी आधारभूत ग़लती को समझाए। यह सब इसलिए कि ग़लत प्रश्न का हमेशा ग़लत उत्तर ही दिया जा सकता है, सही नहीं। उदाहरण के लिए यदि कोई पूछे कि भगवान ने इस संसार की कब सृष्टि की, तो अनेक धार्मिक सम्प्रदायों में प्राचीन काल से प्रचलित अन्ध-विश्वासों के अनुसार यह उत्तर देना सही नहीं है कि जल-प्रलय के बाद भगवान ने सृष्टि रचना की। मैं आस्तिकों की श्रद्धा पर चोट नहीं करना चाहता, लेकिन इस प्रश्न के मूल में एक भूल छिपी हुई है, वह यह कि भगवान के अस्तित्व की इसमें अन्ध-स्वीकृति है। इसलिए इस प्रश्न की सचाई ही सन्दिग्ध है, और इस प्रश्न में छिपी मान्यताओं को मान लेने के बाद तो अटकलबाजी से चाहे जितने उत्तर दिये जा सकते हैं, जैसा कि प्राचीन काल से होता आया है, लेकिन कोई तर्क-सिद्ध, प्रयोग-सिद्ध वैज्ञानिक उत्तर नहीं दिया जा सकता। इसलिए सही उत्तर पाने के लिए प्रश्न को सही बनाना अनिवार्य होता है।

"प्रगतिवाद की प्रेरणाएं और प्रवृत्तियाँ" का इस प्रश्न और उत्तर के झमेले से

कहेंगे, कि 'गाँधीवाद' में प्रकृतवाद, प्रतीकवाद, छायावाद, रुचिवैचित्र्यवाद आदि प्रवृत्तियाँ हैं और गाँधीवाद की प्रेरणाओं के स्रोत स्वच्छन्द प्रेम की भावना, असामाजिक व्यक्तिवाद, इतिहास की गौरवमयी कल्पना, धर्म की आस्था और राष्ट्रीय जन-आन्दोलन है ? यह प्रश्न इसलिए संगत है कि 'प्रगतिवाद' ( काव्य-धारा के अर्थ में ) की भी ऐसी ही सन्दिग्ध स्थिति है । प्रगतिवाद (मार्क्सवाद) को जीवन-दर्शन के रूप में मानने वाले ऐसे अनेक कवि हैं जिनकी कविताएँ शैली, शिल्प और वस्तु की दृष्टि से छायावाद, प्रतीकवाद, प्रकृतवाद, यथार्थवाद आदि सभी प्रवृत्तियों में बाँटी जा सकती हैं, उनमें व्यक्तिवादी और साम्यवादी दोनों प्रकार के दृष्टिकोणों की अभिव्यक्ति मिलती है । तब क्या कहेंगे ? प्रगतिवाद की प्रेरणाएँ व्यक्तिवाद और साम्यवाद हैं और प्रवृत्तियाँ छायावाद, और प्रकृतवाद हैं । स्पष्ट है कि यह उत्तर हास्यास्पद नहीं तो बेतुका और अप्रत्याशित तो लगता ही है ।

मैं यह नहीं कहता कि गाँधीवादी या प्रगतिवादी काव्य हो ही नहीं सकता, या हिन्दी में उसकी रचना नहीं हुई । मगर इस बात को स्पष्ट रूप से समझ लेना होगा । जैन-काव्य, बौद्ध-काव्य और सिद्ध-काव्य की चर्चा हमने साहित्य के इतिहास में सुनी है । तो गाँधीवादी या प्रगतिवादी काव्य भी हो ही सकता है । लेकिन जैन-काव्य या सिद्ध-काव्य को 'काव्य' नहीं म[illegible] को पद्य-बद्ध कर देने वाली कविता कविता नहीं पद्य-रचना ही होती है । केवल इतने से ही उसे ललित 'काव्य' की श्रेणी में नहीं बिठाया जा सकता । यह बात निर्विवाद है, क्योंकि उसमें सृष्टि नहीं, मात्र अनुकृति होती है । इस तरह गाँधीवाद या मार्क्सवाद के दार्शनिक सिद्धान्तों को पद्य-बद्ध करके गांधीवादी या मार्क्सवादी (प्रगतिवादी) कविता तो तैयार की जा सकती है, लेकिन तब उसे न काव्य की संज्ञा दी जा सकती है, न साहित्य के इतिहास में कोई अलग स्थान ही । साहित्य के ह्रास और विकास पर ऐसी साम्प्रदायिक पद्य-रचना (या तुकबन्दी) का कोई प्रभाव नहीं पड़ता । बात साफ़ है कि ऐसी रचनाओं को लेकर 'प्रवृत्तियों' की बहस तो चल ही नहीं सकती, क्योंकि भिन्न प्रवृत्तियाँ तो मौलिक रचना में ही हो सकती हैं, अनुकृति या अनुवाद में नहीं । उनकी सफलता तो मूल-वस्तु, विचार-दर्शन को अविकल रूप में, बिना तोड़े-मरोड़े, काटे-छाँटे या जोड़े ज्यों-का-त्यों, केवल आलङ्कारिक भाषा में उपस्थित कर देने मात्र में है । इसलिये काव्य की कसौटी उन पर नहीं लागू होती । पद्यकार ऐसे में स्वतन्त्र कब होता है ? वह अपने अनुभव, अपने चिन्तन, अपनी कल्पना और अपनी विषयीगत प्रतिक्रियाओं के माध्यम से वास्तविकता को प्रतिबिम्बित कब करता है कि उसकी रचना सृष्टि बन जाय और विश्वबोध में संवृद्धि करे ? वह तो बस जो है, उसे ही पद्य-बद्ध करने को बाधित है, नहीं तो मूल दर्शन की तर्जुमानी नहीं हो सकती । ऐसे पद्यकार को न हम व्यक्तिवादी कह सकते हैं, न साम्यवादी, न आशावादी न निराशावादी, न स्वस्थ और न अस्वस्थ । ये सब गुण-अवगुण उसके अपने नहीं होते, बल्कि उस जीवन-दर्शन के होते हैं जिसको वह पद्यबद्ध करता है । एक शब्द में, ऐसा पद्यकार स्रष्टा और कवि नहीं माना जा

सकता।

इन बातों का यह अर्थ कदापि नहीं कि वास्तविक काव्य के रचने वाले कवि का अपना जीवन-दर्शन या दृष्टिकोण नहीं होता और उसकी रचना उस दृष्टिकोण से प्रभावित नहीं होती। आधुनिक हिन्दी-काव्य में पड़े गाँधीवाद और मार्क्सवाद के प्रभाव को साहित्य का कोई साधारण विद्यार्थी भी खोजकर बता सकता है। केवल इनका ही नहीं, अनेकानेक दृष्टिकोणों के प्रभाव एक ही कवि की कृतियों में ढूँढ़े जा सकते हैं। इससे खोज करने वाले विद्यार्थी अपनी-अपनी दृष्टि से कवि को इस विचार या उस विचार का मानने वाला सिद्ध करने की कभी सार्थक तो अधिकतर निरर्थक ऐंचातानी कर सकते हैं, लेकिन उसकी कृतियों का मूल-स्वर क्या है उसको नहीं पकड़ सकते। यानी उसके काव्य की आत्मा तक नहीं पहुँच सकते। स्पष्ट है कि अनुसन्धानकर्त्ता की दृष्टि और आलोचक की दृष्टि सदा एक ही नहीं होती।

मेरे कहने का यह भी तात्पर्य नहीं कि प्रगतिवाद ( मार्क्सवाद ) यदि एक जीवन-दर्शन है और काव्य की धारा के रूप में उसका निरूपण ग़लत है, तो साहित्य के सम्बन्ध में प्रगतिवाद का कोई विशिष्ट दृष्टिकोण नहीं हो सकता। दुर्बुद्धि से ही ऐसा परिणाम निकाला जा सकता है। मार्क्सवाद यदि एक जीवन-दर्शन है और अपने में सम्पूर्ण है तो सौन्दर्यशास्त्र की समस्याओं, साहित्य और कला की सृजन-प्रक्रिया, विवेचन, मूल्याङ्कन और प्रयोजन के सम्बन्ध में उसका मौन होना ही वास्तव में आश्चर्य की बात हो सकती है। ख़ैरियत है कि इन सभी महत्त्वपूर्ण प्रश्नों पर मार्क्सवाद मौन नहीं है, बल्कि एक सुसम्बद्ध और सुसङ्गत वस्तुवादी सौन्दर्य-सिद्धान्त के विकास में उसने प्रेरणा दी है। इसे ही प्रगतिवाद की संज्ञा दी जाती है। प्रगतिवाद शब्द मार्क्सवाद का पर्यायवाची तो नहीं है, लेकिन हमारी भाषा में मार्क्सवादी सौन्दर्य-दृष्टि या साहित्य-कला-परक वस्तुवादी सिद्धान्तों के अर्थ में रूढ़ हो गया है। इस अर्थ में प्रगतिवाद की प्रेरणाओं और प्रवृत्तियों का निरूपण-विवेचन भी किया जा सकता है। ऐसी प्रवृत्तियाँ हैं भी। कुछ प्रगतिवादी आलोचक साहित्य-कला के शैली, रूप विधान और सौन्दर्य-पक्ष पर अधिक ज़ोर देते हैं, कुछ उसकी विषय-वस्तु और तात्कालिक प्रयोजनीयता पर। और काफ़ी कुछ ऐसे भी हैं जो अत्यन्त सङ्कीर्ण मनोवृत्ति से प्रगतिवाद को अवसरवादी बनाने पर तुले हैं और मार्क्सवादी दृष्टिकोण को कुत्सित समाज-शास्त्री बनाने के निमित्त ही अपनी लौह-लेखनी उठाते हैं। किन्तु इन सब प्रवृत्तियों का विवेचन काव्य की किसी धारा का विवेचन न होगा, बल्कि एक विशेष साहित्य-सिद्धान्त और आलोचना-पद्धति की प्रवृत्तियों का विवेचन होगा। किन्तु ऐसा करना यहाँ विषयान्तर होगा, क्योंकि आप तो काव्य की चर्चा ही चाहते हैं।

सबसे ताज्जुब की बात तो यह है कि हमारे कई प्रगतिवादी आलोचक 'प्रगतिवाद' को काव्य की धारा के रूप में मनवाना ही अधिक पसन्द करते हैं। यह सारा भ्रम तो इस कारण भी कुछ अधिक फैल गया है। किन्तु ऐसा 'प्रगतिवादी काव्य' कहाँ है, मैं नहीं जानता। 'युगवाणी' और 'ग्राम्या' में पन्तजी ने अवश्य 'धनिक-वर्ग', 'मध्यवर्ग', 'पूँजीपति

वर्ग' और 'द्वन्द्वात्मक भौतिकवाद' के नाम से कुछ कविताओं की रचना की है, जिनमें उन्होंने मार्क्सवादी दृष्टिकोण को पद्य-बद्ध किया है। इसे 'प्रगतिवादी काव्य' चाहें तो वे खुशी से पुकार सकते हैं। लेकिन ये रचनाएँ प्रगतिवादी ही हैं, काव्य नहीं। शङ्कर शैलेन्द्र, नागार्जुन, केदारनाथ अग्रवाल और गोरा-बादल या अन्य छद्म नामों से रामविलास शर्मा ने कम्यूनिस्ट पार्टी की नीति को यथावसर पद्य-बद्ध करने की जो चेष्टाएँ की हैं, उन्हें भी 'काव्य' के अन्तर्गत नहीं रखा जा सकता, यद्यपि वहाँ छन्दों का प्रयोग भी है और व्यङ्गों और कटूक्तियों की भरमार भी। इन्हें नारेबाजी की कविताएँ ही कह सकते हैं। इन कवियों ने साहित्यिक अर्थ में भी कविताएँ लिखी हैं, लेकिन वे प्रवृत्ति और प्रेरणा की दृष्टि से अलग से विवेच्य चाहें हों, प्रगतिवाद के अन्तर्गत नहीं आतीं।

आप कहेंगे कि प्रगतिवाद न सही, प्रगतिशील कहकर सही, इन लोगों की कविताओं का प्रवृत्त्यात्मक विवेचन तो कीजिए, नाम में क्या धरा है? लेकिन वास्तव में यहाँ नाम ही महत्त्वपूर्ण है, नहीं तो हम कहीं-के-कहीं जा पहुँचते हैं। प्रगतिवाद और प्रगतिशील में भेद है, यह स्पष्ट होना ही चाहिए, अन्यथा गलत शब्दों का प्रचलन जारी रहेगा; आप कहेंगे कुछ और लोग समझेंगे कुछ।

प्रगतिशील कविता का जब प्रश्न उठता है तो उसके पीछे किसी विशेष दार्शनिक 'वाद' की मान्यता का आग्रह नहीं किया जा सकता। एक प्रगतिशील कवि गाँधीवादी भी हो सकता है, मार्क्सवादी भी और द्वैत-अद्वैतवादी भी। जो साहित्य पाठक को स्वस्थ प्रेरणाएँ देता है, मनोवृत्तियों को और उभार कर व्यक्ति को असामाजिक और मानव-द्रोही नहीं बनाता, जीवन-संग्राम में आगे बढ़ने की शक्ति और साहस देता है और मनुष्य की चेतना को गहरा, व्यापक और मानवीय बनाता है, हिंसा और द्वेष को नहीं उभारता और जो वास्तव में जीवन की मार्मिक और सार्वभौमिक स्थितियों का चित्रण करता है अर्थात् जिसमें कला-सौष्ठव और गहराई है, वह सब प्रगतिशील ही तो है। फिर प्रगतिशील हिन्दी-कविता का विवेचन केवल नागार्जुन, शङ्करशैलेन्द्र, केदारनाथ अग्रवाल, और गोरा-बादल नामधारी रामविलास शर्मा या इस तरह के दो-चार छोटे-मोटे कवियों की एक विशेष प्रकार की पद्य-रचनाओं और तुकबन्दियों तक ही कैसे सीमित रखा जा सकता है? संभव ही नहीं, निश्चित है कि हिन्दी कविता के विकास में ऐसी कोरी नारेबाजी की रचनाओं का मूल्य नगण्य है। इसलिए केवल उनको लेकर प्रवृत्तियों और प्रेरणाओं की चर्चा करने बैठ जाना निरर्थक है। प्रचार-साहित्य की दृष्टि से उनका प्रचुर मूल्य हो सकता है, लेकिन साहित्य में किसी कवि की कीर्ति केवल उनके सहारे एक क्षण को भी नहीं ठहर सकती। यह बात मैं पहले भी कई बार कह चुका हूँ, इसलिए नहीं कि प्रचार-साहित्य या नारेबाजी के साहित्य की महत्ता आवश्यकता नहीं समझता, बल्कि इसलिए कि ऐसी रचनाओं के लिए साहित्य की बहसों में सर्वोच्च जगह माँगने का दावा पेश किया जाता है, जो गलत है।

खैर, प्रगतिवाद का प्रवृत्ति-निरूपण न सही, इस पत्र से यदि कुछ भ्रम-निवारण ही हो जाय तो मैं अपने प्रयत्न को सार्थक समझूँगा।

—जनवरी १९५४

६

# यथार्थ और साहित्य

यथार्थ और साहित्य के प्रश्न को एक समस्या के रूप में प्रस्तुत करना उपयोगी होगा। कारण, हम एक ऐसे संक्रान्ति-युग की पैदावार हैं जिसके यथार्थ की ह्रासोन्मुखी और विकासोन्मुखी प्रवृत्तियों का द्वन्द्व अपनी चरम अवस्था में पहुँच गया है। एक ओर संकट और ह्रास है तो दूसरी ओर अभिनव विकास है, एक ओर पुराने वर्ग-समाज का ढाँचा चरमराकर टूट रहा है तो दूसरी ओर एक नये वर्ग-मुक्त मानव-समाज का निर्माण हो रहा है। एक ओर वर्ग-समाज की अनैतिकता, हिंसा, अनाचार, अन्याय और शोषण-दोहन की यातनाओं से पीड़ित, संत्रस्त, कुण्ठित मानवों की चीत्कार और आह-कराह है तो दूसरी ओर नये मानव-समाज के निर्माण का उल्लास और उत्साह है या विश्व-शान्ति, समता, आजादी और जनवाद के सिद्धान्तों पर आधारित नये मानव-समाज के लिए संघर्ष करने वालों के दुःख-दर्द, त्याग, बलिदान और जीवनकांक्षा से भरे हौसले और अरमान हैं; एक ओर वर्ग-मान्यताएँ और वर्ग-नैतिकता हिंसा, शोषण और युद्धों का समर्थन करने वाली बर्बरता को गौरवान्वित करके मनुष्य के व्यक्तित्व को खण्डित कर रही हैं तो दूसरी ओर नये समाज के लिए संघर्ष करके, या जहाँ नया समाज बन चुका है वहाँ के मुक्त वातावरण में पलकर एक ऐसे 'मनुष्य' का संस्कार हो रहा है जिसकी नैतिकता, आशावाद, जीवनासक्ति, मानव-प्रेम, न्याय, समता और शान्ति पर आधारित है और जो केवल जीवन के प्रति सक्रिय आस्था ही नहीं उत्पन्न करती बल्कि मनुष्य को उसकी सच्ची महत्ता और गौरव प्रदान करके सही अर्थों में पूर्ण मानव बनने की निर्बाध प्रेरणा भी देती है। संक्षेप में, एक ओर वर्ग-समाज का अन्तिम युग (पूंजीवाद) इतिहास-पट पर अपनी अन्तिम लीला समाप्त करते समय कुछ देर और टिके रहने के लिए गंदे अपनी अन्तिम रस-चेष्टाएँ कर रहा है तो दूसरी ओर इस समस्त पीड़ा, वेदना, आशा, निराशा और दुःख-दर्द के बीच एक नये मानव-युग (समाजवाद) का उद्भव हो रहा है।

यही इस युग की केन्द्रीय वास्तविकता है। इस वास्तविकता को इतिहास और जीवन की मूर्त भाषा में, उसके समस्त वैविध्य और गम्भीर वेदन के साथ साहित्य और कला में प्रतिबिम्बित करने की समस्या इस युग के साहित्यकार की सबसे बुनियादी समस्या है। मूलतः इस बाह्य वास्तविकता के साथ लेखक और कलाकार का सम्बन्ध क्या और कैसा है, यह इस तथ्य का निर्णय करने की समस्या है। यथार्थ और साहित्य का प्रश्न इसी-लिए प्रासंगिक है कि उसका समाधान प्राप्त करके ही हमारे प्रतिभासम्पन्न लेखक युगानु-

रूप महान् साहित्य की सृष्टि कर सकते हैं और इस युग के दायित्वों को निभा सकते हैं। चूँकि ऐसा नहीं हो पा रहा है, और चूँकि इस बीच देश की प्रतिकूल परिस्थितियों और ह्रासकालीन पाश्चात्य तथा अमरीकी साहित्य की प्रवृत्तियों का अनुकरण करने के कारण हमारे लेखक अक्सर अपनी राजनीतिक चेतना के बावजूद यथार्थवाद से हटकर काव्य में प्रतीकवाद और कथा-साहित्य में प्रकृतवाद तथा फ्रायडवाद-जैसी आत्मनिष्ठ, कुण्ठाग्रस्त रूपवादी साहित्यिक प्रवृत्तियों और फैशनों की ओर उन्मुख रहे हैं, इसलिए यथार्थ और साहित्य के प्रश्न का आज और भी गम्भीर महत्त्व है।

इस प्रसंग में यह दुहराने की जरूरत है कि वर्ग-समाज का आधार ही एक वैषम्य पर टिका हुआ है, जिसमें जीवन के हर क्षेत्र, हर स्तर और हर व्यापार में वैषम्य का पैदा हो जाना स्वाभाविक है। जिस तरह प्रत्येक वर्ग-समाज के व्यापक ढाँचे में दो विरोधी संस्कृतियों, दो विरोधी दर्शनों, दो विरोधी साहित्य और कला की परम्पराओं और दो विरोधी नैतिकताओं में परस्पर द्वन्द्वात्मक संघर्ष चलता आया है, उसी तरह वर्ग-समाज के वैषम्य ने साहित्य और कला के प्रति भी दो विरोधी दृष्टिकोण पैदा किए हैं। वस्तुतः वर्ग-समाज की देन ही यह है कि उसने मनुष्य के व्यक्तित्व और जीवन को खण्डित कर डाला है, जिससे विशेष का साधारण से, व्यक्ति का समष्टि से, कलाकार और लेखक का जन-समाज से, सौन्दर्य का सत्य से, रूप का वस्तु से, राजनीति का वर्ग-सम्बन्धों से, नैतिकता का जन-हित से सम्बन्ध या तो विच्छिन्न हो गया है या इस सम्बन्ध पर परदा डालने के लिए एक ऐसे कृत्रिम द्वैत और कृत्रिम विरोध की कल्पना को प्रचारित किया गया है, कि यदि कोई वस्तुओं के प्रत्यक्ष और तात्कालिक रूपों को ही देख पाने की क्षमता रखता है, तो उसे इनमें कोई द्वन्द्वात्मक समन्विति और निर्भरता संभव ही नहीं लगती। इसका ही परिणाम है कि वर्ग-समाजों द्वारा प्रसारित संस्कृतियों में साहित्य और कला के रूप (फॉर्म) से सम्बन्ध रखने वाली प्रवृत्तियों को ही निरंतर सराहा गया है और उनकी विषय-वस्तु (कण्टेण्ट) को गौण महत्त्व दिया गया है। कला-साहित्य के विषय में जितने भी नये-पुराने सौन्दर्य-सिद्धान्त और मान-दण्ड हैं, वे भी अधिकतर उनके रूप पर ही जोर देते हैं, विषय-वस्तु, साहित्य और समाज के सम्बन्ध पर नहीं। रस, ध्वनि, वक्रोक्ति, अलंकार आदि हमारे प्राचीन सिद्धान्त और शास्त्र मूलतः साहित्य के रूप से ही सम्बन्ध रखते हैं। रोमाण्टिसिज्म, प्रतीकवाद, चित्र-कल्पनावाद, अतियथार्थवाद, रुचि-वैचित्र्यवाद, अभिव्यंजनावाद, प्रकृतवाद या फ्रायडी मनोविज्ञानवाद आदि पाश्चात्य सिद्धान्त और साहित्य-कला की प्रवृत्तियाँ साहित्य के रूप से ही मुख्यतः सम्बन्धित हैं। इतना ही क्यों, यथार्थवाद को भी, जो महान कला और साहित्य की एक-मात्र कसौटी है—क्योंकि वह महान् कला और साहित्य की मूल प्रकृति और गुण है—बुर्ज्वा सौन्दर्य-शास्त्री कला का एक विशेष रूप या एक शैली ही कहकर प्रचारित करते आए हैं, और इस प्रकार यथार्थवाद ही नहीं अपितु सत्य, यथार्थ और साहित्य को समझने की एकांगी कसौटियाँ ही गढ़ते आए हैं।

इसीलिए इस तथ्य को रेखांकित करना जरूरी है कि महान् साहित्य और कला

सदा, निर्विकल्प रूप से, जीवन की वास्तविकता को ही प्रतिबिम्बित करती है, अतः उसकी एक-मात्र कसौटी भी उसका यथार्थवाद ही है। केवल किसी एक या अनेक रसों की सृष्टि ही, या व्यंग्य और वक्रोक्तियों की भरमार ही, या अलंकारी रूप-सज्जा ही, या ध्वनियों का सामंजस्य ही, या [illegible] मनोदशाओं की [illegible] कल्पना ही, या घटनाओं का यथातथ्य, यांत्रिक, अतिसाधारण अथवा औसत चित्रण ही—इनमें से किसी एक या सबको मिलाकर गढ़े गए मानदण्डों से महान् कला या साहित्य का मूल्यांकन सम्भव नहीं है, क्योंकि इन सबका सम्बन्ध कला के रूप से है, उसके मौलिक सत्य, विषय-वस्तु से [illegible]

[illegible] है, और शैली, अभिव्यक्ति और टेकनीक चाहे बचकानी, ओछी और व्यंग्य और वक्रोक्तियों की बैसाखियों पर चलने वाली लंगड़ी ही क्यों न हो। यथार्थवाद कलाहीन, मानव अनुभूतियों से शून्य, नीरस, साहित्य की रचना नहीं है, न राजनीतिक [illegible] का नाम ही यथार्थवाद है। विश्व-साहित्य का इतिहास इस बात का प्रमाण है कि यथार्थवादी साहित्य महान्, दिग्गज प्रतिभाओं की ही सृष्टि है, प्रतिभा के बिना वास्तविकता का वैविध्यपूर्ण, मूर्त्त और सारवान् कलात्मक चित्रण असम्भव है; ऐसे पात्रों की सृष्टि करना असम्भव है जो अपने युग के प्रतिनिधि हों और उनके जीवन-व्यापारों से ऐसी नैतिकता को जन्म देना असम्भव है जो ऐतिहासिक दृष्टि से अपने युग की प्रगतिशील मानवता के मंगल की साधक हो, बाधक नहीं। देश-काल की परिस्थितियों और प्राप्त सुविधाओं के अनुरूप या कलाकार-विशेष की रुचि के अनुसार साहित्यकारों और कलाकारों की शैलियाँ सदा भिन्न रही हैं, उनकी कृतियों का टेकनीक भिन्न रहा है, रचना-तन्त्र और रूप-विधान भी भिन्न रहे हैं, लेकिन यथार्थवादी प्रणाली के अतिरिक्त कला-सृष्टि की कोई अन्य प्रणाली कभी नहीं रही। कलाकारों ने सदा वास्तविकता के असम्बद्ध, असमन्वित उपकरणों में से ही चयन करके उसके सार-तत्त्व का समन्वित और परिमार्जित रूप उपस्थित किया है। कला इसी कारण वास्तविकता के सामयिक तत्त्वों से अधिक स्थायी महत्त्व की होती है, और मनुष्य को सत्य की अनुभूति कराने का माध्यम बनती है। सच्चा और ईमानदार कलाकार स्वयं सत्यान्वेषी होता है।

वास्तविकता एकांगी कभी नहीं होती। यदि एकांगी होती तो वह एक जड़ और स्थिर अवस्था होती। वास्तविकता परिवर्तनशील है। जो कल था, वह आज नहीं रहा, जो आज है, वह कल नहीं रहेगा। यह परिवर्तन निरन्तर और अविराम है। परिवर्तन ही शाश्वत सत्य है। अतः जीवन-वास्तव का सत्य भी परिवर्तनशील और युग-सापेक्ष होता है। प्रत्येक

महान् कलाकार इसी युग-सत्य का अन्वेषी होता है। यह सत्य क्या है? हिंसा और बल-पूर्वक अपने को स्थायी और चिरन्तन बनाये रखने के बर्बर प्रयत्नों के बावजूद जो शक्तियाँ इतिहास-मच पर अपनी भूमिका समाप्त करके विलीन हो रही हैं, वे जीवन-वास्तव के असत्य की प्रतिनिधि होती है, और भीषण दमन, संघर्ष और अवरोधों के बावजूद जो शक्तियाँ इतिहास-मंच पर नये युग की भूमिका का आरम्भ करती हुई आगे बढ़ती आती हैं, वे ही युग-सत्य की प्रतिनिधि है; क्योंकि जो अपनी उपयोगिता समाप्त करके मिट रहा है, वह असत्य है और जो उभर रहा है वही सत्य है। सत्य की यही सरलतम व्याख्या और कसौटी है। नैतिकता की भी यही कसौटी है, क्योंकि नैतिकता के मानदंड सत्य से ही बनते हैं। विश्व के महान् कलाकार इसी कारण सत्य के अन्वेषी रहे हैं, और इसी कारण प्रत्येक महान् कलाकृति मे तत्कालीन वर्ग-समाज की मान्यताओं और नैतिकता के प्रति गहरा प्रतिवाद मिलता है और अपने-अपने युग की विकास-सम्भावनाओं की सीमा मे एक नई मानवीय नैतिकता के निर्माण के प्रति गहरा मोह प्रकट होता है। साहित्य और कला इसीलिए नैतिक होती है। कोई भी लेखक असत्य और अनैतिकता के गारे से महान् कला की इमारत खड़ी नहीं कर सकता। आज जो लेखक तात्कालिक प्रलोभनों में फँसकर युद्ध, साम्राज्यवाद और प्रतिक्रिया के समर्थक हो गए है, वे रचना-चातुर्य के बावजूद अपनी कृतियों मे प्राण नहीं फूँक पाते, क्योंकि उन्होंने असत्य और अनैतिकता को वरण करके अपनी कला का स्वयं गला घोंट दिया है।

सच तो यह है कि वास्तविकता के सत्य की कलात्मक अनुभूति सरल कार्य नहीं है, क्योंकि यह सत्य कोरा राजनीतिक या विचारगत नहीं है, बल्कि उतना ही वैविध्यपूर्ण और नाना रूपात्मक है जितना कि मनुष्य का जीवन। मनुष्य के अन्तर और बाह्य जीवन के प्रत्येक क्षेत्र और स्तर मे यह सत्य उभरने के लिए असत्य से द्वन्द्वात्मक संघर्ष में गुँथा हुआ है। वास्तविकता का मूर्त और सम्पूर्ण चित्रण मनुष्य के अन्तर और बाह्य-जीवन के प्रत्येक व्यापार को घेर लेता है। यह सम्पूर्ण चित्रण नैतिक धरातल पर भी हो सकता है और सामाजिक-राजनीतिक धरातल पर भी। और चूँकि जीवन-वास्तव का चित्रण मनुष्य के जीवन और संघर्ष मे ही सम्बन्धित होता है, इस कारण यह चित्रण व्यक्तियों के माध्यम से ही सम्भव है। इसीलिए ऐसे पात्रों की सृष्टि का प्रश्न यथार्थ और साहित्य की समस्या का प्रमुख प्रश्न है, जो प्रतिनिधि (टाइप) हों, जिनके व्यक्तित्व में विशेष और साधारण का गत्यात्मक समन्वय हो, जिनका जीवन समाज के जीवन से आंगिक रूप मे सम्बद्ध हो, जिनकी भाव-भूमि और मनोभूमि समाज की वस्तुस्थितियों को उद्घाटित करती हो, जो लेखक की कल्पना में जन्म लेकर उसकी कृति मे प्रस्तुत की गई परिस्थितियों से क्रिया-प्रतिक्रियात्मक रूप से सम्बद्ध हों, अर्थात् स्वयं अपना सक्रिय अस्तित्व रखते हों, न कि लेखक के हाथ की कठपुतली हों।

जीवन-वास्तव का सम्पूर्ण, यथार्थ और मूर्त चित्र अंकित करने के लिए यह जरूरी है कि हमारे साहित्यकार जन-जीवन के साथ और गहरा सक्रिय सम्पर्क स्थापित करें, केवल

उसके तटस्थ, निरपेक्ष द्रष्टा ही न बने रहें। यह सच है कि जन-जीवन से सक्रिय सम्बन्ध स्थापित कर पाना केवल लेखक की अपनी इच्छा पर ही निर्भर नहीं करता। कभी-कभी युग की परिस्थितियाँ ऐसी प्रतिकूल होती है कि साहित्यकार अपनी सजग दृष्टि और इतिहास और राजनीति की चेतना के बावजूद जन-जीवन से सम्बन्ध स्थापित नहीं कर पाता। उदाहरण के लिए हमारे राष्ट्रीय आन्दोलन के प्रारम्भिक उत्थान में बंकिमचन्द्र, रवीन्द्र, इक़बाल, शरत् और प्रेमचन्द जैसी प्रतिभाएँ पनप सकीं। ये साहित्यकार सहज ही समग्र भारतीय जनता के रागतन्तुओं को छू सके, और उनकी रचनाएँ सबके लिए प्रेषणीय बन सकीं। इसका मुख्य कारण यह है कि अपने आदर्शवादी दृष्टिकोण के बावजूद वे अपने युग की समस्याओं और अपने युग के यथार्थ के तटस्थ दर्शक नहीं थे। इन सबकी सहानुभूति ह्रासोन्मुखी सामन्तवाद और साम्राज्यवाद के प्रति न होकर जनता के व्यापक संघर्ष, पीड़ा और वेदना के प्रति थी। उनके यथार्थवाद की सीमाएँ हैं। वे ऐतिहासिक दृष्टि से अपने युग का चित्रण न कर पाए, न भूत और भविष्य के व्यापक सत्य को, जिसका उस समय तक समाज के गर्भ में प्रारम्भिक रूप ही निखर पाया था, वे वर्तमान के सत्य से संबद्ध कर पाए। फिर भी जो सामाजिक परिस्थितियाँ मनुष्य के गौरव का हनन कर रही थीं, उसकी महत्ता को कलुषित कर रही थीं और मनुष्य के रूप को खण्डित कर रही थीं, उन परिस्थितियों का यथार्थ चित्रण उन्होंने किया और राष्ट्रीय चेतना और जन-संघर्ष के फलस्वरूप मुक्ति पाने की और विकास की जो सम्भावनाएँ आकांक्षा बनकर जनता का हृदय आलोड़ित कर रही थीं, उनसे उत्पन्न आशावाद और जीवनासक्ति उनके साहित्य में प्रचुर मात्रा में मिलती है। आज वह परिस्थितियाँ नहीं हैं। राष्ट्रीय आन्दोलन का विघटन हो चुका है। अनेक कारणों से जनवादी शक्तियों में ही फूट पड़ गई है, जिससे जनपक्ष की शक्तियाँ अभी तक संयुक्त होकर पुनः एक ऐसे विशाल राष्ट्रीय आन्दोलन को जन्म नहीं दे पाई हैं जो देश के समूचे वातावरण को ही बदल दे। जब तक यह वातावरण नहीं बदलता, उस समय तक किसी भी लेखक के लिए जनता से गहरा सम्बन्ध स्थापित करना कठिनतर कार्य बना रहेगा ऐसा सम्पर्क, जो लेखक को जीवन के सम्पूर्ण यथार्थ को चित्रित करने की प्रेरणा दे सके। इसलिए आज लेखक का दायित्व और भी बढ़ गया है। उसे यथार्थ को चित्रित करने की कला-सम्बन्धी समस्याओं से ही नहीं उलझना है, बल्कि जन-पक्ष की बिखरी हुई शक्तियों को एकजुट करने में भी सहायक होना है, ताकि हमारे राष्ट्र-संघर्ष में एक नया जनवादी उभार आए और देश में वह अनुकूल वातावरण पैदा हो सके, जिसमें लेखक को समूची जनता के रागतन्तु छूने में कठिनाई न हो, ताकि लेखक सहज ही इतिहास की उभरती हुई शक्तियों को देख सके और ऐसे पात्रों की सृष्टि कर सके जो युग की वास्तविकता के सच्चे प्रतिनिधि हों, ताकि लेखक साहित्य में एक नई उदात्त मानववादी नैतिकता का स्वर भर सके। लेखक के सामने यथार्थ और साहित्य की आज यही समस्या है।

—अप्रैल १९५२

१०

# प्रतीकवाद : त्रिशंकुओं का साहित्य ?

'अज्ञेय' के नये उपन्यास 'नदी के द्वीप' को पढ़कर जैनेन्द्रजी ने मुझे पत्र लिखा है, वह इतना मार्मिक और प्रस्तुत प्रसंग के लिए संगत है कि उसे ज्यों-का-त्यों उद्धृत करना आवश्यक हो गया है :

भाई शिवदान जी,

यह 'नदी के द्वीप' की आपकी प्रति आपको आती है। अभी पढ़कर चुका हूँ। सोच में हूँ कि क्या समझूँ ? बड़ी उसमें बारीकी है, बड़ी ज्ञानवत्ता। और भी बड़ी-बड़ी दक्षताएँ होंगी। क्योंकि लेखक बड़े हैं। लेकिन मैं क्या सोचूँ, समझ नहीं आ रहा है। अपने को खाली हाथ पाता हूँ। सोचता हूँ, पढ़ते हुए कहीं मैं भीगा क्यों नहीं ? डूबा क्यों नहीं ? लेकिन यह शिकायत किससे ? आखिर यह शिकायत मेरी मुझ पर ही लौट आती है। क्योंकि लेखक ने साढ़े चार सौ पन्नों में अपना मर्म-ही-मर्म देना चाहा दीखता है। इससे लगता है मैं ही अभागा हूँ। पढ़ते समय मुझे दीखता रहा है कि किताब का 'भुवन' बहुत ही खास है, 'रेखा' और 'गौरा' प्रियाएँ उसी की हो सकती हैं। उनका प्रेम सबका नहीं है, सब जैसा नहीं है, साधारणगत (साधारणीकृत ?) होने के लिए नहीं है। वह कुछ इतना 'दो-के-बीच-का निजीय' है कि अपनी अतिशयता में ही उसे बन्द माना जाय। अतः वह गोपनीय है। मानो उन-दो में (मिथुन में) ही उसकी चरितार्थता है। मैथुन कहाँ दुर्लभ है ? कौन उसके भोग का साधन नहीं हुआ ? पर प्रत्येक मैथुन मिथुन से बाहर व्याप्ति नहीं पाता। उस (विशिष्ट) मिथुन को समाकर और उसमें आप समकर ही रह जाता है। बाहर किसी को वह छू नहीं पाता। शायद इसी से उक्ति बनी—'आहार निद्रा भय मैथुनं च···।' एक के खाने से दूसरे के पेट का सम्बन्ध असम्भव होता है। इससे यह चीजें सबके पास होकर भी सबको अलग रखती हैं। किसी के पास इनमें से किसी दिशा का नैपुण्य एवं कौशल विशेष हो, यह निस्सन्देह संसार के लिए स्पृहा और ईर्ष्या का विषय है। किन्तु उससे आगे वह क्या है, यह मेरी समझ में नहीं आ रहा है।

लेकिन छोड़िए। इन वाक्यों को अनलिखा समझिए। वे अनधिकृत हैं। किन्तु उनमें आलोचना नहीं, याचना ही है!

कृपया पुस्तक की पहुंच स्वीकार कीजिए और इस सामयिक दान के लिए मेरी परम कृतज्ञता।

ऋषि-भवन,

१३-१-५२,

स्नेहाधीन आपका

जैनेन्द्रकुमार

'दूसरा सप्तक' की भूमिका में अज्ञेय ने प्रतीकवाद की प्रयोगात्मकता से प्रभावित कवियों के समर्थन में लिखा है कि "सभी को ऐसी उपलब्धि हुई है, जो प्रयोग को सार्थक करती है।" और एक स्थान पर, इस आक्षेप का उत्तर देते हुए कि प्रयोगशील कवि साधारणीकरण के सिद्धान्त को नहीं मानता, उन्होंने लिखा है : "उसे अभी कुछ कहना है, जिसे वह महत्त्वपूर्ण मानता है, इसलिए वह उसे उनके लिए कहता है जो उसे समझें, जिन्हें वह समझा सके; साधारणीकरण को उसने छोड़ नहीं दिया है पर वह जिनतों तक पहुँच सके उन तक पहुँचता रहकर और आगे जाना चाहता है, उनको छोड़कर नहीं।"

जैनेन्द्र जी कोई 'साधारण' पाठक नहीं हैं। वे स्वयं बड़े लेखक और उपन्यासकार हैं। अज्ञेय कम-से-कम जैनेन्द्रजी जैसे संवेदनशील और भावुक पाठक तक तो पहुँच ही जाना चाहेंगे, जिन्हें अपनी बात समझा सकें। आश्चर्य है कि फिर भी जैनेन्द्रजी को 'नदी के द्वीप' को पढ़कर कोई 'उपलब्धि' नहीं हो पाई, और न अज्ञेय उन्हें वह 'महत्त्वपूर्ण' बात ही समझा पाए, जिसे सबल और चमत्कारिक ढंग से कह पाने के लिए उन्होंने दस-पन्द्रह वर्ष से काव्य और उपन्यास में प्रतीकवादी शैली के प्रयोग किये हैं।

जैनेन्द्रजी की 'याचना' अन्ततः हिन्दी के निन्यानवे प्रतिशत पाठकों की 'याचना' है, जिनको 'छोड़कर' प्रतीकवादी कवि और उपन्यासकार केवल एक प्रतिशत तक ही पहुँच सकना चाहकर साधारणीकरण की समस्या का हल खोजता है। इस कारण ही, 'प्रयोग' और 'प्रयोगशीलता' के नाम पर 'प्रतीकवाद' (सिम्बोलिज्म) और 'बिम्बवाद' (इमेजिज्म)[1] की जो मिली-जुली प्रवृत्ति, विशेषकर इन दिनों, हिन्दी-काव्य की एक विशेष धारा बनती जा रही है, एक आलोचक की हैसियत से उसकी जाँच-परख करने का दायित्व हम पर है।

देवराज उपाध्याय ने 'दूसरा सप्तक' में प्रकाशित अज्ञेय के वक्तव्य को 'सारगर्भित' कहा है। लेकिन उसका 'सार' अर्ध-सत्यों से निर्मित हुआ है, जिससे वह एकांगी है, और साहित्य में नये 'प्रयोगों' की मूल समस्याओं को अंशतः उठाकर भी अन्ततः उनसे कतरा जाता है। इन अर्ध-सत्यों को मनवाने के लिए अज्ञेय ने एक तर्क-प्रणाली अपनाई है जिसके अनुसार कोई भी व्यक्ति, जो उनकी 'सरल' और 'सीधी' बात से इन्कार करना चाहे तो उसे अपने को 'दुराग्रही', 'परम्परा की दुहाई' देने वाला, 'आरोपित पूर्वग्रहों की मैली ओट' से देखने वाला समझकर ही ऐसा करने का दुस्साहस करना होगा। इसलिए साहित्य या कला में 'प्रयोग' के प्रश्न पर सबसे पहले अपना दृष्टिकोण उपस्थित करना अपेक्षित है।

अज्ञेय के इस कथन से हम सहमत हैं कि 'प्रयोग निरन्तर होते आए हैं और प्रयोगों के द्वारा ही कविता या कोई भी कला, कोई भी रचनात्मक कार्य, आगे बढ़ सका है।" कि

---

१. 'प्रगतिवाद' नाम की पुस्तक में प्रकाशित निबंध 'कविता की आधुनिक व्याख्या' में 'इमेजिज्म' के लिए मैंने 'चित्र-कल्पनावाद' शब्द का प्रयोग किया था। हिन्दी में अभी तक 'इमेजिज्म' के लिए कोई एक शब्द रूढ़ नहीं हुआ, इसलिए सुविधानुसार दोनों का प्रयोग होता चल रहा है।—लेखक

"....केवल प्रयोगशीलता ही किसी रचना को काव्य नहीं बना देती।" "पारखी मोती परखता है, गोताखोर के असफल उद्योग नहीं।" फिर, गुप्त, प्रसाद, निराला, पंत, महादेवी, बच्चन, दिनकर आदि की पीढ़ी के बाद के तरुण कवियों की कविता को ही 'प्रयोगशील' कहने की आवश्यकता क्यों पड़ गई? क्या इसलिए कि ये नये कवि "यह दावा नहीं करते कि काव्य का सत्य उन्होंने पा लिया है, केवल अन्वेषी ही अपने को मानते हैं।" (**तार-सप्तक की भूमिका, पृष्ठ ५**) और उनमें 'भाषा का परिमार्जन और अभिव्यक्ति की सफ़ाई' अपेक्षया कम है और उन सबकी कविता में 'अटपटेपन की झाँकी न्यूनाधिक मात्रा में' पाई जाती है? या इसलिए कि इन कवियों से पहले के कवि 'प्रयोग' नहीं करते थे, या 'प्रयोग' पर इतना कम ध्यान देते थे कि वह नहीं के बराबर होता था, जिससे उनकी 'कविता' कविता न होती थी, उसमें 'कला' नहीं, 'शिल्प' और 'हस्त-लाघव' ही होता था, जिससे वह कविता (छायावादी) अपने समय की 'वास्तविकता', अपने समय के 'जीवित-सत्य' को उतनी सबल, कलात्मक अभिव्यक्ति न दे पाई, जितनी सबल और कलात्मक अभिव्यक्ति नई प्रयोगशील कविता 'आज की वास्तविकता' और आज के 'जीवित सत्य' को दे रही है?—'भले ही अटपटे शब्दों में।' या फिर यह सारा शब्द-जाल इसलिए बिछाया गया है कि उसमें फँसकर पाठक यह मान लें कि एक विशेष प्रकार की कविता ही, एक विशेष प्रवृत्ति भाव-धारा और विचार-कोण ही, एक विशेष शैली और गठन ही 'प्रयोगशील' होती है—मेरा तात्पर्य प्रतीकवादी कविता और साहित्य से है। प्रयोगशीलता की ओट में अज्ञेय 'प्रतीकवादी' विचारधारा को साहित्य में प्रतिष्ठापित करने की चेष्टा करते रहे हैं। इसका प्रमाण यह है कि 'तार-सप्तक' की भूमिका में उन्होंने यह कहने के बाद कि अन्वेषी का दृष्टिकोण सातों कवियों को समानता के सूत्र में बाँधता है, लिखा था: "इसका यह अभिप्राय नहीं है कि प्रस्तुत संग्रह की सब रचनाएँ प्रयोगशीलता के नमूने हैं, या कि इन कवियों की रचनाएँ रूढ़ि से अछूती हैं, या कि केवल यही कवि प्रयोगशील हैं और बाक़ी सब घास छीलते वाले हैं।" उन्होंने 'प्रयोगशीलता के नमूने' के रूप में किसी विशेष कविता का हवाला नहीं दिया है, इसलिए मैं उनकी कविताओं को ही ऐसा नमूना मानने के लिए बाध्य हूँ; और उनकी कविता प्रतीकवादी है।

अज्ञेय का यह कहना सर्वथा सही है कि "प्रयोग अपने-आप में इष्ट नहीं है, वह साधन है।" साधन किसका? सत्य को कलात्मक अभिव्यक्ति देने का, 'सत्य को जानने' का नहीं, जैसा कि उनका दावा है। प्रयोग को सत्य का ज्ञान प्राप्त करने का साधन मानकर वे साहित्य में सत्य से आँख-मिचौनी ही खेल सकते हैं, वस्तुतः खेलते आए हैं। प्रतीकवाद उसका परिणाम है, यद्यपि वादों से ऊपर सिद्ध करने के लिए वे अपने को 'प्रयोगशील', किसी मंज़िल तक पहुँचे हुए या किसी राह के राही नहीं बल्कि 'राहों के अन्वेषी' ही घोषित करते हैं, जिससे प्रतीकवाद 'प्रयोगशीलता' के छद्मवेष में तरुण प्रतिभाओं को आकर्षक और ग्राह्य लगे। इसलिए अज्ञेय के हाथ में पड़कर 'प्रयोग' सत्य को अभिव्यक्ति देने या 'जानने' (?) का साधन नहीं रहा, बल्कि उसे तिरस्कृत करने का साधन बनता गया है और उनकी

देखा-देखी या उनसे प्रभावित होकर प्रतीकवाद की शैली को अपनाने वाले अन्य तरुण तथा प्रगतिशील चेतना के कवियों के लिए भी वह पाठकों तक पहुँचने के मार्ग में एक बाधा बन गया है।

प्रयोग निरन्तर होते आए हैं, होते जायँगे। प्रत्येक युग में, नई ऐतिहासिक परिस्थितियों में कला के युगानुरूप रूपों का जन्म होता है या प्रचलित रूपों में ही विकास होता है जिससे वह उस युग के समाज-सम्बन्धों—वस्तुसत्य को समग्र रूप से प्रतिबिम्बित करने में समर्थ हो सकें। इस प्रकार मनुष्य की भौतिक परिस्थियाँ ही शिल्प और रूप-सम्बंधी विकास के मार्ग खोलती हैं। कला या साहित्य की जब कोई विशेष परम्परा अपने माध्यम से समाज के जीवन-सत्य को पूरी तरह अभिव्यक्ति देने के योग्य नहीं रह जाती तो उस समय के प्रमुख क्रियाशील प्रतिभाएँ नई टेकनीक, नई शैली और नये रूपों का विकास करके उनका उपयोग करती हैं। सामाजिक जीवन के समान ही साहित्य की परम्पराएँ भी बदलती हैं। "उनके विकास और परिवर्तन की गति समान रूपसे एक-सी नहीं होती; सामाजिक परिवर्तनों की प्रतिक्रिया के रूप में उनका क्रमिक विकास भी होता है और विच्छेदी परिवर्तन भी। परम्परा के भीतर जो संघर्ष चलता है, प्रयोग उसका तात्कालिक साधन बनता है। समाज के क्रान्तिकारी युगों में प्रयोगशीलता कला और साहित्य के क्षेत्र में एक क्रान्तिकारी संकट के लिए मार्ग भी प्रशस्त करती है और उस संकट को तीव्रतर बनाकर निकट भी लाती है। यह स्थिति उस समय तक रहती है जब तक कि प्रयोग कला या साहित्य की स्वीकृत परम्परा नहीं बन जाते, जिस प्रकार कि सामाजिक परिवर्तन स्वयं समाज की प्रस्तुत और सामान्य स्थिति नहीं बन जाता।" (**सोशल रूट्स ऑफ द आर्ट्स, पृ० सं० ६८**)। ऐसे समय कलाकार या लेखक रूढ़िवादियों के विरोधों के बावजूद जनता के साथ सम्पर्कित होता है। किन्तु साथ ही कभी-कभी ऐसा भी होता है जबकि कला और साहित्य के रूपों में शैलीगत या टेकनीक-सम्बंधी परिवर्तन समाज के क्रान्तिकारी युगों से उत्प्रेरित होकर नहीं होते, बल्कि सामाजिक जीवन में उत्पन्न हो गए संक्रामक रोगों की निशानी होते हैं। ऐसे समय समाज से कलाकार या लेखक का सम्बन्ध-विच्छेद हो जाता है। और 'प्रयोग' समाज के नये सत्यों, नये सम्बन्धों को कलात्मक अभिव्यक्ति देने के लिए नहीं, बल्कि उनको नकारने और कलाकार के रोगी मानस की झाँकी देने के निमित्त ही किए जाते हैं। 'प्रतीकवाद' ऐसे ही रोग की निशानी है।

साहित्य का इतिहास इन दोनों प्रवृत्तियों से भरा पड़ा है। किसी समय कला का कोई रूप ही क्यों विकसित होता है या किसी विशेष शैली को ही क्यों माँजा-निखारा जाता है और शैलीगत या शिल्पगत विकास की अन्य सम्भावनाओं का उपयोग क्यों नहीं होता, इसका रहस्य शिल्प या टेकनीक की आन्तरिक सम्भावनाओं को स्वयं-विकसित होने वाली मानकर नहीं जाना जा सकता, बल्कि उन मूलभूत भौतिक परिस्थितियों का विश्लेषण करके ही समझा जा सकता है जो इस विकास का कारण बनती हैं। इससे यह भी सिद्ध है कि विषय-वस्तु और रूप-विधान का अन्तरंग सम्बन्ध है, कि नई विषय-वस्तु को अभि-

व्यक्ति देने के लिए ही नए कला-रूपों का जन्म होता है या पुराने माध्यमों में नये प्रयोग होते हैं। कला मनुष्य-जीवन और मनुष्य के सामाजिक सम्बन्धों को देश-काल की ऐतिहासिक परिस्थितियों के बीच प्रतिबिम्बित करती है। कला का कोई एक रूप या शैली अपने आप में किसी दूसरे रूप या शैली से अधिक मूल्यवान या उपयोगी नहीं होती; क्योंकि उसकी उपयोगिता इस पर ही निर्भर करती है कि वह अपने समय की आवश्यकताओं की किस सीमा तक पूर्ति कर सकती है। किसी रूप या शैली के बारे में यह भी नहीं कहा जा सकता कि उसमें अधिक बन्धन हैं या वह अधिक रूढ़ि-ग्रस्त है, क्योंकि इसकी कसौटी भी यही है कि वह किस सीमा तक अपने समय की आवश्यकताओं और पाठकों या दर्शकों से सम्बद्ध है। वस्तुतः किसी समाज में कलाकार और दर्शक या पाठक के परस्पर आदान-प्रदान के लिए जो क्षेत्र और मार्ग खुलते हैं, उनके द्वारा ही कला के नये रूपों का जन्म होता है। इस युग में ही उपन्यास और फिल्म के कला-माध्यमों या 'छायावादी' और बाद में प्रगतिवाद से प्रभावित कविता और शैलियों का विकास इसका प्रमाण है। एक कवि या कलाकार इन कला-रूपों और शैलियों में प्रयोग करते हुए किस सीमा तक निपुणता या सिद्धि प्राप्त करता है, अर्थात् इन रूपों को सरलता और सामञ्जस्य देने की उसमें कितनी क्षमता है, यह तो इस बात पर ही निर्भर है कि उसके पाठक या दर्शक जिन ऐतिहासिक संघर्षों में बरबस जूझ रहे हैं और इससे उनके अपने जीवन में जो नैतिक और सामाजिक समस्याएँ उठ खड़ी हुई हैं—इस जीवन-सत्य की किस सीमा तक कलात्मक अनुभूति करके वह अधिक-से-अधिक लोगों के लिए उसे प्रेष्य बना सकता है। इसलिए कला के सामने या प्रयोगशील कवियों के सामने यह प्रश्न नहीं होना चाहिए कि उनकी कविताएँ रूढ़ि और परम्परा से कितनी 'अछूती' हैं, बल्कि यह कि नये प्रयोग कवि और पाठक के बीच भाव-विचारों को स्वच्छन्द रूप से प्रेषित करने के और भी नये तथा व्यापक मार्ग खोलें। इसलिए कविता या किसी कला-रूप के माध्यम में सार्थक प्रयोगों की एकमात्र कसौटी यह है कि वह अपने प्रयोजन की पूर्ति करने में समर्थ हों। "अगर कोई कलाकार समाज और मानव-प्राणियों के बारे में सत्यों का उद्‌घाटन करना चाहता है तो वह आवश्यकतावश कला के ऐसे रूपों और शैलियों को ही अपनाना चाहेगा जो उसके अभीष्ट को पूरा करने में सहायक हों, जिस पाठक या दर्शक-वर्ग तक वह पहुँचना चाहता है, उसे यथासम्भव निकट लायें और उसे अपने विचारों को अभिव्यक्ति देने की अधिकाधिक स्वतन्त्रता दें। अपने लिए किसी कला-रूप या शैली को चुनते समय कलाकार के लिए यह बात ही निर्णयकारी होती है, न कि किसी कला-रूप का 'प्रकृत' या रूढ़ियों से मुक्त नज़र आने वाला गुण।" **(आर्ट एण्ड सोसाइटी—ले० सिडनी फिन्केल्स्टीन, पृष्ठ १०६)।**

इसी प्रकार नये प्रयोग क्या जीवित सत्य को अभिव्यक्ति देते हैं—इसके लिए हमें केवल यही नहीं देखना चाहिए कि जीवन के किसी अनुभव की पुनः सृष्टि करने में वे कितने सक्षम हैं, बल्कि यह कि उस अनुभव की मानवी वस्तु कैसी है, उस कला ने किस प्रकार का अनुभव व्यक्त हुआ है। अर्थात् अपने समय के समग्र सामाजिक जीवन की अपेक्षा में

वह अनुभव कितना सारवान और संगत है, उसमें व्यक्त भावनाएँ और विचार कितने मानवीय हैं, किस प्रकार के मनुष्यों को कला में प्रविष्ट किया गया है। और अन्त में हमें देखना चाहिए कि नये प्रयोग जीवन का जो आकलन करते हैं, वह कैसा है; अर्थात् समाज के भीतर मानव-सम्बन्धों के बारे में लेखक या कलाकार का दृष्टिकोण क्या है। ये कतिपय कसौटियाँ हैं, जिन पर किसी भी नये प्रयोग को परखना आवश्यक है। इन प्रश्नों को बिना उठाये, केवल प्रयोग को आत्यन्तिक महत्त्व देना—चूँकि प्रयोग निरन्तर होते आए हैं—परम्परा से ही विच्छेद करना नहीं है, बल्कि पाठकों से भी विच्छेद कर लेना है, और प्रयोगों को भी निरर्थक बना देना है।

ज्ञान के 'विशेषीकरण' को बहाना बनाकर अज्ञेय ने एक कृत्रिम अन्तर्विरोध की कल्पना की है और इस प्रकार साधारणीकरण के प्रश्न से कतराकर प्रयोगशील कविता और साहित्य की दुर्बोधता और दुरूहता को समाज के 'विभाजित सत्य को समूचा' देख सकने के लिए अनिवार्य और स्पृहणीय बताया है। ('दूसरा सप्तक' के अधिकांश कवि उनके इस मत से सहमत नहीं दीखते।) इस सम्बन्ध में इतना कहना ही अलम् होगा कि नये समाज-सम्बन्धों और नई परिस्थितियों (बाह्य वास्तविकता) के साथ अपना रागात्मक सम्बन्ध स्थापित करके उसका साधारणीकरण करने की समस्या आदि काल से लेकर आज तक प्रत्येक युग के कलाकारों के सामने रही है। इस समस्या से जूझकर और इसका कलात्मक समाधान खोजकर ही उन्होंने महान् कला की सृष्टि की है। इसके लिए उन्होंने स्थापित समाज की अवहेलना और उपेक्षा भी सहन की है और अकथ यातनाएँ और कठिनाइयाँ भी झेली हैं। प्राचीन काल में अनेक कलाकार प्रसिद्धि नहीं पा सके, उनका घोर विरोध भी हुआ और वे गरीबी और मुफलिसी का जीवन बिताते हुए मरे। लेकिन उनकी रचनाएँ [illegible] (अथवा आम जनता) के लिए दुर्बोध और अगम्य रहीं [illegible]। अज्ञेय के दुराग्रह को सिद्ध करने के लिए हमें इतिहास के तथ्यों की अवहेलना करके [illegible] आत्म-प्रवंचक की तरह सोच लेना होगा कि मिल्टन और गालिब की कविता, शेक्सपियर और इब्सन के नाटक, टाल्सटॉय और डिकेन्स के उपन्यास, बीथोवेन और मोजार्ट का संगीत, रेम्ब्रां और वानगोग के चित्र अपने समय के सर्वसाधारण द्वारा नहीं समझे जाते थे, या यह कि वे सही अर्थों में 'प्रयोगशील' कलाकार न थे, केवल घास छीलते आये थे और उनकी कला में 'कला' नहीं केवल 'शिल्प' और 'हस्त-लाघव' था। वस्तुतः प्राचीन युगों के महान् कलाकारों की रचनाएँ, उनके नये प्रयोग सर्वसाधारण के लिए सर्वथा बोधगम्य होते थे। उनके नये प्रयोगों या उनकी नई शैलियों का विरोध हुआ तो केवल इस कारण कि वे कलाकार तात्कालिक रूढ़ियों और मान्यताओं से विच्छेद करके चले थे, न कि इसलिए कि उनकी बातें दुर्बोध थीं। दरअसल सत्ताधारी वर्गों या न्यस्त स्वार्थों के लोगों की ओर से उन पर आक्रमण होता ही इस कारण था कि उनके विप्लवकारी विचार सर्वसाधारण को बोधगम्य और ग्राह्य होते थे, और यह उन्हें प्रिय न हो सकता था।

अपने युग की श्रेष्ठ कला को इने-गिने लोग ही समझ सकते हैं, और सच्चा कलाकार

अपने समय मे नहीं समझा जाता, इसीलिए वह भावी सन्तति के लिए ही कला सृष्टि करता है, "क्योंकि आज का प्रयोग कल की परम्परा हो" जाती है—यह धारणा तो पिछली शताब्दी के उत्तरार्ध मे ही—अनेक सामाजिक-ऐतिहासिक कारणों के संयोग से—योरप (फ्रांस) में पैदा हुई, और इसके पीछे छिपी कलाकार की नक्कूशाही (फिलिस्टीन) अहम्मन्यता और बौद्धिक आभिजात्य से उत्पन्न दयनीय निस्सहायता सर्वसाधारण (पाठक और दर्शक) मे उसके सम्बन्ध-विच्छेद की सूचना देती है और इस बात की सूचना देती है कि पूँजीवाद के ह्रास-काल में एक व्यक्तिनिष्ठ और सामाजिक जीवन से तटस्थ कलाकार किस प्रकार अपना सच्चा आत्म-गौरव खोकर एक असामाजिक प्राणी—त्रिशंकु बन जाता है।

अज्ञेय ने अपने वक्तव्य में परम्परा का प्रश्न भी उठाया है और परम्परा का कवि के लिए तभी कोई अर्थ माना है जब वह उसे 'आत्मसात्' करके अपना 'गहरा संस्कार' बना ले। ऐसी 'संस्कार देने वाली परम्परा' ही उनकी दृष्टि में 'कवि की परम्परा' हो सकती है। इससे हम असहमत नहीं हैं। और अज्ञेय की कविता और साहित्य की जड़ें किसी पूर्व-परम्परा में न हों, ऐसा भी नहीं है। फ्रांस के प्रतीकवादियों, टी० एस० इलियट और ऐसी ही अधुनातन असामाजिक प्रवृत्तियों और लेखकों की परम्परा मे वे सम्बद्ध हैं, बस्तुतः हिन्दी साहित्य में वे उनकी ही तर्जुमानी करते हैं। उनकी रचनाओं में विचित्रता, अनबूझता और नयापन (मुक्तदायी ताज़गी और मानवीय भवनाओं और विचारों की व्यापकता और बुलन्दी नहीं) जो पाठकों को दिखता है, वह पाश्चात्य साहित्य के अध्येता के लिए उतना मौलिक और नया नहीं है। तो अज्ञेय परम्परा की बात तो उठाते हैं, और एक सीमा तक सही ढंग से भी, लेकिन एक प्रयोगशील कवि के लिए परम्परा का वास्तविक महत्त्व क्या है, इस प्रश्न से वे उसी तरह कतरा जाते हैं जिस तरह साधारणीकरण के प्रश्न मे। इसलिए नये प्रयोग करने वाले कवि या कलाकार के लिए परम्परा का क्या महत्त्व है, इसे समझ लेना जरूरी है। वर्तमान को वस्तु और रूप के लिए विगत पर ही निर्भर करना होता है। ये वस्तुएँ या उपकरण और रूप-विधान वर्तमान की जीवित सामाजिक परिस्थितियों के मध्य परिवर्तित और विकसित होते जाते हैं और साथ ही उन सामाजिक परिस्थितियों को भी प्रभावित करते जाते हैं। कलाकार के लिए परम्परा से अवगत होने का अर्थ उस पुँजीभूत शिल्प और टेकनीक का पूरा-पूरा ज्ञान और नैपुण्य प्राप्त कर लेना है, जो विगत युगों में कला-क्षेत्र में विकसित हुई है। इसका तात्पर्य यह नहीं कि कलाकार विगत का अनुकरण करे। कोई भी सच्चा कलाकार अपने को सीखी-जानी टेकनीक की सीमाओं में ही बाँधकर नहीं रखता। वह उस शिल्प-ज्ञान और टेकनीक को अपने समय की विषय-वस्तु को अभिव्यक्ति देने योग्य बनाने के लिए तोड़ता-मरोड़ता और बदलता है। इस प्रकार पुरानी टेकनीक नये सत्य की अभिव्यक्ति करते समय स्वयं ही नहीं बदल जाती बल्कि बदल कर नये सत्य को युगानुरूप नया रूप-विधान भी प्रदान करती है। 'कोई भी कवि या कलाकार जब अपनी सामग्री को कलात्मक रूप देने की चेष्टा करता है तो वह सर्वथा नई

वस्तु नहीं पैदा करता । वह प्राचीन से, अपने अनुभव से, समाज के पुञ्जीभूत अनुभव से प्राप्त सामग्री का उपयोग करता है लेकिन उसके हाथ में पड़कर वह समाज की तात्कालिक आवश्यकताओं और परिस्थितियों के साथ एक नये सम्बन्ध में गठित हो जाता है, और यदि यह प्रयोग सफल हुआ तो परिणामतः एक मौलिक कलाकृति की सृष्टि होती है, अतः परम्परा की आधार-शिला पर (जिसका निर्माण मनुष्य-जाति शताब्दियों में करती है) पाँव जमाकर ही एक कलाकार अपने जीवन के लघु वर्षों में भी एक महान् सृष्टा की बुलन्दी तक ऊपर उठ जाता है।" (**सोशल रूट्स ऑफ द आर्ट्स—पृ० ६६**) परम्परा के अन्तर्गत कल और आज की परम्पराएँ भी शामिल हैं और गत शताब्दी या आदिकाल से लेकर अब तक के किसी भी देश और काल की परम्पराएं भी। साहित्य या कला को सच्चे अर्थों में राष्ट्रीय साहित्य की महानता और व्यापकता देने के लिए विगत की कौनसी परम्परा को नई कला या साहित्य में आत्मसात् करना चाहिए, इसका निर्णय तो प्रत्येक कलाकार या लेखक सामाजिक जीवन और संघर्षों की अपनी चेतना के अनुसार स्वयं करता है। प्रेमचन्द ने तॉल्स्ताय, गोर्की, डिकेन्स आदि यथार्थवादी लेखकों से प्रेरणा ली। अज्ञेय की प्रेरणा के स्रोत बोदलेयर, मलार्मे, प्रूस्त, टी० एस० इलियट, अल्डूस हक्सले, इजरा पाउण्ड, जां पाल सार्त्र आदि प्रतीकवादी, बिम्बवादी और अस्तित्ववादी कवि और उपन्यासकार ही बने, जो ह्रासकालीन पूँजीवाद की विशृङ्खलता, अराजकता और जन-विरोधी व्यक्तिनिष्ठा के प्रतिनिधि हैं।

तो अज्ञेय की 'प्रयोगशीलता' का नक़ाब उतारकर हमें उसके असली 'प्रतीकवादी' रूप को समझ लेना चाहिए, क्योंकि इस विशेष प्रकार की 'प्रयोगशीलता' के पीछे कविता, उपन्यास, कहानी और नाटक आदि के माध्यम से हमारी समूची जनता और क़ौम की विरासत और सामूहिक जीवन को, उसके समस्त वैविध्य और अन्तर्विरोधों के साथ कलात्मक रीति से प्रतिबिम्बित करने का आग्रह नहीं है। प्राचीन काल के कलाकारों की तरह नई परिस्थितियों से प्राप्त नई विषय-वस्तु को मूर्त, सक्रिय और सम्पूर्ण रूप से प्रतिबिम्बित करने के निमित्त प्रयोग करना छोड़कर केवल रूप-विधान और शैली को जान-बूझकर अधिकाधिक निर्जीव, जटिल और दुरूह बनाने की चेष्टा ही नई प्रयोगशील कविता की विशेषता है, क्योंकि, जैसा हम कह चुके हैं, यह प्रवृत्ति 'प्रतीकवाद' और 'बिम्बवाद' से प्रभावित है। और जब अज्ञेय कहते हैं कि "प्रस्तुत संग्रह की सब रचनाएँ प्रयोगशीलता के नमूने" नहीं हैं तो प्रच्छन्न रूप से कवियों से (जो अधिकतर प्रगतिशील जनवादी दृष्टिकोण के हैं) उनका यही आग्रह होता है कि 'आपकी कविता में अभी प्रेषणीयता के गुण वर्तमान हैं, अभी तक आपने "चेष्टा-पूर्वक ध्यान रखकर" अपनी शैली को इतना प्रतीकात्मक नहीं बना पाया कि उसमें व्यक्त भाव-विचारों के संकेत केवल आपके लिए ही सार्थक हों, अन्य के लिए वे अगम्य हों—अर्थात् आप अभी तक अन्य मनुष्यों के साथ कवि के रूप में संपर्क स्थापित किए हुए हैं, पूरे त्रिशंकु नहीं बने! पूरे त्रिशंकु बन जाने पर आप किस राजनीतिक दल या विचारधारा का समर्थन करते हैं, यह हमारे लिए चिन्ता का विषय नहीं होगा!'

हमें प्रयोगशीलता-उर्फ़-'प्रतीकवाद' में इसी बात पर आपत्ति है, इस पर नहीं कि प्रतीकवादी 'प्रतीकों' का प्रयोग करते है—क्योंकि भाव और विचारों से गुम्फित अनुभव को प्रक्षेपित करने के लिए प्रतीकों का प्रयोग तो कवि आदि काल से करते आये हैं। इस प्रसंग में हमने जो नुक्ते उठाये हैं, हिन्दी-आलोचकों का कर्तव्य है कि उनको दृष्टि में रखकर वे इस नई धारा की समूची कविता, उपन्यास और कहानियों का सही-सही मूल्यांकन करें और 'प्रयोगशीलता' के नाम से भ्रान्ति में पड़कर 'प्रतीकवाद' और 'बिम्बवाद' की शैलियों को अपनाने वाले कवि और लेखकों का कर्तव्य है कि वे एक कलाकार की ईमानदारी से सोचें कि वे अपनी जनवादी विचारधारा के बावजूद कलाकार के रूप में कहीं जन-समाज के त्रिशंकु तो नहीं बनते जा रहे ?

**—२० जनवरी, १९५२**

## ११

# कविता में 'प्रगति' और 'प्रयोग' की समस्या

हिन्दी कविता में 'प्रगति' और 'प्रयोग' शब्दों का इस्तेमाल लगभग दस-पन्द्रह वर्षों से होता आ रहा है—प्रायः इस रूप में जैसे ये दोनों सर्वथा भिन्न वस्तुएँ हैं। हमारी साहित्यिक विचारणा में इन शब्दों को इतनी धूमधाम से प्रवेश कराने वाले चिन्तकों और रचनाकारों के अपने-अपने आग्रहों-दुराग्रहों और उनको लेकर चलने वाली निरंतर की तनातनी के परिणामस्वरूप पाठकों में यह व्यापक धारणा बन गई है कि 'प्रगति' का सम्बन्ध कविता की वस्तु (कन्टेंट) से है और 'प्रयोग' का सम्बन्ध कविता के बाह्य रूपाकार (फार्म) से है।

किसी गहरी अनुभूति की कलात्मक अभिव्यंजना के बिना भी, कविता में यदि 'सही' मानववादी दृष्टिकोण या 'सही' वामपक्षीय राजनीतिक विचार पद्यबद्ध हैं, तो उन हल्की-फुल्की तुकबन्दियों को 'नये युग' की कविता घोषित करने में हमारे कतिपय प्रगतिवादी आलोचक संकोच नहीं करते, और समझते हैं कि कोरे साधारणीकृत विचारों, सिद्धान्तों और वक्तव्यों में 'आगे बढ़ते जाने' या 'लड़ते जाने' के गर्वोक्तिपूर्ण उद्‌गारों और 'अँधेरा-सवेरा' की टकसाली बिम्ब-कल्पनाओं को यांत्रिक ढंग से जोड़कर तुकों की बन्दिश में बाँध देने या मुक्त-छन्द के रूप में लिख देने भर से ही कविता में 'प्रगति-तत्त्व' पैदा हो जाता है। ऐसी स्थिति में काव्य की किसी भी सौन्दर्य-परक कसौटी पर इन पद्यात्मक रचनाओं को परखने का प्रश्न नहीं रहा, क्योंकि अमूर्त्त विचार-वस्तु की शुष्क और यथातथ्य नीरस व्यंजना भी उनकी दृष्टि से स्पृहणीय दिखाई देती है। 'सही' सिद्धान्त-कथन ही इन रचनाओं का जैसे औचित्य हो। गत पन्द्रह वर्षों में प्रगतिवादी कवियों की कविताओं के अनेक संग्रह छपे हैं। उनमें कुछ श्रेष्ठ और सशक्त कविताएँ भी हैं, किन्तु अधिकतर ऐसी हैं, जिन्हें पढ़कर यह धारणा और पक्की होती है कि इन कवियों ने काव्य के रूपाकार (फार्म) को विकृत और सतही बनाने में जैसे एक दूसरे से होड़ लगा रखी है।

प्रयोगवादी, इसके विपरीत, 'प्रयोग' का सम्बन्ध केवल कविता के रूपाकार (फार्म) तक ही सीमित रखने पर जोर देते आये हैं। यह सच है कि रूपगत प्रयोगों को ही वे 'साध्य' घोषित नहीं करते, किन्तु ये प्रयोग किस विशेष 'वस्तु-सत्य' की अभिव्यक्ति के 'साधन' हैं, इसे वे कभी खुलकर बताते भी नहीं और न 'वस्तु' और 'रूप' के अंगांगि सम्बंध पर जोर ही देते। वे अपने को 'राहों का अन्वेषी' तो कहते हैं, लेकिन राजनीतिक विश्वासों की भिन्नता के आधार पर कम्युनिस्ट से लेकर अमरीकी साम्राज्यवाद तक के हिमायती इन प्रयोगवादी

कवियों की विभिन्न 'राहें' उन्हें कहाँ, किस ओर ले जाती है, उनका गन्तव्य क्या है, यह गन्तव्य उनके काव्य के रूपगत प्रयोगों से निर्णीत होगा या काव्य-वस्तु से, इन सभी संगत प्रश्नों पर वे अपनी व्याख्याओं में मौन ही रहते आये हैं। अपने पन्द्रह-वर्षों के 'प्रयोगों' और 'राहों के अन्वेषणों' के फलस्वरूप उन्होंने आज तक साहस करके यह नहीं कहा कि उनकी कविता में 'युग-सत्य' की अभिव्यक्ति होने लगी है। लगता है जैसे वे समझते हैं कि काव्य-वस्तु की ओर से उदासीन रहकर भी, केवल नये शब्द-चमत्कार, उक्ति-वैचित्र्य, चित्रों और ध्वनियों की अभिनव योजना के सहारे ही कविता में 'प्रयोग' को सार्थक बनाया जा सकता है। ऐसी स्थिति में काव्य और सौन्दर्य की किसी भी वस्तु-परक कसौटी पर इन 'प्रयोगों' को परखने का प्रश्न नहीं रहा, क्योंकि अभिव्यक्ति में किसी भी प्रकार की सार्थक अथवा निरर्थक नवीनता ही उनकी दृष्टि में स्पृहणीय दिखायी देती है; साहित्य के श्रेय-प्रेय से परे की यह रूपगत नवीनता ही इन कविताओं का जैसे औचित्य हो। गत पन्द्रह वर्षों में प्रयोगवादी (?) कविताओं के जो कतिपय संग्रह छपे हैं, उनमें कुछ कविताएँ सार्थक और सफल भी हैं, किन्तु अधिकतर ऐसी हैं, जिन्हें पढ़कर पाठकों की यह धारणा ही पक्की होती है कि इन कवियों ने काव्य-परम्परा से विच्छेद करने के साथ ही काव्य-वस्तु (कन्टेन्ट) को विकृत और सतही बनाने में एक-दूसरे से होड़ लगा रखी है।

हिन्दी कविता, इस प्रकार, दोनों दिशाओं से एकांगी बनती जा रही है। 'प्रगति' और 'प्रयोग' के समर्थकों की काव्य-दृष्टियों में और भी अनेक मौलिक भद हैं, किन्तु यहाँ केवल इतना सूचित कर देना ही हमें अभीष्ट है कि 'प्रगति' या 'प्रयोग' के नारे उठाकर हमारे तरुण कवियों ने कविता के साथ गत वर्षों में जैसा खिलवाड़ किया है, वह हिन्दी-पाठकों को दायित्वहीन और एक सीमा तक उछृंखल भी लगा है। इन कविताओं में उन्हें न रस मिलता है, न कोई गहरा व्यापक अनुभव ही, जो उनकी मूक भावनाओं और वस्तु-सत्य की अरूप अनुभूतियों को वाणी और रूप देकर प्रकाशित कर दे। यहाँ कविता की सरलता और दुरूहता का प्रश्न नहीं है, न कवि के समष्टिवादी या व्यष्टिवादी दृष्टिकोण का, न पुरानी या नयी पद्धति का और न बहुसंख्यक पाठकों में रुचि की गिरावट या समान-धर्मा अभिजात वर्गीय पाठकों की अल्प संख्या का ही। यह सब प्रश्न तभी उठते हैं जब कविता वास्तव में 'कविता' हो—अमूर्त विचारों की तुक-बन्दी या कोरा वाग्वैचित्र्य न हो।

इस युग में कविता का स्तर गिर गया है और पाठक उससे विमुख हो गये हैं। ऑक्सफोर्ड यूनिवर्सिटी प्रेस (इंगिलिस्तान) ने अपनी रिपोर्ट में स्वीकार किया है कि अंग्रेजी के पाठकों ने जैसे सर्वसम्मति से कटिबद्ध होकर आधुनिक कविता से (जो एज़रा पाउण्ड, टी० एस० ईलियट और उनसे प्रभावित कवियों की प्रयोगवादी कविता है) पीठ फेर ली है। कविता अब बिकती ही नहीं। अमरीका के बारे में भी लुई अन्टरमियर की ऐसी ही रिपोर्ट है। दक्षिणी अमरीका के बारे में चिली के नोबल पुरस्कार-विजेता कवि गैब्रीला मिस्त्राल का कहना है कि वहां भी कविता ह्रास-ग्रस्त है क्योंकि कोई महान प्रतिभा का नया कवि नहीं पैदा हो रहा, और कविता का स्तर दिनोंदिन गिरता जा रहा है। सोवियत

रूस में भी मायाकोव्स्की के बाद अभी तक कोई बड़ी प्रतिभा का नया कवि नहीं पैदा हुआ। हमारे यहाँ भी, प्रसाद, पंत, निराला के बाद, 'प्रयोग' या 'प्रगति' की समस्याओं से जूझने वाले नये कवियों की पीढ़ी में कोई वास्तविक प्रतिभा का नया कवि नहीं पैदा हुआ। यह गिरावट सार्वत्रिक है। और विचित्र बात तो यह है कि इस गिरावट का कारण दोनों विचार-कोणों के समर्थक केवल बाह्य ही बताते हैं; वह भी जो समष्टिवादी हैं और वह भी जो व्यष्टिवादी हैं। दोनों ही इस गिरावट की जिम्मेदारी समाज के कन्धों पर डालकर अपनी अक्षमताओं के लिए औचित्य ढूँढ़ लेते हैं।

'प्रगति' के समर्थक, जो अधिकांशतः साम्यवादी हैं; समाज-विज्ञान के अध्येता हैं, जिन्होंने व्यक्ति और समाज तथा कला और समाज के पारस्परिक सम्बंध की सारी गुत्थियों को वैज्ञानिक रीति से सुलझाकर ऐसे सटीक फार्मूले तैयार कर लिए हैं कि कोई बात उन की चेतना में अस्पष्ट या व्याख्यापेक्षित नहीं रही, उनका कहना है—और अपनी जगह पर सही कहना है—कि वर्तमान पूँजीवादी समाज के वैषम्यपूर्ण वर्ग-सम्बन्धों की आधार-शिला मनुष्य द्वारा मनुष्य का श्रम-शोषण करके मुनाफ़ा कमाना है। वर्तमान समाज की चरम-सीमा पर पहुँची हुई इस व्यवसायिक वृत्ति के कारण ही कविता और कलाओं में ह्रास हो रहा है। विज्ञान-युग के सांस्कृतिक साधनों (रेडियो, फिल्म, प्रेस) पर पूँजीपतियों की इजारेदारी है, जो अपने मुनाफ़े के लिए और अपने वर्ग का अस्तित्व क़ायम रखने के लिए इन साधनों के द्वारा जैसा साहित्य और जैसी कला को प्रोत्साहन दे रहे हैं, वह जनता की वस्तु-सत्य की चेतना को कुंठित करती है, उसकी कला-रुचि को विकृत और अश्लील बनाती है, उसके मनमें बुर्जुआ-भ्रमों की जड़ें पक्की करती है। लेखक और कलाकार भी इस 'बाजार' के ही आश्रित हैं और ऐसी कृतियों की रचना करने के लिए विवश हैं, जो इन साधनों के स्वामियों को अधिक-से-अधिक लाभ दिला सकें। ऐसी स्थिति में कला का स्तर गिर जाना स्वाभाविक है। इसके अतिरिक्त, लेखक और कलाकार स्वयं पूँजीवादी भ्रमों और मनोवृत्तियों से मुक्त नहीं हुए हैं, और वे वर्तमान समाज की कलाघाती व्यवसायिक वृत्ति और वर्ग-वैषम्य के प्रति पूरी तरह सचेत भी नहीं हैं, अर्थात् समाजवाद के लिए संघर्ष करने वाली जनता के साथ नहीं हैं।

किन्तु कविता की जिन धाराओं की हम यहाँ चर्चा कर रहे हैं—प्रगति और प्रयोग की धाराएं—उन पर यह वैज्ञानिक विवेचन पूरी तरह लागू नहीं होता। सबसे पहले, 'प्रगति' के समर्थक तो सचेतन कवि और लेखक हैं, वर्ग-समाज के वैषम्य की जाँच-पड़ताल में ही उनका अधिकांश समय बीतता है, और उन्हें इस बात पर गर्व भी कम नहीं है कि वे पूँजीवादी भ्रमों और मनोवृत्तियों से अपने को मुक्त करके जनता के साथ एकजुट होकर समाजवाद के लिए संघर्ष कर रहे हैं। किन्तु फिर भी, उनकी कविता—केवल भारत में ही नहीं, बल्कि वहाँ भी जहाँ मनुष्य पूंजीवाद के वर्ग-सम्बन्धों को मिटाकर नये समाज का निर्माण कर रहा है—एक बड़ी सीमा तक रसहीन और रूपहीन है, तो क्यों? कम-से-कम उनकी कविता को तो पूँजीवादी व्यवसायिकता से उत्पन्न ह्रासोन्मुखता का अपवाद होना

चाहिए था। दूसरी बात यह कि, 'प्रयोग' के समर्थक कवियों ने, वे चाहे जिस शैली के हों—प्रतीकवादी, रूपचित्रवादी या अभिव्यंजनावादी—वे सब पूँजीवादी मनोवृत्ति और दृष्टि-कोण से चाहे जितने आक्रान्त हों, उन्होंने व्यवसायिक लाभ के लिए क्वचित ही कभी लिखा है। उनकी कविता 'पॉपुलर' नहीं है, जिस तरह सनसनीखेज़ उपन्यास होते हैं। बल्कि सच तो यह है कि फ्रांस, इंग्लैण्ड या स्वयं हमारे देश में भी, व्यवसायिक लाभ की दृष्टि से रचे गये 'पॉपुलर साहित्य और कला' की तीव्र प्रतिक्रिया के रूप में ही 'कला-कला के लिए' का नारा उठाया गया था, जो आगे चलकर अनेक रूपवादी शैलियों का जनक बना। रूपगत प्रयोग ही मुख्यतः इस प्रतिक्रिया के माध्यम बने। सभी जानते हैं कि प्रयोगवादी रचनाएँ प्रकाशकों के लिए मुनाफे की वस्तु नहीं रहीं। इसलिए 'प्रगति' के समर्थकों का वैज्ञानिक तर्क वर्तमान काल में कविता के स्तर की गिरावट का सही-सही निदान करने में समर्थ नहीं है।

'प्रयोग' के समर्थक, जो अधिकांशतः व्यष्टिवादी हैं, मनोविज्ञान (विशेषकर फ्रॉयडी मनोविश्लेषण शास्त्र) के मननशील अध्येता हैं, जिन्होंने व्यक्ति के अचेतन मानस की ज्ञात और अज्ञात कन्दराओं में (आत्मापेक्षण द्वारा) घुसकर मनुष्य के जैवी-स्तर की पाशविक वृत्तियों और अन्धी काम-वासनाओं का साक्षात्कार किया है, जो वास्तविकता को अपने मन के भीतर ही देखते हैं, जो व्यक्ति मानस को ही समस्त घटनाओं और संघर्षों का केन्द्र और कारण मानते हैं, जो व्यक्ति-सापेक्ष विशिष्ट अनुभूतियों को ही निरपेक्ष सत्य समझते हैं, जिनके लिए कला केवल व्यक्ति की आत्माभिव्यक्ति का ही साधन और साध्य है, जिन्हें अपनी कला पर समाज और उसकी नैतिकता की छाया पड़ जाना भी स्वीकार नहीं है, उनका भी कहना है कि वर्तमान युग में विज्ञान की ईजादों और युद्ध की विभीषिकाओं ने व्यक्ति की सत्ता को आमूल झकझोर दिया है। विज्ञान ने धर्म और ईश्वर की जड़ों पर कुठाराघात करके मनुष्य से उसकी आस्था का सम्बल छीन लिया है और इसके बदले में व्यक्ति को इस अनन्त ब्रह्माण्ड में मनुष्य-जीवन की अकिंचनता का आभास देकर उसकी चेतना को अवसन्न कर डाला है। जड़ प्रकृति के इस अनन्त आँचल में कण-तुल्य मनुष्य के अस्तित्व का मूल्य ही क्या? मानव-समाज के उज्ज्वल भविष्य का निर्माण करने के ये सब सपने, योजनाएँ, संघर्ष और क्रान्तियाँ किस हेतु हैं, जब कि जीवन-मात्र एक आकस्मिक घटना है और अचेतन प्रकृति के एक ही आकस्मिक आन्दोलन में सदा के लिए उसका अन्त हो सकता है? युद्ध की विभीषिकाओं, क्रान्तियों और नये सर्व-संहारी अणु-अस्त्रों के निर्माण ने मानव-सभ्यता और संस्कृति को ही नहीं, व्यक्ति-जीवन के अस्तित्व और उसकी सम्भावनाओं तक को भी अनिश्चित बना दिया है। इस अनिश्चितता ने समाज में मरण-भावना के प्रति गहरी आसक्ति पैदा कर दी है। मरण-भावना यों भी, मनोविज्ञान के अनुसार, मानव-मन की एक मूल-वृत्ति है। किन्तु आज अणु-बम या प्रकृति के कोप से मरने का त्रास ही व्यक्ति को नहीं सता रहा। फ्रायडी मनोविज्ञान ने व्यक्ति को जीते जी मरने के—एक बार नहीं बल्कि अनेक बार—त्रास के प्रति भी सचेत कर दिया है, अर्थात्

पुंसत्वहीनता के भय के प्रति, जो युद्ध, क्रान्ति या महामारी में मरने से कहीं भयंकर है। इसलिए इस युग में व्यक्ति के लिए अपने अस्तित्व की चिन्ता ही सबसे बड़ी और मौलिक चिन्ता है। पुंसत्वहीनता का भय ही सबसे बड़ा भय है। इस चिन्ता और भय के विरुद्ध अपने व्यक्तित्व को प्रमाणित करने के लिए आज लेखक और कलाकार विवश है। नैतिकता-अनैतिकता का प्रश्न उसके सामने नहीं है। उसे इस बात से प्रयोजन नहीं कि उसकी कला स्वस्थ है या अस्वस्थ, सरल है या दुरूह, क्योंकि वह ईमानदारी से अपने मन की प्रतिक्रिया को व्यक्त करने के लिए प्रयोग करता है। अपने व्यक्तित्व को प्रमाणित करने का मार्ग उसके पास और है भी क्या? अपने को स्वस्थ, आस्थाशील, मानववादी या नैतिक दिखाने के लिए वह अपनी कला पर किसी बाहरी सिद्धान्त या दृष्टिकोण का रंग नहीं चढ़ाता, क्योंकि ऐसा करके वह अपने प्रति ईमानदार नहीं रह सकता और न अपनी आत्मा के सत्य को व्यक्त करके अपने व्यक्तित्व को ही प्रमाणित कर सकता है। वह किसी और की बोली में क्यों बोले? वह किसी भी समाज-स्वीकृत भावना, विचार, रूढ़ि या नीति का पिष्ट-पेषण या चर्वित-चर्वण क्यों करे? इसलिए उसके प्रयोग मुख्यतः कला के रूप तक ही सीमित हैं—ऐसे रूप की सृष्टि तक जो व्यक्ति कलाकार की विशिष्ट मानसिक स्थितियों की संश्लिष्टता को झलका सके। उसकी कविता समाज-वास्तव द्वारा आरोपित बाध्यताओं और विवशताओं की कविता है। आलोचक यदि कहते हैं कि यह कविता का ह्रास है तो वे जानें, कवि इससे परेशान नहीं। साधारण पाठक यदि उसकी कविता को नहीं समझ पाते, तो यह उसे अभीष्ट नहीं। समान-धर्मा अभिजातवर्ग का एक छोटा-सा वर्ग भी उसे समझ जाय तो उसके प्रयोगों का औचित्य है। (सच तो यह है कि समान-धर्मा पाठक भी कवि के मन की विशिष्ट प्रतिक्रियाओं को ठीक-ठीक नहीं समझ सकते, क्योंकि प्रत्येक व्यक्ति अपने जीवन के विशिष्ट अनुभव की अपेक्षा में ही किसी अन्य की बात को समझता है, अतः एक प्रयोगवादी कवि की विशिष्ट मानसिक प्रतिक्रियाओं को प्रत्येक समान-धर्मा पाठक भी अपने ढंग से ही समझेगा, जो कि सम्भव है कवि के मन्तव्य और मनोभाव से बिल्कुल भिन्न हो।)

किन्तु 'प्रयोगवादी' जब इस प्रकार की बौद्धिक दलीलें देता है तो स्वयं अपने व्यक्तिवाद को नग्न करके उसमें कूद पड़ता है। यह मान लेने पर कि विज्ञान की ईजादों और युद्ध की विभीषिकाओं ने अनिश्चितता और भय का वातावरण पैदा कर दिया है, जिससे समाज में कुंठा, निराशा, मरण-भावना, हिंसा, पर-पीड़न, असारता, यौन-उच्छृंखलता, स्वार्थपरता और मानवद्रोह की भावनाएँ ऊपर से नीचे तक व्याप्त हो गई हैं, क्या प्रयोगवादी कवि का केवल अपनी आत्मा के सत्य को व्यक्त करने या अपने व्यक्तित्व को प्रमाणित करने का यह सारा आडम्बर एक भयंकर आत्म-प्रवंचना का प्रमाण नहीं देता?—क्योंकि प्रयोगवादी कविता में अधिकतर इन भावनाओं की ही अनुगूंज रहती है। व्यक्ति-कलाकार की आत्मा के विशिष्ट सत्य जैसी कोई चीज़ इन रचनाओं में कौन-सी होती है? माना कि ये भावनाएँ सामाजिक नहीं हैं, नैतिकता की दृष्टि से अ-सामाजिक

अ-नैतिक और अ-मानवीय हैं, किन्तु प्रयोगवादियों के ही कथनानुसार वे समाज में व्यापक रूप से प्रचलित तो हैं और सामाजिक कारणों से ही तो उत्पन्न हुई हैं ? तो क्या उनका अ-सामाजिक, अ-नैतिक और अ-मानवीय होना ही उनकी 'विशिष्टता' का प्रमाण है, जिसमें प्रयोगवादी उन्हें अपनी 'आत्मा का विशिष्ट सत्य' बनाने के लिए इतना उतावला रहता है। उसकी ईमानदारी का सबूत क्या मनुष्य की पशुता को उघाड़ने में ही है ? अपने व्यक्तित्व को प्रमाणित करने का यही तरीका उसके पास शेष रहा है ? इन प्रश्नों से कतराने के लिए वह केवल 'प्रयोग' पर ज़ोर देता है, ताकि पाठक भ्रम में पड़कर केवल वचन-भंगिमा, शब्दों की विचित्र योजना, उक्ति की वक्रता और लय की नवीनता को ही, अर्थात् अभिव्यक्ति के विशिष्ट ढंग को ही उसकी 'आत्मा के विशिष्ट सत्य' और अपने 'व्यक्तित्व को प्रमाणित' करने का पर्याय मान लें और उसकी कविता में निहित मानव-जीवन और जगत के प्रति कवि के वक्तव्य, भाव, स्वर और अन्तर्दृष्टि के वास्तविक स्वरूप को पहचानने की चेष्टा न करें, अर्थात् उसकी वस्तु को न जाचें। दूसरे, जिन सामाजिक बाध्यताओं और विवशताओं का प्रयोगवादी उल्लेख करते हैं, वे गत पन्द्रह वर्षों या बीसवीं शताब्दी की कोई आकस्मिक उपज नहीं हैं। अनेक युगों में, अनेक बार लोगों को अपने समय की चेतना की अपेक्षा में प्रत्यक्षतः दुर्निवार समस्याओं और संकटों का सामना करना पड़ा है। वर्ग-समाज की विषमताओं के बीच प्रगति करने वाले मनुष्य के सामने संघर्ष, युद्ध और क्रान्तियाँ कब नहीं रहीं ? किन्तु जितनी बड़ी समस्याएँ रहीं, उनका मुक़ाबला करने के लिए सामूहिक रूप से मनुष्य उतनी ही बड़ी शक्ति को उत्पन्न करने में भी समर्थ होता रहा। उन युगों के महाकवियों और कलाकारों ने अपने व्यक्तिगत सुख-दुःखों की संकीर्णताओं से उतना ही ऊपर उठकर चेतना-प्रेरक, प्राणवान् और जीवनाकांक्षी काव्य और कला की महान कृतियों का निर्माण किया—आखिर समस्याएँ और संकट भी तो मानवकृत ही थे और आज भी हैं। आज भी मनुष्य युद्ध की विभीषिकाओं से बचने और अणु-शक्ति के विध्वंसक उपयोग को रोकने के लिए सामूहिक रूप से शान्ति-संघर्ष में अपनी अपार शक्ति को तोल रहा है। समाज-वास्तव का यह भी तो एक पहलू है—अधिक सत्य, चेतन और आशामय, जो कुंठाओं से मेघाच्छन्न नहीं है। इसलिए 'प्रयोग' के समर्थकों की बौद्धिक दलीलें वर्तमान काल में कविता के स्वर की गिरावट का सही-सही निदान करने में समर्थ नहीं है।

इस प्रसंग में एक बात और उल्लेखनीय है—सामान्य पाठकों के प्रति दोनों वर्ग के कवियों और आलोचकों का आत्मश्लाघा से भरा तिरस्कारपूर्ण, नवकृशाही दृष्टिकोण, जिसे अंग्रेज़ी में 'स्नॉबरी' कहते हैं। दोनों के पाठक अलग-अलग 'बन्द दायरे' के विशिष्ट पाठक हैं—प्रगतिवादी कवि केवल वर्ग-संघर्ष में भाग लेने वाले कार्यकर्त्ताओं तक ही अपनी रचनाओं को प्रेषित करते हैं, क्योंकि केवल वे ही अपनी उत्तेजित मनोदशा में इन पद्यबद्ध वक्तव्यों को पढ़कर पुलकित होते हैं। उन्हें कविता या साहित्य से कोई स्थायी मूल्य का अनुभव पाने की अपेक्षा नहीं रहती, इसलिए वे अभिव्यक्ति के सौन्दर्य के प्रति प्रायः उदासीन होते हैं। उन्हें तो अधिकतर कामचलाऊ चीज़ें चाहिएँ, जिनका उपयोग वे तुरंत किसी

मंच पर कर सकें। इस तात्कालिक आवश्यकता की पूर्ति करके ही 'प्रगति' का समर्थक कवि अपने को पाँच सवारों में गिनने लगता है, चाहे साधारण पाठक (जो अधिकांशतः शोषित वर्गों के ही हैं) स्वतंत्र रूप से उसकी रचनाओं को पढ़कर द्रवित और रस-विभोर न होते हों। इन कवियों के अहंकार को प्रोत्साहन देने और साधारण पाठकों के सहज विवेक और सौन्दर्यबोध को कुंठित करने के लिए 'प्रगति' के वकील (ऐपॉलोजिस्ट) आलोचकों और सम्पादकों का एक गिरोह पैदा हो गया है। उनका तर्क-जाल इन कवियों को भी गुमराह करता है और पाठकों में भी हीन भावना पैदा करके एक विकृत और छिछली कला-रुचि फैलाता है। उनके तर्कों का सार यह है—'तुम्हें (साधारण तथा प्रबुद्ध पाठकों को) ये प्रगतिवादी कविताएँ पसन्द नहीं हैं? इन में रस नहीं मिलता? तो निश्चय ही तुम प्रतिक्रियावादी हो, तुम्हारे संस्कार बुर्जुआ हैं, तुम 'कला कला के लिए' के समर्थक हो, कलावादी हो, रूपवादी हो, जनता से विमुख हो, जनता की अनलंकृत भाषा के विरोधी हो। तुम सत्य नहीं चाहते, केवल शब्दों का इन्द्रजाल तुम्हें रुचता है। क्या कहा? सत्य चाहते हो, जनवादी हो? तो फिर इन कविताओं में 'सत्य' ही तो व्यक्त है! ये कवि ही तो सच्चे जनवादी हैं! कबीर, तुलसी और भारतेन्दु अपने समय के सच्चे जनवादी कवि थे, उन्होंने जनभाषा में लिखा, उनकी परम्परा को वर्तमान युग की आवश्यकताओं के अनुसार ये कवि ही तो विकसित कर रहे हैं। ये कविताएँ तुम्हें अभी नहीं रुचतीं, क्योंकि तुम अभी इस युग की समस्याओं के प्रति सचेत नहीं हो, लेकिन भविष्य की कविता पलायनवादी और कल्पना-लोक में विहार करने वाली नहीं होगी, बल्कि उसमें जीवन के ठोस यथार्थों की अभिव्यक्ति होगी, जो इन कविताओं में पर्याप्त है।' इस प्रकार के युक्ति-युक्त लाँछनों और उपदेशों को सुनकर इस कविता को तुच्छ और रद्दी कहने का साहस किसे होगा? साधारणतया कोई व्यक्ति अपने को प्रतिक्रियावादी नहीं मानना चाहता।

इसके ठीक विपरीत, प्रयोगवादी कवि अभिजातवर्ग के उन अल्पसंख्यक पाठकों तक ही अपनी कविता को प्रेषित करते हैं, जो एक ओर तो अपने उपजीवी और निठल्ले जीवन के कारण भावना में उच्छृंखल और दायित्वहीन हैं, दूसरी ओर वर्तमान पूंजीवादी समाज के अन्ततः ह्रास की आशंका से संत्रस्त और उद्भ्रान्त भी हैं। ऐसे ('समानधर्मा') पाठकों को सार्थक या निरर्थक रूपगत प्रयोगों की पहेली-बुझौवल से एक विशेष प्रकार की मानसिक तृप्ति मिलती है। उन्हें कविता या साहित्य से कोई गहरा मानवीय अनुभव पाने की अपेक्षा नहीं रहती। इसलिए कविता की वस्तु के प्रति वे प्रायः उदासीन रहते हैं। उन्हें तो अक्सर ऐसी वक्र उक्तियाँ और चुटकुले चाहिए, जिन्हें वे अपनी ऊब और कुंठा दूर करने के लिए अपने वर्ग के बीच बैठकर व्यंग-विनोद करने, एक-दूसरे पर फब्तियाँ कसने, मुँह चिढ़ाने या सामाजिक भावनाओं और नैतिकता की खिल्ली उड़ाने के लिए तुरंत इस्तेमाल कर सकें, या जो उनकी मानवद्रोही अनास्थाशील और यौन-उच्छृंखलतावादी भावनाओं का औचित्य सिद्ध करके तत्काल के लिए उनके अन्तःकरण को मुक्त कर दें। इस तात्कालिक आवश्यकता की पूर्ति करके ही 'प्रयोग' के समर्थक कवि अपने को बहुत बड़ा

तीसमारखाँ गिनने लगते हैं, चाहे सामान्य पाठक (जिनमें प्रबुद्ध, संस्कृत और संवेदनशील पाठकों की कमी नहीं है) स्वतंत्र रूप से उनकी रचनाओं को पढ़कर विरक्ति और ग्लानि का ही अनुभव क्यों न करते हों। वे अपने को सूर, तुलसी, गालिब, रवीन्द्र, इक़बाल, प्रसाद, पंत, निराला से किसी भी अंश में कम नहीं मानते। इन कवियों के अहंकार को प्रोत्साहन देने और साधारण पाठकों की सहज मानवीय भावनाओं और वस्तु-बोध को कुंठित करने के लिए 'प्रयोग' के वकील (एपॉलॉजिस्ट) आलोचकों, सम्पादकों और आध्यापकों का एक गिरोह पैदा होता जा रहा है (पाश्चात्य देशों में तो इस गिरोह में बड़े-बड़े नामवर लोग हैं) जो उक्ति-वैचित्र्य, शब्द-चयन, ध्वनि-चित्र के टेकनिकल स्तर तक ही प्रयोगवादी कविता के विवेचन को सीमित रखकर सामान्य पाठकों में एक विशेष प्रकार की हीन-भावना पैदा करने की उद्धत चेष्टा करते हैं। उनके तर्कों का सार यह है—'तुम्हें (साधारणतया प्रबुद्ध पाठकों को) ये प्रयोगवादी कविताएँ पसन्द नहीं है। तुम्हें ये दुरूह लगती हैं? तुम इसे अनर्गल प्रलाप कहते हो? तो तुम निश्चय ही रूढ़िपन्थी हो, समय से पिछड़े हुए हो, तुम्हारी रुचि का आधुनिक संस्कार नहीं हुआ, तुम मतवादी हो, पूर्वग्रहों से ग्रस्त हो! तुम्हारी भावनाएँ दकियानूसी और असंस्कृत हैं। तुम कविता की कृत्रिम रूप से गढ़ी हुई रंगीन भाषा के आदी हो, जिसके भाव, चित्र, अलंकार और उपमान पुराने और टकसाली हों। पुराने के प्रति मोह मनुष्य का स्वभाव है, क्योंकि दीर्घ परिचय के कारण वह बोधगम्य होता है, लेकिन पुराने भावों को व्यक्त करने में मौलिकता कहाँ है? और नये भाव पुरानी भाषा में कैसे व्यक्त हो सकते हैं? कविता का विकास परम्परा से आबद्ध रह कर नहीं हो सकता। फिर [illegible]? क्या कहा, तुम पिछड़े नहीं हो, दकियानूसी नहीं हो, [illegible] फिर यह 'प्रयोगवादी कविता' ही तो अधुनातन कविता [illegible] में यही 'सच्ची' कविता है, क्योंकि इतिहास में पहली [illegible] की जटिल और विशिष्ट प्रतिक्रियाओं को अभि-[illegible] की प्रशस्तियाँ गाने वाला राजकवि और चारण-भाट नहीं रहा, वह नैतिक बन्धनों के कारण 'हुलगुल चाहना में यातना को भ[illegible] कर' गाने वाला भक्त कवि नहीं है, वह 'कल्पना का लाड़ला' छायावादी भी नहीं है, जो 'निपट भावावेश में निर्वेद' अवस्था में पहुँचकर जीवन-यथार्थ से ही विमुख हो गया था। यह प्रयोगवादी कवि ही सच्चा कवि है, जो बिना किसी लाग-लपेट के जीवन की वीभत्सता, कुत्सा और निस्सारता का सही चित्र अंकित कर देता है। पुराना काव्य, इसीलिए, कोरा शब्द-जाल है, थोथा कौशल है, केवल बाह्य की अनुकृति है। उसमें प्रौढ़ता नहीं, कवि के व्यक्तित्व का प्रकाश नहीं। सौन्दर्य के पुराने मान-दण्डों से इन नई कविता को मत जाँचो! यह मत देखो कि कवि ने क्या कहा है, क्योंकि यह जानना महत्त्वपूर्ण नहीं है, और ऐसा करने से अनिवार्यतः तुम व्यर्थ के नैतिक पचड़ों में फंस जाओगे। तुम्हें तो सिर्फ़ यह देखना चाहिए कि कवि क्या कहना चाहता है—वह चाहे जो हो, तुच्छ या महान, नैतिक या अनैतिक—और जो कहना चाहता है, वह ठीक से, निर्भीकता से, ईमानदारी से कह पाया है

या नहीं। नई कविता का सौन्दर्य कवि की इस ईमानदारी में है जो उसके कहने के ढंग में व्यक्त होती है।' इस प्रकार के युक्ति-युक्त लांछनों को सुनकर इस कविता को मानवद्रोही और खोखला कहने का साहस किसे होगा? साधारणतया कोई व्यक्ति अपने को मूर्ख, असंस्कृत और समय से पिछड़ा हुआ नहीं मानना चाहता। तो दोनों ही अपने नक्कूशाही दृष्टिकोण से साधारण पाठक के सत्य-परक विवेचन और सौन्दर्य-बोध को मूर्छित करना चाहते हैं। इतिहास में जान-बूझकर, केवल इतने विशिष्ट पाठकों तक ही अपनी कविता को प्रेषित करने की चेष्टा रचनाकारों ने कभी नहीं की। गत युगों के सभी महान कवियों ने अपने वर्गगत संस्कारों के बावजूद, अपनी जान में तो मनुष्य-मात्र तक अपनी कविता को प्रेषित करने का ही प्रयत्न किया, जिसके कारण भी उनकी कविताएँ सर्वजन-संवेद्य बन सकीं। बाल्मीकि, कालिदास, होमर, शेक्सपियर और गेटे की कविता रसार्द्र करने के लिए किसी पाठक से विशिष्ट राजनीतिक दृष्टिकोण या अभिजातवर्गीय अनास्था और कुंठा की अपेक्षा नहीं रखती।

आधुनिक पाठक जैसे कविता के बीहड़ जंगल में फँस गया है, जहाँ समाज को दोषी ठहराने वाली कर्कश आवाजें तो सुनाई देती हैं, लेकिन कविता की रसधारा नहीं बहती। स्वयं उस बेचारे को प्रतिक्रियावादी, दकियानूसी या मूर्ख कहकर लांछित तो किया जाता है, लेकिन उसकी विश्व-बोधिनी चेतना को गहरी अन्तर्दृष्टि और उसकी भावनाओं को गहरा मानवीय संस्कार नहीं दिया जाता। ऐसे में यदि पाठक का दम घुटता है और वह इस जंगल से जान छुड़ाकर निकल भागने को छटपटाता है, तो इसमें आश्चर्य की कौन सी बात है? कविता के स्तर की गिरावट के लिए समाज की व्यावसायिकता जिम्मेदार है, विज्ञान की ईजादें, युद्ध की विभीषिकाएँ और आधुनिक युग की अनास्था जिम्मेदार है और इन विपरीत परिस्थितियों में भी जो कविता रची जा रही है, उसको नापसन्द करने या समझ न पाने के लिए पाठकों की बुर्जुआ मनोवृत्ति या उनकी रूढ़ि-प्रियता और मूर्खता जिम्मेदार है—आधुनिक कविता के पाश्चात्य वकीलों की किताबों से रट-रटाकर, इन तर्कों की आवृत्ति और पुनरावृत्ति करते फिरना तो एक फैशन-सा बन गया है, लेकिन क्या कभी किसी ने पाठक का मत भी जानना चाहा है? आज का प्रबुद्ध पाठक भी तो आधुनिक युग की चेतना में ही पला है—विज्ञान-मनोविज्ञान के अन्वेषणों-विश्लेषणों, युद्धों-अणु अस्त्रों की विभीषिकाओं, साम्राज्यवाद-फैसिज्म के अत्याचारों, आर्थिक-संकट-बेरोजगारी की अनिश्चितताओं-यातनाओं, स्वतन्त्रता-संग्रामों, समाजवादी क्रान्तियों और शान्ति-आन्दोलनों के विप्लवकारी परिवर्तनों के बीच ही उसके विश्व-बोध और भाव-प्रतिक्रियाओं का विकास हुआ है, जिनकी दुहाई देकर हमारे नये कवि अपनी कलागत् अक्षमताओं या मानवद्रोही भावनाओं के लिए बौद्धिक औचित्य खोजते फिरते हैं, मानो इस युग की यातनाओं और उथल-पुथल के एकमात्र वे ही भुक्त-भोगी द्रष्टा रहे हैं, और मानो पाठक किसी प्राचीन अन्धकार-युग के निर्द्वन्द्व वातावरण में रहते आये हैं। किन्तु आधुनिक कवि की आत्म-प्रवञ्चनाओं के कवच को छेदकर प्रबुद्ध पाठक पूछता है—उसे पूछने का अधिकार

है, क्योंकि इन कविताओं के लिए वह अपनी कमाई के पैसे ही नहीं खर्च करता, बल्कि उन्हें अपने गले से नीचे उतारने के लिए भी बाध्य किया जाता है—इसलिए वह पूछता है कि कविता-क्षेत्र की इस समस्त धाँधली के लिए क्या कवि की जिम्मेदारी कुछ भी नहीं है ? जो कवि विषय-वस्तु पर ही जोर देते हैं और अभिव्यक्ति और रूप (फार्म) के प्रति प्रायः उदासीन रहते हैं, वे क्या रूप (फार्म) से मुक्त कविता की सृष्टि कर सकते हैं ? रूप-सौन्दर्य और व्यंजना-तत्व की अवहेलना करने से क्या बड़े-से-बड़ा विचार स्वयं विकृत होकर क्षुद्र नहीं बन जाता ? उसका कलात्मक मूर्तीकरण क्या अन्ततः रूप के ही आश्रित नहीं है ? इसलिए अनगढ़, रूक्ष और अविकसित रूप (फार्म) में क्या विचार-वस्तु, विश्व-बोध, भाव, स्वर सभी कुछ संकीर्ण और क्षुद्र बनकर नीरस और निर्जीव नहीं दिखता ? और जो कवि केवल रूप (फार्म) पर ही जोर देते हैं और विचार-वस्तु के प्रति प्रायः उदासीन रहते हैं, या उसकी चर्चा से कतराते हैं, वे क्या वस्तु से मुक्त रखकर किसी शुद्ध रूप की सृष्टि कर सकता है ? विचार-वस्तु की अवहेलना करने से क्या रूप-निर्माण की सूक्ष्मातिसूक्ष्म चेष्टाएँ खोखली और बेढंगी नहीं बन जातीं ? रूप की रेखाएँ क्या वस्तु की व्यंजना में ही नहीं अनिवार्यतः उभरती-निखरतीं ? इसलिए तुच्छ और उलझी विचार-वस्तु और क्षुद्र और कुत्सित भावनाओं से, कुशल प्रयोगों के बावजूद, क्या रूप भी विकृत होकर भोंडा नहीं दिखता ? ऐसी एकांगिता क्या दोनों प्रकार की कविता को समान रूप से नीरस, निरर्थक, कुरूप और अ-प्रेष्य नहीं बना देती ? क्या इस एकांगिता के लिए भी कवि की जिम्मेदारी कुछ नहीं है ?—तो कवि का मानस क्या ग्रामोफोन का चक्का है जिस पर सिर्फ राजनीतिक पार्टियों के वक्तव्यों के रिकार्ड ही बजाये जा सकते हैं, या मात्र एक ऐसी विशिष्ट फोटो-प्लेट है जिस पर समाज में व्याप्त कुत्साओं, वासनाओं और क्षुद्रताओं के रूप ज्यों-के-त्यों उतर आते हैं, और वास्तविकता के अन्य संविधायक पहलू उस पर अपना अक्स नहीं छोड़ पाते ? 'कवि क्या कहना चाहता है', केवल इतने तक ही पाठक अपनी जिज्ञासा को सीमित क्यों रखे ? पाठक अन्तर्यामी तो नहीं है जो कवि के अवचेतन मन की 'उलझी संवेदनाओं' को भाँप जाये ? किसी कविता में कवि ने क्या कहा है, जो कहा है वह मनुष्य के परम्परागत अनुभव की अपेक्षा में कैसा है, किस कोटि का है—नवीनता, गहराई, व्यापकता जीवन-बोध और मानवीय रागात्मकता की दृष्टि से—इन सब सौन्दर्यपरक, नैतिक और दार्शनिक स्तरों पर भी उसके कथन को वह क्यों न जाँचे-परखे ? केवल 'कैसे कहा है'—शिल्प-टेकनीक के स्तर की इतनी जाँच-परख ही क्या पर्याप्त है ? क्या इतने से ही कविता का सम्पूर्ण अर्थ ग्रहण कर पाना सम्भव है ? आधुनिक पाठक की चेतना भी इस युग के अनुसार ही संश्लिष्ट है, अतः किसी भी कविता को पढ़ते समय शब्द-चमत्कार और ध्वनि-सौन्दर्य के प्रारम्भिक मूर्त्त-स्तर से लेकर नैतिक और दार्शनिक चेतना के उच्चतर अमूर्त्त स्तरों तक की प्रक्रियाएँ एक साथ ही उसके मन में अनायास चालू हो जाती हैं—उस कविता के सम्पूर्ण अनुभव को ग्रहण करने के लिए—उनके सम्मिलित निर्णय के आधार पर ही पाठक उस कविता का मूल्य आँकता है। आधु-

निक कविता को समझने का प्रयत्न करते समय वह इन उच्च-स्तर की जिज्ञासाओं को बरबस क्यों दबा रखे ?

किन्तु इन उच्च-स्तर की जिज्ञासाओं का ज़िक्र आते ही पाठक के 'पूर्वग्रहों' को रसास्वादन की क्रिया में विघ्न डालने वाले दस्युओं के रूप में घसीट लाना क्या आधुनिक कविता के वकीलों (ऐपॉलोजिस्ट्स) को शोभा देता है ? कवि के पूर्वग्रह क्या नहीं होते, और वे उसकी कविता में क्या अनिवार्यतः व्यक्त नहीं होते ? पाठक के पूर्वग्रह निन्दनीय हैं तो कवि नामधारी व्यक्ति के पूर्वग्रह किस दैवी पुण्य के कारण वन्दनीय हैं, जो पाठक उन्हें अतर्क्य श्रद्धा-भाव से अपने सिर-माथे स्वीकार करता जाय ? आखिर ये 'पूर्व-ग्रह' हैं कौनसी बला, जिनसे कोई भी व्यक्ति मुक्त नहीं है—कभी नहीं रहा—और जो किन्हीं दो व्यक्तियों को परस्पर अपने हृदय की बात कहने-सुनने-समझने के मार्ग में सदा एक दुर्लंघ्य दीवार बनकर खड़े हो जाते हैं ? वास्तव में 'पूर्वग्रह' ऐसी कोई भयंकर बला नहीं हैं, यदि होते तो ज्ञान-विज्ञान और कला का कहीं अस्तित्व न होता, यहाँ तक कि मनुष्य की भाषा तक का विकास न होता। 'पूर्वग्रह' मनुष्य के व्यक्तिगत तथा सामाजिक अनुभव और ज्ञान के मार्ग से विकसित होने वाली चेतना, नैतिक-संस्कार, सौन्दर्य-भावना और विश्व-बोध का अनिवार्य परिणाम हैं, जो व्यक्ति की निजी धारणाओं, मान्यताओं और सहानुभूतियों के रूप में व्यक्त होते हैं। किन्तु ये 'पूर्वग्रह' व्यक्ति की ऊपर से निजी दिखने वाली धारणाएँ, मान्यताएँ, और सहानुभूतियाँ, युग-चेतना के विकास और व्यक्तिगत तथा सामाजिक रूप से वस्तु-सत्य के नये अनुभव की अपेक्षा में स्वतः बदलते भी रहते हैं। कला तथा विज्ञान, जीवन और जगत के सत्य का अपने-अपने ढंग से उद्घाटन करके, मनुष्य के विश्व-बोध को व्यापक बनाते हैं तो साथ ही उसके पूर्वग्रह भी संकीर्णता त्यागकर अधिक व्यापक और मानवीय होते जाते हैं। फिर 'पूर्वग्रहों' का भूत खड़ा करके प्रयोगवादी कवि अपने और पाठक के बीच किसी गहरे चेतनाप्रद अनुभव के आदान-प्रदान की सम्भावना को ही बन्द क्यों कर देना चाहता है ? गत युगों के महान कवियों की तरह (जो स्वयं अपने पूर्वग्रहों, अपने युग की चेतना और शिल्प-ज्ञान की सीमाओं से मुक्त नहीं थे) जीवन-वास्तव और मानव-सम्बन्धों के सत्य की गहरी चेतना देने वाली मार्मिक कविता रचकर आधुनिक कवि भी मनुष्य के संकीर्ण, क्षुद्र, असंस्कृत, पिछड़े, असामाजिक पूर्वग्रहों को तोड़ने और उन की सहानुभूतियों को और अधिक व्यापक तथा मानवीय बनाने में क्यों योग नहीं देते ? या फिर स्वयं उनकी सहानुभूतियाँ, उनके 'पूर्वग्रह' इतने संकीर्ण, आत्म-केन्द्रित और असामाजिक हैं कि वे अपने रुग्ण मानस के बाहर निकलकर वास्तविकता को देख-समझ ही नहीं सकते, और शायद इसी कारण उनकी पर्दापोशी के लिए वे पाठक के 'पूर्वग्रहों' का भय दिखाते हैं ताकि पाठक की उच्च स्तर की जिज्ञासाओं की मर्मभेदी दृष्टि के आगे उन्हें अपनी क्षुद्र और मानवद्रोही आत्मा की 'नंगाझोरी' देने के लिए बाध्य न होना पड़े ? पर उनकी इस दयनीय स्थिति की जिम्मेदारी किस पर है ? संकीर्णता पाठक की है या आधुनिक कवि की, जो या तो जीवन-वास्तव के प्रति निपट

असंवेदनशील है, या यदि संवेदनशील है तो केवल उस अंग के प्रति ही जो ह्रासोन्मुखी है, और जिसे सम्पूर्ण सत्य मानकर, उच्छृंखलता और ग़ैर-जिम्मेदारी की झोंक में, वह अपनी रही-सही मानवीय सहानुभूतियों का गला घोंटने पर उतारू हो गया है ?

जीवन पर सकट के बादल छाये हैं, किन्तु मनुष्य ने क्या उसके आगे घुटने टेक दिये हैं ? क्या स्वयं हमारे देश की आवाज़, जो छत्तीस करोड़ जनता की आवाज़ है, इस संकट से मनुष्य जाति का उद्धार करने के लिए इतिहास और जीवन का आग्रह लेकर विश्व मे गूँजकर लोगों में नई आशा का संचार नही कर रही है ?

इस आवाज़ के प्रति कवि क्यों कर्ण-बधिर होकर बैठ गया है या उसको मुँह क्यों बिचकाता रहता है ? क्या अपनी आध्यात्मिक रंकता और पुंसत्वहीनता का ढिंढोरा पीट कर किसी भी शाब्दिक तिलिस्म से वह अपने व्यक्तित्व को प्रमाणित कर सकेगा ?

प्रबुद्ध पाठक के प्रश्नों का अन्त नहीं है, किन्तु हम इस सूची को अनावश्यक रूप में लम्बा नही बनाना चाहते । इन प्रश्नों की गम्भीरता केवल इस तथ्य को ही रेखांकित करती है कि दोनों पक्षों के प्रवक्ता और कवि 'प्रगति' और 'प्रयोग की समस्या को जिस एकांगी दृष्टि से समझते हैं और आधुनिक कविता में जो गिरावट दिखाई देती है—एक ओर विशेषकर शिल्प-सौन्दर्य और दूसरी ओर भाव-विचार-वस्तु की—उसके बारे में प्रचलित प्रवादों, मतवादों और फैशनों के चक्कर में न पड़कर नये कवि अपने महान दायित्वों को समझें । प्रगति और प्रयोग की समस्या को वे समग्र रूप मे देखें । और जिनमें प्रतिभा है वे उसको, परिस्थितियों की विषमता के बावजूद, 'सच्ची' कविता के सृजन में लगायें। इसी में कवि का गौरव है और देश का गौरव है।

—फरवरी, १९५५

१२

# आधुनिक कविता की समस्याएँ

आधुनिक कविता में कई प्रवृत्तियाँ और दृष्टिकोण हैं और इसके कई रूप हैं। लेकिन उसकी जो प्रवृत्ति और शैली इन दिनों तीव्र विवाद का विषय बनी हुई है, वह है प्रयोगवादी धारा। प्रयोगवादी कवि अपनी कविता को ही हिन्दी की नई या आधुनिक कविता मानते हैं। इसलिए मैं इस संक्षिप्त विवेचन में प्रयोगवादी कविता पर ही विचार करूँगा।

हिन्दी में प्रयोगवादी कविता विश्व-काव्य में कोई अन्यतम या अभूतपूर्व विकास नहीं है। काव्य ही क्यों, साहित्य और कला के अन्य रूपों और माध्यमों, जैसे उपन्यास, नाटक, चित्र, संगीत और स्थापत्य में भी इस शताब्दी में नई प्रवृत्तियाँ मुखरित हुई हैं और उनके बारे में भी समीक्षकों, पाठकों और दर्शकों में तीव्र मतभेद और विचार-संघर्ष चल रहा है। यह सब जीवन और जाग्रति का लक्षण है। उनके समर्थन या विरोध में जो कुछ कहा-सुना जा रहा है, उसमें सारा-का-सारा अनर्गल नहीं है। दोनों ओर कुछ सत्य है और कुछ असत्य है। इस समस्त ऊहापोह, विरोध और विचार-संघर्ष का परिणाम यह है कि दोनों ओर के असत्य का छिलका उतर रहा है और सत्य उभर कर एक नये सन्तुलन की माँग करने लगा है।

वर्तमान युग को संक्रान्ति युग कहा गया है, यानी हमारा जीवन पुराने के दायरे से निकल कर नये के दायरे में संक्रमण कर रहा है। हर संक्रान्ति युग विकट संघर्ष, वैषम्य, संकट और सत्यान्वेषण का युग होता है। उसमें मनुष्य के पुराने समाज-विधान का ढाँचा ही नहीं टूटता, बल्कि उसके विश्वास, उसकी नैतिकता, उसके विचार और भाव प्रतिक्रियाएं भी बदलने लगती हैं, और जो कुछ पुराना है, उससे टकराती हैं। मनुष्य का समूचा विश्व-बोध एक नये परिवर्तन के भंवर में पड़ जाता है। ऐसे युगों के कवि और कलाकारों की कृतियों में व्यक्तिगत अभिव्यक्ति या पात्रों के चरित्र-चित्रण के माध्यम से वस्तुतः मनुष्य के नये विश्व-बोध और तत्कालीन जीवन की पुरानी मान्यताओं का विराट् संघर्ष प्रतिबिम्बित होता है।

इस शताब्दी के प्रारम्भ से ही विश्व-मानव अपने जीवन में एक नये युगान्तर का अनुभव करने लगा है। आधुनिक समाज भयंकर असंगतियों से ग्रस्त है। विज्ञान ने संस्कृति के व्यापक प्रसार के लिए प्रेस, सिनेमा, रेडियो, टेलिविजन जैसे सर्वजन-सुलभ साधन मनुष्य को प्रदान किये हैं। प्रजातन्त्र ने शिक्षा को भी सर्वजन-सुलभ बनाने की कोशिश की है। लेकिन साक्षरता जितनी ही बढ़ती है, लोग उतने ही अशिक्षित होते जाते हैं। जीवन

के उच्चतर मूल्यों के प्रति उनकी आस्था कम होती जाती है और साहित्य तथा कला की श्रेष्ठ कृतियों के प्रति उनकी उदासीनता बढ़ती जाती है। आज के यान्त्रिक युग में शिक्षित व्यक्ति दैनिक समाचार पत्रों या अधिक-से-अधिक रोमान्टिक कहानियों और सनसनीखेज उपन्यासों का पाठक बनता जा रहा है। दूसरी ओर सिनेमा प्रायः अधिकतर सस्ते मनो-रंजन का साधन बन गया है। जीवन की विषम और कठोर वास्तविकता से एक क्षण के लिए पलायन करके मन बहलाने का साधन।

इन सबके ऊपर, विज्ञान ने ऐटम की शक्ति का पता लगाकर विश्व को एक नये त्रास के दुःस्वप्न से आक्रान्त कर दिया है। राजनीतिक, धार्मिक, साम्प्रदायिक और वर्ग सगठनों और समूहों के बीच व्यक्ति-मानव खो गया है। व्यक्ति-मानव ही क्यों, समूह या समष्टि का जीवन भी आज निरापद नहीं है। वह भी एक अमूर्त इकाई है, जिसे उद्‌जन बमों से बिना किसी हार्दिक वेदना का अनुभव किये मिटाया जा सकता है।

आधुनिक कविता को समझने के लिए वर्तमान विश्व-जीवन के इन तथ्यों को ध्यान मे रखना चाहिए, क्योंकि आधुनिक कविता के पीछे इन परिस्थितियों की ही प्रबल प्रेरणा है। आधुनिक मानव-समाज जिन असंगतियों से ग्रस्त है, उसमें जो संगठित शक्तियाँ एक दूसरे से जूझ रही हैं और इन समस्त वैज्ञानिक आविष्कारों, राष्ट्रीय आन्दोलनों, वर्ग संघर्षों और अन्तर्राष्ट्रीय प्रतिस्पर्धाओं, वैमनस्यों और युद्धों के बावजूद या उनके परिणाम स्वरूप वह जिस दिशा में अग्रसर है, उसकी गति-विधि को प्रभावित करना व्यक्ति-मानव की सामर्थ्य के बाहर हो गया है। कवि और कलाकारों की आवाज़ नक्कारखाने में तूती की आवाज़ बन गई है। इसलिए वे इस विराट उथल-पुथल के निरुपाय दृष्टा बनते जा रहे हैं। वे विश्व-रंगमंच के सक्रिय अभिनेता नहीं रहे। कम-से-कम वे तो ऐसा ही अनुभव करते हैं।

वर्तमान विश्व-जीवन की यह तस्वीर काफ़ी निराशाजनक और भयंकर है। इसी-लिए आधुनिक कविता में खीज, झुंझलाहट, कुंठा, अनास्था, निराशा और मानवद्रोही भावनाओं की इतनी तीव्र अभिव्यक्ति है। यही कारण है कि जब 'अज्ञेय' की आत्मा चीत्कारती है—

"यह दीप अकेला स्नेह भरा
है गर्व भरा मदमाता, पर
इसको भी ? पंक्ति को दे दो।"

या जब सर्वेश्वर दयाल सक्सेना इस समाज में अपने व्यक्तित्व की उपेक्षा का मार्मिक चित्र खींचते हुए कहते हैं—

पोस्टर
जो दूसरों की बात कहते हैं
जिनके हृदय नहीं है पर प्यार का सन्देश देते हैं
जो एक आकार है महज़ आकार

जिसकी कोई सीमा नहीं है
जिनके भाव दूसरे के हैं
वे आज के युग में
आदमी से अधिक बड़े सत्य हैं
उन्हें सब पहचानते हैं
वे ही महान हैं।

या जब नेमीचन्द जैन अपनी मृत आकांक्षाओं की समाधि पर खड़े होकर चीड़ के सनसनाते हुए पेड़ से उनकी आत्मकथा सुनने की याचना करते हैं—

ओ चीड़ के पेड़
मैं हूँ मरुस्थल
मैदान जलता हुआ सा
पड़ा है शिखर के चरण से बहुत दूर
जलता सुलगता—

या जब लक्ष्मीकान्त वर्मा अपना आत्म-परिचय देते हुए कहते हैं :

हुआ क्या ?
जो भी है देख लो
मैं नग्न हूँ—नग्न
गति लीन—
—अति प्रच्छन्न
—हृदय की धड़कन—
और जीवन—
बारेसी है गरीब की
—आँच नहीं
जल————
जल रे जल

तब उनके व्यक्तिगत उद्गार के पीछे वर्तमान समाज के सत्य का वह पहलू प्रतिध्वनित होता है जिसका उल्लेख मैं अभी कर चुका हूँ। समूह और संगठन, यानी समष्टि व्यक्ति को रौंद रही है, उसके अभिप्रायों और उसकी आकांक्षाओं को निर्ममता पूर्वक घोंट रही है, इसकी तीव्र अभिव्यक्ति इन सभी कविताओं में मिलती है। यह सत्य है, किन्तु क्या आधुनिक विश्व-जीवन का यही समग्र सत्य है ? क्या आज की वास्तविकता का यह पहलू मात्र नहीं है ? आधुनिक-मानव का नया विश्व-बोध क्या इस वैषम्य की एकाकी चेतना तक ही सीमित है ? आधुनिक कविता से मेरा विरोध इस प्रश्न को लेकर ही है, जो वास्तव में उतना विरोध नहीं, जितना दृष्टि-परिधि को युग के सम्पूर्ण सत्य तक विस्तारित करने का आग्रह और सुझाव भर है।

आधुनिक कविता काव्य-शास्त्र की प्राचीन रीतियों को त्याग रही है। उसके 'छन्द बन्ध और प्रास के रजत पाश' टूट रहे हैं। शब्द-चयन, वाक्य रचना, अलंकार विधान, सभी कुछ बदल रहे हैं। कविता तुक-ताल के बंधनों से मुक्त होकर नये आशय को स्पष्ट करने, अभिव्यक्ति को सघन और तीव्र बनाने के लिए नई भाषा, नई लय, नई शैली और नई टकनीक का प्रयोग कर रही है—यह सब बातें मुझे या किसी भी प्रबुद्ध पाठक को चिन्तित नहीं करतीं। इतिहास के सभी संक्रान्ति युगों में, यहाँ तक कि हर युग की कला में, नये रूप-विधानों या अभिव्यक्ति के नये प्रकारों की खोजबीन होती है। जिसके पास कहने को कुछ भी नया है, ऐसा हर कवि और कलाकार रूपगत प्रयोग करता है। अभिव्यक्ति की रूढ़ शैलियों के प्रति मोह जीवन और प्रगति का लक्षण नहीं है। छायावाद की शैली में युग-सत्य को आज अभिव्यक्ति नहीं दी जा सकती तो उसे बदलने से किसे आपत्ति होगी? केवल शास्त्रीय ढंग अध्यापक ही इसका विरोध करते हैं, क्योंकि नई शैली की कविता को किसी शास्त्र-सम्मत वर्गीकरण के अन्तर्गत रखना उनके लिए कठिन हो जाता है। लेकिन जो खुली आँख से युग-सत्य को देखना-समझना चाहते हैं, वे भाषा और शैली सम्बन्धी रूपगत प्रयोगों को गलत या अनावश्यक नहीं मान सकते, यदि वे प्रयोग वास्तव में युग-जीवन के सत्य को अधिक स्पष्ट, मार्मिक, गम्भीर, मूर्त्त, उदात्त और तीव्र अभिव्यक्ति देने में समर्थ हैं, जिससे पाठक के जीवन-बोध की सीमाओं का विस्तार होता है। यदि उनमें कोरा आत्म-प्रदर्शन और चमत्कार-विधान का शब्दाडम्बर ही न हो तो नये सत्यों को अभिव्यक्ति देने के लिए नये रूप या फार्म की खोज अनिवार्य है।

आधुनिक कविता में जो नये प्रयोग हो रहे हैं, उनमें कुछ सार्थक हैं तो कुछ निरर्थक। कुछ गम्भीर हैं तो कुछ उच्छृंखल। यह भी कोई आशंका की बात नहीं है। सभी युगों में ऐसा हुआ है। कला का निर्माण अन्ततः व्यक्ति लेखक या कलाकार की प्रतिभा का आश्रित है। जिनमें प्रतिभा नहीं है, उनके प्रयोग चमत्कार-विधान या उच्छृंखल आत्म-दर्शन से अधिक और कुछ नहीं हो सकते। समय की कसौटी पर वे स्वयं खोटे सिद्ध हो जायेंगे। आधुनिक कविता में अभी तक अधिक संख्या यदि खोटी रचनाओं की है, और जो थोड़े से गम्भीर कवि हैं, उनकी प्रतिभा यदि रवीन्द्र, प्रसाद, निराला और पंत की ऊँचाई को नहीं पा सकी है, तो मेरे निकट यह भी विशेष चिन्ता का विषय नहीं है। यह अनिवार्यतः कविता के ह्रास का सूचक ही हो, सो भी नहीं कहा जा सकता। यदि एकांगी दृष्टि और एकांगी मतवादों से व्यक्ति-कवि सम्पूर्ण युग-सत्य को देखने और अभिव्यक्ति देने की सामर्थ्य पथ-भ्रष्ट और एकांगी न हो जाय, जिसका खतरा इस युग में अत्यधिक है, तो प्रतिभा का अंकुर कहीं और किसी समय भी फूट सकता है।

आधुनिक कविता से मुझे आपत्ति है तो केवल इतनी कि उसमें अपवादों को छोड़कर अभी तक युग-सत्य की एकांगी अभिव्यक्ति पर ही जोर है। उसको पढ़कर लगता है जैसे उद्‌जन बम, युद्ध, यान्त्रिकता, आशंका, अनास्था, रूढ़ियों का बन्धन, व्यक्ति की सत्ता की उपेक्षा करने वाले संगठनों की सर्वशक्तिमानता, मानवद्रोही भावनाएँ, अनैतिकता, भ्रष्टा-

चार आदि वर्तमान जीवन में ऐसी असंख्य कुत्साएँ, विकृतियाँ और भय ही व्याप्त हैं। लेकिन अगर यही सम्पूर्ण युग-सत्य हो तो मनुष्य जिये किस आशा को लेकर ? ये सब विकृतियाँ मनुष्यकृत हैं, और मनुष्य ही इन सबके विरुद्ध संघर्ष-शील है। मनुष्य ही आज एक नये मानवतावादी समाज के निर्माण के आकांक्षी है, जिसमें ये असंगतियाँ और कुत्साएँ न हों, जिसकी नैतिकता मानव-सम्बन्धों में व्यष्टि और समष्टि के अन्तर्विरोध को यदि संपूर्णतः न मिटा सके तो उसे इतना दुखदाई तो न रहने दे। ये सारी मानवीय आकांक्षाएँ और प्रयत्न ही आज मनुष्य-जीवन के भावी-विकास की आशा और संभावनाएँ हैं। इसलिए आधुनिक कवि जब एक विचित्र और बहुधा छिछोरे ढंग की मानवद्रोही अनास्थाशीलता से या संकीर्ण मत-वादी दृष्टि से मनुष्य की इन पुनीत आकांक्षाओं और उसके प्रयत्नों का मखौल उड़ाने या उनकी कमजोरियों को ही उघाड़ने की चेष्टा करते हैं, तब मुझे ऐसा लगता है कि ये कवि 'पुराने' या 'जो है' के अंध-विरोध की झोंक में अपनी सहज मानवता से भी हाथ धो बैठे हैं। यदि ऐसा न होता तो 'पीस पैगोडा' जैसी कविता की रचना करके कोई जिम्मेदार कवि विश्व-शान्ति की माँग करने वाले आन्दोलनों की खिल्ली नहीं उड़ाता, न कोई कवि उद्जन बम गिराये जाने पर प्रतिवाद का स्वर ऊँचा करने वाले जनता के प्रदर्शन को 'कार्टूनों का जुलूस' कहकर उसे हेय दृष्टि से देखता।

समष्टि और व्यष्टि के अन्तर्विरोध को आत्यन्तिक और दुर्निवार मानकर चलने का यही परिणाम है। इस एकांकी दृष्टि से मनुष्य की हर प्रगतिकामी चेष्टा संशय ही पैदा करेगी। अपने से अतिरिक्त किसी अन्य व्यक्ति पर विश्वास करना असंभव हो जायगा। इस नकारात्मक दृष्टिकोण से हर चीज को, चाहे वह पुरानी हो या नयी, नंगा ही किया जा सकता है, नये सत्य को स्वीकृति नहीं दी जा सकती। ऐसा करने से नये और पुराने के संघर्ष को यथार्थ रूप में प्रतिबिम्बित करने का दावा निरर्थक हो जायगा। समष्टि और व्यष्टि की समस्या किसी न किसी रूप में हमेशा रहेगी, क्योंकि व्यक्ति-मानव का जीवन सहयोग पर निर्भर है। कोई प्रचंड से प्रचंड व्यक्तिवादी भी समष्टि को मिटाकर जीने की कल्पना नहीं कर सकता। इस लिए दोनों के वर्तमान अन्तर्विरोध का समाधान किसी नये संतुलन की माँग करता है, जिसमें जीवन के हर स्तर पर और हर क्षेत्र में व्यष्टि-समष्टि का परस्पर विकास सहयोगपूर्ण ढंग से संभव हो सके। नये मानववाद की यही समस्या है। आधुनिक कविता में सत्य का आग्रह एकांगी या मतवादी नहीं होना चाहिये। नैतिकता का कोई नया, अधिक उदात्त मानववादी मानदंड तो रखना ही पड़ेगा, क्योंकि वर्तमान युग के समस्त वैषम्य और त्रास के बावजूद आधुनिक मानव अपने शान्तिपूर्ण विकास का मार्ग निकाल कर ही रहेगा। मैं नहीं समझता कि मानव समाज का अंत निकट है, इसलिए अभी से 'सृष्टि के आखिरी आदमी' का मर्सिया लिखने का प्रयत्न बचकाना है। ऐसी कष्ट-कल्पनाओं में कोई बड़ा आशय नहीं व्यक्त होता। बड़े आशय के लिये बड़ा हृदय चाहिए, जो अपनी व्यक्तिगत कुंठाओं से ऊपर उठकर युग के गरल को शिवजी की तरह पचा सके और अमृत को मानव-प्राणियों में बाँट सके। नये कवियों को उदात्त भावना से चिढ़ है। उनके एक प्रवक्ता ने लिखा कि नया कवि उदात्तीकरण के स्थान

पर भावों में घनत्व और तीव्रता लाने की चेष्टा करता है। लेकिन उदात्त भावना तो बड़े आशय वाले, सत्यान्वेषी कलाकार की आत्मा का सहज गुण है, जो उसकी अभिव्यक्ति में बिना किसी प्रयास के ही प्रकट होती है। वह भाषा का अलंकार या अभिव्यक्ति का प्रकार नहीं है। आधुनिक कवियों में इस उदात्त भावना की कमी और दृष्टि की एकांगिता दो ऐसे दोष हैं, जिनके कारण उनकी कविता अभी तक युग-सत्य का विश्वसनीय वाहक नहीं बन सकी है। इन दोषों को दूर करके ही आधुनिक कविता युग-मानस को वैसी सबल और सूक्ष्म चेतनादायी प्रेरणाएँ दे सकेगी जैसी प्रेरणा कभी छायावाद या उसके बाद एक सीमा तक प्रगतिवादी विचारधारा से प्रभावित कविता ने दी थी। आधुनिक कविता के आगे जो समस्याएँ है उनका समाधान एक व्यापक मानववादी दृष्टिकोण से नये प्रयोगों को संबद्ध करके ही संभव होगा। और कोई मार्ग नहीं है।

—अगस्त १९५५

१३

# आधुनिक कविता में प्रयोगवाद

प्रयोगवादी कवि अपनी कविता को ही हिन्दी की नई या आधुनिक कविता मानते हैं। प्रयोगवादी कविता विश्व-काव्य में कोई अन्यतम या अभूतपूर्व विकास नहीं है। काव्य ही क्यों, साहित्य और कला के अन्य रूपों और माध्यमों, जैसे उपन्यास, नाटक, चित्र, संगीत और स्थापत्य में भी इस शताब्दी में नई प्रवृत्तियाँ मुखरित हुई हैं और उनके बारे में भी समीक्षकों, पाठकों और दर्शकों में तीव्र मतभेद और विचार-संघर्ष चल रहा है। यह सब जीवन और जागृति का लक्षण है। उनके समर्थन या विरोध में जो कुछ कहा-सुना जा रहा है, उसमें दोनों ओर ही कुछ सत्य है और कुछ असत्य है। इस समस्त ऊहापोह, विरोध और विचार-संघर्ष का परिणाम यह है कि दोनों ओर के असत्य का छिलका उतर रहा है और सत्य उभर कर एक नये सन्तुलन की माँग करने लगा है।

वर्तमान युग में हमारा जीवन पुराने दायरे से निकलकर नये दायरे में संक्रमण कर रहा है। हर संक्रान्ति-युग विकट संघर्ष, वैषम्य, संकट और सत्यान्वेषण का युग होता है। इसमें मनुष्य के पुराने समाज-विधान का ढाँचा ही नहीं टूटता, बल्कि उसके विश्वास, उसकी नैतिकता, उसके विचार और भाव-प्रतिक्रियाएँ भी बदलने लगती हैं और जो कुछ पुराना है, उससे टकराती हैं। मनुष्य का समूचा विश्व-बोध एक नये परिवर्तन के भंवर में पड़ जाता है। संक्रान्ति-युग के कवि और कलाकारों की कृतियों में व्यक्तिगत अभिव्यक्ति या पात्रों के चरित्र-चित्रण के माध्यम से वस्तुतः मनुष्य के नये विश्व-बोध और जीवन की पुरानी मान्यताओं का विराट संघर्ष प्रतिबिम्बित होता है।

आधुनिक समाज भयंकर असंगतियों से ग्रस्त है। विज्ञान ने संस्कृति के व्यापक प्रसार के लिए प्रेस, सिनेमा, रेडियो, टेलिविजन आदि सर्वजन-सुलभ साधन दिये हैं। प्रजातन्त्र ने शिक्षा को सर्वजन-सुलभ बनाने की कोशिश की है। लेकिन साक्षरता जितनी ही बढ़ती है, लोग उतने ही 'अशिक्षित' होते जाते हैं। जीवन की उच्चतर मान्यताओं के प्रति उनकी आस्था कम होती और साहित्य तथा कला की श्रेष्ठ कृतियों के प्रति उदासीनता बढ़ती जाती है। शिक्षित व्यक्ति, मात्र दैनिक समाचार पत्रों या अधिक-से-अधिक रोमांटिक कहानियों और सनसनी खेज उपन्यासों का पाठक बनता जा रहा है। सिनेमा प्रायः सस्ते मनोरंजन का साधन बन गया है।

विज्ञान ने अणु शक्ति का पता लगाकर विश्व को बहुत ज्यादा डरा दिया है। राजनैतिक, धार्मिक, साम्प्रदायिक और वर्ग-संगठनों और समूहों में ही मानव का अस्तित्व

घुल गया है। लेकिन समूह या समष्टि का जीवन भी आज निरापद नहीं है। उसे भी एक अमूर्त्त इकाई जानकर उद्जन बमों से निर्मम और निर्दय बनकर मिटाया जा सकता है।

आधुनिक कविता को समझने के लिए वर्तमान विश्व-जीवन के इन तथ्यों को ध्यान में रखना चाहिए, क्योंकि, आधुनिक कविता के पीछे परिस्थितियों की ही प्रबल प्रेरणा है। आधुनिक मानव-समाज जिन असंगतियों से ग्रस्त है, उसमें जो संगठित शक्तियाँ एक दूसरे से जूझ रही हैं और समस्त वैज्ञानिक आविष्कार, राष्ट्रीय आन्दोलन, वर्गसंघर्ष और अन्तर्राष्ट्रीय प्रतिस्पर्धाओं, वैमनस्य और युद्ध के बावजूद वह जिस दिशा में अग्रसर है उसकी गति-विधि को प्रभावित करना व्यक्ति-मानव की सामर्थ्य के बाहर हो गया है। कवि और कलाकारों की आवाज नक्कारखाने में तूती की आवाज़ बन गई है। इसलिए वे इस विराट उथल-पुथल के निरुपाय दृष्टा बनते जा रहे हैं। वे विश्व-रंगमंच के सक्रिय अभिनेता नहीं रहे। कम-से-कम वे ऐसा ही अनुभव करते हैं। इसलिए आधुनिक कविता में खीज झुंझलाहट, कुंठा, अनास्था, निराशा और मानवद्रोही भावनाओं की इतनी तीव्रता समूह और संगठन यानी समष्टि व्यक्ति को रौंद रही है, उसकी आकांक्षाओं को मिटा रही है—इसी अनुभूति की तीव्र अभिव्यक्ति इन सभी कविताओं में मिलती है। माना कि यह सत्य है, किन्तु क्या आधुनिक विश्व-जीवन का यही समग्र सत्य है? क्या वास्तविकता का यह एक पहलू मात्र नहीं है? आधुनिक मानव का नया विश्व-बोध क्या इस वैषम्य की एकांगी चेतना तक ही सीमित है। क्या हमें अपनी दृष्टि-परिधि को युग के सम्पूर्ण सत्य तक नहीं बढ़ाना चाहिए?

आधुनिक कविता काव्य-शास्त्र की प्राचीन रीतियों को त्याग रही है। उसके छन्द बंध और "प्रास के रजत पाश" टूट रहे हैं। शब्द चयन, वाक्य-रचना, अलंकार विधान, सभी कुछ बदल रहे हैं। कविता तुक-ताल के बंधनों से मुक्त होकर नये आशय को स्पष्ट करने, अभिव्यक्ति को सघन और तीव्र बनाने के लिए नयी भाषा, नयी लय, नयी शैली और नयी टेकनीक का प्रयोग कर रही है। इतिहास के सभी संक्रान्ति कालों में, यहाँ तक कि हर युग की कलाओं में, नये तत्त्व-विधानों या अभिव्यक्ति के नये प्रकारों की खोजबीन होती रही है। अभिव्यक्ति की शैलियों के प्रति मोह जीवन और प्रगति का लक्षण नहीं है। केवल शास्त्रीय ढंग के अध्यापक ही नयी कविता का विरोध करते हैं, क्योंकि नयी शैली की कविता को किसी शास्त्र सम्मत वर्गीकरण के अन्तर्गत रखना उनके लिए कठिन हो जाता है। लेकिन जो खुली आँख से युग-सत्य को देखना-समझना चाहते हैं, वे भाषा और शैली सम्बन्धी रूपगत प्रयोगों को गलत या अनावश्यक नहीं मान सकते, यदि ये प्रयोग वास्तव में युग-जीवन के समग्र सत्य को अधिक स्पष्ट, मार्मिक, गम्भीर, मूर्त, उदात्त, तीव्र और सम्पूर्ण अभिव्यक्ति देने में समर्थ हैं।

आधुनिक कविता में जो नये प्रयोग हो रहे हैं, उनमें कुछ सार्थक हैं तो कुछ निरर्थक। कुछ गम्भीर हैं तो कुछ उच्छृङ्खल। यह भी कोई आशंका की बात नहीं है। सभी युगों में ऐसा हुआ है। काव्य और कला का निर्माण अन्ततः लेखक या कलाकार की प्रतिभा पर

आश्रित है। जिसमें प्रतिभा नहीं है, उसके प्रयोग चमत्कार-विधान या उच्छृङ्खल आत्म-प्रदर्शन से अधिक और कुछ नहीं हो सकते। समय की कसौटी पर वे स्वयं खोटे सिद्ध हो जायेंगे। आधुनिक कविता में यदि अभी तक खोटी रचनाओं की अधिक संख्या है, और जो थोड़े-से गम्भीर कवि हैं, उनकी प्रतिभा यदि रवीन्द्र, प्रसाद, निराला और पंत की ऊँचाई को नहीं पा सकी है, तो यह भी विशेष चिन्ता का विषय नहीं है। यह अनिवार्यतः कविता के ह्रास का सूचक भी नहीं है। यदि एकांगी दृष्टि और एकांगी मतवादों से व्यक्ति-कवि की सम्पूर्ण युग सत्य को देखने और अभिव्यक्ति देने की सामर्थ्य पथ-भ्रष्ट और एकांगी न हो जाय, जिसका खतरा इस युग में अत्यधिक है, तो प्रतिभा का अंकुर कहीं और किसी समय भी फूट सकता है।

आधुनिक कविता में अभी तक युग-सत्य की एकांगी अभिव्यक्ति पर ही जोर है। उसमें उद्जन बम, युद्ध, यान्त्रिकता, आशंका, अनास्था, रूढ़ियों का बन्धन, व्यक्ति की सत्ता के उपेक्षक सर्वशक्तिमान सामूहिक संगठन, मानवद्रोही भावनाएँ, अनैतिकता, भ्रष्टाचार आदि वर्तमान जीवन की असंख्य कुत्साओं और विकृतियों का भय ही व्याप्त है। लेकिन अगर यही सम्पूर्ण युग-सत्य हो तो मनुष्य जिये किस आशा को लेकर? ये सब विकृतियाँ तो मनुष्य-कृत है, और मनुष्य ही इन सब के विरुद्ध संघर्षशील भी है। मनुष्य ही आज एक नये मानवतावादी समाज का निर्माण चाहता है, [illegible] और कुत्साएँ न हों, जिसकी नैतिकता मानव-सम्बन्धों में व्यष्टि [illegible] विरोध को यदि सम्पूर्णतः नहीं मिटा सके तो उसे इतना दुखद [illegible] मानवीय आकांक्षाएँ और प्रयत्न ही आज मनुष्य जीवन के भा[illegible]। इसलिए कुछ आधुनिक कवि जब एक विचित्र और बहुधा छिछोरे ढंग की मानवद्रोही अनास्थाशीलता से या संकीर्ण मनवादी दृष्टि से मनुष्य की इन पुनीत आकांक्षाओं और उसके प्रयत्नों का मखौल उड़ाने या उनकी कमजोरियों को ही उघाड़ने की चेष्टा करते हैं, तब मुझे ऐसा लगता है कि ये कवि 'पुराने' या 'जो है', के अन्ध-विरोध की झोंक में अपनी सहज मानवता से भी हाथ धो बैठे हैं। यदि ऐसा न हो तो "पिस पैगोडा" जैसी कविता की रचना करके कोई जिम्मेदार कवि विश्व-शान्ति की माँग करने वाले आन्दोलन की खिल्ली नहीं उड़ाता, न कोई कवि उद्जन बम गिराये जाने पर प्रतिवाद का स्वर ऊँचा करने वाले जनता के प्रदर्शन को 'कार्टूनों का जलूस' कहकर उसे हेय दृष्टि से देखता।

समष्टि और व्यष्टि के अन्तर्विरोध को आत्यन्तिक और दुर्निवार मानकर चलने का यही परिणाम है। इस एकांगी दृष्टि से मनुष्य की हर प्रगतिशील चेष्टा संशय ही पैदा करेगी। अपने से अतिरिक्त किसी अन्य व्यक्ति पर विश्वास करना असम्भव हो जायगा। इस नकारात्मक दृष्टिकोण से हर चीज को, चाहे वह पुरानी हो या नयी, नंगा ही किया जा सकता है, नये सत्य को स्वीकार नहीं किया जा सकता। इससे नये और पुराने के संघर्ष को प्रतिबिम्बित करने का दावा निरर्थक हो जाता है। समष्टि और व्यष्टि की समस्या किसी-न-किसी रूप में हमेशा रहेगी; क्योंकि व्यक्ति-मानव का जीवन सहयोग पर ही निर्भर है।

कोई प्रचण्ड-से-प्रचण्ड व्यक्तिवादी भी समष्टि को मिटाकर जीने की कल्पना नहीं कर सकता। इसलिए उनके सन्तुलन की माँग करता है, जिसमें जीवन के हर स्तर पर और हर क्षेत्र में व्यष्टि-समष्टि का परस्पर विकास सहयोगपूर्ण ढंग से सम्भव हो। नये मानववाद की यही समस्या है।

आधुनिक कविता में सत्य का आग्रह एकांगी या मतवादी नहीं होना चाहिए। नैतिकता का कोई नया, अधिक उदात्त और मानववादी मापदंड तो रखना ही पड़ेगा, वर्तमान युग के समस्त वैषम्य और त्रास के बावजूद आधुनिक मानव अपने शान्तिपूर्ण विकास का मार्ग निकाल कर ही रहेगा। मैं नहीं समझता कि मानव समाज का अन्त निकट है। इसलिए अभी से 'सृष्टि के आखिरी आदमी' का मर्सिया लिखने का प्रयत्न बचकाना है। ऐसी कष्ट-कल्पनाओं में कोई बड़ा आशय नहीं व्यक्त होता। बड़े आशय के लिए बड़ा हृदय चाहिए, जो अपनी व्यक्तिगत कुण्ठाओं से ऊपर उठकर युग के गरल को शिव की तरह पचा सके और अमृत को मानव प्राणियों में बाँट सके। नये कवियों को उदात्त भावना से चिढ़ है। उनके एक प्रवक्ता ने लिखा कि नया कवि उदात्तीकरण के स्थान पर भावों में घनता और तीव्रता लाने की चेष्टा करता है लेकिन उदात्त भावना एक सत्यान्वेषी कलाकार की आत्मा का सहज गुण है, जो उसकी अभिव्यक्ति में बिना किसी प्रयास के ही प्रकट होती है, वह भाषा का अलंकार या अभिव्यक्ति का प्रकार नहीं है। आधुनिक कवियों में इस उदात्त भावना की कमी और दृष्टि की एकांगिता या संकीर्णता, ये दो ऐसे दोष हैं, जिनके कारण उनकी कविता अभी तक सम्पूर्ण युग-सत्य का विश्वसनीय वाहक नहीं बन सकी है।

# १४

# हिन्दी कविता का भविष्य

हिन्दी कविता का भविष्य क्या है, यह प्रश्न उठा ही क्यों? इसीलिए न कि आजकल उसके दुर्दिन हैं। अभी बीस साल पहले जब छायावादी कविता अपने उत्थान पर थी, उस समय किसी को ऐसा प्रश्न पूछने की बात ही न सूझती; क्योंकि तब मन में भविष्य के प्रति किसी आशंका को ठौर ही कहाँ था? मुझे याद है कि प्रसाद, पंत, निराला, महादेवी, मैथिलीशरण गुप्त, हरिऔध, नवीन, दिनकर, बच्चन, सुभद्राकुमारी चौहान, माखनलाल चतुर्वेदी और रामनरेश त्रिपाठी ने किसी पत्रिका के नये अंक में इस बार कौन सी कविता लिखी है, उसे पढ़ने और पढ़कर संग्रह करने के लिए हम सब लालायित रहते थे, और अगली बार वे कौन सी नई कविता लिखेंगे, इसकी उत्कण्ठा से प्रतीक्षा करते थे। इन कवियों के कवितासंग्रहों की बात ही क्या, उनके स्फुट गीत भी हर स्तर के पाठक वर्ग में चर्चा का विषय बन जाते थे। अच्छी कविता पढ़कर पाठक आनन्द या वेदना से सिर धुनने लगते थे और कवि के प्रति उनके मन में कृतज्ञता उमड़ आती थी। केवल कवियों की रचनाओं के प्रति ही पाठकवर्ग का ऐसा आदर और आत्मीय भाव नहीं था। अन्य लेखकों आदि के प्रति भी ऐसी ही जिज्ञासा, मोह और आदर का भाव था। डी० एल० राय, माइकेल मधुसूदन दत्त, बंकिम, रवीन्द्र, शरत आदि बंगाली तथा अनेक मराठी और गुजराती लेखकों की कृतियाँ भी इस भाव से ही पढ़ी जाती थीं, जैसे मानों हिन्दी की अपनी हों, अनुवाद न हों—काव्य और साहित्य ही क्यों, नृत्य, संगीत और चित्रकला के भावक दर्शकों और श्रोताओं में भी ऐसा उत्साह लहरें मारता था। यह सामान्य स्थिति थी। भला उन दिनों कोई कविता की जन्म-कुण्डली बँचवाने क्यों जाता?

पर आज यह स्थिति नहीं रही। प्रसाद, हरिऔध और सुभद्राकुमारी चौहान को छोड़कर कवि और महाकवि वे सब पुराने हो गए हैं। इतना ही नहीं, इस बीच और अनेक प्रतिभाशाली कवि सामने आ चुके हैं और नवोदित कवियों की एक नई पीढ़ी इस दशक में पैदा हो रही है। सो कवियों की कमी नहीं। और यद्यपि प्रकाशक कविता की पुस्तकें छापने से इन्कार करते हैं, फिर भी जो कवि अपनी कविताओं को पत्र-पत्रिकाओं में ही छपाकर सन्तुष्ट नहीं हैं, वे किसी-न-किसी उपाय से अपने कविता-संग्रह भी छपा ही लेते हैं। सो नई-नई काव्य पुस्तकों की भी कमी नहीं। महाकाव्य भी लिखे ही जा रहे हैं। तो भी, लगता है हिन्दी कविता संकट-ग्रस्त है, नहीं तो उसके भविष्य के बारे में प्रबुद्ध पाठक-वर्ग इतना चिन्ताकुल न हो जाता। कुछ महीने पहले रेडियो पर एक बहस हुई थी उसमें भी कुछ ऐसी

ही आशंका एक प्रश्न बनकर उठ आई थी कि क्या कविता का युग समाप्त हो रहा है ? हिन्दी का नाम न था, लेकिन, यदि इतिहास की कोप दृष्टि से विश्व भर में कविता का युग समाप्त हो रहा है तो हिन्दी कविता ही इस भवितव्यता से कैसे बच पायगी ? कविता की समाप्ति का यह अर्थ नहीं कि तुकान्त या छन्दों में, या छन्द-मुक्त और लययुक्त भाषा में रचनाएँ होना बन्द हो जायँगी। इसका अर्थ केवल यह है कि उनमें कविता का बाह्याडम्बर तो होगा, पर कविता न होगी, शरीर होगा, पर प्राण न होंगे। वह दुरूह होगी या सरल होगी, व्यक्तिगत गुह्य प्रतीकों से भरी होगी या सामाजिक प्रतीकों का प्रयोग करेगी, उसमें अलंकारों और उपमाओं की छटा रहेगी या वह एक निर्धन स्त्री की तरह निर्वस्त्र होगी, वह यौन-वर्जनाओं की कुंठा व्यक्त करेगी या उसकी गर्वोक्तियों में क्रान्ति का हुंकार होगा। यह सब तो होगा लेकिन उसमें कविता न होगी—वह कविता जिसे आदिकाल से मनुष्य कविता कहता आया है और जो उल्लास और वेदना के क्षणों में हृदय का पूरा आवेग लेकर कवि के कंठ से निर्झर की तरह फूट पड़ती है और अपने रस से सब को आप्लावित कर देती है। जो कविता आज रची जाती है उसकी विचार-वस्तु चाहे जो हो, उसकी प्रवृत्ति कुछ ऐसी ही अनुभूतिहीन और नीरस गद्यात्मकता की ओर है। उक्त बहस में सबने इस ओर इशारा किया। किन्तु इस ह्रास के कारण क्या हैं और अन्ततः इसका परिणाम क्या होगा, इस बारे में खासा मतभेद था। कविता के भविष्य के बारे में कोई निराश था, कोई हताश था तो कोई कहीं आशा की एक चिनगारी भी सुलगाये जा रहा था। जो मित्र निराश थे, वे इस नतीजे पर पहुँचे थे कि चूँकि कविता हृदय और अनुभूति की वस्तु है, इसलिए विज्ञान के इस युग में जहाँ विचार और तर्क ही प्रधान हैं, कविता अब हार्दिक या भावना-प्रधान नहीं रह सकती। उसे भी विज्ञान की अनुवर्तिनी बनना होगा। रसवती न होकर उसे भी बुद्धिप्रधान होना पड़ेगा, अपने आलम्बन और उपमान बदलने होंगे, जैसा कि प्रयोगवादियों (प्रतीकवादियों) या प्रगतिवादियों की रचनाओं से लगता है। विज्ञान का यह बुद्धि-प्लावन अब कभी समाप्त होगा और मनुष्य पुनः अपनी सचेतनता को ही नहीं बल्कि अपनी हार्दिकता को भी पहले ही की तरह मूल्यवान मानेगा, ऐसी संभावना भी नहीं दीखती। इसलिए कविता को अपना कवितापन छोड़ गद्यात्मकता अपनानी होगी। इसका क्रम शुरू हो गया है, आगे भी जारी रहेगा। जो मित्र हताश थे, वे तो इस परिणाम पर पहुँचे बैठे थे कि विज्ञान ने कविता को जो क्षति पहुँचाई है, उसकी कमी को आज के वर्ग-समाज की स्वार्थलिप्सा, विप्लव और क्रान्तियों की आँधियाँ और महायुद्धों की विभीषिकायें पूरा किये दे रही हैं। अधिक-से-अधिक प्रचारात्मक कविता ही लिखी जा सकती है जो आज लिखी है तो कल मर जाती है। या फिर ऐसी आत्मनिष्ठ और दुरूह कविता लिखी जा सकती है, जिसके शब्द-संकेत इतने व्यक्तिगत हों कि जिसके प्रति निवेदित हों उसके अतिरिक्त कोई और न समझे—अर्थात् जो निजी गोष्ठी के व्यक्तियों के बीच ही जाती है, समाज के बीच निरर्थक और निष्प्राण बनी रहती है। जब ये विप्लव, क्रान्तियाँ और युद्ध समाप्त हो जायेंगे और एक वर्गहीन समाज की समृद्ध और आजाद परिस्थितियों में शान्ति का साम्राज्य

होगा, उस समय भी कविता पुनर्जीवित हो सकेगी, ऐसा विश्वास करने का कोई लक्षण नहीं दीखता, क्योंकि जिन देशों में समाजवाद विजयी हो चुका है, वहाँ भी मनुष्य ने और क्षेत्रों में चाहे जितनी बड़ी और अभूतपूर्व सफलताएँ पा ली हों, कविता के क्षेत्र में कोई कालिदास या शेक्सपियर नहीं हुआ, न पैदा होता दीखता है। बुद्धिवाद और विज्ञान का वहाँ बोलबाला कुछ अधिक ही है। मुझे भी इस पहेली बुझौवल में एक निश्चित राय देनी पड़ी। वह क्या थी, इसका उल्लेख बाद में। इतना स्पष्ट है कि नपे-तुले समय में यह बहस ऊपरी सतहों पर ही चल सकती थी, कविता के तत्कालीन ह्रास के बुनियादी कारणों की खोजबीन वहाँ संभव न थी।

इस सम्बन्ध में मुझे केवल दो बातें कहनी हैं। पहली तो यह कि यह ह्रास कविता के क्षेत्र में ही नहीं है, साहित्य और ललित-कलाओं के अन्य रूपों में भी इस ह्रास और अवगति के लक्षण प्रकट हो रहे हैं। इसलिए चिन्ता का विषय केवल कविता ही नहीं है। साहित्य और कला के अन्य रूपों के माध्यम से जो भी रचनात्मक प्रयत्न किये जा रहे हैं, उनमें स्थायी मूल्य की रचनाएँ केवल अपवाद ही होती हैं, यद्यपि टेकनिक और रूप-सज्जा की योग्यता पहले से कम नहीं है और साहित्य-कला के प्रचार और प्रसार के साधन भी पहले से कहीं अधिक उन्नत अवस्था में उपलब्ध हैं। लेकिन इस तत्कालीन, परिस्थिति-जन्य ह्रास को स्थायी मान लेना मानव-जीवन की संभावनाओं के प्रति ही अनास्था प्रकट करना होगा। कविता, साहित्य या कलाएँ मानव-जीवन और उसकी समस्याओं को प्रतिबिम्बित करती हैं, आदिकाल से करती आई हैं और आगे भी करती जायेंगी, क्योंकि एक विषयी और कर्त्ता के रूप में मनुष्य को अपने सामाजिक-जीवन और उसके सम्बन्धों का मूर्त्त, संवेदनीय रूप में ऐन्द्रिय-बोध प्राप्त करने की जरूरत प्रारम्भ से रही है, और सदा रहेगी। मनुष्य अपने जगत और जीवन का बोध केवल विज्ञान के रूप में ही नहीं प्राप्त करता, कला भी मनुष्य की चेतना का ही एक विशिष्ट रूप है, विज्ञान की तरह ही अनिवार्य। मनुष्य कर्त्ता है, विषयी है। अपने मनोवेगों और रागों को अछूता रखकर वह स्थितप्रज्ञ बनने की कल्पना तो कर सकता है, पर सभ्यता और संस्कृति, भौतिक और आध्यात्मिक मूल्यों का निर्माता नहीं बन सकता। इसलिए कैसा भी युग हो, कैसी भी समाज-व्यवस्था हो, कविता और कला की मनुष्य-जीवन के लिए उतनी ही अनिवार्यता बनी रहेगी, जितनी विज्ञान की। हाँ, यह अवश्य है कि जैसे व्यक्ति के जीवन में वैसे ही काव्य, साहित्य और कला के जीवन में भी प्रगति और अवगति, विकास और ह्रास के युग आते हैं। कला और साहित्य की प्रगति और अवगति अकसर समाज की प्रगति और अवगति के समानान्तर नहीं चलती। कभी-कभी तो दोनों की दिशाएँ विपरीत होती हैं। उदाहरण के लिए पूँजीवादी युग इतिहास की दृष्टि से पिछले सभी युगों से आगे बढ़ा हुआ और विकसित युग है। लेकिन पूँजीवाद की परिस्थितियाँ कला-विरोधी हैं। इन तथ्यों को आज सभी लोग स्वीकार करते हैं। फिर भी यह स्मरण रहे कि हमारे देश में बीस-पच्चीस वर्षों के अन्दर ही उस तरह का कोई ऐतिहासिक युग-परिवर्तन नहीं हो गया

है, केवल परिस्थितियाँ बदल गई हैं। उन दिनों राष्ट्रीय आन्दोलन तो ज़ोर पर था ही, हमारे सांस्कृतिक पुनर्निर्माण का द्वितीय उत्थान भी अपने चरम शिखर पर था। लेखक और पाठक का सम्बन्ध गहरा था। क्योंकि समूची जनता में एकता की भावना, राष्ट्रीय प्रगति की आकांक्षा बलवती थी। छायावादी कवियों के गीत उस समय व्यापक सामाजिक-राजनीतिक विप्लवों से असम्बद्ध न दीखते थे, क्योंकि व्यक्ति और समाज की नैतिक मान्यताओं में वैषम्य पैदा नहीं हुआ था। उनकी व्यक्तिगत मार्मिक अनुभूतियों में भी पाठक अपनी ही समस्याओं और वेदनाओं की झलक पाते थे, क्योंकि तब व्यक्ति अपने में ही समाज के नैतिक जीवन को प्रतिबिम्बित देखता था। इसीलिए सामान्य पाठकों से तादात्म्य स्थापित कर लेना कवि, कथाकार या चित्रकार के लिये सहज था। इस शती के चौथे दशक का अन्त होते-होते हमारे सांस्कृतिक पुनर्जागरण का तृतीय उत्थान भी परिस्थितियों के गर्भ में पनपने लगा था और 'प्रगति' का विचार उसे नई दिशा और नया उभार देने लगा था। सहसा दूसरा महायुद्ध छिड़ गया और राष्ट्रीय आन्दोलन की एकता कई कारणों से छिन्न-भिन्न हो गई। एक पक्ष समझौतावादी पथ पर चल पड़ा और एक पक्ष कभी दाहिनी ओर की तो कभी बाईं ओर की संकीर्णतावादी पगडंडियों पर भटकने लगा। इन सबका यह प्रभाव हुआ कि वे एकता विधायक परिस्थितियाँ न रहीं जिन्होंने लेखक-पाठक के बीच एक सामान्य जीवनोद्देश्य और सामान्य भावभूमि का पुल तैयार किया था। इस प्रकार हमारे सांस्कृतिक पुनर्निर्माण के तृतीय उत्थान की प्रगति तत्काल के लिए अवरुद्ध हो गई। हिन्दी कविता पर भी इस गत्यवरोध और वैषम्य का प्रभाव पड़ा। लेकिन यह प्रभाव स्थाई है, ऐसा सोचना ग़लत होगा। इतिहास में ऐसे क्षणकालिक गत्यवरोध आते ही रहे हैं, आगे भी आवेंगे, लेकिन यदि मनुष्य का जीवन और इतिहास सदा के लिए अवगति में नहीं पड़ा रह सकता तो उसकी कविता भी सदा ह्रास के गर्त में नहीं फँसी रहेगी क्योंकि कविता भी मनुष्य के सांस्कृतिक-सामाजिक जीवन की एक अनिवार्यता है। इसलिए यदि मनुष्य-जीवन के भविष्य में आस्था और विश्वास बाक़ी है, तो हताश होने की ज़रूरत नहीं।

दूसरी बात यह है कि 'कविता' का संकुचित अर्थ [illegible] नहीं : [illegible]बद्ध, तुकान्त-अतुकान्त, एक विशेष प्रकार की रचना [illegible] रही है, यद्यपि काव्य और नाट्यशास्त्र के विवेचक प्राचीन भारतीय आचार्यों ने कविता के अन्तर्गत साहित्य के उन दूसरे रूप-विधानों को भी रखा था जो उस समय तक विकसित हो चुके थे। कालान्तर में साहित्य के अन्य युगानुकूल रूप-विधानों का भी विकास हुआ, जैसे उपन्यास। व्यापक दृष्टि से उन्हें भी कविता के अन्तर्गत ही रखना होगा। आज के प्रबुद्ध आलोचक कविता का यह व्यापक अर्थ ही लगाते हैं। इसीलिए आज के संश्लिष्ट जीवन को समग्र रूप से प्रतिबिम्बित करने की क्षमता के कारण उपन्यास को इस युग का महाकाव्य कहना उचित होगा। यदि इस स्थापना को मान लें तो इस आशंका के लिए, कोई स्थान नहीं रह जायेगा कि कविता का युग समाप्त हो रहा है। यह सच है कि इस युग ने कालिदास और शेक्सपियर

नहीं पैदा किये, किन्तु तॉल्स्तॉय, गोर्की, रोम्यां रोला, टामस मान, शरत्, प्रेमचन्द और जैनेन्द्र अवश्य पैदा किये हैं, जिन्होंने अपने महान् उपन्यासों में अपने देश-काल के विशिष्ट राष्ट्रीय जीवन के यथार्थ और काव्यमय चित्र उपस्थित किये हैं। युग की कविता अब इन नये रूप विधानों को अपना कर व्यक्त हो रही है। उसकी धारा शुष्क नहीं हुई, न कभी होगी, चाहे उसके रूप बदल जायें।

—मार्च १९५३

# १५
# प्रेमचन्द के बाद

प्रेमचन्द से पहले हिन्दी कथा-साहित्य अपने विकास की प्रारम्भिक अवस्था में था। उस युग में समाज-सुधार की दृष्टि से कथाओं और उपन्यासों में सामाजिक समस्याओं का आकलन तो होने लगा था, लेकिन वह काफी उथला और सतही था। उसमें वह सम्पूर्णता और गहराई न थी जो युग जीवन के यथार्थ को कलात्मक अभिव्यक्ति दे सके। वस्तुतः युग-सत्य स्वयं अभी गर्भ में था, उसका स्वरूप पूरी तरह निखर कर सामने न आ पाया था।

किन्तु प्रेमचन्द की प्रतिभा को विकास के लिए अनुकूल वातावरण मिला, जैसा कि न उनके पूर्ववर्ती और न उनके परवर्ती कलाकारों को उपलब्ध हो सका। पूर्ववर्ती कथाकारों को इसलिए नहीं कि उत्तर-भारत में वह राष्ट्रीय जाग्रति का उषःकाल था। राष्ट्रीय भावना उस समय तक सर्वव्यापी न हो सकी थी। जीवन की विषमताओं के प्रति शिक्षित-वर्ग का एक छोटा-सा हिस्सा ही सचेत हो पाया था और वह भी सामन्ती रूढ़ि-ग्रस्त जीवन और साम्राज्यी दासता के बन्धनों से मुक्ति पाने के लिए अँधेरे में रास्ता टटोल रहा था। समाज के सभी वर्गों का, और विशेषकर हमारी असंख्य पीड़ित और संत्रस्त जनता का मूक प्रतिवाद किसी देश-व्यापी आन्दोलन के अहरह स्वर में अपना उद्घोष नहीं कर पाया था। मुक्ति की संभावना ने जन-जन की आकांक्षा बनकर व्यक्ति को अपने जीवन की संकीर्णताओं से ऊपर उठकर मामूली सुधार और परिवर्तन से आगे देखने की दृष्टि और प्रेरणा नहीं दी थी। एक शब्द में कहें कि अभी तक दासता की बेड़ियों में जकड़ी जनता की एकता के सूत्र बिखरे हुए थे, जिससे युग-सत्य की कलात्मक प्रतीति और उपलब्धि किसी भी लेखक के लिए यदि असम्भव नहीं तो दुष्कर अवश्य थी। इसीलिए आज हम यदि भारतेन्दु (कुछ आपबीती और कुछ जगबीती—भारतेन्दु का अधूरा उपन्यास), श्रीनिवासदास (परीक्षा गुरु), बालकृष्ण भट्ट (सौ अजान और एक सुजान), किशोरीलाल गोस्वामी (चपला) आदि का सम्मान करते हैं तो उनके ऐतिहासिक महत्व के कारण ही, बंकिम, रवीन्द्र, शरत् और प्रेमचन्द की तरह उनकी अमर कथाओं के कारण नहीं। फिर भी इन प्रारम्भिक लेखकों में जो जिन्दादिली, सरल हास्य और व्यंग की छटा है, वह बाद के लेखकों में तो दुर्लभ ही होती गई।

प्रेमचन्द के परवर्ती कथाकारों को अनुकूल वातावरण इसलिए उपलब्ध न हो सका कि उनके बाद राष्ट्रीय जीवन की एकता धीरे-धीरे छिन्न-भिन्न हो गई। दूसरा महायुद्ध, बंगाल का अकाल, साम्प्रदायिक द्वेष और दंगे तथा सर्वव्यापी आर्थिक संकट इसके मुख्य

कारण बने। किन्तु जो सबसे बड़ा कारण इस विघटन का है उसकी ओर हमारे आलोचकों का ध्यान बहुत कम गया है। वह है राष्ट्रीय आन्दोलन के एक बड़े अंग और भारतीय समाज के पूँजीपति वर्ग का मुक्ति-संघर्ष के सामान्य पथ को त्याग कर समझौते की सँकरी गली की ओर मुड़ जाना। इस विघटन का जितना गहरा दुष्प्रभाव पड़ा है उसका सही-सही अनुमान अभी तक नहीं किया गया। सामाजिक जीवन का कोई क्षेत्र और स्तर इससे अछूता नहीं रहा। इस बीच जीवन के मूल्य नीचे गिरे हैं। राष्ट्रीय एकता की उदात्त भावना जैसे एक प्रचण्ड आघात पा अपने नैतिक शिखर से गिरकर संकीर्ण साम्प्रदायिक और मतवादी कोष्ठकों में खण्ड-खण्ड बँट गई है और उस पर भ्रान्तियों और प्रवंचनाओं का ऐसा घना कुहासा छा गया है कि व्यक्तिगत, वर्गगत, जातिगत, सम्प्रदायगत या दलगत संकीर्णताओं के पार कुछ दिखाई ही नहीं देता। ऐसे वातावरण में कलाभिरुचि और कला के मान-मूल्यों में गिरावट आ जाना, तुच्छ और असत् या तत्त्वहीन विशिष्ट को ही यथार्थ और सत्य मान लेना अस्वाभाविक नहीं है।

प्रतिभा और क्रान्तिकारी दृष्टिकोण रखते हुए भी प्रेमचन्द के बाद का लेखक अपने युग के साथ वह तादात्म्य और सामंजस्य स्थापित नहीं कर पाया जो रवीन्द्र, शरत्, इक़बाल और प्रेमचन्द सहज ही कर पाये थे। कहने का मतलब यह कि इस काल का लेखक अपनी समस्त भाव-विदग्धता और प्रगतिशील राजनीतिक चेतना के बावजूद भी अपने युग-जीवन का एक प्रकार से तटस्थ द्रष्टा ही रहा है, उसका सक्रिय चितेरा नहीं बन पाया। इसीलिए कथाकारों ने प्रतिनिधि मानव-चरित्रों ( टाइप्स ) का निर्माण करने की जगह अपने आत्म-जीवन को ही रचना-चातुरी से विशिष्ट बनाना, अथवा बाह्य-जीवन के औसत, अति-साधारण और उथल-पुथल चित्र ही खींचे या अतिशयोक्तियों और गर्वोक्तियों में लपेट कर, युग-सत्य की उपलब्धि और अनुभूति के बिना ही, क्रान्ति और संघर्ष के कल्पित और नीरस चित्र गढ़े। उस युग में सम्पूर्ण युग-जीवन की प्रतीति और कलात्मक अभिव्यक्ति किसी भी लेखक के लिए दुःसाध्य हो गई। प्रेमचन्द के बाद के साहित्य (विशेषकर कथा-साहित्य) का अध्ययन और मूल्यांकन करते समय परिस्थिति-जन्य इस प्रतिकूलता को ध्यान में रखना चाहिए। रवीन्द्र, शरत् और प्रेमचन्द का उदात्त नैतिक स्वर, अदम्य आशावाद, अकुंठित मानव-प्रेम, उनकी निश्छल देश-भक्ति, अनन्य जीवनासक्ति, त्याग-भावना और सत्यनिष्ठा जो उनके यथार्थवाद की पीठिका बनी और जो सप्राण मानव-चरित्रों की उद्भावना करके साकार हुई, वह बाद में व्यक्तिगत और सामाजिक जीवन की कुण्ठाओं से विषम, आक्रान्त और आस्थाहीन होकर प्रकृत (यथा-तथ्य, 'नेचुरलिस्टिक') या असाधारण और विशेष के चित्रण के परिसीमित घेरे में ही सिमट-सिकुड़ कर केवल जीवन की ऊपरी सतहों पर रमती रही।

यही कारण है कि यद्यपि जैनेन्द्रकुमार में अत्यन्त संक्षेप में मार्मिक ढंग से तत्त्व की बात कह देने की प्रतिभा प्रेमचन्द से अधिक है; 'अज्ञेय' में एक विशिष्ट व्यक्ति की विशिष्ट अनुभूतियों और कुण्ठाओं के विश्लेषण की क्षमता प्रेमचन्द से अधिक सूक्ष्म और परिमा-

जित है; यशपाल में सामयिक यथार्थ का विश्लेषण प्रेमचन्द से अधिक सचेत और शक्तिशाली है और उनके व्यंग और विद्रूपों की मार भी अधिक घातक है; भगवतीचरण वर्मा की प्रगल्भता संभवतः प्रेमचन्द से कहीं अधिक है और उपेन्द्रनाथ 'अश्क' का रचना-शिल्प उनसे अधिक सुथरा और संयत है और भगवतीप्रसाद वाजपेयी, इलाचन्द्र जोशी, पहाड़ी, निराला, उग्र, विष्णु प्रभाकर, चन्द्रकिरण सोनरेक्सा, रांगेय राघव, नलिन विलोचन शर्मा, राधाकृष्ण, अंचल, नरेन्द्र शर्मा, प्रभाकर माचवे, रहवर और अमृतराय आदि अनेक उल्लेखनीय उपन्यासकारों और कहानी लेखकों की रचनाओं में विषय-वस्तु, शैली और रूप-रचना सम्बन्धी अनेक ऐसी विशिष्टताएँ हैं जो प्रेमचन्द में न थीं, सम्भवतः न हो सकती थीं; और इन सब ने हिन्दी कथा-साहित्य के विकास में अनेक दृष्टियों से और अनेक शैलियों से योग देकर उसे बहुमुखी भी बनाया है, किन्तु फिर भी अनुकूल वातावरण न पाने के कारण किसी की प्रतिभा अकुण्ठित रूप से अपने युग के साथ पूरा तादात्म्य और सामंजस्य स्थापित करके व्यक्ति और समाज के सम्पूर्ण आन्तरिक और बाह्य जीवन को कलात्मक रूप से सर्वाङ्ग प्रतिबिम्बित नहीं कर पाई।

यह सब कहने का मतलब यह नहीं कि मैं प्रेमचन्द के बाद के हिन्दी कथा-साहित्य को तुच्छ या नगण्य समझता हूँ। 'सुनीता' और 'त्याग-पत्र', 'बाण भट्ट की आत्म-कथा' 'देशद्रोही' और 'मनुष्य के रूप', 'शेखर', 'गिरती दीवारें', 'बिल्लेसुर बकरिहा', 'टेढ़े-मेढ़े रास्ते', 'बलचनमा' आदि तुच्छ और नगण्य रचनाएँ नहीं हैं, बल्कि अनुमान है कि वे कथा-साहित्य के इतिहास में उल्लेखनीय रहेंगी। मैं यहाँ उस पुरानी बहस को भी नहीं उठाना चाहता कि हमारे कथाकार प्रेमचन्द से आगे बढ़े हैं या पीछे हटे हैं, उनकी परम्परा संभाल सके हैं या नहीं—परम्परा की दृष्टि से ग्रामीण-जीवन के चित्रण को छोड़कर और दूसरे सभी तत्त्व रवीन्द्र और शरत् में प्रेमचन्द से कहीं अधिक ऊँचे कलात्मक और मानवीय स्तर पर मिलते हैं; महान् रचनाओं की तरह उनकी रचनाओं का अन्तःस्वर भी अधिक उदात्त और उच्च भावनाओं का उद्रेक करने वाला है, और उनमें युग-सत्य की अभिव्यक्ति भी अधिक अंतरंग, मार्मिक और यथार्थ है, औसत, फालतू बातें और ओछापन उनमें नहीं के बराबर है; शैली, गठन और शिल्प की तो तुलना ही क्या; साथ ही हिन्दी के न होकर भी हमारे लेखकों और पाठकों के लिए वे हिन्दी के उतने ही अपने रहे हैं, जितने प्रेमचन्द। इसलिए अब प्रेमचन्द की परम्परा का प्रश्न उठाया जाता है उस समय मेरे सामने, उनके नाम से पहले नहीं तो साथ-साथ, रवीन्द्र और शरत् के नाम भी अनायास ही उठ आते हैं। तभी परम्परा की रक्षा, विकास या ह्रास का प्रश्न मन में साकार हो पाता है, नहीं तो नहीं। अकेले प्रेमचन्द का नाम लेने पर ऐसा लगता है जैसे हमारे भीतर से कोई संकीर्ण पूर्वग्रह बोल रहा हो। चाहे तो हम शहरी जीवन के चित्रण से ग्राम-जीवन के चित्रण को अधिक तरजीह देते हैं (मानो युग-सत्य प्रकट होने के लिए गाँव और शहर का कृत्रिम भेद करता हो, शहर को बहिष्कृत और गाँव को उपकृत करके, एक को हेय और दूसरे को वांछित समझता हो, जिससे ग्राम-जीवन का चाहे जैसा चित्रण अपने आप में नगर-जीवन के चित्रण से

अधिक श्लाघ्य और कलात्मक हो जाता हो! ) या फिर इस बात ने कि रवीन्द्र और शरत् के पात्र अधिकतर भद्र समाज के हैं और प्रेमचन्द के निम्न मध्यम वर्ग के या किसान, हमारी कुत्सित समाज-शास्त्रीय रुचि को रवीन्द्र और शरत् की उपेक्षा (और भर्त्सना भी) करने का एक बहाना दे दिया है जिसका आश्रय लेकर हमारे यहाँ कुछ लोगों ने 'परम्परा की रक्षा और विकास' के नाम पर रवीन्द्र के बारे में चुप रहने, शरत् को हेय सिद्ध करने और प्रेमचन्द की बिना समझे-बूझे विरुदावली गाने की एक प्रथा चला दी है। इन लोगों के निकट 'परम्परा की रक्षा और विकास' का प्रश्न प्रेमचन्द का नीचे स्तर पर उतरकर अनुकरण करने और औसत तथा-तथ्य चित्रण की आवृत्ति करने से अधिक अर्थवान् कदाचित् ही है (जो परम्परा की रक्षा का मार्ग कदापि नहीं है, क्योंकि अनुकरण और आवृत्ति साहित्य-सृजन के उपकरण नहीं हैं)।

अन्त में हमारा उद्देश्य यह भी नहीं है कि प्रेमचन्द के पश्चात् फ्रायड के मनोविश्लेषण शास्त्र और बाद में जाँ-पॉल-सार्त्र के अस्तित्ववादी दर्शन से प्रभाव ग्रहण करके हमारे कथा-साहित्य में जो असाधारण व्यक्ति-विशेष की विशेष मनःस्थितियों और अनुभूतियों का चित्रण करने की एक प्रवृत्ति चल पड़ी है, केवल वही आधुनिक उपन्यास का सच्चा रूप है या वह कथा-साहित्य का ह्रास है,—इस प्रवाद को हम यहाँ विशेष महत्त्व दें। 'अज्ञेय' ने इस बहस को अपने एक लेख में उठाया है और इस प्रवृत्ति के पक्ष में दो-तीन दावे पेश किये हैं। पहला तो यह कि आधुनिक उपन्यास में वृत्त और चरित्र-चित्रण की अपेक्षा अब 'दृष्टिकोण' अधिक महत्त्व का हो गया है, क्योंकि जीवन पहले से अधिक जटिल हो गया है। दूसरे आधुनिक उपन्यास में संघर्ष और परिस्थिति का पुराना रूप बदल गया है, अर्थात् मानव उद्योग और नियति का अनवरत संघर्ष आधुनिक उपन्यास का विषय नहीं रहा, बल्कि आज के व्यक्ति का मानस ही एक परिस्थिति बन गया है, जहाँ विचारों का संघर्ष और वासनाओं का द्वन्द्व अविराम जारी है। इसलिए आधुनिक उपन्यास का लक्ष्य मानव-चरित्रों का निर्माण करके मानव-उद्योग और नियति के संघर्ष को प्रतिबिम्बित करना नहीं है, बल्कि विशिष्ट व्यक्ति-चरित्रों का निर्माण करके उनके विशिष्ट मानस को प्रतिबिम्बित करना ही आधुनिक उपन्यास का लक्ष्य है। और आज के अनिश्चित और आस्थाहीन युग में लेखक अस्तित्ववाद के (अवसरवादी) विचार-दर्शन को स्वीकार करके ही ऐसा कर सकता है, क्योंकि उसके सामने सबसे बड़ा प्रश्न 'अस्तित्व-रक्षा' का है। इस दृष्टिकोण से लिखे गये उपन्यासों को 'अज्ञेय' उपन्यास-कला का चरम विकास मानते हैं, और ऐसे चरम विकसित 'आधुनिक उपन्यासों' की श्रेणी में लारेंस, आंद्रेजीद, ऐल्डस हक्सले, जॉन डॉस पैसॉस और चार्ल्स मोर्गन के उपन्यासों के साथ-साथ उन्होंने अपने उपन्यास 'शेखर' का नाम भी पेश किया है, जिससे पाठक चाहें तो यह अनुमान भी लगा सकते हैं कि हिन्दी में केवल 'अज्ञेय' ही 'आधुनिक उपन्यास' की कसौटी पर खरे उतरते हैं, अन्य तो अभी प्रेमचंद की पिटीपिटाई लकीर के ही फ़क़ीर हैं। ऐसे दावे व्यर्थ की प्रवंचनाओं को जन्म देते हैं, इसलिए हम इस बहस में यहाँ नहीं पड़ना चाहते, केवल स्पष्टीकरण के लिए इतना कह देना प्रासंगिक समझते हैं कि प्रेमचन्द या प्रेमचन्द के पूर्ववर्ती

उपन्यासकारों में भी जीवन-दर्शन का अभाव नहीं है। वस्तुतः प्रत्येक कलाकृति में उसके निर्माता का जीवन-दर्शन व्यक्त होता ही है, चाहे कला के माध्यम से, या सीधे, अनगढ़, अनपचे ढंग से। प्रेमचन्द के बाद के कथाकारों की यह विशेषता अवश्य रही है कि जीवन के प्रति उनका दृष्टिकोण अधिक उभर कर सामने आया है। जीवन की वैविध्यपूर्ण वास्तविकता को सम्पूर्ण रूप से प्रतिबिम्बित करने की अपेक्षा विचार और तर्क से प्राप्त किये 'दृष्टिकोण' को व्यक्त करने का आग्रह उनमें आवश्यकता से अधिक प्रबल रहा है, अर्थात् वास्तविकता को उन्होंने यथार्थ और सत्य रूप में न देखकर अपने विशेष 'दृष्टिकोण' पर घटित करके देखना चाहा है, जिससे वस्तु-चित्र स्वाभाविक और यथार्थ न होकर अक्सर 'दृष्टान्त' मात्र बन गये हैं। और फिर, 'आधुनिक' के अन्तर्गत केवल फ्रायड और सार्त्र से प्रभावित दृष्टिकोण ही नहीं हैं। प्रेमचन्द के समय से गांधीवाद का दृष्टिकोण तो चला ही आ रहा था, बाद में मार्क्सवाद का दृष्टिकोण भी अनेकानेक कथाकारों का जीवनदर्शन बना और हिन्दी के अनेक आधुनिक उपन्यासों पर उसकी छाप बहुत गहरी है। इसलिए 'आधुनिकता' की कसौटी केवल 'अस्तित्ववादी' दृष्टिकोण को ही नहीं बनाया जा सकता। 'अज्ञेय' के दावे के पक्ष में यदि कुछ कहा जा सकता है तो केवल इतना कि अपने दृष्टिकोण और अपने उपन्यासों की शैली, शिल्प और विशेष पात्रों की विशेष अनुभूतियों के चित्रण द्वारा वे अपने पाठकों के विशृंखलित मानस में और अधिक कुण्ठा, घुटन, अनास्था और अनैतिक भावनाएँ पैदा करने में जितने समर्थ हो सके हैं, उतने गांधीवादी और मार्क्सवादी दृष्टिकोणों को अपनाने वाले लेखक अपने पाठकों में उदात्त भावनाएँ, सत्य-निष्ठा, मुक्ति-कामना, मानव-उद्योग में विश्वास और जीवन के प्रति आस्था पैदा करने में समर्थ नहीं हो पाये हैं। रवीन्द्र, शरत् और प्रेमचन्द की कृतियों से यह संस्कार ग्रहण करना आज भी पाठकों के लिए जितना सहज है, उतना इस युग के प्रगतिशील कथाकारों की कृतियों से नहीं। 'अज्ञेय' अस्तित्वरक्षा के लिए, वर्तमान जीवन की विशृंखलता को ही सत्य मानकर उसके साथ तादात्म्य स्थापित कर सके हैं, लेकिन युग-सत्य विशृंखलता नहीं, उसके बीच से जन्म लेने वाली मनुष्य के उज्ज्वल भविष्य की संभावना है। युग-सत्य नकारात्मक नहीं होता, नहीं तो सत्य-असत्य का भेद ही मिट जाय। मनुष्य का सत्य मानव-द्रोह नहीं, मानव-प्रेम है।

इस विवेचन को समाप्त करते हुए यह कहना आवश्यक है कि यदि हम वस्तु-सत्य का यथार्थ-चित्रण और जन-हित की उदात्त भावना को रवीन्द्र, शरत् और प्रेमचन्द की सामान्य परम्परा मान कर देखें तो हम पायेंगे कि प्रतिकूल परिस्थितियों के बावजूद प्रेमचन्द के बाद के अधिकांश कथाकार जीवन यथार्थ के भिन्न-भिन्न अंगों और स्तरों का भिन्न-भिन्न दृष्टिकोणों से प्रतिबिम्बित करने की ओर सतत् प्रयत्नशील रहे हैं। इस अन्तरिम युग में उनकी यह दुःसाध्य कला-साधना स्वयं अपने में अभिनन्दनीय है, जिस प्रकार प्रेमचन्द के पूर्ववर्ती कथाकारों की प्रारंभिक चेष्टाओं को हम आज भी अभिनन्दनीय समझते हैं।

—सितम्बर १६५२

## १६

# प्रेमचन्द और गोर्की : तुलनात्मक अध्ययन की समस्या

अपने देश के लेखकों की विदेशी लेखकों से तुलना करने की प्रवृत्ति एक सीमा तक हमारे राष्ट्रीय जागरण की परिस्थितियों से प्रेरित रही है। कालिदास भारत के शेक्सपियर हैं, वाल्मीकि भारत के होमर हैं या वर्तमान युग में 'निराला' हिन्दी के ब्राउनिंग हैं और पन्त हिंदी के शेली—इस प्रकार की तुलनाएँ अक्सर की गई हैं। इन तुलनाओं में तथ्य-कथन कितना है, इसका विवेचन यहाँ अभिप्रेत नहीं है, किन्तु ये तुलनाएँ किस प्रवृत्ति की ओर संकेत करती हैं इसको समझने का प्रयत्न ही प्रस्तुत विषय पर प्रकाश डालने के लिए जरूरी है। इस प्रवृत्ति के मूल में दो भावना-तत्त्व एक दूसरे मे गुँथे हुए थे—एक तो प्रतिवाद और राष्ट्रीय स्वाभिमान का स्वर जो यह कबूल करने को तैयार नहीं था कि पराधीन होकर भी हम सभ्यता और संस्कृति में किसी प्रकार अपने विदेशी (अंग्रेजी, पाश्चात्य) शासकों से हेठे या पीछे थे। दूसरा दीर्घकालीन गुलामी से उत्पन्न हीन-भावना का स्वर था, जो सहज ही ऐतिहासिक सत्य [illegible] पूर्ण हो जाता था, यानी [illegible] मनगढ़न्त आधार खोजकर [illegible] (पाश्चात्य जगत् वाले) शीर्ष स्थान दें [illegible] के मुकाबले में तुच्छ हैं, जैसे भारतेन्दु और शेक्सपियर की तुलना (डॉ० रामविलास शर्मा—'भारतेन्दु हरिश्चन्द्र' में) करके मनमाने ढंग से यह सिद्ध करना कि भारतेन्दु के मुकाबले में शेक्सपियर तुच्छ और प्रतिक्रियावादी लेखक था। हीन भावना से प्रेरित तुलनाएँ साहित्यिक मानदंडों की अवहेलना तो करती ही हैं, ऐतिहासिक तथ्यों को भी तोड़-मरोड़कर पेश करती हैं, और इस प्रकार अन्ततः प्रतिक्रियावादी होती है, यह सहज ही अनुमेय है।

पाश्चात्य देशों के कलाकारों और लेखकों से तुलना करते समय ये दोनों प्रवृत्तियाँ—प्रतिवाद और हीनता की भावना—एक साथ ही उभर कर सामने आती रही हैं, क्योंकि केवल अंग्रेज-प्रभु ही नहीं, बल्कि पश्चिम की सभी श्वेत जातियाँ, अनेक ऐतिहासिक कारणों से आधुनिक युग में भौतिक और सांस्कृतिक दृष्टि से आगे बढ़ गई और जिन्होंने एशिया-अफ्रीका के देशों को गुलाम बनाकर अपने साम्राज्य स्थापित किए वे हमारे लिए न चाहने पर भी सभ्यता और संस्कृति का मानदंड बन गईं। जिन कलाकारों या लेखकों की पाश्चात्य जगत् में मान्यता सार्वजनिक थी, उनसे हमने अपने कलाकारों और लेखकों की तुलना की; चाहे कला, साहित्य या इतिहास की दृष्टि से तुलना का सम्यक् आधार रहा हो या न रहा हो।

यह पाश्चात्य जगत् को एक चुनौती भी थी और अपनी हीन-भावना का प्रदर्शन भी। इसीलिए जहाँ ऐतिहासिक तथ्यों और कला के मानदंडों का आग्रह सामने रखकर तुलनाएँ की गई, वहाँ तो सटीक बैठीं, किन्तु जहाँ केवल मोहवश, अपनी हीन-भावना से प्रेरित औद्धत्य का प्रदर्शन हुआ और साहित्यक मानदंडों को त्याग कर 'अपने मुंह मियाँ मिट्ठू' बनने की प्रवृत्ति ने जोर पकड़ा, वहाँ तुलनाएँ असंगत और निरर्थक सिद्ध हुई। शेक्सपियर और भारतेन्दु की तुलना इस दूसरी कोटि की ही है।

प्रेमचन्द और गोर्की समकालीन लेखक रहे हैं। गोर्की अक्तूबर क्रान्ति (सन् १९१७) से पहले ही पाश्चात्य जगत् में ख्याति प्राप्त कर गये थे और सन् १९३० के लगभग या उससे पहले ही भारतीय भाषाओं में भी उनकी कृतियों के अनुवाद होने लगे थे। लेकिन प्रेमचन्द के जीवन-काल में, जहाँ तक मुझे स्मरण है, किसी ने गोर्की से उनकी तुलना नहीं की। उन दिनों अधिक से अधिक चार्ल्स डिकेन्स या विलियम थैकरे से ही उनकी तुलना की जाती थी, वह भी कुछ रचनाओं और प्रवृत्तियों के साम्य के आधार पर ही। गोर्की से प्रेमचन्द की तुलना सबसे पहले किसने की, यह निश्चित रूप से नहीं कहा जा सकता, लेकिन इतना तो बहुत कुछ निश्चित है कि तुलना का यह सिलसिला इन दोनों महान् लेखकों की मृत्यु के कुछ वर्ष बाद ही शुरू हुआ, विशेषकर तब, जब प्रगतिशील आन्दोलन के फलस्वरूप अंग्रेजी और फ्रांसीसी के प्राचीन अथवा अर्वाचीन लेखकों से तुलना न करके हमें सोवियत रूस के क्रांतिकारी लेखकों से तुलना करने में आत्म-गौरव का अनुभव होने लगा। अपनी हीन-भावना और चारणवृत्ति से प्रेरित होकर हमारे कतिपय लेखकों ने तुलसीदास की तुलना मॉयकोव्सकी से नहीं की, यही आश्चर्य की बात है। शायद ऐसा प्रयत्न प्रत्यक्षतः हास्यास्पद होता, इसका अहसास उन्हें भी था, लेकिन प्रेमचन्द और गोर्की की तुलना क्यों नहीं की जा सकती, और गोर्की को प्रेमचन्द से हीन क्यों नहीं सिद्ध किया जा सकता? और सबसे पहले यह सिद्ध करने का श्रेय भी डॉक्टर रामविलास शर्मा को है। सच तो यह है कि 'साहित्य' के इस 'डॉक्टर' ने एक ही तीर से विश्व के तीन 'महान्' लेखकों—तॉल्स्तॉय, दोस्तोव्स्की और गोर्की—को प्रेमचन्द के मुकाबले में धराशायी कर दिया! उन्होंने 'युग के साथ होने की 'जनवादी' कसौटी पर कसकर सिद्ध किया कि "अनेक दृष्टियों से ये महान् लेखक अपने युग से पिछड़े थे।" (देखिए डॉ० रामविलास शर्मा कृत 'प्रेमचन्द' की भूमिका प्रथम संस्करण, पृष्ठ २) इस हिन्दी आलोचक के ही शब्दों में गोर्की के 'पिछड़ेपन' का जरा मुलाहिज़ा कीजिए।

"गोर्की में आवारापन अत्यधिक था और वर्ग-संघर्ष की उसे पूरी-पूरी जानकारी न थी। उसने अपनी डायरी में अपनी आवारा प्रवृत्तियों का मार्मिक वर्णन किया है। अपने रोमांटिकपन के कारण वह क्रांति के पश्चात् भी क्रांति के पूर्व के ही पुराने चित्र बनाता रहा। प्रेमचन्द अपने युग के साथ थे और अपने युग की उथल-पुथल को उन्होंने अपनी रचनाओं में चित्रित किया है।" (वही, पृष्ठ ३)।

संभव है कि आप इन पंक्तियों को स्वर्णाक्षरों में लिखवाकर टाँगना चाहें, क्योंकि

सौंदर्य-शास्त्र, तुलनात्मक अध्ययन की पद्धति, प्रगतिशीलता की कसौटी और ऐतिहासिक तथ्यों को समझने की दृष्टि के बारे में अनेक आधारभूत स्थापनाओं और मौलिक सिद्धांतों का प्रतिपादन यहाँ सूत्र रूप में मिलता है—अर्थात् 'कुत्सित समाज-शास्त्रीयता' का पूरा दर्शन इसमें निहित है। इस वक्तव्य के गूढ़ार्थों में गागर में सागर भरा हुआ है। प्रेमचन्द इस आलोचक के आराध्य हैं, यह विवेचनीय नहीं, लेकिन जो आराध्य हो (या इससे नीचे उतर कर, मित्र या अपना समर्थक हो) उसे अपनी व्यक्तिगत रुचि, राग-द्वेष और मोह के कारण सर्वश्रेष्ठ और सर्वोपरि तो मानना ही चाहिए, और इस 'सर्वश्रेष्ठता' को सिद्ध करने के लिए इतिहास को तोड़-मरोड़ कर अनुकूल बनाना भी अपना कर्त्तव्य हो ही जाता है। सो जनाब, गोर्की को "वर्ग-संघर्ष की पूरी-पूरी जानकारी न थी!" 'माँ', 'तीन पीढ़ी' और 'क्लिम सैम्गिन की जीवनी' जैसे वर्ग-संघर्ष और पूँजीवाद के विकास और ह्रास की समस्या को लेकर लिखे गये महान् उपन्यासों की रचना करने वाला और असंख्य लेखों और भाषणों द्वारा वर्ग-समाज की धज्जियाँ उड़ाने वाला गोर्की वर्ग-संघर्ष से अपरिचित था, इस बात पर आपको विश्वास कर लेना चाहिए, क्योंकि कुत्सित समाज शास्त्रीयता का आलोचक यहाँ अपने आराध्य को पुनीत भाव से श्रद्धांजलि अर्पित कर रहा है। लेनिन-स्टालिन से लेकर रूस के सभी विचारकों और समीक्षकों ने, तथा विश्व के अधिकांश आलोचकों ने (चाहे वे गोर्की और सोवियत साहित्य के प्रशंसक हों या विरोधी) गोर्की को समाजवादी यथार्थवाद का प्रथम और सर्वश्रेष्ठ कलाकार माना है, लेकिन इन प्रमाणों की अवहेलना करके आपको मान लेना चाहिए कि गोर्की एक 'रोमांटिक' लेखक था! और 'रोमांटिक' लेखक होने से बड़ा अपराध क्या है? हमें खेद है कि इस वर्ग-संघर्ष के ज्ञाता आलोचक ने 'रोमांटिक' को 'बुर्जूआ' का पर्याय बताकर हमारी दृष्टि साफ़ नहीं की, इसलिए हम निश्चितरूप से नहीं कह सकते कि 'रोमांटिक' होने मात्र में क्या बुराइयाँ हैं। लेकिन आगे की पंक्तियों से इतना तो स्पष्ट है कि 'रोमांटिक' दृष्टिकोण होने के कारण कोई भी लेखक 'क्रांति के पश्चात् भी क्रान्ति-पूर्व के ही पुराने चित्र' बनाने के लिए बाध्य होता है। इन दोनों में कार्य-कारण सम्बंध क्यों और कैसे है, इसका अनुमान करने में आप भी अपनी कल्पना का ज़ोर लगायें, किन्तु हमें अपनी असमर्थता स्वीकार करने में संकोच नहीं है। स्वयं गोर्की ने 'क्रांतिकारी रोमान्टिसिज्म' को 'समाजवादी यथार्थवाद' का ही अभिन्न अंग माना था, लेकिन संभव है कि गोर्की ने अपनी कमजोरियों को छिपाने के लिए सिद्धान्त का आडम्बर रचा हो। कम-से-कम इस विद्वान् आलोचक की पैनी दृष्टि को गोर्की का वाग्जाल धोखा नहीं दे सकता था। और यदि गोर्की का दावा एक क्षण के लिए सही मान भी लिया जाय, तो फिर वह 'क्रान्ति के पश्चात् भी क्रान्ति-पूर्व के पुराने चित्र' ही क्यों बनाता रहा? और जो लेखक अपने समय के पूर्व के चित्र बनाये, वह 'अपने युग के साथ' कैसे हो सकता है? यानी अपने युग से पिछड़ा हुआ। और जो लेखक 'पिछड़ा' है, वह अनिवार्यतः छोटा तो होगा ही—कम-से-कम उसके मुकाबले में जो 'अपने युग के साथ है' और जिसने 'अपने युग की उथल-पुथल को अपनी रचनाओं में चित्रित किया है।' इसलिए प्रेमचन्द के मुका-

बदले में गोर्की छोटा लेखक था ! (Q.E.D.) कितनी सीधी और सटीक बात है ! इस प्रसंग में शायद आपको स्मरण हो आये कि क्रान्ति से पूर्व एक दिन गोर्की ने लेनिन को रूस में पूँजीवाद के विकास और ह्रास की समस्या को लेकर एक उपन्यास लिखने की योजना बतायी थी, और उस पर लेनिन ने सलाह दी थी कि उसे क्रान्ति के बाद ही ऐसा बृहद् उपन्यास लिखना चाहिए, क्योंकि तब वह विश्व-मंच पर पूँजीवाद की जीवन-लीला का उपसंहार भी स्वयं अपनी आँखों देख चुका होगा। गोर्की ने यह बात मान ली थी और क्रान्ति के बाद ही उसने 'तीन पीढ़ी' और 'क्लिम सैमगिन की जीवनी' इन दो बृहद् और महान् उपन्यासों की रचना की। तात्पर्य यह कि, क्रान्ति के बाद भी, क्रान्ति-पूर्व के चित्र बनाने के पीछे स्वयं लेनिन की प्रेरणा थी ! इस बात को लेकर आप हमारे आलोचक की ले-दे न करें, क्योंकि संभव है कि लेनिन ने मित्रतावश गोर्की को ऐसा करने की छूट दे दी हो। यह ठीक है कि गोर्की लेनिन का आराध्य नहीं था, लेकिन मित्र तो था, और मित्र के प्रति स्नेह का बन्धन और मोह तो होता ही है। इसलिए इस सापेक्षतावादी दुनिया में लेनिन और डॉ० शर्मा के दृष्टि-भेद को आप अधिक से अधिक दो पूर्वग्रहों या अन्ध-मोहों की टक्कर ही मानें। यदि सत्य इधर नहीं है तो उधर भी नहीं हो सकता, और चूँकि सत्य कहीं न कहीं तो होना ही चाहिए, इसलिए उसे डॉ० शर्मा के अन्दर ही खोजना ठीक होगा, क्योंकि एक तो वे हमारे अपने हिन्दी के परम विद्वान आलोचक हैं, दूसरे, वे अपने देशवासी लेखकों को ऊँचा उठा रहे हैं और तीसरे उनका यह दावा तर्कसंगत भी तो दीखता है कि जो पुराने चित्र बनाये वह युग के साथ नहीं हो सकता। 'युग' शब्द यहाँ जरूर कुछ गड़बड़ डालता है, उदाहरण के लिए कुछ लोग दस-बीस-पचास साल से लेकर अब तक के समय को, किसी खास ऐतिहासिक प्रक्रिया के विकास को दृष्टि में रखकर, 'एक' ही युग मान लेते हैं, लेकिन इस सतत परिवर्तनशील संसार में 'युग' की व्याप्ति इतनी लम्बी कैसे मानी जा सकती है ? यहाँ तो हर घटना एक नये युग में होती है। या अगर कोई लेखक द्वितीय महायुद्ध को लेकर रचना करे तो उसे इस युग का लेखक कैसे मान सकते हैं, जबकि इस अन्तराल में असंख्य घटनाएँ घट चुकी हैं—नाविकों का विद्रोह हो चुका है, I. N. A. का मुकदमा लड़ा जा चुका है, देश आजाद हुआ है और उसका बँटवारा भी, साम्प्रदायिक दंगे हुए हैं, काश्मीर पर हमला हुआ है, तेलंगाना हुआ है, शान्ति आन्दोलन चला है, नेहरू की नीति को फासिस्ट कहा गया है और फिर उन्हें विश्व-शान्ति का सबसे बड़ा समर्थक भी—गरज यह कि इस बीच इतना कुछ हो गया है कि इसको एक ही युग में रख देने से समस्या और भी जटिल हो जाती है और उनके बीच कोई न कोई सम्बन्ध-सूत्र खोज निकालना पड़ता है, जो विद्वान् आलोचकों के लिए तो दुःसाध्य कार्य है, क्योंकि वे इतिहासकार नहीं हैं। इसलिए युग की व्याप्ति सूक्ष्मातिसूक्ष्म ही माननी चाहिए—यानी कल की घटना आज तभी इस युग की मानी जा सकती है, जब इन चौबीस घंटों में और कोई घटना न घटी हो। किन्तु ऐसा कब संभव है ? इसलिए 'युग' एक अव्यक्त, अमूर्त इकाई है, और कोई भी लेखक वास्तव में युग के साथ नहीं हो सकता, यानी युग की उथल-पुथल ही को चित्रित करने में समय का जो व्यवधान पड़ेगा, उस बीच और महत्त्वपूर्ण घट-

नाएँ भी तो घटिया हो ही जायेंगी। इसलिए आलोचना के इस युग-सापेक्ष मानदंड को जरा ढीला करके लागू करना चाहिए—अर्थात् जो लेखक जितने निकट भूत की घटना या उथल-पुथल को चित्रित करे, वह उतना ही अधिक युग के साथ, यानी बड़ा और प्रगतिशील है, और जो जितने पुराने समय की घटना को चित्रित करे वह उतना ही युग से पीछे, छोटा और प्रतिक्रियावादी है। यह फार्मूला बहुत महत्त्वपूर्ण है, क्योंकि 'प्रेमचन्द' इसके कारण सहज ही गोर्की और तॉलस्तॉय से महान् सिद्ध किये जा सकते हैं। गोर्की और तॉलस्तॉय ने पुराने चित्र बनाये, इसलिए दोनों अपेक्षया तुच्छ और प्रतिक्रियावादी लेखक थे। ये दोनों ही क्यों, विश्व के वे सभी उपन्यासकार, जिन्हें ऐतिहासिक उपन्यास लिखने का शौक है, वस्तुतः प्रतिक्रियावादी हैं। समीक्षा-शास्त्र को, मनुष्य मात्र के सौन्दर्य-बोध को 'कुत्सित समाज शास्त्रीयता' का यह मूल्य-निरूपण का फार्मूला सचमुच एक महान् देन है।

लेकिन डॉ० रामविलास के पक्ष में हम एक बात कहना नहीं भूल सकते कि जिस समय उन्होंने गोर्की और प्रेमचन्द की तुलना में ये पंक्तियाँ लिखी थीं, उस समय तक वे कम्युनिस्ट पार्टी में नहीं आये थे। इसलिए बाद में भी यद्यपि उनका साहित्यिक पांडित्य इन फार्मूलों की बैसाखी लगाकर ही कूद-फाँद मचाता रहा, लेकिन उन्होंने अगर गोर्की पर ये अमर पंक्तियाँ पहले न लिख दी होतीं तो हम उनसे वंचित ही रह जाते। बाद में आस्था का केन्द्र बदल जाने के कारण प्रेमचन्द को गोर्की से बड़ा नहीं, बल्कि अधिक से अधिक गोर्की का समकक्ष सिद्ध करने का प्रयत्न ही उनके पास शेष रह जाता—केवल यह सिद्ध करना कि जो गोर्की थे, वह प्रेमचन्द भी थे, पूरी तरह नहीं तो कुछ कम मात्रा में और यदि किसी दिशा में वह गोर्की से पीछे थे तो उस दिशा में तेजी से अपना विकास कर रहे थे। यानी गोर्की अगर समाजवादी यथार्थवाद के जनक थे तो प्रेमचन्द का आदर्शोन्मुखी यथार्थवाद भी उस दिशा में ही प्रगति कर रहा था। गोर्की यदि सर्वहारा वर्ग के सबसे बड़े पक्षधर कथाकार थे, तो प्रेमचन्द भारतीय किसान के प्रतिनिधि थे और यदि जीवित रहते और कानपुर और बम्बई के मजदूरों की हड़तालें देख पाते तो मजदूरों के भी उतने ही बड़े हिमायती बन जाते। गोर्की ने पूंजीवादी समाज और संस्कृति की धज्जियाँ उड़ाई थीं, तो प्रेमचन्द को भी 'महाजनी सभ्यता' की विषमताओं की पूरी चेतना थी। गोर्की विश्व-शान्ति-आन्दोलन के अग्रणी थे तो प्रेमचन्द अपने समय तक देशीय शान्ति आन्दोलन न चलने पर भी 'शान्ति के योद्धा' थे। तात्पर्य यह कि प्रेमचन्द गोर्की के ही पदचिह्नों पर चल रहे थे—अमृतराय और बाद के दूसरे प्रगतिवादियों के वक्तव्यों से कुछ-कुछ ऐसा ही आभास मिलता है।

ठीक है कि प्रगतिशील आन्दोलन के फलस्वरूप प्रेमचन्द को गोर्की से बड़ा सिद्ध करने का प्रयत्न सन् ४० के बाद ही बन्द हो गया, लेकिन उन्हें गोर्की के समकक्ष सिद्ध करने के छद्म-साध्य प्रयत्न अक्सर हर साल उनकी बरसी पर किये जाते रहे। अब लगता है जैसे इस प्रयत्न की सार्थकता भी संदिग्ध प्रमाणित हो रही है, क्योंकि अक्तूबर १९५६ के 'हंस' में एक सोवियत आलोचक वी० एम० बेस्कोवनी का लेख प्रकाशित हुआ था, जिसे पढ़कर हमें हैरानी हुई कि उक्त आलोचक ने प्रेमचन्द की तुलना गोर्की से छोटे, बड़े, बराबर के,

या उनके नेता या अनुयायी, किसी भी रूप में नहीं की, बल्कि उन्होंने प्रेमचन्द के विचारों को तॉलस्तॉय के विचारों तक ही सीमित बनाकर हमारे मित्रों की सारी कपोल-कल्पनाओं के वाग्जाल को छिन्न-भिन्न कर दिया। तब से हमारे आलोचक गोर्की और प्रेमचन्द की तुलना का कोई नया आधार नहीं खोज पा रहे, ऐसी स्थिति में कुछ प्रासंगिक बातों पर विचार करने का अवकाश पैदा हो गया है।

तुलना तो किन्हीं भी दो लेखकों में की जा सकती है, दो भिन्न युगों, समाजों, प्रवृत्तियों और शैलियों के लेखकों में भी। क्योंकि जैसे विषमता के, वैसे ही समानता के कुछ-न-कुछ तत्त्व तो सभी में मिल सकते हैं लेकिन केवल मन से ही विषमता या समानता के तत्त्वों को गढ़कर किसी को छोटा-बड़ा या समकक्ष सिद्ध करने की प्रवृत्ति स्वयं अपनी क्षुद्रता का प्रदर्शन मात्र है। मैं यहाँ पर यह स्पष्ट कर देना चाहता हूँ कि प्रेमचन्द के प्रति मेरे हृदय में किसी से भी कम आदर की भावना नहीं है, क्योंकि प्रेमचन्द चाहे जिस कोटि के उपन्यासकार क्यों न हो, कम-से-कम अभी तक हिन्दी-उर्दू के तो सर्वश्रेष्ठ कथाकार हैं ही, और इन भाषाओं में आधुनिक उपन्यास और कहानी साहित्य के विकास में ऐतिहासिक दृष्टि से उनका बड़ा महत्त्व है। लेकिन लेखकों में वे मेरे एकमात्र आराध्य नहीं हैं। विश्व में ही क्यों, भारत में भी उनसे बड़े-बड़े लेखक हुए हैं, इस युग में ही। इस सम्बन्ध में रवीन्द्रनाथ ठाकुर और शरत् चट्टोपाध्याय को भुला देना मेरे लिए संभव नहीं है। दुर्भाग्य से मैं इतनी अन्ध-श्रद्धा का व्यक्ति नहीं हूँ कि जिस लेखक को पसन्द करूँ, उसे देवता मान लूँ, या समझ लूँ कि मनुष्य की कलात्मक संभावनाओं का उसमें आकर अन्त हो गया। यह बात मैं विश्व के सर्वश्रेष्ठ लेखकों शेक्सपियर, तॉलस्तॉय, दांते, गेटे, और बाल्जाक के बारे में भी नहीं सोच पाता, जो यदि छोटे-बड़े के अति-सरल मापदंड से ही नापे जायँ तो प्रेमचन्द से बाँसों ऊँचे कलाकार हैं। इसीलिए मैं चाहता हूँ कि आप आँखें खोलकर प्रेमचन्द और गोर्की की तुलना के प्रश्न पर विचार करें। दोनों में समानताएँ अधिक हैं, तो गम्भीर तुलनात्मक अध्ययन साहित्य के विद्यार्थियों के लिए निश्चय ही लाभकर हो सकता है। किन्तु यदि विषमताएँ अधिक हैं, तो तुलनात्मक अध्ययन आलोचक के पूर्वग्रह के अनुसार एक को छोटा तो दूसरे को बड़ा या एक को प्रगतिशील तो दूसरे को प्रतिक्रियावादी आदि सिद्ध करने की निरर्थक चेष्टाओं तक ही सीमित नहीं रह जायगा, इस संभावना के विरुद्ध आपके पास कोई गारन्टी नहीं हो सकती। और ऐसी एकांगी और पथ-भ्रष्ट आलोचना तो स्कूल के विद्यार्थियों को भी शोभा नहीं देती। यह तो ऐसा ही होगा जैसे कोई 'निराला' की तुलना टी० एस० ईलियट या एज़रा पाउन्ड से करे, और सुभद्राकुमारी चौहान की तुलना मायकोवस्की से करने बैठे। आलोचक का कर्तव्य है कि जहाँ तक सम्भव हो वह इतिहास का प्रवक्ता बने, यानी किसी साहित्यकार के कृतित्व को जाँचने-परखने की उसकी अन्तर्दृष्टि, समझ, संवेदनशीलता और ईमानदारी इतनी गहरी हो कि वह अपने पूर्वग्रहों के बावजूद सही-सही मूल्यांकन कर सके—ऐसा मूल्यांकन जिसे आगे आने वाली पीढ़ियाँ आसानी से रद्द न कर दें। प्लैटो कवियों का भक्त नहीं था, वह कविता को सत्य से कोसों दूर मानता था, और

इसी कारण अपनी आदर्श 'रिपब्लिक' से कवियों को बहिष्कृत करने का उसने विधान बनाया था। किन्तु फिर भी वह होमर के काव्य की महानता और प्रभविष्णुता से इन्कार नहीं कर पाया। इतिहास भी होमर-काव्य की इस शक्ति को आज तक नहीं झुठला सका है। अतः हम कह सकते हैं कि प्लैटो, न चाहकर भी, इतिहास का प्रवक्ता बना। लेकिन दुर्भाग्य से हमारे ये आलोचक-बन्धु, बड़े-बड़े सिद्धान्तों की रसायन पीकर भी सत्य को आँख खोलकर देखने की शक्ति का संचय नहीं कर पाते।

आखिर प्रेमचन्द और गोर्की की तुलना का प्रश्न ही कब उठता है? चाहे जिस दृष्टि से देखें,——दोनों की कृतियों की गठन, रचना-शैली, विषय-वस्तु, चरित्र-चित्रण, और केन्द्रीय समस्याओं की तुलना करके देखें, या दोनों लेखकों के दार्शनिक, सामाजिक, राजनीतिक दृष्टिकोणों का मिलान करें या दोनों की कृतियों के तत्कालीन राष्ट्रीय और अन्तर्राष्ट्रीय प्रभावों को या उनके स्थायी महत्त्व को जाँचें-परखें——दोनों में जितनी कुछ भी समानता है, अन्तर और वैषम्य निश्चय ही उससे कहीं अधिक है। इन्हीं बातों को ध्यान में रखकर शायद सोवियत् आलोचक बेस्कोवनी ने प्रेमचन्द पर लिखते समय गोर्की का नहीं तॉलस्तॉय का उल्लेख किया है। प्रेमचन्द अनेक दृष्टियों से अपेक्षया तॉलस्तॉय के अधिक निकट हैं——यद्यपि इसका अर्थ यह कदापि नहीं कि वे तॉलस्तॉय से बड़े हैं, या उनकी बराबरी के लेखक हैं। तॉलस्तॉय से प्रेमचन्द बहुत अधिक प्रभावित थे, इसका केवल इतना ही अर्थ है। स्वयं महात्मा गांधी तॉलस्तॉय से प्रभावित थे, और प्रेमचन्द मूलतः गांधी जी के ही अनुयायी थे। यह उनकी अच्छाई-बुराई का प्रश्न नहीं है। देश-काल का परिस्थिति-भेद ही संभवतः इसके लिए उत्तरदायी है। और चूँकि प्रेमचन्द की कला यथार्थवाद की ओर निरन्तर विकासशील रही, इस कारण उनकी अनेक रचनाओं में वे गांधीवाद की सीमाओं का अतिक्रमण करते भी दीखते हैं। कला की दृष्टि से प्रेमचन्द की कृतियाँ गोर्की की तुलना में नहीं रखी जा सकतीं——कम-से-कम उनके उपन्यास तो नहीं ही। इसलिए नहीं कि गोर्की की अधिकांश कृतियाँ विश्व-साहित्य में 'क्लासिक' बन गई हैं, और प्रेमचन्द की कुछ कृतियाँ ही तत्काल के लिए भारतीय साहित्य में 'क्लासिक' का दरजा पा सकी हैं, और विश्व-साहित्य में अभी तक उनकी मान्यता नहीं के बराबर है। तत्काल प्रसिद्धि पा जाना कोई महानता का लक्षण नहीं है। इतिहास में ऐसे लेखकों की भी मिसालें हैं, जिनकी महानता उनकी मृत्यु के सैकड़ों वर्ष बाद स्वीकार की गई। इसलिए यह कारण नहीं है, बल्कि यह है कि प्रेमचन्द के अधिकतर उपन्यास कला की दृष्टि से इतने कमजोर और शिथिल हैं कि वे कभी भी विश्व-साहित्य में गोर्की के समकक्ष 'क्लासिक' का दरजा पा सकेंगे, इसमें सन्देह है।

यहाँ पर दोनों की कृतियों का विस्तृत विवेचन करना सम्भव नहीं है। हंसराज 'रहबर' प्रेमचन्द के भक्त और समर्थक हैं। प्रेमचन्द पर अपनी पुस्तक में उन्होंने मुक्त-हृदय से श्रद्धांजलियाँ अर्पित की हैं, लेकिन 'साहित्य पर दृष्टि' वाले परिच्छेद में, जहाँ उन्होंने प्रेमचन्द के विभिन्न उपन्यासों का विवेचन किया है, वहाँ उनके निष्कर्ष इन श्रद्धांजलियों से भिन्न हैं और मैं समझता हूँ कि सत्य के अधिक निकट हैं। प्रेमचन्द के पहले

उपन्यास 'रूठी रानी' के बारे में उनका कहना है, "पात्र उभरते नहीं।" 'वरदान' के बारे में उनकी राय है, "कहना नहीं होगा कि कथानक बहुत ही लम्बा और जटिल है। इसमें पात्र तो बहुत-से हैं, लेकिन कोई हाड़-मांस के मनुष्य की तरह उभर कर सामने नहीं आता। सभी लेखक के हाथ की कठपुतलियाँ बनकर रह गये हैं। जब वह उनकी उपयोगिता नहीं देखता, तो तोड़-मरोड़कर फेंक देता है। अथवा अकारण मृत्यु करवा देता है। एक छोटे-से उपन्यास में इतनी मृत्युएँ अखरती हैं। और घटना-प्रवाह भी स्वाभाविक नहीं है।" 'प्रतिज्ञा' के बारे में उनका कहना है, "अमृतराय और प्रेमा उपन्यास के ऐसे पात्र हैं जिन्हें लेखक ने गढ़ा है। उनमें जीवन का अभाव है, और एकदम निष्प्राण जान पड़ते हैं। सारे उपन्यास में सिर्फ सुमित्रा का जीता-जागता और सप्राण चरित्र है।"......और आगे, "प्रेमचन्द ने इस उपन्यास में एक सामाजिक समस्या को सुधारवादी ढंग से सुलझाने की कोशिश की है। इसलिए उन्होंने वर्त्तमान सामाजिक व्यवस्था को, उसके रीति-रिवाज को छुआ तक नहीं, जहाँ-तहाँ टीप-टाप करके उसी में सुधार करना चाहा है। इसलिए न समस्या हल हुई न पात्र उभर सके हैं।" प्रेमचन्द का 'सेवासदन' पहला महत्त्वपूर्ण उपन्यास है, उसके बारे में 'रहबर' का कहना है, "उपन्यास मूलतः सुधारवादी है।" 'निर्मला' के बारे में उनका विचार है कि "छोटी-छोटी बातों को बहुत ही बढ़ा-चढ़ाकर विस्तार से बयान किया गया है। भाषा और वाक्य-विन्यास सुन्दर नहीं है, कोई भी पात्र रक्त-मांस का बना हुआ नहीं जान पड़ता और एकदम इतनी हत्याएँ अस्वाभाविक ही नहीं पढ़ते-पढ़ते मन ऊब जाता है और क्षोभ उत्पन्न होता है।" 'कायाकल्प' के बारे में और आलोचकों की राय का उल्लेख करते हुए, 'रहबर' इस परिणाम पर पहुँचे हैं कि "प्रेमाश्रम में प्रेमचन्द यथार्थ के मार्ग पर जितना आगे बढ़ गये थे, 'कायाकल्प' में उतना ही पीछे लौट गये मालूम होते हैं।" 'ग़बन' के बारे में उनका मत है कि "इस उपन्यास का कथानक रमानाथ के कलकत्ते भागने तक तो ठीक चलता है। लेकिन उसके बाद कथानक का ताना-बाना उलझ जाता है और उसमें बहुत से झोल पड़ जाते हैं।" 'कर्मभूमि' की खामियों के बारे में टिप्पणी करते हुए 'रहबर' ने प्रेमचन्द की कला की मौलिक कमजोरी की ओर इशारा किया है कि "जब वे अन्धाधुन्ध सिद्धान्तों का प्रतिपादन करने के लिए यथार्थवाद की उपेक्षा करते हैं, वहीं मनोविज्ञान का दामन भी उनके हाथ से छूट जाता है।" 'गोदान' की आलोचना करते हुए भी 'रहबर' को प्रेमचन्द के विश्व-बोध की सीमाओं को स्वीकार करके लिखना पड़ा है, "उन्होंने अभी मजदूर वर्ग के ऐतिहासिक रोल को नहीं समझा था। यही उनका अज्ञान था जो गोदान में अंकित हो गया है!" अब रह गये केवल दो उपन्यास 'प्रेमाश्रम' और 'रंगभूमि'। इनमें प्रेमचन्द का सुधारवादी दृष्टिकोण उनकी कला पर कितना हावी हुआ, इसकी ओर भी 'रहबर' ने संकेत किया है, यद्यपि स्पष्टतः नहीं। प्रेमचन्द के नाटकों को 'रहबर' सर्वथा 'असफल' मानते हैं और उनकी कहानियों के बारे में तो स्वयं अमृतराय का कहना है कि उनमें "अनेक स्थलों पर गलत सुर बज उठता है। पाठकों ने लक्ष्य किया होगा कि कभी-कभी कहानी का अन्त बाकी कहानी से बिलकुल मेल नहीं खाता। ऐसी दशा में लेखक कथा

के स्वाभाविक विकास पर अपने आपको लादता-सा जान पड़ता है। इसका परिणाम यह होता है कि कहानी का प्रकृत विकास तो उसे एक प्रकार के उपसंहार की ओर ले जाता है, और कहानीकार की पूर्व निश्चित योजना उसे भिन्न या कभी-कभी भिन्न दिशा में जाने को विवश करती है। जब भी ऐसा हो, उसे कहानी का बहुत बड़ा दुर्भाग्य समझना चाहिए।" 'रहबर' ने भी अनेक मिसालें देकर इसी तथ्य की पुष्टि की है।

प्रेमचन्द की कला के बारे में यह श्रद्धालु आलोचकों की राय है। किन्तु गोर्की की कला में ऐसी त्रुटियाँ आज तक उसके विरोधी आलोचकों ने भी नहीं निकालीं। यह कम महत्त्व की बात नहीं है। गोर्की के सभी उपन्यास स्वयं अपने बल पर विश्व के श्रेष्ठ उपन्यासों की परम्परा में अपना विशिष्ट स्थान रखते हैं। केवल इतना ही नहीं, गोर्की की यथार्थवादी कला में कुछ ऐसे मौलिक तत्त्व भी हैं, जो टॉलस्टॉय में भी नहीं मिल सकते, जिनके आधार पर कहा जा सकता है कि गोर्की ने विश्व के उपन्यास और कहानी का टॉलस्टॉय के बाद विकास किया। निश्चय ही यह विकास समाजवादी यथार्थवाद की दिशा में था। किन्तु प्रेमचन्द की कला के लिए एक परिमित क्षेत्र में ही ऐसा दावा किया जा सकता है—यानी उन्होंने हिन्दी-उर्दू (भारतीय भी नहीं) उपन्यास साहित्य का विकास किया। किन्तु ये दोनों सर्वथा भिन्न बातें हैं। विश्व-साहित्य में, या भारतीय उपन्यास साहित्य में ही उन्होंने कोई नया विकास किया हो, यह कहना कदाचित् सम्भव नहीं है। गोर्की एक श्रेष्ठ नाटककार, कवि और विचारक भी थे—श्रेष्ठता में [illegible] नीय नाटककारों, कवियों और विचारकों की बराबरी में है। [illegible] कथा-साहित्य के बाहर इतनी प्रखर न थी। कथा-साहित्य में भी वे गोर्की के मुकाबले में बहुत थोड़े ही सजीव प्रतिनिधि पात्रों की सृष्टि कर पाये। वस्तुतः उनकी कला को प्रौढ़ता प्राप्त करने में तीस-पैंतीस वर्ष लग गये, कला से मेरा तात्पर्य जीवन-वास्तव को मूर्त और संपूर्ण ढंग से प्रतिबिम्बित करना है। गोर्की ने इतना समय नहीं लिया, बल्कि उनकी प्रारम्भिक रचनाएँ भी कला की दृष्टि से अनिद्य हैं। प्रेमचन्द की अपेक्षा गोर्की का प्रारम्भिक जीवन कहीं अधिक संघर्षमय, अभावपूर्ण और कटु अनुभवों से भरा हुआ था। इसलिए दोनों की 'प्रतिभा' के वैषम्य को प्रेमचन्द की आर्थिक विपन्नता के मत्थे भी नहीं मढ़ा जा सकता।

मैं समझता हूँ कि अब इस सम्बन्ध में अधिक ऊहापोह की जरूरत नहीं है। प्रेमचन्द अपने स्थान पर महत्त्वपूर्ण रचनाकार हैं और गोर्की अपने स्थान पर। दोनों की कृतियों का अध्ययन अलग-अलग दृष्टियों से जरूरी है, लेकिन दोनों की तुलना का प्रश्न नहीं उठता, इतना तो स्पष्ट है।

—नवम्बर, १९५४

१७

# आलोचक का दायित्व

आजादी के इस युग में दायित्वों की चर्चा असंगत लगती है। दरअसल यह अधिकारों की माँग का युग है। उन्नीसवीं शताब्दी के उत्तरार्ध में ही दुनिया में दायित्वों की जगह अधिकारों की चर्चा होती आयी है। पुराने सामंती समाज में अधिकारों और दायित्वों का बँटवारा कुछ इस तरह था कि अधिकार तो मुट्ठी भर लोगों के हाथ में थे, किन्तु दायित्वों का असह्य भार सारी जनता को ढोना पड़ता था, जिससे समाज का सन्तुलन हमेशा गड़बड़ रहता था। योरप में जब नव-सांस्कृतिक जागरण की लहर फैली तो पहली बार लोग अधिकारों और दायित्वों के इस विषम सन्तुलन के बारे में सचेत हुए। फ्रांसीसी क्रांति इस चेतना का परिणाम थी। अधिकारों की सत्ता समाज के एक छोर पर है तो दायित्वों का सारा भार दूसरे छोर पर ही क्यों एकत्र रहे, समाज के सभी अंगों में दोनों का समान बँटवारा क्यों न हो—इस विचार ने ही क्रान्ति का व्यवहारिक रूप धारण किया। विश्व में तब से अधिकार पाने के लिए आन्दोलनों, संघर्षों, क्रान्तियों का सिलसिला अभी तक जारी है और तब तक जारी रहेगा जब तक अधिकारों का उपभोग समान रूप से प्रत्येक व्यक्ति नहीं करने लगेगा। इसीलिए अधिकारों की मांग बड़े-बड़े विप्लवों, क्रान्तियों और परिवर्तनों की जननी है। मनुष्य हर प्रकार के बन्धन से मुक्ति चाहता है। लेकिन अधिकारों की माँग कहीं-कहीं समाज-हित का भी अतिक्रमण करते देखी गयी है। कुछ राष्ट्र हैं जो मानव-संहार के लिए अणु-अस्त्रों के उत्पादन की स्वतन्त्रता चाहते हैं। जब देश में अकाल और महँगाई हो, उस समय कुछ व्यापारी चोरबाजारी की खुली छूट चाहते हैं। जो फिल्म प्रोड्यूसर हैं, उन्हें अश्लील नृत्यों और गानों पर कोई प्रतिबन्ध गँवारा नहीं होता। पहले कवि हुआ करते थे, किन्तु अब 'नये कवि' पैदा हो गये हैं, जो कविता न लिखकर 'नयी कविता' लिखते हैं, जिसका अर्थ है कि वे अपनी कविता में लय और छन्द के बन्धनों की तो बात दूर, किसी भी प्रकार के बन्धन बर्दाश्त नहीं करते। उनकी 'नयी कविता' में रस और सौन्दर्य की खोज व्यर्थ है, उसमें किसी भी स्पष्ट विचार, सामाजिक प्रयोजन, व्यापक मानवीय मूल्य आदि की मांग करते ही वे बिगड़ उठते हैं, क्योंकि वे समझते हैं कि ऐसा करना उनकी व्यक्तिगत स्वतन्त्रता पर प्रहार है। वे किसी सामाजिक दायित्व को भी नहीं मानना चाहते। ठीक तो है, दायित्व किसे प्रिय है? दायित्व एक प्रतिबन्ध है, अनुशासन है और यदि अधिकारों और दायित्वों का बँटवारा अनुचित न हो तो दायित्व अपनी कार्य सीमा के भीतर नैतिक आचरण की सचेत स्वीकृति है। किन्तु अभी ऐसी अवस्था नहीं आई

कि लोग अधिकारों के साथ दायित्वों को भी खुशी-खुशी अपनाना चाहें। फिर बताइये कि एक आलोचक किसी दायित्व में क्यों बँधना चाहेगा ? 'अधिकारों की माँग' के इस वातावरण में यदि आप इस बात पर बहस करते कि आलोचक के क्या अधिकार हैं तो मैं बड़ी खुशी से एक लम्बी सूची तैयार कर देता। लेकिन लगता है कि आप आलोचक को कोई अधिकार नहीं देना चाहते, उस पर दायित्वों का बोझ ही लादना चाहते हैं। कैसी भयानक विडम्बना है कि आप मुझसे ही पूछ रहे हैं कि मेरे दायित्वों की सूची कितनी लम्बी है, यानी मैं अपने ऊपर कितने बन्धन क़बूल करने को तैयार हूँ ! मैं जानता हूँ कि यह सूची अगर संक्षिप्त हुई तो आप अप्रसन्न होंगे, क्योंकि आपकी प्रसन्नता इस सूची की लम्बाई के अनुपात पर ही निर्भर करेगी।

मैं सचमुच एक बड़े धर्म-संकट में पड़ गया हूँ, क्योंकि हमारे साहित्य में सम्प्रति जैसी अवस्था है, उसमें एक आलोचक के लिए अपने सब अधिकार त्यागकर केवल अपने दायित्वों और कर्तव्यों को निभाना भी बड़ी जोखिम का काम बन गया है। पहले जब नगर नहीं थे, तब नगरपालिका कमेटियाँ भी नहीं थीं और गाँवों में स्त्रियाँ अपने घर का कूड़ा-कचरा बटोरकर स्वयं घूरे पर डाल आती थीं। लेकिन आज नगरों और अधिकारों की माँग के युग में हम अपने घर का कूड़ा खिड़की में से सड़क पर भी डाल दें तो कोई रोकने वाला नहीं है। उसे उठाकर फेंकने का दायित्व नगरपालिका कमेटी के जमादारों पर है। वे बेचारे रोज कूड़ा उठाकर ले जाते हैं और सड़क की सफ़ाई करते हैं। फिर भी हमारे बहुत से सम्भ्रान्त नागरिक जमादार पर लाल-पीले हो उठते हैं—तुमने सफ़ाई ठीक से नहीं की, तुम बड़े लापरवाह हो, दुर्गन्धि से नाक सड़ी जाती है, आदि ! प्रेम की स्वतन्त्रता और 'नयी कविता' के युग में [illegible] है कि अभी तक नये उपन्यास, नयी कहानी, नये नाटक लिखने वाले पैदा नहीं हुए। आलोचकों की स्थिति इन गरीब जमादारों से भी अधिक दयनीय हो गयी है। अगर [illegible] का भी [illegible] प्राणी मानकर भी चलना चाहे तो नहीं चल सकता। वह अगर अपने सिर पर यह दायित्व उठा ले कि हमारे साहित्य-जगत् की सड़कों पर लेखक नामधारी नागरिक लिखकर और प्रकाशक नामधारी नागरिक छापेखानों से छपाकर पुस्तकों के रूप में जो ढेर का ढेर कूड़ा-कचरा रोज फेंक देते हैं, उसे ठीक-ठिकाने लगाना ही उसका काम है, तो भी उसकी जैसी दुर्गति बनेगी, इसकी आप कल्पना नहीं कर सकते। यह सभी जानते हैं कि वर्ष में अगर पाँच हजार पुस्तकें छपती हैं तो उनमें अधिक से अधिक पाँच ही पठनीय तथा संग्रहणीय होती हैं—बाक़ी इसलिए छपती हैं कि जो अपने को लेखक मान ले उसे लिखने का अधिकार है और जो थोड़ी-सी पूँजी लगाकर प्रकाशक बन जाय, उसे छापने का अधिकार है। लेकिन क्या आलोचक को साहित्य-जगत् के सफ़ाई विभाग का जमादार बनने का भी अधिकार है ? क्या वह अपने कर्तव्य का पालन करने के लिए इन चार हज़ार नौ सौ पिचानवे पुस्तकों को रद्दी की टोकरी में फेंक सकता है, ताकि साहित्य-जगत् में व्यर्थ का कूड़ा-कचरा न जमा हो जाय ?

प्रश्न पूछने पर तो इन चार हजार नौ सौ पिचानवे पुस्तकों के सारे लेखक भी एक

स्वर से हामी भर देंगे, क्योंकि ऐसे प्रश्न का कोई नकारात्मक उत्तर नहीं देना चाहता। इसके अतिरिक्त हर लेखक सोचता है कि उसकी कृति ही श्रेष्ठ है, एक शाहपारा है, 'क्लासिक' बनने की क्षमता रखती है, और बाकी सब कृतियाँ हेच हैं। इसलिए उसकी हामी उदारता और वस्तुन्मुखी दृष्टिकोण का प्रमाण नहीं होती, बल्कि अपने बारे में एक भ्रामक धारणा का परिणाम होती है। अस्तु जो भी हो, आलोचक यदि सारे लेखकों की स्वीकृति पाकर अपने इस दायित्व को निभाने लगता है तो पाँच तो खुश होते हैं और चार हजार नौ सौ पिचानवे लेखक नाखुश हो जाते हैं। इस समाज में इतने लोगों को नाखुश करके जीना क्या सम्भव है?

मैं यह नहीं कह रहा कि आलोचक का मत या निर्णय हमेशा सत्य ही होता है। इतिहास में ऐसे असंख्य प्रमाण मौजूद हैं जब आलोचकों ने श्रेष्ठ कृतियों को किसी विशेष पूर्वग्रह, मतवाद या रूढ़ दृष्टिकोण की झोंक में बुरा कहा है और बुरी रचनाओं को महान साबित करना चाहा है। इस तरह की सर्वथा गलत आलोचनाओं द्वारा शेक्सपियर और इब्सन; सरवान्ते और दोस्तोव्स्की तथा अनेक दूसरे महान प्रतिभा के लेखकों को तत्सामयिक आलोचकों ने कितना कुछ बुरा नहीं कहा? रचनाकारों की प्रतिभा-क्षमता की तरह आलोचकों की प्रतिभा-क्षमता का प्रश्न उठाना भी असंगत नहीं है। जिस तरह हर लेखक श्रेष्ठ रचनाकार नहीं बन सकता, उसी तरह हर समीक्षक श्रेष्ठ आलोचक नहीं बन सकता। पुराने आचार्यों ने 'नीर-क्षीर-विवेचन' का दायित्व आलोचक को सौंपा था। एक क्षण के लिए मान लीजिए कि इतिहास, दर्शन और विश्व-साहित्य के गम्भीर अध्ययन, परिष्कृत कला-रुचि और [illegible] ...ीर-विवेचन' की पूरी क्षमता रखता है, [illegible] ...बित और प्रेरित हुए बिना ही ईमानदा[illegible] ...ण में क्या उसे 'नीर-क्षीर-विवेचन' क[illegible] दायित्व ही अधिक है? मैं इस प्रश्न [illegible] ...चकों को लेखकों के आक्रोश का शिकार होना पड़ता है, जिससे आलोचक के कर्तव्य-पालन में अप्रत्याशित बाधाएं उठ खड़ी होती हैं। मैं अपने व्यक्तिगत अनुभव से एक मिसाल देना चाहता हूँ। कई वर्ष पहले जब मेरे मित्र श्री उपेन्द्रनाथ 'अश्क' का उपन्यास 'गिरती दीवारें' प्रकाशित हुआ तो मैंने रेडियो पर उसकी समीक्षा करते हुए उसकी काफी प्रशंसा की। अश्क जी को, स्वाभाविक है कि वह प्रशंसा बहुत पसन्द आई और उन्होंने मेरे पीछे, जब मैं कश्मीर में था, रेडियो से पाण्डुलिपि मँगाकर वह लेख 'प्रतीक' में छपाया और बाद में 'गिरती दीवारें' के नये संस्करण में परिशिष्ट के रूप में भी छापा। जिस समय मैंने 'गिरती दीवारें' की आलोचना लिखी थी उस समय तक मैंने हिन्दी कथा-साहित्य में प्रकृतवाद या नेचुरलिज़्म के बढ़ते प्रभाव की समस्या पर गम्भीरतापूर्वक विचार नहीं किया था और न इस प्रवृत्ति के कला-विरोधी दुष्परिणामों पर ही सोचा था। इसे आप मेरी 'अयोग्यता' के खाते में डाल सकते हैं। लेकिन सच तो यह है कि 'प्रकृतवाद' की प्रवृत्ति उस समय तक इतने भयंकर रूप

वैमनस्य और कटुता कोई आलोचक पसन्द नहीं करता। इसलिए अपने अन्तःकरण को इस तर्क से संतोष देकर कि वह एक नवोदित लेखक को प्रोत्साहन दे रहा है, आलोचक अतिशयोक्तिपूर्ण शब्दों में प्रशंसात्मक भूमिका लिखकर अपना पिण्ड छुड़ा लेता है, और इस प्रकार आरम्भ से ही असत्य का प्रचार शुरू हो जाता है। जब लेखक थोड़ी-सी भी प्रसिद्धि पा जाते हैं, तब वे भूमिका के लिए आलोचक का मुँह नहीं जोहते, स्वयं ही अपनी भूमिका लिखते हैं और अपनी कृति को विश्व-साहित्य की महानतम कृतियों से भी महान होने का दावा करते हैं और इस प्रकार आलोचक को अपनी कृति जाँचने-परखने का मौक़ा भी नहीं देना चाहते। और जब आलोचक इन दावों की परवाह न करके ऐसी कृतियों का सही मूल्यांकन करते हैं, अर्थात् उन्हें निरर्थक और कलाहीन रचनाएँ बताते हैं तो लेखक आलोचकों को बड़ी-बड़ी विचित्र चुनौतियाँ देते हैं। 'पथ की खोज' हिन्दी उपन्यासों की परम्परा में भी एक निम्न कोटि की अपठनीय रचना है, इसमें सन्देह नहीं। अपने ऊपर जब्र करके उसके [illegible] पृष्ठों को पढ़कर [illegible] यह बात लिखनी पड़ी। लेकिन लेखक आज भी [illegible] दिया जाता है कि हिन्दी [illegible] रखकर देखना चाहिए! 'नदी के द्वीप' के [illegible] है कि वे हिन्दी-चेतना से ही उनकी कृ[illegible] करने वाला तर्क है। जो कृति हिन्दी में अपने बल पर खड़ी नहीं हो सकती, वह विश्व-[illegible] न्यायस, रोम्याँ रोलाँ या टैगोर और शरत् की महानता के दावेदार हिन्दी में बढ़ते जा रहे हैं। अभी तक उपन्यास क्षेत्र में ही ऐसे दावे किये जाते थे, किन्तु अब नाटकों के क्षेत्र में भी ऐसे दावे किये जाने लगे हैं—स्वयं लेखकों की ओर से। अश्क के एकांकियों को विश्व-साहित्य के सर्वश्रेष्ठ एकांकियों के साथ रखकर देखने की माँग हाल ही में हमारे सामने आई है। आलोचक क्या करे? क्या इन दावों का खण्डन ही करता फिरे, क्योंकि वे अक्सर ग़लत और हास्यास्पद होते हैं? लेकिन अगर वह ऐसा करता है तो उस पर हीन-भावना से आक्रान्त होने का आरोप लगाया जाता है, जब कि सत्य यह है कि ये दावे स्वयं एक भयंकर हीन-भावना के परिणाम हैं। एक और प्रवृत्ति है जिसकी ओर संकेत करना ज़रूरी है। जिस लेखक ने भी एक उपन्यास या नाटक लिखा है या कहानी, कविता, या एकांकी का कोई संग्रह छपा लिया है या जिसकी रचनाएँ पत्र-पत्रिकाओं में छपने लगी हैं—चाहे वे किसी कोटि की भी क्यों न हों—वह चाहता है, चाहता ही नहीं बल्कि अपना अधिकार जताकर माँग करता है कि आलोचक अगर हिन्दी कविता, उपन्यास, नाटक, कहानी या एकांकी पर कभी, कहीं, कोई लेख लिखे तो उसका नाम सम्मानपूर्वक ज़रूर गिनाया जाय, अर्थात् लब्ध-प्रति-

ष्ठित, ख्यातिनामा, प्रगल्भ, होनहार, नवोदित, तरुण, नये जैसे किसी-न-किसी विशेषण के साथ। शुक्ल जी तक को इस माँग के आगे झुकना पड़ा, औरों की तो बात ही क्या! लेकिन दुनियाँ में आपने कहीं ऐसी बात सुनी है? अंग्रेजी साहित्य में, जिससे हम सब न्यूनाधिक परिचित हैं, क्या आपने ऐसी बात देखी है? अंग्रेजी साहित्य [illegible] नाम और ए. जे. क्रोनिक जैसे विश्व-विख्यात उपन्यासकारों तक की चर्चा अपने लेखों में बहुत कम करते हैं और आलोचनात्मक पुस्तकों में तो उनका जिक्र शायद ही कहीं आता है। क्यों?

[illegible]

हमारे 'नये कवि' चाहते हैं कि आलोचक अपने अनुभव, अध्ययन और जीवन-बोध से प्राप्त किसी आधुनिक या प्राचीन कसौटी पर उनकी रचनाओं को न परखे—मूल्यांकन करे ही न, क्योंकि मूल्य सामाजिक अनुभव और आचरण से बनते हैं। वे आदेश देते हैं कि आलोचना सिर्फ रचना के वैशिष्ट्य को ही बताय, क्योंकि वैशिष्ट्य ही उनका सबसे बड़ा मूल्य है। किन्तु यह वैशिष्ट्य शिव है या अशिव, सुन्दर है या असुन्दर, सत्य को अभिव्यक्ति देने में समर्थ है या असमर्थ, इन सभी तथा अन्य कसौटियों का प्रयोग न करे, क्योंकि तब इस वैशिष्ट्य की सार्थकता साहित्य और जीवन की परम्परा की अपेक्षा में रखकर उद्घाटित करनी पड़ जायेगी। उनका आदेश होता है कि आलोचक को सिर्फ यही देखना चाहिए कि लेखक के मन में वास्तविकता की प्रतिक्रिया जिस रूप में हुई उस रूप में ही उसे वह व्यक्त कर सका है या नहीं। यह आदेश आलोचक के हाथ बाँध देता है। उसे लेखक के मानसिक जगत् की प्रतिक्रियाओं का 'बैरोमीटर' बनने के लिए विवश करता है, जो केवल यह रिकार्ड करता चले कि वहाँ कुंठा, अनास्था, मानव-द्रोही भावनाओं और निराशा की ठंडी आँधियों का तापमान कितना है! स्वस्थ मानस वाले पुराने महान लेखक अपने आलोचक से इस तरह की माँग नहीं करते थे, इसी कारण उनकी कृतियों में व्यक्त जीवन-सत्य को इतिहास और समाज-जीवन के व्यापक सन्दर्भ में रखकर जाँचना संभव होता था। लेकिन अब हमारे तथाकथित 'नये' कवियों का आदेश है कि उनकी कुंठित चेतना के अनुरूप ही आलोचना का क्षेत्र भी संकुचित और कुंठित कर दिया जाय! मिसाल के लिए, अगर हमारे मित्र प्रभाकर माचवे नई कविता की बानगी के रूप में तिब्बत के किसी बौद्ध-भिक्षु को चीनी

भाषा में रूसी चित्र-पत्रिका को पढ़ते देखकर लिखें कि—

"मैंने मन में कहा, 'तुम्हारी मुक्ति' अभी होना है बाकी
तार कँटीले, बम, टैंकों के काले धब्बे खाकी—
जब यह माला छीन तुम्हारी, देंगे वे बन्दूक नुकीली
(शान्ति सुरक्षा!) चीवर के बदले में वर्दी लाल व पीली!"

तब आलोचक को माचवे जी के मन की प्रतिक्रिया के वैशिष्ट्य का निस्संग विवेचन करके उनकी शैली की व्यंजना-शक्ति पर खूब सिर धुनना चाहिए। लेकिन इस कविता में जो विचार व्यक्त हुआ है वह राष्ट्रीय या अन्तर्राष्ट्रीय, राजनीतिक या सामाजिक दृष्टि से कितना दूषित है, 'मुक्ति' शब्द की आड़ में कितना मानवद्रोही है, इसकी जाँच-परख आलोचक को नहीं करनी चाहिए। मज़े की बात यह है कि माचवे जी के मन की यह प्रतिक्रिया विशिष्ट भी नहीं है—अगर हमारी राष्ट्रीय नीति और राष्ट्रीय भावना के विरुद्ध होना ही विशिष्टता की कसौटी न हो तो—क्योंकि रूस-चीन और भारत की मैत्री के विरोधियों की संख्या अमरीका, ब्रिटेन, फ्रांस, इटली आदि पुराने साम्राज्यवादी देशों में पर्याप्त है। उन सबकी ऐसी ही प्रतिक्रिया होती है। प्रश्न यह है कि जब आप किसी राजनीतिक, सामाजिक या ऐतिहासिक तथ्य के बारे में अपनी प्रतिक्रिया को विचार के रूप में व्यक्त करते हैं तो राजनीति, समाजशास्त्र या इतिहास के सन्दर्भ में रखकर आलोचक को उसे जाँचने की आज़ादी क्यों नहीं देना चाहते? हमारे नये कवि नवीनता, वैशिष्ट्य और व्यक्तिगत स्वातन्त्र्य के नाम पर पाठकों को गुमराह करने और उनकी मानवीय भावनाओं को कुंठित करने की तो पूरी आज़ादी चाहते हैं, लेकिन आलोचक को यह अधिकार नहीं देना चाहते कि वह उनकी रचना के पूरे अर्थों को पाठक के सामने खोलकर रखे, उन्हें सही मार्ग दिखाये और उनकी मानवीय सहानुभूतियों और संवेदनाओं को कुंठित न होने दे। ऐसा करते ही आलोचक को सीख दी जाती है कि तुम कविता में उन अर्थों को पाने की चेष्टा करते हो, जो उसका उद्देश्य ही नहीं है। साथ ही एक धमकी भी दी जाती है कि नया कवि अपनी नयी कविता को जिस दृष्टि से देखता है उस दृष्टि से आलोचक यदि नहीं देखेगा तो उसे याद रखना चाहिए कि यह एक सैलाब है जो आज विरोधियों को तिनके की तरह बहा ले जायगा। मैं यह स्वीकार करने को तैयार हूँ कि यह एक सैलाब है, उसी तरह का सैलाब जैसे बरसात में अक्सर हमारे देश में आते रहते हैं और मनुष्य की खेती-बाड़ी और घर-द्वार को उजाड़ करके अपने आप हट जाते हैं। जीवन में तो हम सब इन सैलाबों के अभ्यस्त हो गए हैं, साहित्य में भी हो जायेंगे। कुंठा और मानव-द्रोही भावनाओं का यह सैलाब भी क्षणस्थायी ही सिद्ध होगा, इसमें मुझे सन्देह नहीं है। पानी का सैलाब विध्वंस के साथ जैसे भूमि को उर्वर बना जाता है, मेरी यह भी धारणा है कि साहित्य-जगत का यह सैलाब मानव-मूल्यों को अस्थायी क्षति पहुँचाकर भी भाषा की व्यंजना-शक्ति को शायद बढ़ा ही जायगा। इसलिए किसी आलोचक को इन धमकियों से विचलित होने की जरूरत नहीं है।

आपको लगेगा कि लेखकों के प्रति मेरे मन में कटुता का सागर खौल रहा है, जो मैं आलोचक के दायित्व का प्रश्न छोड़कर लेखकों पर पिल पड़ा हूँ। दरअसल बात ऐसी नहीं है। मैं तो सिर्फ उस परिस्थिति से आपको परिचित कराना चाहता हूँ जिसके भीतर रहकर आलोचक को आज अपना कर्तव्य-पालन करना पड़ता है। आग्रह-दुराग्रह, धमकी-चेतावनी, लांछन, आदेश, आत्मश्लाघा और अमरत्व पाने की उतावली के इस वातावरण में किसी भी ईमानदार आलोचक के लिए साँस लेना दूभर हो गया है। इसलिए दो-तीन बातें स्पष्ट कर देना जरूरी है। ईमानदार आलोचक न किसी लेखक का दोस्त होता है न दुश्मन—उसके व्यक्तिगत [illegible]। वह अगर दोस्त है तो अच्छे साहित्य या अच्छी रचना का, और दुश्मन है तो बुरे साहित्य या बुरी रचना का—उसका लेखक प्रसिद्ध हो या अप्रसिद्ध, पुराना हो या नया। आलोचक न तो लेखकों की नामावली तैयार करने वाला क्लर्क है, न लेखक के अवचेतन मन की प्रतिक्रियाओं को अंकित करने वाला बैरोमीटर ही। और सबसे बड़ी बात यह है कि आलोचक साहित्य-जगत् का भाग्य-विधाता भी नहीं है, [illegible] तो खुले हाथों 'अमरत्व' बाँट सकता हो। किसी आलोचक में यह [illegible] रचना को अपनी मुक्त प्रशंसा से अमरत्व दिला सके या अपने कठोर वाक्-प्रहारों से किसी महान रचना को अमर होने से रोक सके। इसलिए लेखक यदि महान कृतित्व के बिना ही [illegible] पर थोड़ा-सा संयम रखकर आलोचक को अपने [illegible] सम्भव है कि आलोचना के क्षेत्र में वैसी अराजकता न रहे, जैसी कि आज दिखायी देती है।

आलोचक अधिकारों की माँग नहीं करता, किन्तु उसे अपने कर्तव्य-पालन का अधिकार तो [illegible] मिलना ही चाहिए। यदि आप आलोचक के इस प्राथमिक अधिकार को स्वीकार करने के लिए तैयार हैं तो 'आलोचक के दायित्व' के प्रश्न पर गम्भीरतापूर्वक विचार करना सम्भव हो सकेगा।

साहित्य का हर पाठक एक प्रकार से आलोचक होता है। वह किसी कहानी या कविता को पढ़ते ही तुरन्त अपना मत प्रकट कर देता है कि वह अच्छी है, बुरी है या असुन्दर है। लेकिन इन विशेषणों का प्रयोग वह अनायास अपनी व्यक्तिगत प्रतिक्रिया को व्यक्त करने के लिए करता है, जिससे आप केवल इतना ही अनुमान लगा सकते हैं कि किसी रचना का उस पर पढ़ते ही कैसा प्रभाव पड़ा है—वह उसे रोचक लगी और वह उसमें बह गया है या वह उसे अरोचक लगी और वह उसमें बह नहीं सका है। लेकिन वह कृति किस कोटि की है, कितनी मूल्यवान है, इसका निर्णय करने के लिए वह नहीं रुकता। वह यदि रचना से प्रभावित हुआ है, तो उसे अच्छा समझने का उसके निकट यह पर्याप्त कारण है। वस्तुपरक विवेचन के झमेले में वह नहीं पड़ता। इसीलिए प्रत्येक पाठक को हम आलोचक नहीं कहते। आलोचक हम उसे ही कहते हैं जिसमें अपनी व्यक्तिगत प्रतिक्रिया को वस्तुपरक निर्णय के साथ समन्वित करने की क्षमता हो, और जो रचना के विवेचन द्वारा अपने अंतरंग-समन्वित निर्णय की स्पष्ट अभिव्यक्ति देकर साधारण पाठकों की दृष्टि को भी

व्यक्तिगत प्रतिक्रिया के तल से उठाकर, व्यापक और वस्तुपरक बना सकें, ताकि वे रचना से उन सारे चेतना-विकासी मूल्यों को प्राप्त कर सकें जो उसमें निहित हैं।"

लेकिन आप जानते हैं कि आलोचकों में भी कई श्रेणियाँ हैं। एक आलोचक तो वह है, जो केवल पत्र-पत्रिकाओं में प्रति मास या प्रति सप्ताह नयी प्रकाशित पुस्तकों की 'रिव्यू' लिखा करते हैं। इन आलोचकों की संख्या पर्याप्त है, क्योंकि हर लेखक या प्रकाशक की इच्छा होती है कि उसकी लिखी या प्रकाशित हर पुस्तक की रिव्यू उसके छपते ही अधिक से अधिक पत्र-पत्रिकाओं में हो जाय। इससे पुस्तक की बिक्री पर असर पड़ता है—इसलिए इस प्रकार की समीक्षाएँ एक प्रकार से व्यवसायिक प्रक्रिया का ही अंग होती हैं। इन्हें आप समीक्षा रूप में लिखे विज्ञापन कह सकते हैं। इनके लेखक अक्सर साधारण पाठकों की कोटि के ही आलोचक होते हैं, जो केवल सुन्दर या असुन्दर जैसे विशेषणों द्वारा पुस्तक के बारे में अपनी प्रतिक्रिया को ही व्यक्त करते हैं, साथ में यह भी सूचित कर देते हैं कि पुस्तक में क्या-क्या है, कहानियाँ और कविताएँ किस विषय की हैं, या उपन्यास की कहानी क्या है, नायक-नायिका का नाम क्या है, पृष्ठ कितने हैं और छपाई-सफ़ाई कैसी है। जिन परिस्थितियों में और जितनी जल्दी में उन्हें अपनी समीक्षाएँ लिखनी पड़ती हैं, उसे देखते हुए उन पर साहित्य के गंभीर मूल्यांकन का भार डालना उचित नहीं लगता। इसलिए प्रस्तुत प्रसंग में उनका कार्य विवेचनीय नहीं है।

जब से हमारे विश्वविद्यालयों ने हिन्दी के विद्यार्थियों में बताशों की तरह साहित्य के डाक्टर की उपाधि बाँटनी शुरू करदी है, तब से आलोचकों का एक और वर्ग पैदा हो गया है। प्राचीन साहित्य और संस्कृति के विस्मृत तत्वों की खोज और अनुसंधान का कार्य अपने आप में एक महत् और रचनात्मक कार्य हो सकता है यदि उन तत्वों को विकासमान राष्ट्रीय साहित्य और संस्कृति के साथ समन्वित किया जाये, यदि आधुनिक चेतना के साथ ऐतिहासिक महत्त्व की कृतियों तथा वस्तुओं को एक रचनात्मक सम्बन्ध में रख कर देखा जाये। किन्तु दुर्भाग्य से विश्वविद्यालयों में शास्त्रीय परम्परा और रीतिवादी दृष्टिकोण के प्रति मोह इतना अवश्य है कि यह सारा अनुसंधान कार्य एक रूढ़ और मुर्दा परिपाटी के अनुसार ही चलाया जाता है, जिसके कारण बड़े परिश्रम से संग्रह और सम्पादन करके हमारे विद्यार्थी जो थीसिसें तैयार करते हैं, वे प्राचीन ज्ञान और अनुभव की राशि से हमारे वर्तमान अनुभव को आलोकित करके समृद्ध नहीं बनातीं, बल्कि अक्सर कोशिश यह होती है कि आज के दृष्टिकोण से हटकर प्राचीन को देखा जाय। डाक्टर की उपाधि पाने की दीर्घ साधना में प्राचीन ग्रन्थों की सूचियों और तिथियों का संग्रह करते-करते साहित्य के इन डाक्टरों का दृष्टिकोण और उनकी रुचि अक्सर इतनी संकीर्ण और रूढ़ि-रीतिवादी हो जाती है कि वे प्राचीन की तिथियों में ही जीने लगते हैं और वर्तमान साहित्य की गतिविधि और उसकी समस्याओं में उनकी विशेष दिलचस्पी नहीं रहती। इसलिए जब वे विद्यार्थियों के उपयोग के लिए साहित्य के इतिहास, साहित्य-सिद्धान्त की पुस्तकें या दूसरे, आलोचना-ग्रन्थ लिखते हैं तो वे भी उनकी थीसिसों की तरह संग्रह मात्र

ही होते हैं, उनमें साहित्य का गम्भीर और मौलिक विवेचन नहीं रहता, यद्यपि शैली में अवश्य अध्यापकीय तत्सम-प्रियता का पूरा आडम्बर रहता है, ताकि उनकी भाषा पर प्रचलित और सजीव मुहावरे की छाया न पड़ जाय। प्रस्तुत प्रसंग में ये आलोचक भी विवेचनीय नहीं हैं, क्योंकि उन्होंने विद्यार्थियोपयोगी आलोचना तक ही अपने दायित्व का क्षेत्र सीमित कर रखा है। साधारणतः उनसे यही आशा की जाती है कि वे अपने पांडित्यपूर्ण ग्रन्थों में किसी लेखक का नाम, जन्म-तिथि और रचनाओं की सूची में से कुछ भी छूटने नहीं देंगे, ताकि विद्यार्थियों को यदि साहित्य का मूल्य आंकने की समझ न मिले तो कम-से-कम उसके बारे में सूचनाएँ तो सही मिल जायें!

आलोचक के दायित्व का प्रश्न केवल उनके लिए ही उठता है जो इन दोनों श्रेणियों से भिन्न श्रेणी के आलोचक हैं, अर्थात् जो वास्तव में साहित्य के आलोचक हैं। यह कोई ऐसी भिन्न श्रेणी नहीं है जिसका पहली और दूसरी श्रेणी के आलोचकों से कोई नाता-रिश्ता न हो। तीसरी श्रेणी के अनेक आलोचक ऐसे हैं जो पत्र-पत्रिकाओं में रिव्यू भी लिखते हैं और साहित्य के डाक्टर भी हैं। सच तो यह है कि आलोचक और लेखक भी सर्वथा एक दूसरे से भिन्न नहीं हैं, अनेक रचनाकार समर्थ आलोचक हैं और अनेक आलोचक समर्थ रचनाकार हैं। इसलिए इसे आप शास्त्रीय वर्गीकरण की तरह अमिट और अलंघ्य न मान लें। अस्तु। अब प्रश्न उठता है कि इस वास्तविक आलोचक के दायित्व क्या हैं? आलोचक रसज्ञ हो, शब्दों में निहित अर्थ-ध्वनि-लय की सूक्ष्मातिसूक्ष्म व्यंजनाओं का मर्मज्ञ हो, साहित्य के इतिहास के अतिरिक्त दर्शन, मनोविज्ञान, समाजशास्त्र तथा अन्य क्षेत्रों के ज्ञान का पंडित हो, साहित्य के साथ-साथ यथासम्भव अन्य कला-रूपों के ऐतिहासिक विकास और परस्पर-सम्बन्धों को समझता हो, साहित्य के विभिन्न रूप-प्रकारों—कविता, उपन्यास, नाटक, कहानी, एकांकी, आदि की अनेकविध रूप-गत समस्याओं और विशेषताओं से भली भांति परिचित हो तथा शैली, शिल्प और टेकनीक के इतिहास का ज्ञाता हो और उनके सूक्ष्म भेदों को समझता हो—ऐसी अनेक बातों की अपेक्षा हम आलोचक से करते हैं, क्योंकि कवि, उपन्यासकार और नाटककार यद्यपि जीवन और जगत् सम्बन्धी अपने अनुभव को ही प्रेषित करते हैं, लेकिन उनके प्रेषण के माध्यम, ढंग और उपकरण भिन्न होते हैं। जीवन की वास्तविकता को मूर्त और कलात्मक ढंग से प्रतिबिम्बित करने के लिए वे भाषा के साथ भिन्न-भिन्न ढंगों से प्रयोग करते हैं और उनके शिल्प, टेकनीक और रूप में अन्तर होता है। फिर प्रत्येक माध्यम के अन्दर भी देश-काल जनित विशिष्टताओं के साथ-साथ लेखक और लेखक शैली और शिल्प का सूक्ष्म भेद रहता है, जो लेखक के विशिष्ट व्यक्तित्व, उसके जीवन-बोध, दृष्टिकोण और सर्जन-शक्ति का सूचक होता है। साहित्य-निर्माण की प्रक्रिया के इस वैविध्यपूर्ण इतिहास की पूरी जानकारी आलोचक को होनी चाहिए। साहित्य क्या है, समाज से उसका क्या सम्बन्ध है, मानव-क्रिया के रूप में विज्ञान तथा अन्य कलाओं से भिन्न साहित्य का विशिष्ट प्रयोजन तथा कार्य क्या है, इन सब व्यापक प्रश्नों की समझ भी उसमें पर्याप्त होनी चाहिए—इस बारे में दो मत

नहीं हैं। लेकिन इन सब बातों का ताल्लुक आलोचक की योग्यता से है, उसके दायित्व से नहीं। आलोचक से इन सब बातों की अपेक्षा रखने का मतलब है कि वह निरा अनाड़ी न हो। अनाड़ी होने से वह अपने दायित्व का समुचित निर्वाह नहीं कर सकता।

मान लीजिए कि आलोचक अनाड़ी नहीं है, उसमें आलोचक बनने की पूरी योग्यता है। तब फिर उसका दायित्व क्या है? आलोचक निर्णता है और किसी रचना का मूल्य आंकना ही उसका मुख्य काम है। अपने मुख्य काम से ही हरेक का दायित्व पैदा होता है, वैज्ञानिक, कवि, कलाकार, बढ़ई, इन्जीनियर या आलोचक इन सभी का। मूल्य आंकना ही आलोचक का मुख्य काम है और यह काम वह समुचित ढंग से पूरा करे, सहानुभूति-पूर्वक किन्तु निष्पक्ष भाव से, हर रचना के वैशिष्टय को जाँच-परखकर किन्तु जीवन और इतिहास के व्यापक संदर्भ में रखके, अपनी व्यक्तिगत प्रतिक्रियाओं को वस्तुपरक विवेचन से समन्वित करके—यही आलोचक का दायित्व है। मूल्यांकन एक बड़ा व्यापक शब्द है। एक ही चीज में अनेक मूल्य निहित रहते हैं। जब हम बाजार में जूते या कपड़ा खरीदने जाते हैं तो हमें दस किस्म के जूतों और इतनी ही किस्म या डिजाइन के कपड़ों में से चुनाव करना पड़ता है। सब अपनी-अपनी रुचि से चुनाव करते हैं, किसी को कोई रंग या डिज़ाइन पसन्द होता है, किसी को कोई। यह तत्सामयिक फैशन और खरीदार के सांस्कृतिक स्तर की आवश्यकताओं से प्रभावित रहती है। फिर भी खरीदार जान-बूझकर घटिया जूता या कपड़ा नहीं खरीदना चाहता—घटिया से मतलब यहाँ सस्ते से नहीं है, बल्कि ऐसे से है जो टिकाऊ न हो। यह एक मूल्य है जो सभी पाना चाहते हैं। अपनी-अपनी समझ के अनुसार वे कपड़े को देखते ही कल्पना से उसके टिकाऊपन का अन्दाज़ भी लगाने लगते हैं।

इसी तरह आलोचकों की रुचियाँ और दृष्टिकोण चाहे भिन्न हों, किसी कविता, उपन्यास या नाटक को पढ़कर हर आलोचक को अध्ययन और अनुभव से विकसित अपनी विवेचन-बुद्धि से यह प्रश्न पूछना चाहिए कि क्या यह वास्तव में अच्छी रचना है, और साहित्य में जीवित रह सकेगी? मूल्यांकन के लिए यह प्रश्न जरूरी है, क्योंकि इसका अर्थ है अच्छी और बुरी रचनाओं में फ़र्क निकालकर बताना कि वह कविता क्यों काव्य-साहित्य के इतिहास में एक नया और महत्त्वपूर्ण योगदान है और वह उपन्यास क्यों घटिया और रही है। दरअसल इसका अर्थ है, ऐतिहासिक दृष्टि से किसी आधुनिक कृति को आँककर यह देखने की चेष्टा करना कि क्या आगामी युगों के प्रबुद्ध पाठक भी उसे महत्त्वपूर्ण और श्रेष्ठ समझेंगे या उसका महत्त्व केवल सामयिक और अस्थायी ही है।

लेकिन यह समस्या आसान नहीं है। मैं पहले कह चुका हूँ कि मूल्यांकन बड़ा व्यापक शब्द है, क्योंकि हर रचना में अनेक और अक्सर परस्पर-विरोधी मूल्य निहित रहते हैं। मानव-समाज का बाह्य और आन्तरिक संघर्ष उसकी चेतना में मूल्यों के संघर्ष के रूप में प्रतिबिम्बित होता है। इस संघर्ष में ही मूल्यों का निर्माण होता है और चूँकि मानव-समाज में स्वामी भी रहे हैं और दास भी, साम्राज्यवादी भी हैं और गुलाम जातियाँ भी, पूँजीपति भी हैं और मजदूर भी—यानी समाज अब तक परस्पर-विरोधी दृष्टिकोणों के खेमों में बँटा रहा

है, इसलिए मनुष्य के विचार-जगत् में भी परस्पर-विरोधी मूल्यों का संघर्ष अनवरत चलता आया है। गोरी जातियों को सभ्य और काली जातियों को असभ्य समझने वाले व्यक्ति और मनुष्य-मात्र को बराबर समझने वाले व्यक्ति के विश्व-बोध और मूल्यों में निश्चय ही अन्तर है और यदि दोनों ही लेखक बन जायें और जीवन-वास्तव को अपने-अपने दृष्टि-कोणों से प्रतिबिम्बित करने लगें तो निश्चय ही उनकी रचनाओं में मूल्यों के संघर्ष का रूप भी भिन्न होगा। एक वास्तविकता के चित्र को अपनी ईमानदारी के बावजूद विकृत बनायेगा, दूसरा उसे सही रूप में अंकित करेगा। काली जातियों को असभ्य समझने वाले लेखक का विश्व-बोध संकीर्ण और परिस्थिति-जन्य है—मनुष्य की ऐतिहासिक प्रगति से परिचित होने के कारण आलोचक के लिए यह दिखाना सम्भव होना चाहिए। 'नये कवि' और 'नये आलोचक' इस बात को शायद नहीं मानते। जो शुद्ध कलावादी हैं, वे भी आलोचक को मूल्यों के आधार पर निर्णेता नहीं स्वीकार करना चाहते। लेकिन व्यक्ति लेखक को जो मन में आये लिखने की स्वतन्त्रता देने का समर्थन करके भी मैं इस हक़ीक़त से आँखें कैसे छुपा सकता हूँ कि आप जो लिखते हैं वह व्यक्तिगत अभिव्यक्ति के साथ-साथ एक सामाजिक दस्तावेज़ भी है, जिसे आज के पाठक ही नहीं, बल्कि भावी पीढ़ियों के पाठक भी आपकी व्यक्तिगत अभिव्यक्ति के अतिरिक्त एक सामाजिक दस्तावेज के रूप में ही ग्रहण करेंगे, क्योंकि उसमें जीवन और जगत् के सम्बन्ध में आपके विचार व्यक्त हुए हैं, मानव-सम्बन्धों और मानव-मूल्यों की अभिव्यक्ति हुई है और आपने इन अभिव्यक्तियों द्वारा मनुष्य के विश्व-बोध और उसकी भाव-चेतना को उदात्त और मानवीय बनाया है या संकीर्ण और कुंठित किया है। इसी प्रकार किसी रचना को पढ़कर तात्कालिक आनन्द पा लेना ही पर्याप्त नहीं है। मज़ाक का उद्देश्य हँसाना होता है, लेकिन एक मज़ाक ऐसा होता है जिसे सुनकर हम हँसते तो हैं, किन्तु जो हमारी रुचि को अश्लील और भद्दा बनाता है, और एक मज़ाक ऐसा होता है जो हँसाने के साथ-साथ रुचि का परिष्कार करके उसे सुरुचि बनाता है। इसलिए हँसाने की क्षमता ही मज़ाक के अच्छे-बुरे होने की कसौटी नहीं है। जो समझदार हैं, वे दोनों के भेद को तुरन्त भाँप लेते हैं। इसी तरह साहित्यिक कृति रोचक हो, अपने साथ पाठक को बहा ले जा सके, यह सब तो अनिवार्यतः हम सभी चाहते हैं, लेकिन इतने से ही वह अच्छी नहीं बन जाती। साहित्य के इतिहास में स्थायी महत्त्व पाने की शक्ति भी उसमें होनी चाहिए, तभी उसे श्रेष्ठ कृति कहा जा सकता है। किसी रचना में यह शक्ति कहाँ से आती है? यह शक्ति तभी आती है जब लेखक किसी महत्त्वपूर्ण विचार-वस्तु या अनुभव को कलात्मक ढंग से प्रेषित करने में सफल हो जाता है। ऐसी कृति मनुष्य के विश्व-बोध और उसकी भाव-चेतना में अभिवृद्धि करने में समर्थ होती है, अर्थात् साहित्य की धारा में उसका विशिष्ट योगदान होता है और उसमें अपने युग की सबसे अधिक जागरूक प्रवृत्तियों, केन्द्रीय समस्याओं और सर्वोच्च मानव-मूल्यों की चेतना-विकासी अभिव्यक्ति मिलती है। आलोचक मानव-इतिहास की प्रगति-दिशा की गहरी चेतना से साहित्य की कृतियों और प्रवृत्तियों तथा उनमें व्यक्त विचारों और भावनाओं का

मूल्य आंकता है और विवेचन से यह देखने की चेष्टा करता है कि उनमें जीवन-वास्तव कितनी कलात्मक सचाई से प्रतिबिम्बित हुआ है। सत्य को अभिव्यक्ति देने के संघर्ष में आलोचक लेखक का सहयोगी है, क्योंकि मूल्यांकन द्वारा वह लेखक की कृति के सम्पूर्ण अर्थ को हर प्रबुद्ध पाठक की उपलब्धि बनाने में योग देता है।

इस प्रकार आलोचक का दायित्व बड़ा और रचनात्मक है। इस दायित्व का पालन यदि वह ईमानदारी से करे तो श्रेष्ठ-साहित्य के निर्माण को सही दिशा और स्फूर्ति मिलती है, यदि ईमानदारी से न करे तो साहित्य की रचनात्मक शक्तियाँ पथ-भ्रष्ट हो सकती हैं। लेखक का कर्त्तव्य है कि वे आलोचक को अपने दायित्व का पालन करने का अवसर दें, और आलोचक का कर्त्तव्य है कि वह विपरीत परिस्थितियों के प्रभावों से अविचलित रह-कर साहित्य का सही मूल्यांकन करे। एक स्वतन्त्र राष्ट्र के रूप में हमारा देश अपनी ऐतिहासिक महानता और गौरव के अनुरूप ही युद्ध और उपनिवेशवाद से आतंकित विश्व-राजनीति में शान्ति और स्वतन्त्रता के सर्वोच्च मानववादी मूल्यों की स्वीकृति के लिए संघर्ष कर रहा है। एक स्वतन्त्र राष्ट्र के ज़िम्मेदार लेखक होने के नाते हमारा कर्त्तव्य है कि 'मूल्यों के विघटन' के इस संक्रान्ति-युग में हम साहित्य में भी मनुष्य के सर्वोच्च जीवन-मूल्यों की कलात्मक अभिव्यक्ति के लिए सचेत संघर्ष करें। आलोचक का दायित्व है कि वह अपने गम्भीर विवेचन से साहित्य की इन प्रवृत्तियों और साहित्यकारों की इन चेष्टाओं को निरंतर बल प्रदान करे, क्योंकि स्थायी मूल्य की रचनाओं से ही किसी साहित्य या साहित्यकार की महानता और परिपक्वता कूती जाती है। हम आलोचक यही चाहते हैं कि हमारा साहित्य विश्व की अन्य बड़ी भाषाओं के साहित्यों में अग्रणी बने। इसीलिए मूल्यांकन के मानदण्डों को ऊँचा रखने का दायित्व आज हम पर है।

—नवम्बर, १९५५

१८

# स्वाधीन भारत में हिन्दी साहित्य की गतिविधि

भारतीय इतिहास में १५ अगस्त सन् १९४७ का दिन चिरस्मरणीय रहेगा। उस दिन दो सौ वर्ष पुरानी गुलामी के बन्धन टूटे और स्वतन्त्र राष्ट्रीय विकास की संभावनाओं के द्वार खुले। यह तिथि सच्चे अर्थों में एक युग की समाप्ति और एक नये युग के आरम्भ की सूचक है। किन्तु हिन्दी साहित्य के इतिहास में यह तारीख न स्मरणीय है, न महत्त्वपूर्ण ही। हमारी स्वाधीनता अभी केवल आठ वर्ष पुरानी है। एक पीढ़ी से भी छोटी इस काल-अवधि में हमारे देश ने राष्ट्रीय और अन्तर्राष्ट्रीय दृष्टि से अपने विकास की लम्बी मंजिलें पार की हैं और आज विश्व में भारत का नैतिक सम्मान सबसे अधिक है। सभी हमारी शान्ति-नीति का आदर करते हैं। लेकिन क्या हमारा साहित्यिक विकास भी इतना महत्त्वपूर्ण रहा है? जो लोग राजनीतिक घटनाओं और परिस्थितियों के साथ साहित्य का सीधा सम्बंध जोड़ने की कोशिश करते हैं—और ऐसे लोगों में मार्क्सवादियों से लेकर समाजवादी, गांधीवादी आदि सभी विचारधाराओं के लोग हैं—उनको राजनीति और साहित्य की प्रत्यक्षतः इस विपरीत गति को देखकर लगातार हैरानी होती आई है। स्वाधीनता के इन आठ वर्षों में हिन्दी-साहित्य में किसी ऐसी नई बलशाली प्रवृत्ति का जन्म नहीं हुआ, जिसका वे स्वाधीनता से सीधा सम्बंध जोड़ सकें। प्रत्युत अभी तक हिन्दी-साहित्य में वे प्रवृत्तियाँ और विचारधाराएँ ही चल रही हैं, जो प्रेमचन्द-प्रसाद के बाद दूसरे महायुद्ध के आरंभ में ही मुखर हो उठी थीं। जो पुराने, वयोवृद्ध लेखक हैं, इस बीच उन्होंने ऐसा कुछ नया नहीं दिया जो युगान्तरकारी हो। छायावादोत्तर कालीन या प्रेमचन्दोत्तरकालीन जो नये प्रगतिवादी कवि, या यथार्थवादी-प्रकृतिवादी उपन्यासकार हैं, उन्होंने भी ऐसी कोई प्रौढ़ और महान रचना साहित्य को नहीं दी कि उसके आधार पर स्वाधीनता-काल में हिन्दी-साहित्य को विशिष्ट गौरव प्रदान किया जा सके। वस्तुतः यदि ध्यान से देखा जाय तो इस बीच हिन्दी साहित्य का साधारण रचनात्मक स्तर कुछ नीचे ही गिरा है। कम-से-कम उसका नैतिक स्वर और उसमें व्यक्त होनेवाली सामाजिक भावना एक बड़ी सीमा तक विकृत होकर अनैतिक, उच्छृंखल, असामाजिक और व्यक्तिवादी बन गई है। ह्रास की इस प्रक्रिया को देखकर कुछ वर्ष पहले कई लोगों ने हिन्दी-साहित्य में गतिरोध की कल्पना करके शोरगुल भी मचाया था। इस शोर-गुल से खिन्न होकर कुछ लोगों ने पूरे उद्धत भाव से यह सिद्ध करना चाहा कि साहित्य में गतिरोध जैसी कोई चीज़ नहीं है बल्कि हिन्दी साहित्य तो अब सही अर्थों में प्रौढ़ता प्राप्त कर रहा है। प्रयोगवादी रचनाएँ उदाहरण के रूप में पेश की गईं। लेकिन इस वाक्-युद्ध से

किसी समाधान तक पहुँचना संभव न था, क्योंकि समस्या गतिरोध या प्रौढ़ता के दावों तक ही सीमित न थी।

साहित्य का कोई सामान्य उद्देश्य नहीं होता, सिवाय इसके कि श्रेष्ठ, कलात्मक साहित्य मनुष्य की मानवीय भावनाओं, उसके विश्व-बोध और उसकी आत्म-चेतना को व्यापक, उदात्त और संस्कृत बनाता है। लेकिन यह साहित्य का पूर्व-निर्धारित उद्देश्य नहीं है, जैसे देश में एक समाजवादी ढंग की व्यवस्था क़ायम करना कम्युनिस्ट पार्टी का उद्देश्य है—यह तो साहित्य का श्रेय या उसका धर्म है, जो मनुष्य की इस विशिष्ट कलात्मक चेष्टा में स्वयं निहित है। लेकिन साहित्य की रचना व्यक्ति-लेखक द्वारा होती है, जो एक सामाजिक प्राणी होने के अतिरिक्त देश-काल की चेतना से प्रभावित भी होता है। भारतेन्दु के समय में जब खड़ी बोली हिन्दी का साहित्य जन्म ले रहा था, तब देश-काल की परिस्थितियों से प्रभावित होकर हिन्दी-लेखकों ने व्यक्तिगत रूप से जीवन-वास्तव का एक विशिष्ट दृष्टिकोण से चित्रण किया था। यह दृष्टिकोण सुधारवादी था। भारतीय विचार-जगत् में उन दिनों सुधार की चेतना जाग्रत थी। जीवन-वास्तव का कलात्मक चित्रण करने के लिए उस युग के लेखकों को अधिक विचार-मंथन नहीं करना पड़ा। वातावरण में सामाजिक सुधारों की आकांक्षा गूँज रही थी। युग की प्रगतिशील चेतना थी वह। लेखकों का हृदय इस चेतना से सहज ही तादात्म्य स्थापित करके साहित्य रचना के लिए प्रेरित हो उठा। इसके बाद जब राष्ट्रीय चेतना और आगे बढ़ी और ग़ुलामी से मुक्ति पाने और पश्चिम के राष्ट्रों की तरह स्वतंत्र जीवन-निर्वाह की कल्पनाओं ने राष्ट्र की चेतना को अनुप्राणित करना शुरू कर दिया तो हिन्दी कविता में छायावाद और हिन्दी-कथा-साहित्य में प्रेमचंद के आदर्शवाद की प्रवृत्तियों ने जन्म लिया। नई राष्ट्रीय चेतना ने भारतीय मानस के सामने जो सांस्कृतिक समस्याएं उठाई थीं, छायावादी कविता ने उन्हें मार्मिक अभिव्यक्ति दी। सामाजिक समस्याओं का चित्रण हमारे कथा और नाट्य-साहित्य में हुआ। इस समय तक राष्ट्र-जीवन में सामाजिक पिछड़ेपन और अंग्रेजों की ग़ुलामी—ये दो तत्व ऐसे थे, जिनके प्रति प्रत्येक लेखक की प्रतिक्रिया विरोध और प्रतिवाद की होती थी। इस कारण उस युग के लेखकों में भी दृष्टिसाम्य दिखाई देता है। लगता है जैसे हमारा साहित्य किसी सामान्य उद्देश्य से अनुप्राणित है। किन्तु छायावादोत्तर काल में यह दृष्टि-साम्य टूटने लगा। गांधी-दर्शन से प्रभावित राष्ट्र-चेतना में मार्क्स-दर्शन से प्रभावित वर्ग-चेतना ने प्रवेश किया। दूसरी ओर व्यक्ति-चेतना पर फ्रायड के विचारों का भी प्रभाव पड़ने लगा। सरल समाधानों का युग बीत गया। जीवन की समस्त विकृतियों, समाज की समस्त कुरीतियों को केवल राजनीतिक ग़ुलामी के मत्थे मढ़ [illegible] लेना सम्भव न रहा। व्यक्ति और समाज [illegible] हों—साहित्य के सामने यह समस्या [illegible] धाराएँ और प्रवृत्तियां विरोधी मतवादों से [illegible] थीं, इस कारण उनमें कोई सामान्य तत्व देख पाना आसान नहीं रहा। [illegible] ने [illegible] सामाजिक [illegible] पर और

दिया। मनोविश्लेषण शास्त्र से प्रेरित प्रतीकवादी धारा ने व्यक्ति-स्वातंत्र्य पर जोर दिया। वस्तुत: देखा जाय तो दोनों के सामने समस्या यह थी कि स्वतंत्र भारत में मनुष्यों के पारस्परिक सम्बन्ध किस आधार पर संगठित हों, कि उनके पूर्ण विकास की सम्भावनाएँ कुंठित न हो जायें। दोनों धाराओं ने मनुष्य-जीवन की आवश्यकताओं के भिन्न-भिन्न पक्षों पर एकांगी जोर देकर विपरीत दिशाओं में विकास किया। इस प्रकार, जब हमें स्वाधीनता मिली, उस समय हिन्दी-साहित्य विभिन्न प्रवृत्तियों में बँटकर रचा जा रहा था। दोनों पक्षों के लेखकों में अपने-अपने मतवाद का दुराग्रह इतना अधिक रहा है कि स्वाधीनता प्राप्ति की घटना और उसके बाद के ये आठ वर्ष उनकी दृष्टि से अनदेखे ही गुज़र गये हैं।

मेरे कहने का तात्पर्य यह नहीं है कि प्रगतिवादी, प्रतीकवादी, प्रयोगवादी और पुराने छायावादी साहित्यकारों को अपने मतभेद भुलाकर 'स्वतन्त्रता' के गीत गाते रहना चाहिए था या कि कथा-साहित्य में 'स्वतन्त्रता-दिवस' के समारोहों का चित्रण करना चाहिए था। कुछ लेखकों ने ऐसी सामयिक रचनाएँ भी कीं, किन्तु उनका कोई साहित्यिक मूल्य नहीं है। मेरे कहने का आशय केवल इतना है कि स्वतन्त्रता प्राप्ति से पहले सामाजिक जीवन को किसी नये, अधिक मानवीय आधार पर संगठित करने के बारे में जो विचार-मंथन हो रहा था, स्वतन्त्रता प्राप्ति करने के बाद उसकी कोई विषद, समन्वित कल्पना साहित्य में वे नहीं दे सके। अपने-अपने मतवादों के दुराग्रहों से प्रेरित होकर हिन्दी लेखक दलों में बँटते गये, और जीवन-वास्तव को चित्रित करने के स्थान पर अपने-अपने दलगत विचारों की ही विवृत्ति करने लगे। प्रगतिवादियों ने यह माना ही नहीं कि भारत पूर्णत: स्वतन्त्र हो गया है, इसलिए उनके आगे कोई नई समस्या नहीं उठी। गुलामी के विरुद्ध अपनी आवाज उठाते समय अब वे अंग्रेजों की जगह काँग्रेसियों का नाम लेने लगे। प्रतीकवादी-प्रयोगवादियों के सामने देश की आजादी या गुलामी का कभी कोई प्रश्न ही नहीं रहा। व्यक्ति-स्वातंत्र्य के नाम पर उसका मौलिक विरोध साम्यवाद से है, अत: देश गुलाम है तो, और आजाद है तो, अन्तत: उनको इससे कोई सरोकार नहीं। देश में प्रगतिवादी विचारधारा का होना ही उन्हें सबसे अधिक अकल्याणकारी खतरा दीखता रहा है, और वे चाणक्य की तरह शिखा खोलकर उन सभी नैतिक और सामाजिक तत्त्वों का भारतीय मानस की चेतना से उन्मूलन करने के लिए कटिबद्ध होकर अपने लेखन द्वारा आन्दोलन करते रहे हैं, जिनके प्रति प्रगतिवाद ने हमें उद्बुद्ध किया था। इस प्रकार स्वाधीनता ने देश और साहित्य के सामने जो समस्याएँ उठा दी थीं, उनकी ओर इस बीच हमारे साहित्यकारों का ध्यान बहुत कम गया है।

ये समस्याएँ क्या हैं? स्वतन्त्र होने के बाद भारतीय जीवन के पुनर्निर्माण का प्रश्न हमारे आगे सबसे बड़ी और मौलिक समस्या है। समाज का नया निर्माण 'डिमॉक्रेटिक'—अर्थात् समानता के आधार पर हो, इसके बारे में दो मत नहीं हैं। लेकिन भावना और मानवीय व्यवहार के स्तर पर इसे समझते कितने लोग हैं? समाज के नवनिर्माण का अर्थ ही है कि समाज में नये सम्बन्धों की स्थापना हो। ये नये सम्बन्ध केवल अर्थ-

नीति तक ही सीमित न हों, बल्कि समग्र सामाजिक जीवन में मनुष्य जितने असंख्य सम्बंधों में एक दूसरे के सम्पर्क में आते हैं, उन सब का नियमन एक 'डिमॉक्रेटिक भावना' के अनुसार हो। युग-जीवन की आकांक्षाएँ व्यक्ति और समाज जीवन के हर क्षेत्र में और हर स्तर पर इस समस्या के सही और मानवीय समाधान की अपेक्षा रखती हैं। राजनीति या समाज-व्यवस्था के क्षेत्र में ही नहीं, भावना और संस्कृति के सूक्ष्मतर, अध्यात्मिक क्षेत्रों में भी इस समस्या का समाधान हमें पाना है। अर्थात् सच्चे 'डिमॉक्रेटिक' जीवन का निर्माण तभी सम्भव है, जब हमारी भाव-प्रतिक्रियाएँ भी इतनी सचेत और उदात्त हों कि किसी भी परिस्थिति में हम समानता के व्यवहार को न त्यागें। ऐसा व्यवहार हमारे सहज संस्कारों का अंग बन जाए। यह बड़ी व्यापक समस्या है और इसके असंख्य रूप हैं। भारतीय समाज ऐसे नये जीवन के निर्माण के लिए संघर्षशील है। हिन्दी साहित्य का स्वर यदि इस बीच मतवादी आग्रहों के कारण विशृंखल न होता तो हमारे लेखक इस समस्या को जीवन की समग्रता में झलकाने का अपनी-अपनी दृष्टि से प्रयत्न करते, और तब हम स्वाधीनता के बाद के साहित्य को एक अर्थ में विशिष्ट कह सकते। किन्तु जो अवस्था रही है, उसको सामने रखकर ऐसा कहना सत्य नहीं होगा।

स्वाधीनता के बाद जीवन ने जो मोड़ लिया है और हमारे आगे भावी विकास की संभावनाओं के जो द्वार खुले हैं, उन्होंने जीवन-वास्तव को यथार्थ और मूर्त ढंग से प्रतिबिम्बित करने के लिए साहित्यकारों के आगे कलानिर्माण की नई समस्याएँ पैदा कर दी हैं, इस बात के प्रति किसी-किसी लेखक ने ही जागरूकता दिखाई है, अन्यथा अधिकांश लेखक स्वाधीनता से पहले के अपने पुराने ढर्रे पर ही चल रहे हैं। इसीलिए साहित्य और जीवन की गति में वैषम्य दीखता है।

लेकिन इस वैषम्य के बावजूद कुछ ऐसी कृतियाँ रची गई हैं, जो अपने आपमें महत्त्वपूर्ण हैं। यशपाल का उपन्यास 'मनुष्य के रूप', नागार्जुन का उपन्यास 'बलचनमा', जैनेन्द्र का उपन्यास 'सुखदा', फणीश्वरनाथ रेणु का पहला ही उपन्यास 'मैला आँचल', उदयशंकर भट्ट का उपन्यास 'सागर, लहरें और मनुष्य' तथा इलाचन्द्र जोशी का नया उपन्यास 'जहाज का पंछी' ऐसी कृतियाँ हैं, जो स्वाधीनता से पहले के कथा-साहित्य की श्रेष्ठतम कृतियों के मुकाबले में रखी जा सकती हैं। प्रेमचन्द कालीन उपन्यासों से इन उपन्यासों का शिल्प ही अधिक विकसित नहीं है, बल्कि युग-जीवन की अनेक केन्द्रीय समस्याओं की कलात्मक अभिव्यक्ति भी उनमें अधिक प्रौढ़, यथार्थ और अभिनव है। साधारणतया काव्य-साहित्य के बारे में ऐसा नहीं कहा जा सकता, यद्यपि दोनों पक्षों के मतवादी काव्य को लेकर ही अधिकतर विचार-युद्ध करते रहे हैं। लेकिन यह निर्विवाद है कि 'कामायनी', 'पल्लव', 'ग्राम्या', 'परिमल', 'अनामिका', 'कुरुक्षेत्र' या 'साकेत' के स्तर की कृतियाँ इस बीच विरल ही रहीं। नाट्य-साहित्य में जगदीशचन्द्र माथुर के 'कोणार्क' के अतिरिक्त और कोई विशिष्ट कृति नहीं रची गई, यद्यपि उदयशंकर भट्ट, लक्ष्मीनारायण मिश्र तथा उपेन्द्रनाथ 'अश्क' के नाटकों और एकांकियों का स्तर पहले से कुछ अधिक

ऊँचा अवश्य हुआ है। और लेखकों में भी नाट्य-साहित्य की रचना के प्रति आज पहले की अपेक्षा अधिक उत्साह है। कहानियों में भी साधारणता ही अधिक मिलती है। असाधारण कोटि की कलात्मक कहानियाँ गिनती की ही लिखी गई हैं।

इस प्रकार स्वाधीनता के बाद का हिन्दी-साहित्य अभी किसी विशिष्ट, किन्तु व्यापक, मूलभूत विचार से उत्प्रेरित साहित्य नहीं है, बल्कि स्वाधीनता से पहले ही उसकी विभिन्न विचारधाराओं और प्रवृत्तियों में जो दृष्टिगत संकीर्णता आ गई थी, उससे ही सीमाबद्ध है। लेकिन उपन्यास और नाटक के क्षेत्रों में ये सीमाएँ टूटने लगी हैं और नये और पुराने प्रतिभाशाली रचनाकार हिन्दी-साहित्य को पुनः युग की नई आकांक्षाओं का समर्थ वाहन बनाने की आवश्यकता के प्रति जागरूक होते जा रहे हैं।

—जुलाई, १९५५

## १९

# भारत की जन-नाट्यशाला

कलाओं के संगठन की बात उठाई तो बार-बार जाती है, लेकिन उसके बुनियादी पहलू को हमेशा नज़रअन्दाज किया जाता है। लम्बी-चौड़ी योजनाओं में भी उस तत्त्व की कमी रहती है जो अमल में लाये जाने पर कला के अन्दर प्राण फूंक सकता है, उसे टिकाऊ और प्रभावशाली बना सकता है। इन योजनाओं में दो दृष्टिकोण प्रधान रहते हैं: व्यावसायिक लाभ और अवकाश-भोगी वर्ग का मनोरंजन। लेकिन आज के समाज में यह बात निर्विवाद है कि ये दोनों प्रेरणाएँ (incentives) कला को उत्तरोत्तर विकास अथवा स्थायित्व का गुण नहीं प्रदान कर पातीं, कुछ दिनों चमक-दमक दिखाकर कला के विविध रूप मुरझाने लगते हैं। इसलिए कला को सप्राण, सजीव, सबल और विकासोन्मुख बनाने के लिए हमें अपनी इन योजनाओं में से वे दोनों प्रेरक शक्तियाँ निकाल देनी होंगी और उनके स्थान पर मूल तत्त्वों को रखना होगा। ये मूल तत्त्व आधुनिक जीवन की वास्तविकता की चेतना पर आधारित हैं, इस कारण अधिक गतिशील (dynamic) हैं।

ये मूल तत्त्व क्या हैं? हमारी कला को भारतवर्ष के तीस-पैंतीस करोड़ किसान-मजदूर और निम्न-मध्यमवर्ग से 'प्राण-सम्बन्धित' होना चाहिए, क्योंकि समाज का यह वर्ग ही आज ऐतिहासिक दृष्टि से समाज की असंगतियों पर विजय प्राप्त कर एक नये समाज का निर्माण करने की क्षमता रखता है, पूँजीपति वर्ग या उपजीवी, अवकाशभोगी वर्ग की क्षमता अब समाज को आगे बढ़ाने में नहीं वरन् पीछे ढकेलने में ही शेष रही है। अतः यदि कला शोषित वर्गों से अर्थात् जनता से 'प्राण-सम्बन्धित' हो गई तो समझना चाहिए कि वह इतिहास के साथ क़दम मिलाकर चलने लगेगी और समाज की प्रगति में सक्रिय-सचेत रूप से सहायक होगी। इस कारण टिकाऊ भी होगी। अब प्रश्न उठता है कि जनता से 'प्राण-सम्बन्धित' होने के लिए कला के रूप-विधान में किन परिवर्तनों की आवश्यकता पड़ेगी? इसके लिए यहाँ केवल इतना जानना जरूरी है कि चूँकि कला का सम्बन्ध मनुष्य के भाव-जगत से है, अतः कला को जनता की आध्यात्मिक आवश्यकताओं का निरूपण कर उसके भाव-जगत के धरातल को ऊँचा उठाने का प्रयत्न करना होगा, ताकि जनता में नवजीवन अथवा नये समाज का निर्माण करने की कल्पना स्पष्ट हो जाय। आज उसका यही सबसे बड़ा ऐतिहासिक लक्ष्य है।

कला के निर्माण के मूल में व्यावसायिक लाभ तथा उपजीवी वर्ग के कुत्सित मनोरंजन के स्थान पर शोषित जनता की आध्यात्मिक क्षुधा को स्वास्थ्यकर मानसिक भोजन

प्रदान करने तथा जनता को अपने मौजूदा तथा भावी कार्य के प्रति सजग और सचेत बनाने का तत्व चाहिए।

जनता से कला का 'प्राण-सम्बन्ध' स्थापित करने के लिए जनता के आध्यात्मिक जीवन को हमें हर पहलू से समझना होगा। इस जनता के आर्थिक-शोषण की कहानी से तो सभी परिचित हैं, यद्यपि वे यह नहीं जानते कि इस आर्थिक शोषण के साथ-साथ जनता का आध्यात्मिक शोषण कितना गहरा हुआ है। यह ठीक है कि हिन्दुस्तान में पूँजीवाद के आने से उत्पादन के तरीकों में उन्नति हुई है और कई क्षेत्रों में उत्पादन बढ़ा भी है, लेकिन उसके अनुपात में यहाँ की 'मानसिक संस्कृति' नहीं बढ़ पाई, यद्यपि सामाजिक नियम के अनुसार ऐसा होना आवश्यक था, वैसे देखने को 'शिक्षित बेकारों' की समस्या ने विकट रूप धारण कर लिया है, जब कि शिक्षित-वर्ग जनता की संख्या में पाँच-सात प्रतिशत से ज्यादा नहीं है। इसका कारण साम्राज्यवादी शोषण और पूँजीवाद का अनैसर्गिक विकास कहा जा सकता है। आर्थिक शोषण से गरीबी पैदा हुई है, और इस गरीबी ने जनता को अशिक्षा, सामाजिक पिछड़ेपन, भावात्मक शून्यता और रोगों का शिकार बना दिया है। जनता का भाव-जगत् ऊसर बन गया है, रुक्ष एवं अनुर्वर; उसकी उच्च सुखमय जीवन की अभिलाषा पर शंका और सन्देहों का पाला पड़ा हुआ है, उसका कल्पना-जगत् एक ऐसा मरुस्थल बन गया है जहाँ मृगमरीचिका के भी दर्शन नहीं होते, उसके हृदय की आकांक्षाओं की सरिता, जिसमें उज्ज्वल भविष्य का श्वेत चन्द्रमा अपना प्रतिबिम्ब डालकर उसकी लोल लहरों को अपनी ओर खींचता रहता था, अब शुष्क पड़ी है। यहाँ पर वाक्यालंकार का प्रयोग नहीं किया जा रहा, क्योंकि विक्षिप्त बना देने वाली जिस आध्यात्मिक क्षुधा की पीड़ा से आज हमारी जनता उद्भ्रान्त और किंकर्तव्य-विमूढ़ बनी हुई है, उसके जीवन की आन्तरिक विशृंखलता की अभिव्यक्ति के लिए यही भाषा सुगम है।

इस पर एक और पहलू से विचार करें। रेडियो, सिनेमा, नाच, थियेटर, उपन्यास, समाचार-पत्र, काव्य-साहित्य, कला-चित्र, और स्कूल-कालेज, ये हमारी 'मानसिक-संस्कृति' के प्रधान वाहन हैं, अथवा यों कहिए कि मिलकर ये सब हमारी 'मानसिक-संस्कृति' की रूप-रेखा गढ़ते हैं। आज के जीवन में इन कला-कृतियों अथवा सांस्कृतिक केन्द्रों का फैलाव क्या इतना है कि वे अपनी परिधि में हमारी जनता को घेर लें? उसके ठीक विपरीत, जनता की इन चीजों तक कोई पहुँच प्राइमरी दर्जे की उन पुस्तकों तक भी नहीं है जिनमें 'हे प्रभो अन्नदाता, ज्ञान हमको दीजिए', पढ़कर विद्यार्थी प्रभु द्वारा भेजे ज्ञान की प्रतीक्षा में सारा जीवन गुजार देता है किन्तु प्रभु ज्ञान नहीं भेजता। इसी से स्पष्ट है कि कला, संस्कृति और साहित्य इस समय एक अवकाशभोगी वर्ग की सम्पत्ति हैं, असंख्य जनता से उनका कोई सम्बन्ध नहीं।

इधर कुछ दिनों से राजनीतिक उथल-पुथल, संगठन और प्रचार के कारण जनता में एक नई चेतना की लहर दौड़ गई है। उसकी वह नैराश्य-भावना जिससे छूटकर उबरना भी सम्भव न था अब लुप्त होती जा रही है। यह जीवन केवल पिसने के लिए ही नहीं है,

बल्कि उसमें कुछ अपना भी हो सकता है, सुख और चैन मिल सकता है, इसकी अस्पष्ट अनुभूति उसे होने लगी है। लेकिन इस अनुभूति और चेतना की बुनियाद गहरी नहीं हो पाती, क्योंकि उसके हृदय आशंकित है, नित नये प्रश्न उठकर उसके सन्देहों को मजबूत करते रहते हैं। जनता सोचती है, 'क्या यह सच है? क्या यह कभी सम्भव हो सकेगा? यह सब कैसे हो जायगा?' इन प्रश्नों के मूल में सन्देह है, उस चेतना और अनुभूति के प्रति जिससे वे विचलित हो रहे हैं। नेताओं के वक्तव्य, व्याख्यान, सभाएँ, प्रदर्शन, हड़-तालें, आन्दोलन इन प्रश्नों और सन्देहों का सन्तोषजनक उत्तर नहीं दे पाते। कभी-कभी ये सन्देह और भी दृढ़ हो जाते हैं, क्योंकि इन प्रश्नों के उत्तर और अपने वास्तविक जीवन में जो तारतम्य, जो संगति, जो सम्बन्ध है, उसे वह अपनी कल्पना के पर्दे पर चित्रित कर उसकी पूरी तस्वीर नहीं देख पाती। बीच की कोई-न-कोई कड़ी टूट जाती है और उसका दिल दहल उठता है। उसे सन्देह होता है, 'शायद ऐसा न हो सके!' अतः यदि जनता हमारे साथ संघर्ष में आती है, या संघर्ष में हमें अपने साथ खींच लेती है तो केवल जीवन की विषम परिस्थितियों से धक्का खाकर, तिलमिला कर; सजग रूप से, आवश्यकता की चेतना से नहीं। इसी कारण वह अभी तक अपने दिल के पूरे हौसले से संघर्ष में शामिल नहीं हो पाई, उसका नेतृत्व अपने हाथ में नहीं ले पाई।

[किन्तु यह तो नहीं हो सकता कि जिस जनता ने अपने परिश्रम से आर्य-संस्कृति, बौद्ध-संस्कृति और मुगल संस्कृति जैसी तीन महान् संस्कृतियों को गढ़ा हो, सींचा हो, और जिनका भार अपनी पीठ पर वहन किया हो, उसमें स्वयं एक आध्यात्मिक क्षुधा न उत्पन्न हो गई हो। यहाँ की जनता ने अपने हाथों बड़ी-बड़ी सभ्यताओं का निर्माण किया है। इस कारण आज जब समाज की व्यवस्था ने उसे आधुनिक कला और संस्कृति से वञ्चित कर दिया है तो वह अपनी क्षुधा की तृप्ति सामन्त-काल की भग्नावशेष कला से करती है। गाँव के किसी मेले-ठेले में जाइए, किताबों की दूकानों पर ऐसे-ऐसे लेखकों की पुस्तकें मिलेंगी जिनका साहित्य-जगत् में कभी कोई अस्तित्व नहीं माना गया है।]

[इन पुस्तकों में गाने की किताबों की अधिकता रहती है, उपन्यासों और कहानियों की नहीं। अभी जनता की मानसिक संस्कृति पिछड़ी दशा में है, इस कारण वह उन्हीं पुस्तकों को चाहती है जो कण्ठस्थ हो सकें। साहित्य के विविध रूप-विधानों से उसका अभी-तक परिचय नहीं हो पाया। सूर, तुलसी, कबीर और मीरा, ये ही कुछ बड़े-बड़े कवि हैं जो जनता तक अपनी पैठ कर पाये हैं, आज के कवियों की वहाँ गति नहीं। इससे दो बातें साबित होती हैं: पहली तो यह कि आधुनिक समाज ने हमारे लेखकों के साहित्य का जन-आधार अत्यन्त संकुचित कर दिया है, दूसरी यह कि आज की जनता की विकृत, मृतप्राय संस्कृति और हमारे लेखकों की संस्कृति में उसने जमीन-आसमान का अन्तर पैदा कर दिया है जिससे वे एक-दूसरे के सम्पर्क में आ ही नहीं पाते। फलतः हमारी ग्रामीण अथवा मजदूर जनता को साहित्य के अश्लील और कुत्सित रूप से ही सन्तोष करना पड़ता है।]

इसके अतिरिक्त दृश्य-कलाओं को भी इस जनता में प्राचीन परिपाटी अपने विकृत

रूप में चली आ रही है। इन दृश्य-कलाओं में नाटक और नृत्य मुख्य है।

जनता की नाटयशालाओं के कई रूप हैं—रामलीला, रासलीला, भँडैती, स्वाँग, नौटङ्की। ये नाटयशालाएँ अपने जर्जरित रूप में हमारी जनता के हृदय में गत वैभव की स्मृति ताजी करती रहती हैं, उसको अपने अन्धकारमय, प्रताड़ित जीवन में प्रेम पालने को उत्प्रेरित करती हैं और छिछले-अश्लील मनोरञ्जन द्वारा उनके मानवी हृदय को गुदगुदा कर उनकी आध्यात्मिक क्षुधा को शान्त करती रहती हैं। इन नाटयशालाओं तक आधुनिक जीवन की प्रकाश-किरणें नहीं पहुँचीं। यद्यपि जमाना बदल गया, पर वे आज भी अकबर और राणा प्रताप के सामन्ती काल की मृत-श्वास भर रही हैं। इन नाटयशालाओं में बड़े-बड़े सामन्तों, शूरमाओं, अवतारों के पराक्रम के दृश्य रहते हैं, उनके विरद् गाये जाते हैं—मजदूर और किसान समझते हैं कि संसार से पराक्रम उठ गया; प्रजावत्सल, प्रजा की पुत्र-तुल्य रक्षा करनेवाले नरेश नहीं रहे, अतः प्रजा गरीब हो गई। इस प्रकार यह प्राचीन सामन्तों की कीर्ति-गाथा जनता की साम्राज्य-विरोधी भावना को भी विकृत ढङ्ग से सन्तुष्ट करती है। वह साम्राज्यवादी शोषण से त्रस्त है, उसे नहीं चाहती; लेकिन यह दशा बदलेगी कैसे इसका उत्तर उसे भविष्य की आवश्यकताओं की ओर नहीं ले जाता बल्कि पुरातन के आदर्श-पूर्ण जीवन को पुनः पाने की टीस-भरी आकांक्षा पैदा कर देता है। फिर, नाटयशालाओं में आधुनिक जीवन का उपहास भी किया जाता है, बी० ए० पास बीबी या विलायत से लौटे हुए बेटे की छीछालेदार होते तो सभी ने देखी होगी, किन्तु शिक्षा, मशीनों, स्त्रियों की स्वतन्त्रता आदि का मजाक भी उड़ाया जाता है। जनता समझती है कि चूँकि प्राचीन रहन-सहन, रस्म-रिवाज आचार-विचार नहीं रहे, बदल गये, इस कारण उसका [illegible] पतन और विनाश हो गया है। उसका आधुनिक जीवन और आधुनिक [illegible] [illegible] करने लगती है। लेकिन संगति नहीं बैठती, भावी-जीवन की कल्पना मूर्तिमान नहीं हो पाती। हो भी कैसे सकती है जब कि उसका जीवन एक तो वैसे ही विच्छिन्न है, उस पर ये नाटयशालाएँ, गाने की पुस्तकें और दूसरी एजेन्सियाँ धर्म और ईश्वर, वेद, कुरान और ऋषि-पत्रियों की आड़ लेकर उसमें जीवन-विरोधी विश्वास उत्पन्न करके उसके जीवन को और भी विच्छिन्न बनाती रहती हैं। राष्ट्रीय आन्दोलन, मजदूर-सङ्घों और किसान-सभाओं का इस जनता पर कितना भी प्रभाव क्यों न हो किन्तु इन नाटयशालाओं तथा अन्य जीवन-विरोधी-विश्वास उत्पन्न करने वाली एजेन्सियों का भी कम प्रभाव नहीं है। हमने स्वयं देखा है कि दस-दस गाँव के बालक, जवान, बूढ़े पुरुष (और कभी-कभी स्त्रियाँ भी) जाड़े-पाले में ठिठुरते हजारों की तादाद में रामलीला, रासलीला, स्वाँग या नौटङ्की देखने को पहुँचते हैं। कौन शक्ति उन्हें वहाँ बरबस खींच ले जाती है? निस्सन्देह उनकी आध्यात्मिक क्षुधा, या कहिए कि जीवन की विडम्बनाओं को भूलकर कुछ मनोरञ्जक क्षण गुजारने की लालसा। ये क्षण उनके जीवन में बड़े कीमती होते हैं, इसलिए इन क्षणों में वे जो कुछ भी

देखते या सुनते हैं उनके मानस-पट पर उसकी मधुर-स्मृति अमिट प्रभाव छोड़ जाती है, उनकी भावनाओं को अपने अनुकूल बना लेती है। इन जन-नाटचशालाओं का यह प्रभाव (या दुष्प्रभाव) पड़ता है। इन एजेन्सियों द्वारा प्रतिक्रिया अपने छद्मवेश में जनता के मस्तिष्क पर आच्छादित हो जाती है और उसमें चेतना की रोशनी नहीं घुसने देती। हम लेखकों ने इस ओर बहुत कम ध्यान दिया है, क्योंकि अभी तक हम इस बात को ठीक तरह से नहीं समझ पाये हैं कि हमारी जनता के सामाजिक, राजनैतिक और आर्थिक जीवन के वैषम्य में जहर की तरह घुल-मिलकर 'मानसिक तथा आध्यात्मिक प्रतिक्रिया' कितने सरल तथा निर्बाध रूप में उसे और भी खोखला और निस्पन्द बनाती जा रही है। कारण स्पष्ट है कि हमने कभी यह जानने की कोशिश नहीं की कि जीवन की प्रत्येक करवट में एक बाह्य कार्य-कारण सम्बन्ध है। इसी का सीधा परिणाम है कि जन-आधार पर किये गये कलाओं के सङ्गठन का विचार हमें आज भी आन्दोलित नहीं करता।

( २ )

इस लेख में हमें अन्य कलाओं के सङ्गठन पर विचार न कर केवल नाटचकला पर ही विचार करना है। यह मेरा विश्वास है कि जनसाधारण तक कलारुचि पहुँचाने में नाटक ही सबसे ज्यादा सहायक हो सकता है और प्रचार के साधनों में केवल नाटक या नाटचशाला ही सामूहिक प्रभाव डालनेवाला एक ऐसा साधन है जिस पर लेखकों का अधिकार हो सकता है; अन्यथा रेडियो, सिनेमा, प्रेस आदि अन्य सभी आधुनिक साधनों पर सरकार का नियन्त्रण है और उनका प्रयोग जनता की चेतना, उसकी कला या सौन्दर्य-भावना को परिष्कृत करने में कम किन्तु कुण्ठित करने में अधिक होता है। ये साधन साम्राज्यवादी-पूँजीवादी असत्य, सामाजिक दकियानूसीपन, जर्जर सांस्कृतिक रूढ़ियों तथा धार्मिक कठ-मुल्लापन को बना सँवारकर, सुन्दर आदर्शवादी शब्दों के आवरण में ढँककर उसे सत्य का रूप देकर जनता के सामने पेश करते हैं। यह खोटा सिक्का बहुत दिनों से चल रहा है, चलता जा रहा है। नाटचशाला का भी इस कार्य के लिए प्रयोग किया जाता है। लेकिन नाटचशाला में खेले जानेवाले नाटक के लेखक पर कुछ दायित्व होता है; वह जनता और साहित्य की धारा से एकदम विमुख नहीं हो पाता, और अगर होता है तो उसके साहित्यिक जीवन का पौधा पनपने नहीं पाता। इसके अतिरिक्त नाटक का महत्त्व और भी कई दृष्टियों से बहुत ज्यादा है। नाटचशाला द्वारा ही जनता से सजीव सम्पर्क स्थापित किया जा सकता है, सिनेमा या रेडियो से नहीं, कम-से-कम अभी तो नहीं। सजीव पात्रों का अभिनय दर्शकों को ज्यादा प्रिय लगता है और वे उसके द्वारा पात्रों के साथ एक सजीव सामीप्य भी अनुभव करने लगते हैं। बोले हुए शब्द में जादू की-सी शक्ति होती है, और जब नाटचशाला में स्त्री पुरुषों के सजीव कण्ठ से ही शब्द सुनने को मिलते हैं, उनके सजीव शरीर ही रूपक रचते हैं, तब दर्शक जनता उनके साथ इतने नैकट्य का अनुभव करने लगती है, मानो पात्र और दर्शक दोनों एक विराट् रूपक में भाग ले रहे हों। इसीलिए योरप, अमेरिका या चीन के लेखकों ने अपने प्रचार और रचनात्मक कार्य में नाटचशाला को प्रमुख स्थान दिया है। यहां इङ्ग-

लैन्ड, अमेरिका और चीन के उदाहरण यह बताने के लिए काफ़ी होंगे कि जन-नाटयशालाएँ प्रचार और सांस्कृतिक उन्नति की कितनी प्रभाव-पूर्ण केन्द्र बन सकती है।

युद्ध छिड़ने से पहले इङ्गलैण्ड और अमेरिका के कम्युनिस्ट, सोशलिस्ट तथा प्रजातन्त्रवादी लेखक युद्ध और फ़ासिज्म के ख़तरे के विरुद्ध एक संयुक्त मोर्चे में सम्मिलित हो गये थे। उन्होंने फ़ासिस्ट प्रतिक्रिया के प्रति जनता को सचेत करने के लिए नाटक को अपना मुख्य साधन बनाया, साथ ही परिपाटी के बोझ से दबे उसके मृतप्राय जीवन का उद्धार भी किया।

इङ्गलैंड में इब्सन और बर्नर्डशॉ के नाटकों ने रूपक शैली मे क्रान्तिकारी परिवर्तन तो किये थे, पूँजीवाद की धज्जियाँ तो उड़ायीं थीं, परन्तु वे मौजूदा संकट का कोई हल न पेश कर सके। इसके अतिरिक्त अन्य थियेटर व्यावसायिक दृष्टि से चलते थे। वे दृश्यों की तड़क-भड़क, प्रधान पात्र अथवा पात्री की वैयक्तिक प्रतिभा पर ही अधिक जोर देते थे और उनका उद्देश्य धन कमाना अधिक, जीवन की अभिव्यंजना करना कम था। इसलिए वहाँ के प्रगतिशील लेखकों ने 'लेफ़्ट थियेटर' की नींव डाली। बाद में संयुक्त मोर्चे के दिनों मे उस का नाम 'यूनिटी थियेटर' कर दिया गया। इस थियेटर में जो नाटक खेले गये उनमें ट्रिटियाकॉवका 'रोऽरचाइना', गोर्की का 'मदर', स्टीफ़न स्पेन्डर का 'दी ट्रायल ऑफ ए जज', क्लिफ़र्ड ऑडेट का 'वेटिंग फ़ॉर लेफ़्टी' आदि अनूदित तथा मौलिक नाटक प्रसिद्ध है। इन नाटकों की यह विशेषता है कि इनके प्रधान-पात्र उच्चवर्ग के नही वरन् श्रमिकवर्ग के होते हैं। रंगमंच पर श्रमिक वर्ग का प्रवेश नाटकीय विकास की एक महत्त्वपूर्ण घटना है। इन नाटकों से कला में एक नये जीवन, एक नये सौन्दर्य की प्रतिष्ठा हुई है। अमेरिका मे क्रान्तिकारी नाटक की उन्नति एक दूसरे प्रकार से हुई। वहाँ पहले प्रचार-थियेटर की नींव पड़ी। छोटे-छोटे प्रचारात्मक, क्रान्तिकारी नाटक अभिनीत किये गये। इनमें जोश तो बहुत रहता था, लेकिन कला या अभिनय-कौशल कम। इसका कारण यह था कि अपनी प्रारम्भिक अवस्था में वहाँ के क्रान्तिकारी थियेटर ने पूँजीवादी (व्यावसायिक) रंगमंच की शैली और वस्तु दोनों से अपने को मुक्त करना चाहा—मुक्त ही क्यों प्रतिक्रियावश उसकी शैली के सद्गुणों का भी बहिष्कार कर दिया। उसके संगठन कर्त्ताओं का विश्वास था कि एक क्रान्तिकारी थियेटर के अन्दर प्रचार वृत्ति की प्रधानता ही मुख्य चीज है और कलाहीनता तथा अभिनय की अकुशलता ही उसका विशिष्ट एवं स्वाभाविक गुण है। यह परिस्थिति अधिक दिनों तक न रह सकती थी, न रही, और वहाँ क्रान्तिकारी थियेटर में भी कला ने अपना स्थान प्राप्त कर लिया। इस थियेटर ने हजारों मजदूरों में नाटक देखने की प्रवृत्ति उत्पन्न कर दी, मजदूर-सभाओं से थियेटर का सम्बन्ध स्थापित कर दिया। वहाँ के क्रान्तिकारी थियेटर की एक विशेषता यह भी थी कि उसने ऐसे चलने-फिरते थियेटर स्थापित किये थे जिनमें रंगमंच की तड़क-भड़क नहीं रहती थी, केवल छोटे-छोटे व्यंग-प्रहसन खेले जाते थे, शिक्षित पात्रों की आवश्यकता भी नहीं पड़ती थी, साधारण मजदूर ही कहीं भी इकट्ठे होकर अभिनय कर लेते थे। वैसे बड़े-बड़े नाटक थियेटर-हॉल के अन्दर ही खेले

जाते थे। इन नाटकों का प्रभाव सीधा और तीव्र होता था। इन नाटकों के कथानक मज़दूरों के जीवन से सम्बन्ध रखने वाले होते थे। अमेरिका के प्रसिद्ध लेखक लाउसन, डॉसन, पैसॉस, माइकेल गोल्ड, वेक्सले, पीटर मार्टिन, स्क्लार क्लिफ़र्ड ऑडेट्स आदि इन नाट्यशालाओं के लिए नाटक लिखने और उनका अभिनय करने में पूरी सहायता देते रहे हैं।

चीन में क्रान्तिकारी जन-नाट्यशाला का जन्म और विकास बिल्कुल भिन्न परिस्थितियों में हुआ। चीन एक कृषि-प्रधान देश है—अशिक्षित, पिछड़ा हुआ और अन्धविश्वासों में डूबा हुआ। उसकी समस्याएँ बहुमुखी हैं। लेकिन जापानी साम्राज्यवाद के आक्रमण ने वहाँ की सोयी हुई जनता में चेतना और आत्माभिमान की एक क्रान्तिकारी लहर दौड़ा दी, उसमें ऐक्य और संगठन पैदा कर दिया, और वह दैत्य की तरह आक्रमणकारी का मुक़ाबला करने के लिए उठ खड़ी हुई। इस कार्य में क्रान्तिकारी नाट्यशाला ने बड़ा सराहनीय हिस्सा लिया है। चीन की क्रान्तिकारी नाट्यशाला एक साथ ही आज जापान विरोधी भावना, शिक्षा, नवजाग्रति और संगठन की विद्युत-केन्द्र बन गयी है, जहाँ से आम जनता के हृदयों में आधुनिक जीवन की प्रकाश-रेखाएँ पहुँचायी जाती हैं और उनके जापान-विरोधी निश्चय को दृढ़ बनाया जाता है। इस समय चीन के सभी क्रान्तिकारी नाटकों का मौजूदा चीन-जापान युद्ध से ज़रूर सम्बन्ध रहता है, क्योंकि यही इस समय वहाँ की सबसे बड़ी वास्तविकता है। शहरों में कॉलेजों के प्रोफ़ेसर, नाट्यकार, कवि, सिनेमा के अभिनेता और अभिनेत्रियाँ इन नाटकों के लिखने और अभिनय करने में मदद दे रहे हैं, और गाँवों में नौजवानों की नाटक-मंडलियाँ जिन्हें चीन में Jen Min-kang Erh-Chii-She अर्थात् 'जनता की जापान-विरोधी नाटक-समिति' कहते हैं—ज़िले-ज़िले और गाँव-गाँव में क्रान्तिकारी नाटक खेलती फिरती हैं। शहरों के नाटकों में तो टिकट लगाया जाता है, और उसकी आय चीन के युद्ध-फ़ण्ड में दे दी जाती है; लेकिन गाँवों में टिकट नहीं रहता। गाँवों के नाटकों में पर्दे वग़ैरह भी नहीं होते और वे मैदान में खेले जाते हैं। तीन घण्टे के प्रोग्राम में मुख्य नाटक के अतिरिक्त प्रहसन, व्यंग्य और क्रान्तिकारी नृत्य और संगीत भी रहता है। वहाँ 'आक्रमण', 'मंचूरिया-विजय' और '१८ सितम्बर से' आदि उपनाटक बहुत प्रसिद्ध हैं। उनके शीर्षक से ही पता लग जाता है कि चीन-जापान युद्ध की मुख्य-मुख्य घटनाओं से उनका सम्बन्ध है। इनमें जापानी आक्रमण के असली दुष्परिणाम, जापानियों के पाशविक अत्याचार, चीनी जनता के ऐक्य और निश्चय के सुन्दर दृश्य रहते हैं। क्रान्तिकारी नृत्य इन नाटकों के प्रभाव को और भी बढ़ा देते हैं। लाल चीन में 'संयुक्त-मोर्चा नृत्य' और 'लाल मशीनों का नृत्य' बहुत प्रचलित हैं। इनमें जापानी आक्रमण के विरुद्ध जनता के संयुक्त मोर्चे और भावी लाल चीन में उद्योगीकरण होने से उत्पन्न सुख-समृद्धि की कल्पना के दृश्यों का प्रदर्शन रहता है। इन नाटकों में निरर्थक बातें नहीं रहतीं, बल्कि चीनी जनता के मौजूदा जीवन से सम्बन्ध रखने वाली बातें होती हैं, जिनके द्वारा उसके हृदय में उठने वाले प्रश्नों और सन्देहों का सन्तोषप्रद उत्तर दिया जाता है; उसकी अकर्मण्यता, उसके अन्धविश्वासों

को तोड़कर उसे जनता के स्वतन्त्र राज्य की स्थापना के वास्ते लड़ाई के लिए तैयार होने को प्रेरित किया जाता है। इसमें सन्देह नहीं कि इन नाटकों ने चीन की जनता को न्याय, शान्ति, स्वतन्त्रता और समानता के एक भावी जीवन की कल्पना प्रदान की है। इन नाटकों में उच्च कला का अभाव रहता है, लेकिन उनकी कला इसी में निहित है कि वे आज चीन की विशाल मूक जनता की कल्पना में जीवन की सम्भावनाओं की एक नयी दुनिया बसा रहे हैं, उनमें आज़ाद रहने का निश्चय भर रहे हैं। चीन जिन परिस्थितियों में फँसा है उनमें एक ऊँची-से-ऊँची कला का लक्ष्य इससे ज्यादा ऊँचा नहीं हो सकता। यह बात नहीं है कि चीन के महान् कलाकार 'शाश्वत गीत' रचने के लोभ में इस महान् जागरण के प्रति उदासीन हों, या अशिक्षित ग्रामीणों के लिए उनकी ही भाषा में नाटक लिखने से विमुख होते हों। नहीं, ठीक इसके विपरीत चीन के महान् आलोचक और प्रसिद्ध लेखक इन नाट्य-समितियों के लिए नाटक लिखने में पूरा सहयोग दे रहे हैं।

संक्षेप में इन उदाहरणों से तीन बातें स्पष्ट हैं—पहली तो यह कि वहाँ जन-नाट्यशाला की उपयोगिता और महत्त्व के प्रति प्रगतिशील लेखक सचेत हैं और अपने-अपने यहाँ की विशेष परिस्थितियों को ध्यान में रखकर जन-नाट्यशालाओं का विकास कर रहे हैं; दूसरी यह कि इन जन-नाट्यशालाओं के नाटकों में राजनीतिक नाटकों की प्रधानता रहती है; तीसरी यह कि श्रेष्ठ-से-श्रेष्ठ कलाकार और नाटककार इस प्रकार के नाटक लिखने में लज्जित ही नहीं होते वरन् पूरा उत्साह दिखाते हैं।

अन्य देशों की जन-नाटयशालाओं के अनुभव को दृष्टि में रखकर अब हमें भारतीय रंगमंच की वर्तमान दशा और उसके भावी रूप पर विचार करना चाहिए।

प्राचीन भारत में नाट्यशाला का चाहे जो स्थान रहा हो, लेकिन आधुनिक युग में तो उसकी उपेक्षा ही की गयी है। वैसे बंगाल, संयुक्तप्रान्त, महाराष्ट्र, आन्ध्र तथा अन्य प्रान्तों में पिछली शताब्दी के उत्तरार्द्ध में ही रंगमंच स्थापित करने की कोशिशें हुई लेकिन वे अधिक सफल नहीं हो सकी हैं—कम-से-कम वे एक जन-नाट्यशाला का निर्माण करने में एकदम असफल हुई हैं। इन रंगमंचों का उद्देश्य व्यावसायिक अथवा अधिक-से-अधिक समाज सुधार ही रहा है, उन्होंने कभी ग्रामीण जनता में जाग्रति और शिक्षा फैलाने का उद्देश्य सामने रखकर कार्य नहीं किया; इसी कारण वे टिकाऊ भी न हो सके और व्यावसायिक क्षेत्र की अराजकता के शिकार होते रहे। कहने का तात्पर्य यह कि ये सब रंगमंच जनता से 'प्राण-सम्बन्धित' न होकर नगरों के पूँजीपति वर्ग और उच्च मध्यवर्ग की भावनाओं और विचारधाराओं के विज्ञापन केन्द्र बने रहे।

उदाहरण के लिए महाराष्ट्र को लीजिए, क्योंकि महाराष्ट्र में रंगमंच का विकास बंगाल को छोड़कर अन्य प्रान्तों की अपेक्षा ज्यादा हुआ था। वहाँ सन् १८८० में ही रंगमंच की स्थापना हो गयी थी और स्वर्गीय अन्ना साहब किर्लोस्कर की देख-रेख में पहले-पहल 'शकुन्तला' का अभिनय रंगमंच पर हुआ। उन दिनों समाज के आदर्शों के अनुसार स्त्रियों को रंगमंच से दूर ही रखा जाता था, अन्ध-विश्वास की पराकाष्ठा थी, अतः पुरुष

ही स्त्रियों का पार्ट भी अदा करते थे। जितने भी अभिनेता थे वे सब गायक होते थे, इस कारण नाटक में संगीत प्रधान था, अभिनय अथवा नाटक-कला एवं विचार श्रेष्ठता नहीं। किर्लोस्कर-संगीत-मण्डली, जो अब नाटक-मण्डली बन गयी थी, ख्याति प्राप्त कर गयी। स्वर्गीय बाल गंगाधर तिलक ने भी इस प्रयत्न की भूरि-भूरि प्रशंसा की और अपना सहयोग प्रदान किया। इन नाटकों की नाट्यकला साधारण थी, छः-सात घण्टे में एक नाटक खेला जाता था, मेकअप साधारण होता था और लालटेनों और हन्डों की रोशनी होती थी। अन्ना साहब के बाद भाऊराव कोल्हटकर मण्डली के प्रधान हुए। अन्ना साहब के समय में जितने नाटक खेले गये उन सबके कथानक संस्कृत के नाटकों से लिये गये थे, किन्तु कोल्हटकर के समय में श्री गोविन्द बल्लाल देवल का प्रथम सामाजिक नाटक 'शारदा' अभिनीत किया गया। यह बाल-विवाह और धन की लिप्सा के विरुद्ध था। इसका यही महत्त्व है कि इसमें सबसे पहले समाज की समस्याएँ पेश की गयीं। इसके बाद श्रीकृष्णपाद कोल्हटकर आदि सामाजिक उत्थान के भावों से उत्प्रेरित नाटककार पैदा हुए और उन्होंने मदिरा पान, स्त्री-शिक्षा, विधवा-विवाह, अन्तर्जातीय विवाह की समस्याओं पर नाटक लिखे। ये समस्याएँ हमारे मौजूदा समाज की समस्याएं हैं; किन्तु इन नाटकों के पात्र, उनके चारों ओर का वातावरण महाराजों, महारानियों और राजप्रासादों से घिरा रहता था अर्थात् समाज के उन वर्गों से जो कि आधुनिक समाज के गलित अंग हैं। इस कारण कथानक में रोचकता लाने के लिए प्रेम और प्रणय का वातावरण भी खड़ा किया गया, किन्तु ये नाटक प्रभावशाली न हो पाये। दूसरे, जनता में नाटकों की कोई पैठ न थी, वे केवल मध्यमवर्ग के मनोरंजन के ही साधन थे। इस कारण उनका भावी विकास एक बड़े संकरे रास्ते से होकर गुजर रहा था। यदि श्रीपाद कोल्हटकर के नाटकों को तड़क-भड़कदार सेटिंग, साधारण परिहास और कथानक में रहस्य-तत्व न होते तो भाऊराव कोल्हटकर की मृत्यु के बाद, जो स्त्री का पार्ट बड़ी खूबी से अदा करते थे, किर्लोस्कर संगीत-मण्डली बैठ जाती।

इसके बाद और भी कम्पनियाँ खुल गयीं, महाराष्ट्र-मण्डली और साहु-नगरवासी मण्डली इनमें से प्रमुख थीं। इनकी विशेषता यह थी कि ये गद्य में नाटक खेलती थीं। महाराष्ट्र मण्डली ऐतिहासिक नाटक खेलती थी और साहु-नगरवासी मण्डली अंग्रेजी नाटकों के आधार बनाये नाटक खेलती थी। महारष्ट्र-मण्डली का एक नाटक 'कीचक-वध', जिसके लेखक तिलक महाराज के शिष्य के० पी० खाडिलकर थे, सरकार ने जब्त कर लिया था, क्योंकि उसमें राजनीतिक बातों का भी समावेश था। ये दोनों कम्पनियाँ क्रमशः सन् १९३० और सन् १९१७ में समाप्त हो गयीं।

इस बीच में दो महान् अभिनेता उत्पन्न हुए। एक केशवराव दाते और दूसरे किर्लोस्कर मण्डली के बालगन्धर्व। इन दोनों अभिनेताओं के कारण महाराष्ट्र के रंगमंच में एक नया जीवन आ गया। कुछ दिनों बाद बालगन्धर्व ने अपनी अलग कम्पनी खोली—गन्धर्व नाटक-मण्डली। खाडिलकर और रामगणेश गडकरी आदि नाटककारों के नाटक

अत्यन्त प्रसिद्ध हो गये। बालगन्धर्व स्त्री का पार्ट करते थे। उन्होंने साड़ियाँ पहिनने के नये-नये फैशन निकाले जो कि बम्बई के कुलीन समाज में प्रचलित हो गये। वे मेकअप के लिए पैरिस से सामान मँगाते थे, अतः वेष-भूषा और साज-सज्जा के कारण उनके नाटक उच्चवर्गों में इतने सर्वप्रिय हो गये कि उन्हें डेढ़ लाख रुपए की वार्षिक आय होने लगी।

सन् १९२९ से स्त्रियाँ भी रंगमंच पर आने लगीं। प्रारम्भ में वेश्याएँ ही अधिक होती थीं, शिष्ट समाज की एक-दो ही। अब नाटक स्त्रियों के बल पर चलाये जाने लगे, कलाकारों की ओर उतना ध्यान न दिया गया। इस कारण ये कम्पनियाँ एक-एक कर टूटने लगीं और जब सवाक् फ़िल्में चल निकलीं तो रंगमंच की रीढ़ ही टूट गयी। यहाँ तक कि दो-एक वर्ष के लिए बालगन्धर्व भी फ़िल्मों में काम करने चले गये। सन् १९३९ से वे फिर अपनी नाटक-मण्डली चला रहे हैं, लेकिन अब उसमें उतनी सफलता नहीं मिल रही।

यह तो महाराष्ट्र का हाल है जहाँ का रंगमंच एक क्रम-बद्ध इतिहास का दावा कर सकता है। हमारे हिन्द प्रान्त में तो रंगमंच के विकास के लिए इतना भी नहीं हुआ है।

महाराष्ट्र के रंगमंच के विकास और ह्रास का वर्णन पढ़कर हम इस निष्कर्ष पर पहुँचते हैं कि—

(अ) रंगमंच उच्चवर्गों की रुचि और मनोरंजन का विचार कर उन्हीं वर्गों की विचारधारा के अनुकूल नाटक खेलता रहा;

(ब) आधुनिक जीवन की समस्याओं पर किसी क्रान्तिकारी सिद्धान्त का आधार लेकर उसने आक्रमण नहीं किया;

(स) उसका उद्देश्य व्यवसायिक था, सांस्कृतिक चेतना फैलाना नहीं;

(ड) उसके ह्रास का मुख्य कारण यह था कि उच्चवर्ग सवाक् चित्र-पट की ओर झुक गये, अतः रंगमंच का दर्शक-वर्ग उसके हाथ से निकल गया;

(ई) सवाक् चित्रपट ने रंगमंच से बाज़ी इस कारण मार ली कि रंगमंच में कृत्रिमता और व्यर्थ साज-सज्जा ही अधिक थी, कला अथवा जीवन की अभिव्यंजना कम। वह केवल अभिनेता-प्रधान था, ललित कलाओं के समन्वय का स्थान नहीं। सवाक् चित्रपट की खूबी यह थी कि वह उस रंगमंच की सस्ती और छिछली कला को उससे कहीं-ज़्यादा बड़े पैमाने पर दिखा सकता था, इस कारण रंगमंच के अस्तित्व की आवश्यकता न रही।

यहाँ पर इतने ब्यौरे में जाने की आवश्यकता इसलिए पड़ी कि आजकल जो लोग भारतीय रंगमंच के पुनरुद्धार की चर्चा करते हैं, उनकी कल्पना में ऐसे ही वर्ग-रंगमंच की एक आदर्शपूर्ण तस्वीर रहती है। मेरा विचार है कि इस प्रकार के प्रयत्न चाहे कुछ दिनों के लिए सफल हो जायें किन्तु वे एक स्थायी रंगमंच नहीं क़ायम कर सकते, और ऐसा सम्भव भी हो जाय तो वे जन-नाट्यशाला की नींव नहीं डाल सकते—ऐसी नाट्यशाला की जो जनता की आध्यात्मिक आवश्यकताओं की पूर्ति करती हो। वे केवल व्यवसाय के क्षेत्र ही बन सकते हैं, अतः कला की उन्नति कहाँ तक कर सकते हैं यह संदिग्ध है।

इसलिए हम जिस जन-नाट्यशाला की कल्पना करते हैं वह पारसी कम्पनियों की

परिपाटी को लेकर नहीं चल सकती और न उच्चवर्गों की रुचि का विचार कर मानसिक-वेश्यालय का केन्द्र बन सकती है। उसे पूर्व-निर्दिष्ट जन-आधार पर ही खड़ा होना होगा और जन-संस्कृति को परिमार्जित और परिष्कृत कर उसे सौन्दर्य और सौष्ठव प्रदान करना होगा।

मेरी सम्मति में भारत की जन-नाटचशाला का नाम 'राष्ट्रीय जन-नाटचशाला' (People's National Theatre) होना चाहिए। भारत की सबसे बड़ी हक़ीक़त उसकी राष्ट्रीय आज़ादी की लड़ाई है, इसलिए यहाँ की नाटचशाला 'राष्ट्रीय' होकर भी प्रगतिशील, क्रान्तिकारी हो सकती है। इस राष्ट्रीय जन-नाटचशाला की रूपरेखा क्या होगी, उसका संगठन कैसे होगा ?

मेरा अपना विचार है कि अभी हमें अपनी 'राष्ट्रीय जन-नाटचशाला' के दो भाग करने पड़ेंगे। एक नगरों की निम्न मध्यवर्गी जनता के लिए, दूसरी किसान-मजदूरों के लिए, क्योंकि दोनों की समस्याएँ एक होकर भी दो भिन्न रूपों में हमारे सामने आती हैं। पहले हम किसान-मज़दूरों की नाटचशाला की रूपरेखा पर विचार करेंगे।

किसान-मज़दूरों की नाटचशाला का महत्त्व इस बात में निहित होगा कि वह किसान-मज़दूर जनता में केवल चेतना—वर्गचेतना—ही नहीं उत्पन्न करेगी वरन् उसके लिए एक शिक्षा का केन्द्र भी होगी। मैं ऊपर मौजूदा ग्राम्य-नाटचशालाओं का जिक्र कर चुका हूँ। रामलीला, रासलीला, स्वाँग, भड़ैती, नौटंकी आदि उनकी नाटचशालाएँ हैं। मेरा विचार है कि इनमें से नौटंकी का विकास कर हम उसे राष्ट्रीय नाटचशाला का रूप दे सकते हैं।

कुछ लोगों को नौटङ्की पर आपत्ति हो सकती है। क्योंकि इस समय वह कला की ही दृष्टि से निकृष्ट नहीं वरन् अन्य सभी दृष्टियों से दक़ियानूसी विचारों की पोषक और प्रतिक्रिया की संरक्षक है। किन्तु मेरी निश्चित धारणा है कि नौटङ्की में विकास किया जा सकता है, उसकी अभिनय-कला और रूपक-शैली में उन्नति की जा सकती है और प्रगतिशील-क्रान्तिकारी नौटङ्कियाँ लिखकर उनका अभिनय कराया जा सकता है। इसके अतिरिक्त मैं नौटङ्की के माध्यम द्वारा जन-नाटचशाला की रूपरेखा इसलिए भी बनाने के पक्ष में हूँ कि हमारे सामने इससे अधिक प्रभावशाली दूसरी शैली नहीं है। हम पूँजीवादी रङ्गमंचों का वर्णन पढ़ चुके हैं और उनकी सीमाओं को भी जान गये हैं। हमारे पास न इतने साधन हैं कि व्यावसायिक रङ्गमंचों की तरह वेश-भूषा और पर्दों पर पानी की तरह रुपया बहायें और न हमारे दर्शक ऐसे होंगे जो गद्देदार कुर्सियों पर बैठकर ही खेल देखना स्वीकार करें। किसान-मजदूर जनता खुले मैदान में बैठकर ही देखती आयी है। फिर नौटङ्की में पर्दों की ज़रूरत नहीं पड़ती. मैदान में या एक शामियाने में चार-छ तख़्त बिछाकर या ऊँचे चबूतरे पर कपड़ा बिछाकर एक-दो गैसों की रोशनी में पूरा अभिनय हो जाता है। बाजे भी बहुत कम लगते हैं—पूरा आर्केस्ट्रा रखने की क़तई ज़रूरत नहीं—एक नगाड़ा, एक नगड़िया, एक जोड़ी तबला, हारमोनियम और मजीरा, बस। नौटङ्की की

पहुँच भी किसान-मज़दूर जनता तक बहुत ज़्यादा है। यह उन्हीं की चीज़ है और हमें जनता में विशेष कर उन्हीं कला-रूपों (art forms) का उपयोग करना चाहिए जो उसमें प्रचलित हैं, और जिनका उस पर प्रभाव है। राष्ट्रीय कला-रूपों में प्रगतिवादी विचार-वस्तु (content) ही किसी भी क्रान्तिकारी जन-जागरण का उद्देश्य और कार्य-क्रम होगा।

आधुनिक जीवन से सम्बन्ध रखनेवाले नाटकों के लिए हमें ज़्यादा वेश-भूषा बनाने की भी जरूरत न पड़ेगी, इस प्रकार बहुत सस्ते में काम चल जायगा। इन जन-नाट्यशालाओं के लिए नौटंकियाँ किसान मजदूर के दृष्टिकोण से ही लिखी जानी चाहिएँ। उनमें किसान-मज़दूरों की मुसीबत, उनके दुःख-दर्द, उन पर होने वाले शोषण-अत्याचार, उनके संगठन-आन्दोलन-संघर्ष का चित्रण होना चाहिए। इसके साथ ही किसान-मजदूर-विरोधी शक्तियों––महाजन, जमींदार, कारकुन, पटवारी, अदालत, थानेदार, फोरमैन, मैनेजर, पूँजीपति और सरकारी अहलकार आदि––की हास्यास्पद व्यंगपूर्ण तसवीर खींचने के लिए हमें गाँवों में प्रचलित स्वाँग, विदूषक, भाँड, व्यंग, मुद्रा आदि का भी प्रयोग करना चाहिए। नौटंकियों को अधिक प्रभावोत्पादक एवं जनप्रिय बनाने के लिए हमें उनमें लोक-संगीत और लोक-नृत्य को भी स्थान देना आवश्यक होगा। किसान-मजदूरों में बिरहा, कजली, आल्हा, साखी, चौताल, पूर्वी, कबीर, होली, फाग, कवित्त, सावनी, चैती, बिरौनी, जुतौनी, बुआनी, कतकी, शहनाई, कहरवा आदि अनेक प्रकार के गीत प्रचलित हैं जिन्हें वे अनेक ढंग से गाते हैं। कई इनमें से सामूहिक ढंग से गाये जाते हैं। इन गीतों का उनके जीवन के विविध कार्यों से सीधा सम्बन्ध होता है, अतः किसी भी जन-नाट्यशाला में उनका प्रयोग महत्त्वपूर्ण होगा। इन्हीं गीतों के छन्दों में प्रगतिशील दृष्टिकोण से प्रगतिशील गीत लिखकर हम उन्हें रंगमंच से गा सकते हैं।

मथुरा जिले के प्रसिद्ध ग्राम-कवि श्री सात्यकि शर्मा ने कुछ क्रान्तिकारी चौमासे और बारहमासे लिखे हैं, जिनमें उन्होंने किसानों के अनुभवों, आशाओं और निराशाओं का मार्मिक चित्र खींचा है। फरीदाबाद के ग्राम-कवि-सम्मेलन में जब उन्होंने ये चौमासे-बारहमासे सुनाये तो किसानों पर उनका जादू का-सा प्रभाव पड़ा। अतः ग्राम-कवियों की सहायता से हमें ऐसे गीत लिखने-लिखाने चाहिएं। हम पहले ही देख चुके हैं कि अभी तक हमारी मजदूर-किसान जनता में कविता-साहित्य ही प्रचलित है। अतः इसमें सन्देह नहीं कि कुछ ही दिनों में ये प्रगतिशील गीत उनकी ज़बान पर चढ़ जावेंगे।

इन गीतों के साथ वे लोग अनेक प्रकार के बाजे भी इस्तेमाल में लाते हैं, जैसे हुड़क, मृदंग, पखावज, ढोल, बाँसा, कड़ा निकारा, तम्बूरा, रोशन चौकी, झाँझ, मजीरा, ताशा, तुरही, इकतारा, खंजड़ी आदि। हम उनका भी प्रयोग कर सकते हैं। गाँवों में ये बाजे भी मिल जाते हैं, और उनके बजाने वाले भी। इन जनवाद्यों को एकत्र कर हम यदि एक जन-आर्केस्ट्रा की सृष्टि कर सके तो वाद्य-संगीत के विकास में एक बड़ा क़दम उठाएँगे। इसी प्रकार लोक-नृत्य का भी हम उपयोग कर सकते हैं। नाटक ही एक ऐसी कला है जिसमें सभी ललित कलाओं का समन्वय होता है, अतः लोक-नृत्य, लोक संगीत, लोक-गीत

आदि से समन्वित जन-नाट्यशाला आज की नौटंकी की तरह छिछली कला का प्रदर्शन न करेगी।

जन-नाट्यशाला का दूसरा अंग वह होगा जिसके दर्शक अधिकांश में नगरवासी निम्न मध्यवर्ग या मध्यवर्ग के उदार विचार-सम्पन्न व्यक्ति होंगे। विद्यार्थी, वकील, डॉक्टर, दुकानदार आदि इसमें शामिल हैं। इनमें नौटंकी न प्रचलित हो सकेगी। इसलिए यहाँ की नाट्यशाला का बहुत कुछ रूप वही होगा जो कि इङ्गलैंड के यूनिटी-थियेटर का था। प्रारम्भ में यूनिटी-थियेटर में खेले गये नाटकों के आधार पर लिखे नाटक खेले जा सकते हैं। अन्यथा नगरवासी जनता की समस्याओं पर लिखे मौलिक नाटक ही खेल जाने चाहिएँ। इसका यह अर्थ नहीं है कि किसान-मज़दूर-जीवन की वास्तविकता उनमें दिखाई ही न जाय बल्कि आधुनिक समाज-व्यवस्था ने इस वर्ग के लोगों के लिए जो समस्याएँ उपस्थित करदी हैं—राजनीतिक, सामाजिक, व्यक्तिगत—उनके प्रदर्शन की ही प्रधानता होनी चाहिए। जहाँ तक सेटिंग और मेक-अप का सम्बन्ध है वहाँ हमें सादगी से ही काम लेना आपेक्षित होगा।

इन नाटकों की शैली के बारे में हमें दो-तीन बातें ध्यान में रखनी आवश्यक हैं। पहली यह कि हमें अपने नाटकों में 'क्लासिकी' शैली एकदम नहीं छोड़ देनी चाहिए। हाँ, नाटकीय संघर्ष का तरीक़ा बदल जायगा। यह एक व्यक्ति का दूसरे व्यक्ति से व्यक्तिगत संघर्ष न होगा और न यह संघर्ष मशीन-जनित आधुनिक संस्कृति को गर्हित-वर्जित साबित कर प्राचीन आर्य अथवा मध्यकालीन मुग़ल संस्कृति की महत्ता प्रतिपादित करने के लिए नवीन और पुरातन में संघर्ष होगा। इन नाटकों में दो शक्तियों के परस्पर संघर्ष का चित्रण होगा : प्रतिक्रियावादी और प्रगतिशील। इस संघर्ष का एक सामाजिक उद्देश्य होगा, सामाजिक निश्चय होगा, और उसी के आधार पर संकट (crisis) का विकास होगा। किसी सामाजिक या राजनैतिक परिस्थिति का चित्रण करके ही यह संघर्ष दिखाया जा सकता है। व्यंग, विदूषक और प्रहसन इस संघर्ष के विकास में सहायक होंगे। इसलिए उनका प्रयोग इन नाटकों में रहेगा।

यह मोटे तौर पर हमारी जन-नाट्यशाला की रूपरेखा हुई। इसका निर्माण कैसे होगा, उसके लिए नाटक कहाँ से आयेंगे, अब यही सवाल रह जाते हैं। यह तो निर्विवाद है कि जन-नाट्यशाला का जो रूप हमने निर्दिष्ट किया है उसमें विश्वास रखने वाले व्यक्ति या संस्थाएँ ही उसका निर्माण कर सकती हैं। प्रगतिशील लेखक-संघ, विद्यार्थी-संघ, मज़दूर-यूनियन और किसान सभाएं मिलकर इस सांस्कृतिक कार्य को उठा सकते हैं और एक राष्ट्रीय-जन-नाटक समिति (Peoples' National Dramatic Society) क़ायम कर सकते हैं जिसमें कवि, लेखक, नाट्यकार और संगठनकर्ता और प्रगतिशील विचारों के अन्य व्यक्ति रखे जायें। इस नाट्यशाला के स्थापित करने और उसके लिए सारे उपकरण साधन जुटाने का भार इस समिति के ऊपर रहे। आरम्भ में किसी एक नगर और ज़िले में उसकी स्थायी रूप से स्थापना की जाय। उसके पश्चात् विभिन्न स्थानों के उत्साही

कार्यकर्ताओं और अभिनेता-अभिनेत्रियों का नाट्यशाला-सम्बन्धी एक शिक्षा-शिविर खोला जाय। यदि एक नगर और एक जिले में यह योजना सफल हो गई तो हर जगह की जनता में जन-नाट्यशाला के प्रति उत्साह उमड़ पड़ेगा और इसकी शाखाएँ आसानी से स्थान-स्थान पर खुल सकेंगी।

जन-नाट्यशाला की स्थापना करना साधारण कार्य नहीं है। एक-दो नगरों और जिलों में ही उसे स्थापित कर सन्तोष नहीं किया जा सकता, क्योंकि हम पहले ही देख चुके हैं कि *जन-नाट्यशाला को भारत के तीस-पैंतीस करोड़ किसान-मज़दूरों के आध्यात्मिक* एवं मानसिक विकास का गुरुतर भार उठाना होगा, यदि हम वास्तव में उसे जन-नाट्यशाला बनाना चाहते हैं। अतः प्रबुद्ध व्यक्तियों और प्रगतिशील संस्थाओं की शक्ति का प्रत्येक तोला उसके निर्माण में लगना चाहिए।

—फरवरी, १९३९

## १६

# मानव-आत्मा के शिल्पियों से---

## ( १ )

दूर कहीं, शायद छावनी का सन्तरी अपने ओवरकोट के कालर को कानों तक खींचता हुआ बारह का घण्टा बजा रहा है, जिससे गहन रात की निस्तब्ध दिशाएँ गूँज गई हैं।

दिन भर नीले कोहरे की झीनी चादर से छनकर नीचे उतरी रेशम-सी मुलायम धानी रंग की धूप पहाड़ियों और मैदानों पर अलसाई-सी निश्चेत लेटी रही थी---उसमें रक्त को उत्तेजित करने वाली गरमी न थी, पर एक ठिठकी हुई मन्द सुनहरी स्मिति और आभा तो थी ही, जो नेत्रों को सुखद लगती थी।

शाम को भी ऊँचे हिम-शिखरों से उतर कर बोझल बर्फ़ानी बादलों ने घाटी पर अपना सघन वितान नहीं ताना और खुले आसमान से सितारों की सर्वज्ञ आँखें कोहरे की घनी चादर के आर-पार झाँकती रहीं। गोपादरी की सूच्याकार पहाड़ी के शिखर पर स्थित शंकराचार्य मंदिर का आकाशदीप निरावरण टिमटिमाता रहा, और तारों भरे आकाश की पृष्ठभूमि पर पहाड़ी का त्रिभुज काला और भीमकाय रूप धारण करता गया।

एक महीने से यहाँ के पहाड़, पेड़-पौधे और खेत अपना फूल-पत्तों का वस्त्राभरण उतार कर बरफ़ की शुभ्र, निर्मल चादर ओढ़ने के लिए सरनगूं खड़े हैं और कोहरे, पाले और शीतवायु के झकोरों से ठिठुर रहे हैं। औरतों ने खिजां के मौसम में सरदियों के लिए सुखाई मिर्चों और मछलियों की गुच्छियाँ बारजे से उठाकर कब में कमरों में टाँग दी हैं, जिन पर बुलबुलें फुदकती फिरती हैं। लेकिन वह स्निग्ध, दूध से धोई चाँदनी अभी तक जमीन पर आकर नहीं सोई, जिसकी पुरनम भरकती गोद में क्यारियों की मिट्टी के नीचे मुँह छिपाये पड़े गेहूँ, सरसों और अलसी के बीज प्रस्फुटित और अंकुरित होने के लिए बसन्त के सूरज की जीवनदायी किरणों का इन्तज़ार करते हैं। जिसके कोमल वक्ष पर अपने फटे सूती पैरहन के नीचे काँगड़ी उठाये ग़रीब कश्मीरी जनता के गुलाब की कली जैसे सुन्दर बच्चे किलकारियाँ मारते हुए नंगे पाँव कुचालें भरते हैं, लोट-पोट होते हैं और अपने नन्हें-नन्हें हाथों से अपनी अटपटी, अबोध, सुकुमार कल्पना की विचित्र मूर्तियाँ बनाते हैं, और उनके उल्लसित गोरे-गोरे गाल सेव की तरह लाल हो जाते हैं। जब कमरे में बन्द होकर बैठना एक गुनाह लगता है और कुमारी के गात के समान कोमल और अछूते बरफ पर क्षितिज के ओर-छोर तक अपने पद-चिन्हों की अटूट पाँत अंकित कर देने की इच्छा

दुर्दमनीय हो जाती है; जब बाहर की पुरसकून, अथाह शान्ति मन पर उन्माद बनकर छा जाती है ! ···पर अभी तक बरफ़बारी नहीं हुई और घण्टे की टन-टन ने घोषणा करदी है कि पुराना साल बीत गया और अब नया साल शुरू हो गया है !

बीसवीं सदी के मँझधार में खड़ा आज मैं अपने उन असंख्य देशवासियों के, जिन्होंने अपने दीर्घ, कठोर जीवन की अनुभवी प्रौढ़ आँखों से पिछले पचास वर्षों के अविराम संघर्ष की विडम्बनाओं को देखा और झेला है—और उन असंख्य नौनिहालों के, जो पचास साल के बाद इस शताब्दी के अन्त पर मानव की अन्तिम विजय का उत्सव मनायेंगे—और अपने-आपके जैसे उन असंख्य नौजवानों के, जिन्होंने न शताब्दी का आरम्भ देखा और न अब उसका अन्त देखेंगे, पर जिन्हें अब तक विकट-संघर्ष करना पड़ा है और आगे भी बहुत संघर्ष करना है—मैं अपने उन असंख्य देशवाशियों के, जिनमें किसान हैं, मजदूर हैं, विद्यार्थी हैं, निम्न-मध्यवर्ग के नौकरी पेशा अवाम हैं, कारीगर और दस्तकार हैं, छोटे-मोटे व्यापारी और दुकानदार हैं, प्रोफ़ेसर और अध्यापक हैं, डाक्टर और वकील हैं, समाज शास्त्री और वैज्ञानिक हैं, जो बंगाली या आसामी हैं, उत्कली या बिहारी हैं, कनारी या मलयाली हैं, तामिल या तेलुगु हैं, महाराष्ट्री या गुजराती हैं, हिन्दुस्तानी या राजस्थानी हैं, पहाड़ी या पंजाबी हैं, डोगरे या काश्मीरी हैं, बल्ती या लद्दाखी हैं; जो हिन्दू, मुसलमान, सिख, पारसी, बौद्ध, जैन, ईसाई हैं या मेरे सरीखे केवल मानववादी हैं; जो भौतिक साधनों के उत्पादक हैं या जो नैतिक और सौन्दर्य-मूल्यों के निर्माता हैं, जो मानव-समाज के मेमार हैं या जो मानव-आत्मा के शिल्पी हैं—मैं अपने इन असंख्य मेहनतकश देशवासियों के गरम-गरम हृदय की सस्पंदन धड़कनें सुन रहा हूँ, और देख रहा हूँ, उनकी आँखों की वह मानव-प्रेम से भरी दृष्टि जिसकी अथाह गहराइयों में निरन्तर के संघर्ष, दुःख-दर्द, दमन, शोषण की यातनाओं का संवेदन है, और उनकी वह सहज स्नेहशील, हार्दिक चितवन जिसमें प्रिया के आलिंगन की मादक स्मृतियाँ अंकित हैं, शिशु की अस्फुट मुस्कान झलकती है, और एक दोस्त की सहानुभूति का अमृत है।

पिछले पचास वर्षों में दुनिया में या हमारे देश के जीवन में कितने परिवर्तन आये, मनुष्य की गुलामी को चिरंतन बनाने के लिए साम्राज्यों ने कितने भयानक षड्यंत्र रचे, कितने संहारकारी नरमेध कराये और इसके विपरीत देश-देश की जनता ने सजग होकर पूंजीवादी शासन की काल-रात्रि का अन्त करने के लिए कितने इन्कलाब किये, कितना संघर्ष किया, कितने देशों में साम्राज्यियों को परास्त करके वह आजाद हुई, फिर उसने मानव-जीवन का कैसा और कितना पुनर्निर्माण किया—इस सारे घटना-चक्र का ब्योरेवार लेखा-जोखा तैयार करने का अवकाश मुझे नहीं है। अपने देश के असंख्य जनों की ये आँखें और उनके हृदय की धड़कनें जो मैं देख-सुन रहा हूँ, बहुत संक्षेप में कहती हैं :

'इन पचास वर्षों में इन्सान ने अपनी आजादी हासिल करने के लिए जितनी कुर्बानी दी है, उतनी कुर्बानी अपने तीन-चार हजार साल के इतिहास में कुल मिलाकर भी नहीं दी। और इन पचास वर्षों में जनता ने अपने दुश्मनों पर जितनी महान विजयें प्राप्त की

हैं, उतनी महान विजयें भी उसने अपने इतिहास-काल में कभी नहीं प्राप्त कीं, जिसमें जनता ही आज सर्वशक्तिमान है।' 'जनता आज अजेय है।'

इन तीन सरल वाक्यों में पिछले पचास वर्षों का सम्पूर्ण लेखा-जोखा है, जिसमें मानव-इतिहास की समस्त संघर्ष-वेदना, समस्त आशावादिता, संकल्प, विश्वास और आकांक्षा अंकित है।

'जनता आज अजेय है'—यह मनुष्य के रक्त-स्वेद से निर्मित सभ्यता-संस्कृति के संरक्षक, प्रहरी की गगन-भेदी ललकार है!

'जनता आज अजेय है'—यह दुनियाँ का आज सबसे बलशाली संगीत है, सबसे हसीन नग़मा है।

इसकी वरद-छाया में ही आज इन्सान के और तमाम हसीन नग़मे पलते हैं, फलते-फूलते हैं और जवान होते हैं—दुनिया का अमन; गुलाम क़ौमों की आज़ादी का संघर्ष; आज़ाद देशों में मानव-समाज का जनवादी नव-निर्माण; देश-देश की जनता की परस्पर दोस्ती, भाई-चारा, प्रेमभाव; मनुष्य की प्राचीन सभ्यता-संस्कृति की सजीव-सप्राण परम्पराओं की सुरक्षा; मानव-आत्मा के वर्तमान शिल्पियों द्वारा नई कला, संस्कृति, साहित्य और जीवन-मूल्यों का नव-नव निर्माण; जाति-धर्म, रंग-नस्ल, छूत-अछूत के अमानवीय, फूट और कलह पैदा करने वाले भेद-भाव मिटाकर पारस्परिक सहयोग, सहिष्णुता और बराबरी के मानवीय सिद्धान्तों पर आधारित जन-जन की एकता; इन्सान-दोस्तों का आदर-सम्मान, बुज़ुर्गों का आराम, माताओं का वात्सल्य, ललनाओं की मांग का सिंदूर, बच्चों की पाठशाला, किसानों की खेती, मज़दूरों का कारखाना, कलाकार का स्टूडियो, वैज्ञानिक की प्रयोगशाला, कवि के मार्मिक गीत, प्रेमियों के सुख-सपने, दोस्त की वफ़ादारी—एक सच्चे मानव समाज के मानवीय समाज-सम्बन्ध, मानवीय जीवन-मूल्य, मानवीय [illegible]—कितने महान, कितने हसीन नग़मे हैं ये, जिन्हें आज की [illegible] जनता [illegible]

रक्त-दान देकर इसलिए कि अभी दुनिया में चन्द साम्राजी, जंगबाज़, मौत के व्यापारी धनकुबेर भी हैं, जो इन हसीन नग़मों के दुश्मन हैं—जो मनुष्य-मात्र के दुश्मन हैं; मनुष्य के परिश्रम, मनुष्य के निश्छल प्रेम, मनुष्य के अद्भुत सौन्दर्य, मनुष्य के गंभीर सत्य और मनुष्य के गर्वीले स्वाभिमान के दुश्मन हैं; जो मनुष्य की संस्कृति, मनुष्य के स्वतन्त्र विचार, मनुष्य की कविता, मनुष्य के शिल्प, मनुष्य के ज्ञान-विज्ञान के दुश्मन हैं—संक्षेप में जो इन्सान को इन्सान बनाने वाली हर चीज़ के दुश्मन हैं, जो क़ब्रिस्तानों की शान्ति के गाहक हैं और श्मशान की धधकती चिताओं की लपटों से अपने नेत्र शीतल करते हैं। ये लोग यह स्वीकार करने को तैयार नहीं हैं कि 'जनता आज अजेय है', क्योंकि उन्होंने सदियों से जनता को भेड़-बकरी की तरह हाँका-दुत्कारा है। ये सर्व-ग्रासी, सर्व-भक्षी दानव केवल सत्य न्याय को ही सच्चा न्याय मानते रहे हैं और 'जिसकी लाठी उसकी भैंस' को ही सबसे ऊँचा नैतिक-सिद्धान्त समझते आए हैं। मनुष्य की आह-कराह, हाय-

चीत्कार सुनने के शौकीन उनके कान, 'जनता आज अजेय है' जैसा नये मानव-सम्बन्धों की रागिनी का उत्प्रेरक संगीत गवारा नहीं कर सकते——और वे आज जंग की तबाहकारियों में इस हसीन नग़मे को ग़र्क़ कर देने पर तुल गये हैं। हर देश में इस नग़मे के इर्द-गिर्द मौत का घेरा डाला जा रहा है, फ़ितने उठाये जा रहे हैं, ज़हर उगला जा रहा है। एटम बमों की बारिश से इन्सान की नस्ल को ही नेस्तनाबूद कर देने की हौसलाशिकन धमकियाँ दी जा रही हैं।

लेकिन जंग में लड़ने के लिए 'लोग' चाहिए, एक दो नहीं, लाखों करोड़ों। और 'लोग' ही आज सचेत हो गए हैं और बिना जाने समझे, केवल फ़र्मान सुनकर ही कटने-मरने को तैयार नहीं हैं। लोग आज जंगबाज़ों से पूछने में समर्थ हैं कि उन्हें किस बात के लिए अपना क़ीमती ख़ून बहाने को कहा जाता है?

यह सवाल बेहद गम्भीर है। [illegible]

[illegible]

[illegible]

[illegible]

की अर्थी पहनाई जाती है। 'दुनिया की क़ौमों की आज़ादी', 'जनवादी सामाजिक जीवन', 'पाश्चात्य संस्कृति' और 'विश्व-शान्ति' की रक्षा का नारा देकर हथियार उठाने के लिए जनता को ललकारा जाता है। निस्सन्देह ये महान लक्ष्य हैं, परन्तु दुर्भाग्य से साम्राज्यी उद्देश्यों पर आज़ादी लक्ष्यों की चादर फिट नहीं बैठती, क्योंकि वह उनका असली लिबास नहीं है, और [illegible] कितनी चाहे वाक्-चातुरी क्यों न दिखायें, उनके उद्देश्यों की वास्तविकता अपना विकराल भयंकर 'सुरसा-रूप' छिपा नहीं पाती और विश्व की जनता को उत्तरोत्तर सावधान करती जाती है। जनता की यह जागरूकता ही साम्राज्यवादियों को अपने कुटिल उद्देश्यों की पूर्ति के मार्ग में सबसे बड़ी रुकावट नज़र आती है, जो हर दिशा में बढ़कर उनके हाथ थाम लेती है। इस रुकावट को हटाने और रेडियो से ज़हर में बुझे आतिशी शब्दों के गोले दागे जा सकते हैं, पर हवाई जहाज से एटम बम नहीं गिराये जा सकते। फलतः जनता की जागरूकता ख़त्म करने के लिए लेखकों और कलाकारों को बड़े-बड़े प्रलोभन देकर ख़रीदा जा रहा है। अमरीका में आज क्या हो रहा है, यह किसी भी विचारशील व्यक्ति से छिपा नहीं है।

दो-तीन दिन पहले का अख़बार मेरे सामने है, जिसमें प्रकाशित एक ख़बर बताती है कि वहां के मनोवैज्ञानिकों ने नई पुस्तकें तैयार की हैं, जिनके द्वारा बच्चों को अब नये ढंग से वर्णमाला सिखाई जायगी। अर्थात् 'ए' से 'एटम' 'बी' से 'बम' और 'सी' से 'सिविल डिफेन्स' पढ़ाया जायेगा। और इनकी तशरीह करते समय बताया जायेगा कि 'एटम बम' एक आतिशी बम है जो हवाई जहाज से गिराया जाता है और उससे बच्चे-बूढ़े-जवान सभी मर जाते हैं और मकान तबाह हो जाते हैं। और 'सिविल डिफेन्स' के मानी यह है कि जैसे ही 'सायरन' (भोंपू) बजे वैसे ही बच्चों को पेट के बल चलकर पास की ख़न्दक़

या 'शेल्टर' में घुस जाना चाहिए नहीं तो उनके चिथड़े-चिथड़े उड़ जायेंगे ! आगे के अक्षर खबर में नहीं दिए हैं । सम्भवतः 'ई' से 'एनीमी' (दुश्मन), 'एफ' से 'फाइट' (लड़ या लड़ना); 'एम' से 'मर्डर' (हत्या करो या करना), 'आर' से 'रशियन' (रूसी) 'एस' से 'स्ट्रैन्गल' (गला घोंट दो या गला घोटना)—कुछ ऐसी ही हौलनाक तशरीहें होंगी ! और सम्भवतः अबोध शिशुओं को इन वस्तुओं और क्रियाओं से परिचित कराने के लिए 'शिक्षा-प्रद' फिल्मों का प्रदर्शन भी साथ-साथ चलेगा ! इन सब बातों का अनुमान कर लेना अवास्तविक न होगा ।

मोटे तौर पर, मनुष्य की मानसिक प्रतिक्रियाओं का अध्ययन करके सहज वृत्तियों, आवेगों और भावनाओं को अधिक मानवीय, संस्कृत और स्वस्थ बनाने वाले सामाजिक प्रभावों का निर्देश करना मनोविज्ञान का काम है । परन्तु ये मनोविज्ञानिक !

इन लकड़बग्घों के घृणित मनोविज्ञान पर टिप्पणी करना भी किसी इन्सान का स्वाभिमान गवारा नहीं कर सकता । भय, हिंसा, घृणा, हत्या, अपहरण, बलात्कार, जाति-द्वेष, छल, कपट, अहंकार आदि पाशविक वृत्तियों और कृत्यों को मनुष्य-मात्र की सहज-वृत्तियाँ और वांछित कृत्य बनाने का स्वप्न देखने वाले, केवल अमरीका के ही नहीं, वरन् जहाँ-जहाँ साम्राजियों के चरण जमे हैं, वहाँ के भी तमाम लोगों को हिंस्र, फाशिस्त दरिन्दों की जाति के रूप में तबदील कर देना चाहते हैं, और उनके इस अन्तर्राष्ट्रीय दानवी षड्-यन्त्र की आज कोई सीमा नहीं । मानवीय विचार, नैतिक मर्यादा, मानवीय भाव, सांस्कृतिक परम्परा, समाज सम्बन्ध, कला, दर्शन, विज्ञान—आज कोई चीज भी तो इन मौत के व्यापारियों के निकट सत्य और पुनीत नहीं है । मानव-आत्मा और मानव-विवेक की हत्या करके वहाँ पर एक विक्षिप्त, नरभक्षी कुम्भकरण को जगाना आज उनकी विध्वंस योजना का अनिवार्य अंग है । उनका दुःस्वप्न कभी भी सफल नहीं हो सकता, क्योंकि जीवन मृत्यु से अधिक बलवान है । परन्तु जीवन को खतरा तो है ही ।

( २ )

बीसवीं शताब्दी के मध्य लड़ा जाने वाला 'शान्ति' और 'युद्ध' की शक्तियों का यह 'विश्व-व्यापी-देवासुर-संग्राम' मनुष्य के भाग्य का अन्तिम निर्णयकारी संग्राम है ।

इस गम्भीर और नाजुक मौके पर मैं अपने देश के तमाम जनवादी लेखकों, विशेषकर हिन्दी लेखकों से—उनसे जो प्रगतिशील लेखक आन्दोलन में भाग लेते रहे हैं, और उनसे भी जो इस आन्दोलन के कभी हमदर्द थे, पर आज [illegible] मानजनक व्यवहार से खिन्न होकर स्वयं दूर हट गये हैं, या हटा दिये गये हैं, या जो अनेक छोटे-मोटे सैद्धान्तिक विरोधों के कारण जानबूझ कर इस आन्दोलन से अलग रहे हैं—आज मैं एक मार्क्सवादी प्रगतिशील लेखक की हैसियत से आप सब बुजुर्गों और साथियों से बहुत कुछ निवेदन करना चाहता हूं, और आपसे बहुत कुछ सुनना चाहता हूं, क्योंकि 'मानव आत्मा के शिल्पी' होने के नाते 'शान्ति' और 'युद्ध' की शक्तियों के इस विकट संघर्ष में हम में से कोई भी तो तटस्थ नहीं है । फिर हम एक-दूसरे से दामन खींचकर क्यों बैठे

है ? यह स्वय एक गम्भीर परिस्थिति है। ऐसे समय स्पष्ट निवेदन न करना मानव-द्रोह होगा, क्योंकि तब हमारे दिलों में सन्देह और मनोमालिन्य, अनादर और अविश्वास के घातक कीटाणु छिपे-छिपे पनपते रहेंगे, और मेरी बातों में परिस्थिति की गम्भीरता का आग्रह न होकर केवल शिष्टाचारी आडम्बर होगा। स्पष्ट बात करके मैं आपमें से किसी का दिल नही दुखाना चाहता, बल्कि आपके उस मानवीय विवेक को जगाना चाहता हूँ, जो कतिपय साथियो की क्षुद्रताओं और सकीर्णताओं से क्षुब्ध और आहत होकर स्वय भी क्षुद्र और सकीर्ण होता जा रहा है और हमारे बीच अलघ्य दीवारे खड़ी कर रहा है। निश्चय ही शिष्टाचारी आडम्बर या कुओ० मो० जो के 'साहित्य में सयुक्त मोर्चा' सबधी लेख का अनुवाद छाप करके रस्म अदायगी के रूप में अपनी 'प्रगतियों' का उड़ता-उड़ता हवाला दे देने मात्र से ये दीवारें नही गिरेंगी। इसके लिए जरूरी है कि हम अपने गिरेबान मे मुँह डालकर देखें, ताकि व्यक्तिगत द्वेष, विवेकहीन आक्रोश, और क्षुद्र अहकार हम फिर ऐसा सकीर्ण गतवादी न बना दे कि हम मूल बातो की उपेक्षा करके सिर्फ एक-दूसरे के मुख पर कालिख पोतना ही अपना परम क्रान्तिकारी कर्तव्य समझ बैठें। वर्तमान सघर्ष मे हम लेखको का सामाजिक दायित्व बढ गया है तो यह भी साफ है कि साहित्य-सस्कृति के क्षेत्र मे 'नौ कनौजियों के तेरह चूल्हे' बनाकर हम इस महान दायित्व को पूरा नही कर सकते। इसके लिए जरूरी है कि इन चूल्हों के इर्द-गिर्द खिची कल्पित भेद भाव की लकीरो को लाघकर हम मुक्त-हृदय से एक-दूसरे के निकट आये, एक-दूसरे को समझे, एक दूसरे के कृतित्व का आदर-सम्मान करे, एक-दूसरे की ईमानदारी पर भरोसा रखकर ही केवल रचनात्मक आलोचना-प्रत्यालोचना करें और सद्भावना से ही विचारो का आदान-प्रदान करे, एक-दूसरे की सूझ-बूझ से लाभ उठाये, एक-दूसरे के हमदर्द और हमनवा बने और इस महान दायित्व का भार उठाये, 'अमन, आजादी और जम्हूरियत' के इस महान सघर्ष मे एक-दूसरे से हम-कदम होकर शाना-ब-शाना आगे बढ़े।

यह एक लम्बा, दुखदायी प्रसग है। तीन साल से ज्यादा हो गये, तबसे मैं काश्मीरी जनता की सास्कृतिक शक्तियो के सगठन मे इतना अधिक व्यस्त रहा हू कि अपने साहित्य की बहसो मे भाग लेने का मुझ अवकाश नही मिला है। इस बीच दुर्भाग्य से 'प्रगतिशील लेखक आन्दोलन' मे 'कुत्सित समाज शास्त्रीयता' (Vulgar Sociology) के समर्थक साथियो का बोल-बाला रहा है, जिन्होंने साहित्य और आलोचना के क्षेत्र में बुद्धि-विवेक, वास्तविक जीवन के अनुभव और सिद्धान्त की मर्यादाओं को तिलाजलि देकर जो अकाण्ड-ताण्डव रचा है, उससे मैं अपरिचित नही हूँ और मुझे मालूम है कि इससे न केवल प्रत्येक विचारशील लेखक और व्यक्ति तिरस्कृत और अपमानित महसूस करता है, बल्कि मार्क्स-वाद और जन-हित को भी अपार क्षति पहुँची है। अपने कृत्यों के लिए उन्हें आज या कल प्रगतिशील भारतीय जनता और उसकी विभिन्न भाषाओं के साहित्य और हमारे इतिहास के सामने स्वय उत्तरदायी बनना पड़ेगा, क्योंकि इनमें से कोई भी खोट और असत्य को अधिक समय तक न प्रश्रय दे सकता है न 'क्षमा बडन को चाहिए छोटन को उत्पात' वाली

उक्ति के अनुसार विग्रहकारी 'उत्पात' के प्रति क्षमाशील ही बना रह सकता है, क्योंकि मनुष्य के इतिहास को प्रगति करना है। अतः इन साथियों की गुमराहियों से उत्पन्न दुष्परिणामों को जाँचना सार्थक होगा, ताकि उन्होंने मार्क्सवाद और साहित्य के पथ में जो विषैले काँटे बिछाये हैं, उनको बीनकर फेंक दिया जाये और इसको पुनः तमाम जनवादियों के मिलन और संघर्ष पथ के रूप में प्रशस्त किया जाये।

इतिहास की पृष्ठ-भूमि में रखकर 'कुत्सित समाजशास्त्रीयता' की जन-संस्कृति विरोधी विचारधारा का हर पहलू से विवेचन जरूरी है, परन्तु यहाँ पर ऐसा करना विषयान्तर होगा। यहाँ मैं केवल इसके कतिपय परिणामों का उल्लेख करके सावधान कर देना ही पर्याप्त समझता हूँ।

चार साल पहले 'साहित्य की परख' लेख में मैंने प्रगतिवाद के नाम पर डा० रामविलास शर्मा और अमृतराय द्वारा प्रतिपादित 'कुत्सित समाज-शास्त्रीयता' के दृष्टिकोण की आलोचना करते हुए लिखा था कि इन दोनों साथियों ने "···'व्यक्तिगत राजनीतिक रुचि और सामन्ती संस्कारगत पूर्वाग्रह के साथ कटूक्तियों, विद्रूपों और उपदेशों को ही मूल्य-निरूपण का साधन बनाया है,"···"अपने दृष्टिकोण की विसंगतियों और अधकचरेपन के कारण आश्रय की खोज में साम-दाम दंड-भेद की पौराणिक नीति के अनुसार आग्रह-दुराग्रह, उपदेश, आदेश और फटकारों की झड़ी भी लगाई है और अन्त में मार्क्सवाद की अज्ञानतावश कोई समन्वित साहित्य-सिद्धान्त प्रतिपादित करने में अपने को असमर्थ पाकर—'विजयी-विश्व तिरंगा प्यारा को श्रेष्ठ साहित्य न कहने की धृष्ठता कौन करेगा ?'—इस प्रकार की कटूक्तियों के सहारे राष्ट्रीय अवसरवादिता (chauvinism) को ही साहित्य के मूल्य निरूपण का चरम सिद्धान्त मान लिया है। इन लेखकों और 'कुत्सित समाजशास्त्रीयता' के दल के अनेक कथित प्रगतिवादी लखकों की आलोचनाओं में से ऐसे अगणित उदाहरण दिये जा सकते हैं, क्योंकि वे जब प्राचीन लेखकों के सम्बन्ध में लिखते हैं तब उनके मापदण्ड कुछ होते हैं, जब जीवित लेखकों के सम्बन्ध में लिखते हैं तब कुछ और, और फिर लेखक-दर-लेखक, ये मापदण्ड बदलते जाते हैं। इसके अतिरिक्त देश की तीव्र गति से बदलती हुई परिस्थिति के साथ-साथ भी इन मापदण्डों को बदलना पड़ता है। परिणाम यह होता है कि एक लेखक जो कल तक प्रतिक्रियावादी था, आज किसी विशेष घटना के बारे में एक तुच्छ रचना करके तुरन्त प्रगतिशील बन जाता है; दूसरा लेखक जो कल तक युग-प्रर्वतक था, इनकी दृष्टि से एक प्रतिकूल रचना करके या केवल बातचीत में ही प्रतिकूल विचार प्रकट करके युग-विध्वंसक और प्रतिक्रियावादी बन जाता है।"

गत चार वर्षों में इन साथियों ने दायें बाजू से छलांग लगाकर बायें बाजू तक पहुँचने में चाहे जरा कलाबाजी दिखाई हो; 'तिरंगे झण्डे' को अकस्मात् 'तिरंगे-कफ़न' बनाकर शब्दों का तिलिस्मी हेर-फेर करने में एक ताश-तराश का-सा अद्भुत कमाल भी हासिल कर लिया हो; अपने साहित्य-संस्कृति तथा जनता-विरोधी मन्तव्यों को ही मार्क्सवादी अतः जन-हितकारी साबित करने के लिए मार्क्स-लेनिन-स्टालिन को बात-बात पर गवाह

के रूप में अपने अष्टावक्र दिमाग़ी चौखटे में जबरन ला खड़ा कर 'सत्य' से 'असत्य' को प्रत्यक्षतः प्रमाणित भी करा लिया हो, पर उनके साहित्यिक कृतित्व का परिणाम असलियत को भुठला नहीं सकता था। इतना ही नहीं, जो बात चार वर्ष पहले ही उनकी रचनाओं से सिद्ध थी, उसे आज इतिहास ने भी सिद्ध कर दिया है। उक्त निबन्ध में इलाचन्द्र जोशी के 'कुत्सित मनोवैज्ञानिकता' और रामविलास-अमृतराय के 'कुत्सित समाजशास्त्रीयता' वाले दृष्टिकोणों में आन्तरिक साम्य प्रमाणित करके जिस 'मात्रा और दिशाओं के भेद' की ओर संकेत किया गया था, उसे इतिहास ने इस प्रकार उघाड़ कर रख दिया है कि इलाचन्द्र जोशी शब्दों से साम्राज्यवादियों का समर्थन करते रहे हैं तो ये साथी अपने व्यवहार से जन-शक्तियों को कमज़ोर करके साम्राज्यवादियों के हाथ मज़बूत करते आये हैं। नाक चाहे सामने से पकड़िये, चाहे सिर के पीछे से हाथ घुमा कर——बात एक ही है, श्वास दोनों तरह बन्द होता है। इन साथियों ने उस चेतावनी से कोई सबक़ सीखना तो दूर, उल्टे 'मार्क्सवाद का दुश्मन' 'जनता का दुश्मन' 'इसका दुश्मन' 'उसका दुश्मन' 'सब का दुश्मन' का शोरगुल उठाकर शिवदानसिंह चौहान को साहित्य की दुनिया से ही देशनिकाला देने का षड्यन्त्र रचा और इस 'सत्य-कथन' पर चुपचाप कुण्डली मारकर बैठ गये। ये दोस्त अपने क्षुद्र अहंकार को फुला-फुलाकर इतने बौराये कि दोस्त-दुश्मन, भले-बुरे की तमीज़ करना भूल गये, और उन्होंने जनून में भरकर गाली-गलौज, धमकियों और अनर्गल प्रलापों से ऐसा दम घोंटने वाला विषाक्त वातावरण पैदा किया कि उसमें जन-जीवन और साहित्य के वास्तविक प्रश्नों पर रचनात्मक दृष्टि से विचार करना दुर्लभ हो गया।

दूसरी तरफ़, वास्तविकता का एकांगी, पिष्टपेषणकारी, उथला-पुथला, वस्तु-सत्य के गम्भीर वेदन से अछूता, जीवनानुभव से असंगत, भाव-रूप-रंग-हीन, विश्वासरहित चित्रण करके उन्होंने केवल कुघड़, 'घासलेटी' साहित्य पैदा किया और बड़े-बड़े जनवादी सिद्धान्तों की चित्ताकर्षक तहों में लिपटी, पर वस्तुतः रुचि-वैचित्र्यवादी, अनैतिहासिक, अतः अवसरवादी, प्रगतिवाद-विरोधी और सिद्धान्तहीन आलोचना ही लिखी।

मैं स्वयं क्षुब्ध हूँ, क्योंकि उन साथियों की किस रचना को उठाकर विश्वास से कहूँ कि उसमें मेरे देश का जन-जीवन सर्व-सम्पूर्ण-सक्रिय रूप से प्रतिबिम्बित हुआ है, उसे साहित्य में गौरवशाली स्थान मिलेगा? किस लेख को पढ़कर बताऊँ कि इसमें साहित्य और समाज की समस्याओं का हमारे देश की यथार्थ परिस्थितियों की पृष्ठभूमि को सामने रखकर वैज्ञानिक विवेचन किया गया है और वह किसी लेखक की रचना या साहित्यिक विचारधारा के कलागत-सामाजिक मूल्य को समझने में सहायक होता है? किस वस्तुगत आधार पर विश्वासपूर्वक कहूँ कि पिछले तीन-चार वर्षों में इन साथियों की कविताओं और कहानियों में कहीं भी वास्तविक जीवन का स्पर्श है, जो उनकी रचनाओं को कलात्मक बनाता हो, जिससे जन-रुचि का परिष्कार होता हो, जो मानव-मन को उन्नत और उदात्त बनाती हो, जो जनता को अपने जीवन की वस्तु-स्थिति से परिचित कराके संघर्ष-पथ पर अग्रसर होने की प्रेरणा देती हो? कैसे कहूँ कि उनकी आलोचनाओं ने लेखकों को अपने साना-

जिक दायित्व के प्रति सजग करके उन्हें एकता के सूत्र में बाँधा है? किस बुनियाद पर दावे करूँ कि उन्होंने अपनी रचनाओं और लेखों से पिछले पाँच-सात वर्षों में मानव-संस्कृति में रत्ती बराबर भी संवृद्धि की है?

इसके विपरीत, मार्क्सवाद और वर्ग-युद्ध के नाम पर उन्होंने 'जन-साहित्य और संस्कृति' के निर्माण की समस्या का समाधान करने के लिए व्यवहारतः जिस नीति को चलाया है उसका सार यह है कि कला की कलात्मकता, इतिहास की ऐतिहासिकता, जीवन-वास्तव की वास्तविकता और विज्ञान की वैज्ञानिकता से हमें आज प्रयोजन नहीं, क्योंकि हम जन-क्रान्ति में लगे हैं! यह मार्क्सवाद नहीं, कोरा अबुद्धिवाद और अवसर-वाद है।

लोक-प्रिय जन-साहित्य के नाम पर और जनता की अशिक्षा और अज्ञानता की दुहाई देकर उन्होंने 'श्रेष्ठ कलात्मक साहित्य' का प्रश्न उठाने वालों को 'शाश्वतवादी', 'रूपकवादी' आदि घोषित किया है; लेखकों को अपनी 'प्रतिभा' अर्थात् 'वस्तु-सत्य की संवेदनशीलता' का हनन करके थोथे किताबी ज्ञान के आधार पर प्रेरणाहीन, निष्प्राण तुकी-बेतुकी रचनाओं में राजनीतिक इश्तहार लिखने पर विवश किया है और इन रचनाओं का खूब ढोल पीटा है। पर जनता गरीब को इन 'जन-कवि' नामधारी महारथियों के हाथों भी ओस चाटकर ही अपनी साहित्यिक प्यास बुझानी पड़ी है।

प्रगतिशील लेखक संघ को अपनी साहित्यिक गुटबाजी का अखाड़ा बनाकर उन्होंने पूरे जासूसी अन्दाज में हर मास और हर पखवारे प्रगतिवाद, मार्क्सवाद, जनवाद आदि के दुश्मन लेखकों की लम्बी-लम्बी सूचियाँ तैयार की हैं, उन पर 'कड़ी निगाह' रखने के लिए बाकायदे नोट किया है कि अमुक ने किस दफ्तर में नौकरी पा ली है, किस प्रकाशक के यहाँ किताब छपा ली है और किसके यहाँ उठक-बैठक जमा ली है, और अन्त में अपने 'वैज्ञानिक अनुसन्धान' से पूरी तरह सन्तुष्ट होकर कि उनके गुट के दोस्तों के अलावा और सारे लेखक मार्क्सवाद और जनता के दुश्मन हैं, उन्होंने बड़े गर्व-स्फीत स्वर में 'राहुल सांकृत्यायन, सुमित्रानन्दन पंत, 'अज्ञेय' 'दिनकर', हजारीप्रसाद द्विवेदी, यशपाल, नरेन्द्र शर्मा, उपेन्द्रनाथ 'अश्क', बच्चन, उदयशंकर भट्ट, देवेन्द्र सत्यार्थी, रामवृक्ष बेनीपुरी, शिवदानसिंह चौहान आदि-आदि के नाम गिना कर इन जन-द्रोही मुजरिमों के गलों में तख्तियाँ लटकाई हैं, जिनमें से किसी पर लिखा है 'टाटा-बिड़ला का एजेन्ट', किसी पर 'पूँजीपतियों का दलाल' किसी पर 'ईमानफ़रोश' किसी पर 'दैत्य' और किसी पर 'दानव'! इन बेचारों को अन्त में सज़ा क्या सुनाई जायेगी, इसका तो अनुमान ही लगाया जा सकता है, परन्तु एक नोटिस में दी गई क्रान्ती धमकी के आधार पर इतना तो निश्चित है कि "सब ऐसों को ठीक करेंगे मार-मार कम्यूनिस्ट!" साहित्य की परम्परा के प्रति अपनी अपार श्रद्धा का प्रदर्शन करने के लिए ये साथी इन नोच महमूद गजनवी और काश्मीर के सिकन्दर बुत-शिकन की धर्मान्धता को भी मात देने वाले दर्प और दम्भ में चूर होकर साहित्य-मंदिर की तमाम प्रतिष्ठित, सजीव प्रतिमाओं में से किसी को 'नतियाते', किसी को 'लतियाते'

किसी की 'बखिया उधेड़ते' किसी को 'खदेड़ते', बस अपनी पहलवानी गदा घुमाते फिरे हैं, ग़रज़ यह कि उन्होंने बड़ों-बड़ों के मान चूर कर दिये है, बड़ी-बड़ी मूर्तियाँ खंड-खंड करदी हैं; जो बची हैं उनमें से कुछ मुँह छिपाकर 'औंधी पड़ी' हैं, कुछ 'आत्म-हत्या' करने वाली हैं, कुछ अपनी पुस्तकें पेट से बाँधकर समुन्दर में छलांग लगाने का मौक़ा तलाश कर रही हैं। जो भी हो, यहां तो बारिश के बिना ही 'छुद्र नदी भरि चलि इतराई' का दृश्य है और कुत्सित समाज-शास्त्रीयता के लिए मैदान साफ किया जा रहा है। पर यह मार्क्सवाद नहीं विशुद्ध फ़ासिस्ती-भावना का अंकुरित रूप है।

भाषा के प्रश्न पर भी 'कुत्सित समाज-शास्त्रीयता' के इन साथियों ने अपने खोखले किताबी ज्ञान का पाण्डित्य प्रदर्शन करके प्रगतिशील लेखक आन्दोलन से एक ऐसी अन्धाधुन्ध नीति को मनवा कर चलाना चाहा है जो साम्राज्य-दोस्तों को ही शक्ति पहुँचाती है, और जनता में न केवल विग्रह और वैमनस्य के बीज बोती हैं, बल्कि भविष्य में एक 'महत्तर हिन्दुस्तानी जाति या राष्ट्र' के विकास की रामविलासी पूर्व-कल्पना के संदिग्ध आधार पर ही एक बड़े भूभाग (बिहार, उत्तर-प्रदेश, मध्य-भारत और सम्भवतः राजस्थान आदि) की मातृभाषाओं का हक़ भी छीनती है और इस प्रकार इस समस्या का जनवादी समाधान न होकर, यह सारी नीति जनहित-विरोधी है।

अन्त में ये दोस्त साहित्य में 'कुत्सित समाज-शास्त्रीयता' के गुट का इजारा और आभिजात्य स्थापित करने के लिए अपनी दुकान पर 'मार्क्सवाद' का साइन बोर्ड टाँग कर बैठ गये। जो प्रगतिशील लेखक इस गुट में 'मन-वचन-कर्म' से शामिल न थे, उनको 'घर का भेदी लंका ढाये' की उक्ति के अनुसार 'सुधारवादी' घोषित करके पहले ही इन्होंने निकाल दिया। इसके बाद दुकान चालू होने पर अगर किसी अन्य लेखक ने कभी चाह कर भी अन्दर क़दम रखने की कोशिश की तो उसके साहित्य की पोटली में से, चाहे आती हो या न आती हो पर इनकी नाकें दूर से ही 'पराजयवाद', 'पलायनवाद', 'निराशावाद', 'छायावाद', 'राष्ट्रवाद', 'पुनरुत्थानवाद', 'अध्यात्मवाद' आदि की भयानक दुर्गन्धियों को सूँघकर पकड़ लेती थीं, और वे उन्हें धक्के मार-मारकर अगल-बगल की जन-विरोधी विचारधाराओं के महलों तक खदेड़ आते थे। और जिन लेखकों ने इनकी शोहरत सुनकर इधर से भूले-भटके भी गुजरने की जुर्रत नहीं की उनको कोसने में कोर कसर रखने का तो प्रश्न ही नहीं उठता था। और इस 'दरबार' में अपनी बात का 'वज़न' बढ़ाने के लिए उन्होंने बड़े-से-बड़े लेखक की खिल्ली उड़ाई, उस पर फब्तियाँ कसीं, व्यंग्य किये, तीरोनश्तर से वार किये। और प्रतिक्रियावादी तो वे गये हुए ही। इन दोस्तों का स्वेच्छाचारी पूर्वग्रह इस सीमा तक बढ़ा कि अपनी व्यक्तिगत रुचि अरुचि को आधार मानकर उन्होंने जो नीति बरती उसका दुरंगा स्वरूप यह था कि : 'प्रेमचन्द को उछालो और शरत् को गिराओ', 'निराला को उछालो और पन्त को गिराओ'। जिसे उछालना है उसे एक धार्मिक की श्रद्धा से 'महान लेखक', 'महा मानव' और 'जनवादी विचारक' साबित करो। जिसे गिराना है उसे 'तुच्छ और घटिया लेखक', 'मधुशालाओं की आपाधापी' में ही लगा रहने वाला

'लम्पट मानव' और 'प्रतिक्रियावादी विचारक' घोषित करते जाओ !—तात्पर्य यह कि बजाय इसके कि हमारे राष्ट्रीय संघर्ष के साथ-साथ विकासमान हमारे राष्ट्रीय नव-जागरण को अपनी महान रचनाओं से नया उन्मेष और नया उत्थान देकर भारतीय वाङ्मय को समर्थ और समृद्ध बनाने वाले इन मेधावी कलाकारों और कवियों की महत्ता के सामने ये साथी समान रूप से नमनशील होते और इतिहास की पृष्ठ-भूमि में रखकर ही उनके साहित्य की उदात्त, ओजस्विनी, जीवन्त परम्पराओं का मूल्यांकन करते, उन्होंने अपनी रुचियों, पूर्वग्रहों और सम्भवतः गुट के स्वार्थों को ही सर्वोपरि माना और इस भेद-नीति को चलाने के लिए समीक्षा-सिद्धान्तों को उठाकर ताक पर रख दिया। स्पष्ट है कि ऐसी नीति अर्ध-सत्यों पर ही आश्रित हो सकती है। इसके विपरीत, इन साथियों ने दुकान को अपनी 'जन-साहित्य' नामधारी जिन रचनाओं से सजाया वे सिर्फ बेजान तुकबन्दियाँ और प्रलापकारी कहानियाँ ही नहीं हैं, उनमें अधिकतर अर्थ-हीन, बे-सिर-पैर की हवाई चीजें हैं, और वस्तुतः ऐसे मध्यवर्गी, प्रतिभाहीन, नक्कू-शाह (philistine) दिमागों की उपज हैं, जो जीवन की वैविध्यपूर्ण, विरोध-जन्य गति-शील वास्तविकता को मूर्त रूप में देख-समझ ही नहीं सकते और जिनका विक्षिप्त मानस हमारे लोक-जीवन से सर्वथा असम्पर्कित है। इसीलिए 'समाजवादी विषय-वस्तु और राष्ट्रीय रूप-विधान'—इस मार्क्सवादी सिद्धान्त को उलट कर ये साथी ऐसी रचनाएँ करते रहे, जिसकी टेकनीक और शैली तथा भाव-भूमि, वस्तु-चित्र, रूप-प्रकृति, संगीत-लय से समन्वित रूप-विधान राष्ट्रीय-जीवन और इतिहास के न होकर अन्तर्राष्ट्रीय—वह भी अत्यन्त कुवड़-कॉस्मोपॉलिटन हैं, और जिसकी विषय-वस्तु जनवादी या समाजवादी न होकर मध्यवर्गी 'लिबरलिज़्म' से प्रभावित है। इसी कारण उनकी रचनाएँ अक्सर बोध-गम्य भी नहीं रहीं, मूर्त जीवन-चित्रों (images) के अभाव से उनमें आन्तरिक तारतम्य और केन्द्रीयता दुर्लभ रही है और उनमें अर्थ का अनर्थ करने वाली थोथी अन्योक्तियाँ और दुर्ज्ञेय संकेत-कथनों की ही भरमार रहती है, और उनका व्यंग भी जीवन से उत्पन्न नहीं, बल्कि कृत्रिम होता है और एक-सी रुचि रखने वाली छोटी-सी मित्र-मण्डली में ही एक अस्वाभाविक हास का उद्रेक कर सकता है। कुल मिलाकर ये रचनाएँ इतनी अध-कचरी, छिछली और कुरुचिपूर्ण होती हैं कि उन्हें 'रचनात्मक साहित्य' की कोटि में रखा ही नहीं जा सकता, और 'प्रचार-साहित्य' की दृष्टि से भी उनका मूल्य नगण्य है। इसी-लिए इस नकली 'जन-साहित्य' को जनता हाथ भी नहीं लगाती। उसमें लोकरंजन का कोई तत्त्व नहीं और न वह जन-जीवन से 'प्राण-सम्बन्धित' है। फिर भी ये साथी अपनी दुकान में 'अपने मुँह मियाँ मिट्ठू' बने बैठे रहे, और 'मन तुरा हाजी बिगोयम, तू मरा हाजी बिगो' के आधार पर 'भविष्य रामविलास का है' 'भविष्य नागार्जुन का है' ... (और इनके लिए दावा पेश करने वाले अमृतराय का तो खैर हुआ ही)—बस ये 'भविष्य' की सारी संपदा का अभी से आपस में बटवारा करते रहे हैं।

यह है 'कुत्सित समाज-शास्त्रीयता' के प्रतिपादकों का सारा साहित्यिक कृतित्व

और उनका साहित्यिक व्यवहार !

इस स्थान पर एक लम्बा उद्धरण देने के लिए विवश हूँ। 'प्रतीक' के दसवें अंक में 'अज्ञेय' ने इन साथियों का रेखा-चित्र 'हिन्दी-पाठक के नाम' अपनी खुली चिट्ठी में खींचा है। वह इस प्रकार है :

"और यह पाठक (कुत्सित समाज-शास्त्रीयता का प्रतिपादक—शि०) पढ़ता ही नहीं। यों किताबें वह काफी चाटता है, और भारी-भारी शब्द, नाम, फ़िकरे और आँकड़े हर वक्त उसकी जबान से फिसले पड़ते है, लेकिन वह पढ़ता नहीं, केवल पढ़ाता है। पढ़ाता किसे है, यह कहना ज़रा मुश्किल है, क्योंकि उसने सारी दुनिया को अलग-अलग डिब्बों में बाँट रखा है—एक डिब्बे में वह हैं जो कभी पढ़ ही नहीं सकते; दूसरे में वह हैं जिन्हें पढ़ाना व्यर्थ है; एक में वह हैं जो पहले ग़लत पढ़ गये हैं, और जिनकी विद्या को मिटाना है; और एक में वह हैं जो [illegible] और परम-गुण-निधान हैं। इस प्रकार यह पाठक केवल पढ़ा[illegible] है, क्योंकि और किसे पढ़ाये ?—और है ही कौन, मानव तो होता नहीं, केवल वर्ग होते हैं, और मानववाद स्खलन है, और शाश्वत कुछ नहीं है, उन्होंने जो कुछ कह दिया वह शाश्वत है और उसमें परिवर्तन लाना चाहना गुरुतर अपराध है।"

चूँकि इस रेखा-चित्र के लेखक 'अज्ञेय' हैं, इस कारण ही यह उपेक्षणीय है, ऐसा कहने से काम नहीं चलेगा। 'अज्ञेय' के आलोचनात्मक दृष्टिकोण की जितनी निर्मम (पर सैद्धान्तिक) आलोचना मैंने की है, सम्भवतः किसी दूसरे ने नहीं की। परन्तु न पहले कभी और न आज ही मैं यह मानने को तैयार हूँ कि अज्ञेय एक जन-विरोधी लेखक हैं, केवल इस लिए कि उन्होंने प्रगतिवादियों से मतभेद रखा है और इधर 'नेहरू-अभिनन्दन-ग्रन्थ' का सम्पादन किया है। बल्कि इतने सशक्त कलाकार के मन में यदि साथियों के रवैये के प्रति ऐसी प्रतिक्रिया हो तो ठंडे दिल से सोचना चाहिए कि कहीं वे मार्क्सवाद को संकीर्ण मतवादी के रूप में ग्रहण कर बदनाम तो नहीं कर रहे। सही बात का जवाब ढेला फेंककर नहीं दिया जाता, न उस दर्पण को ही तोड़कर चूर्ण-चूर्ण कर दिया जाता है जिसमें आपकी सही प्रतिच्छवि दिखाई देती है। 'अज्ञेय' का अपराध यही है कि उन्होंने आपके सामने दर्पण रख दिया। साहित्य, संस्कृति और भाषा के प्रश्नों पर 'कुत्सित-समाज-शास्त्रीयता' का दृष्टिकोण निश्चय ही मार्क्सवाद का दृष्टिकोण नहीं है। इसमें किसी साथी या मित्र को अंशमात्र भी भ्रम या सन्देह नहीं रहना चाहिए।

मार्क्सवाद की दृष्टि से कला एक विशेष प्रकार की सामाजिक चेतना और मानव क्रिया है, व्यक्ति और समाज के विकास के लिए जिसका आत्यन्तिक महत्त्व है। कलाकार अपनी प्रतिभा (अर्थात् वस्तु-सत्य की संवेदनशीलता) से वस्तु-सत्य को मूर्त-सम्पूर्ण, सक्रिय, गत्यात्मक रूप से प्रतिबिम्बित करके मनुष्य के मन अर्थात् उसके सम्पूर्ण आध्यात्मिक जीवन, उसकी भावनाओं, उसके विचारों, उसकी चेतना और उपचेतना को प्रभावित करता है, और भाव-विचार के रूप-चित्रों (images) के इन्द्रिय-बोध द्वारा मनुष्य में एक

नये प्रकार की मानवीय क्रियाशीलता और विचारसरणि जाग्रत कर देना है। इस सामाजिक चेतना का प्रेषण वह विशेष रूप से तीव्र, सुखद और प्रभावकारी ढंग से करता है। श्रेष्ठ कला शिक्षाप्रद होती है, क्योंकि वह मनुष्य में उदात्त भावों और विचारों को जगाकर उसमें मनुष्य के उच्चादर्शों के प्रति सहज आसक्ति पैदा करके उसे मानवोचित गुणों से विभूषित करती है, उसकी रुचियों को संस्कृत, पुष्ट और सौन्दर्य-प्रिय बनाती है। इसी व्यापक अर्थ में कला प्रोपैगैण्डा है, क्योंकि उसका अपना सामाजिक प्रयोजन और संविधायक पक्ष है। इसीलिए एक मार्क्सवादी की दृष्टि में श्रेष्ठ और पुरअसर प्रोपैगैण्डा अच्छी कला भी हो सकता है। परन्तु श्रेष्ठ और सारपूर्ण कला का श्रेष्ठ और पुरअसर प्रोपैगैण्डा होना अनिवार्य नहीं है। एक वर्ग-समाज में कला भी मनोजगत के अन्य सामाजिक ढाँचों की ही तरह वर्गों में बँटी होती है। इसका प्रयोग मनुष्य के आध्यात्मिक जीवन को संस्कृत और बलवान बनाने के लिए भी किया जा सकता है और उसकी कुत्सित, पाशविक, मानवद्रोही वृत्तियों को उभारने के लिए भी, यद्यपि उस समय कला का भी हनन हो जाता है।

मार्क्सवादी इसीलिए कला के महत्त्व की उपेक्षा नहीं करते। उनकी दृष्टि में वर्ग संघर्ष से कला का अन्तरंग सम्बन्ध है, क्योंकि कला इस संघर्ष को प्रतिबिम्बित करके प्रभावित करती है और उसके परिणाम के निर्णय में सहायक होती है। कला अपनी महान प्रभविष्णु शक्ति के कारण संघर्षशील-मानवता को सचेत बनाने का साधन बन सकती है। अतः इन दोनों दृष्टियों से---इस दृष्टि से भी कि कला मनुष्य के आध्यात्मिक जीवन को सुसंस्कृत, भरपूर और व्यापक बनाती है, और इस दृष्टि से भी कि कला वर्ग-समाज में संघर्षशील-मानव को चेतना, संकल्प, मनोबल और साहस प्रदान करती है---सच्चे मार्क्सवादियों के हृदय में इस अमोघ अस्त्र के निर्माता कलाकार या साहित्यकार के प्रति सर्वदा असीम आदर और सम्मान का भाव रहा है, जिसके कारण ही वे लेखक और कलाकार को 'मानव-आत्मा का शिल्पी' मानते आये हैं, और पूँजीवादी-समाज की उन कला-विरोधी प्रवृत्तियों का विरोध करते आये हैं, जिनके भवर में पड़कर कलाकार और लेखक की प्रतिभा और उसके व्यक्तित्व का हनन होता है, विकास नहीं।

मार्क्सवाद मनुष्य की संस्कृति का विरोधी नहीं, बल्कि महान सामाजिक दायित्वों की चेतना प्रदान करके साहित्य और कला के अभूतपूर्व विकास की सम्भावनाओं का मार्ग प्रशस्त करने में सहायक एक रचनात्मक दृष्टिकोण है। मार्क्सवाद लोगों में फूट डालने या अपने से दूर हटाने का सिद्धान्त नहीं है, बल्कि जनवादी व्यवहार द्वारा सामान्य जनवादी लक्ष्यों के आधार पर लोगों को सामान्य संघर्ष के लिए एकजुट करने का सिद्धान्त है। मार्क्सवाद को विज्ञान और वस्तुगत-सत्य से कोई आशंका नहीं कि वह लेखकों और वैज्ञानिकों पर आतंक जमाकर अपने आदेशों पर उनसे अवसरवादी और घासलेटी साहित्य तैयार करवाये, क्योंकि मार्क्सवाद का स्वयं अपना आधार द्वन्द्वात्मक वस्तुगत सत्य और विज्ञान है, जिसके कारण ही वह एक निरन्तर विकासमान वैज्ञानिक जीवन-दर्शन और

कार्य-पद्धति है, और जिसके कारण ही मार्क्सवाद प्रत्येक लेखक और कलाकार से भी यही अपेक्षा रखता है कि वह अपनी प्रतिभा का भरपूर उपयोग करके वस्तु-सत्य को अपनी कला में सम्पूर्णतः प्रतिबिम्बित करे और समाजवादी लेखकों से अपेक्षा रखता है कि 'समाजवाद' उनके निकट एक शुष्क विचार-सिद्धान्त ही न हो बल्कि उनकी भावना बन गया हो, जिससे प्रेरित होकर वे अपनी सहज प्रतिभा या वृत्ति से साहित्य की रचना करें और इस प्रकार स्वयं भी दूसरे के लिए प्रेरणा का केन्द्र बन जाये।

कुत्सित-समाज-शास्त्रीयता का दृष्टिकोण इसका ठीक उल्टा है, इसी कारण जन-साहित्य और जन-संस्कृति का विरोधी है, अर्थात् जन-विरोधी और मार्क्सवाद-विरोधी है। पुरानी कहावत है कि 'लाल के पाँव पालने में देखने चाहिएँ'। यह कुत्सित दृष्टिकोण सबसे पहले एक निषेधात्मक, अबुद्धिवादी मनोवृत्ति के रूप में प्रकट होता है, फिर मार्क्सवाद का जामा पहनकर हुक्मराना अहंकार और संकीर्ण मतवाद के रास्ते वैसा ही घोर तानाशाही रूप धारण कर लेता है जैसा जर्मनी में पैदा हुआ था, जैसा आज अमरीका में पैदा हुआ है, और जिसके विरुद्ध विश्व की शान्तिप्रिय जनता अविराम संघर्ष कर रही है।

भारत ही नहीं, किसी भी देश के जनवादी साहित्य में 'कुत्सित-समाज-शास्त्रीयता' का कोई स्थान हो सकता। इसीलिए सोवियत संघ में, फ्रान्स में, इंगलिस्तान में, चीन में, और हर देश में मार्क्सवादी इस 'कुत्सावाद' के विरुद्ध और भी अधिक सतर्कता से संघर्ष करते आते हैं, क्योंकि यह मार्क्सवाद का लबादा ओढ़कर जन-शक्तियों के शिविर में दाखिल होता है, और मार्क्सवाद ही नहीं बल्कि मनुष्य की समूची सांस्कृतिक और कलात्मक प्रगति के मार्ग में अंगद का-सा पाँव रोपकर खड़ा हो जाता है।

परन्तु इन साथियों से मैं एकदम हताश नहीं हो गया हूँ। निश्चय ही इनमें से अधिकांश साथी इस हीन दृष्टिकोण के वास्तविक स्वरूप से वाकिफ़ नहीं हैं और इस प्रवृत्ति के प्रतिपादकों ने अपनी विकृत सामन्ती-मध्यवर्गी रुचियों पर मार्क्सवाद का मुलम्मा चढ़ाकर उन्हें 'साहित्य-सिद्धान्त' के रूप में जो कुछ दिया है, वे अपनी अनुभवहीनता के कारण उसे ही सही मानकर गलत मार्ग पर दौड़ने आगे हैं। उनसे मेरा आग्रह है कि वे अपने साहित्यिक और सैद्धान्तिक दृष्टिकोणों की भयानक गलतियों को पुस्तकें पढ़कर ही नहीं, वरन् इतिहास और जन-जीवन की द्वन्द्वात्मक वास्तविकता से सीखकर सुधारने की ईमानदार कोशिश करें। यह स्मरण रखने की बात है कि पिछले पाँच-सात वर्षों से यह कुत्सित दृष्टिकोण हिन्दी के इन लेखकों के अलावा अन्य भाषाओं और साहित्यों के अनेकानेक लेखकों, असंख्य पाठकों और जन-संघर्षों में भाग लेने वाले कार्यकर्ताओं के केवल सचेत विचारों को ही नहीं प्रभावित करता आया है, बल्कि उनके मानस में बहुत गहरे पैठकर उनके नफ़्स और मज़ाक को भी बिगाड़ चुका है—एक तरह से उनका संस्कार और मनोवृत्ति बन गया है। इससे मुक्त होने के लिए बहुत व्यापक और बहुत लम्बा संघर्ष करना पड़ेगा—स्वयं अपने से ही। केवल काट-छाँटकर शब्दों की तरतीब बदल देने से

अन्तरस्थ भावों, विचारों, राग-द्वेषों, मनोवेगों और दृष्टिकोणों का संस्कार और कायाकल्प नहीं हो जाता। न वस्तु-सत्य की संवेदनशील प्रतिभा के बिना साहित्य की रचना ही सम्भव है—ऐसे साहित्य की जो वस्तुगत जीवन-चित्रों की भाषा में सामयिक जीवन-वास्तव का मूर्त-सम्पूर्ण-सक्रिय कलात्मक प्रतिबिम्ब हो। जो केवल किसी खास राजनीतिक पार्टी की गलत-सही नीतियों और अखबार में पढ़ी खबरों का ज्यों-का-त्यों, शुष्क, नीरस, भावहीन पद्यानुवाद ही न हो। जिसमें लेखक की कल्पना से गढ़े गये पात्र बस कठपुतलियों की तरह लेखक के इशारे पर ही न नाचते हों, लेखक की इच्छा से ही न उठते-बैठते और पैदा होते या मरते हों;—अर्थात् जिनका न कोई अपना व्यक्तित्व हो, न मानसिक या दैहिक जीवन हो, जो इस जीवन के वैविध्य और ऐक्य से निर्मित वर्ग-समाज के वास्तविक निवासी न होकर बस लेखक की कल्पना के शून्य-आकाश में 'त्रिशंकु' की तरह कहीं अधर लटके हों। दुर्भाग्य से कृष्णचन्द्र की प्रतिभा का लेखक भी इस प्रवृत्ति से अपने को बचा नहीं पाया और उनके अधिकांश पात्र भी कल्पना-जन्य कठपुतलियाँ हैं, व्यक्तित्व-हीन, जिसके कारण वह अपनी कल्पना से एक क्रुद्ध, निर्दयी राजा की सवारी निकालने के लिए खतरनाक पहाड़ी के आर-पार लट्ठों की जगह जिन्दा किसानों के शरीर बिछाकर पुल बनवा लेते हैं और उस पर से राजा और उसके अमला को गुज़ार देते हैं।

परन्तु जिनमें न प्रतिभा हो, न मार्क्सवादी दृष्टिकोण को सीखने-समझने का धैर्य हो, उनके उतावले अहंकार के लिए और भी अनेक सरल मार्ग खुले हैं—साहित्य या कला उनका क्षेत्र नहीं है। इसमें प्रचार साहित्य भी शामिल है।

'कुत्सित-समाज-शास्त्रीयता' के साथियों से यहाँ इतना ही निवेदन है। और जो इस प्रवृत्ति के नेता हैं, वह स्वयं 'सकल-ज्ञान-विद्या-विशारद और परम-गुणनिधान' हैं, बाक़ी बातें किताबों से पढ़ ही लेंगे।

( ३ )

अन्य बुज़ुर्ग तथा नई पौध के लेखकों से, जो इन साथियों के विवेकहीन व्यवहार से क्षुब्ध हैं, इस सम्बन्ध में क्या कहूँ? बातों की तरफ़दारी कोई अर्थ नहीं रखती। पर एक सरल बात जानता हूँ कि अगर कोई 'असत्य' से 'सत्य' की पैरवी करे तो उससे 'सत्य' 'असत्य' नहीं हो जाता। 'सत्य' की यही महानता है कि 'असत्य' से उसे न झुठलाया जा सकता है, न सिद्ध ही किया जा सकता है। उसे न असत्य की नक़ाब चाहिए, न बैसाखी ही। इसलिए किसी के सही या गलत सोच और व्यवहार को ही उन महान युग-विधायक विचारों के प्रति अपनी आसक्ति या विरक्ति का आधार बना लेना क्या आपके विवेक को उचित जँचेगा, जो हमारी जनता के मानस को उद्वेलित करते आये हैं, जो हमारे इतिहास और जन-जीवन की प्रगति का आग्रह लेकर पैदा हुए, हमारी जनता के मुक्ति-संघर्ष ने जिनको परवाना चढ़ाया, जिनका सत्य ही हमारे साहित्य की मूल प्रेरणा बना? जन-धरणी को चेतना की प्रकाश-किरणों से निरन्तर जगाने वाले इन महान विचारों के सूर्य को ही निगलने के लिए आज चतुर्दिक से राहु-केतु लपक रहे हैं, क्या ऐसे समय हम एक-

दूसरे से कुंठित बने बैठे रह सकेंगे, केवल इसलिए कि किसी ने वह सौजन्य नहीं बरता जो मानवोचित है ?

सोचिए तो, हमारा देश कितना विशाल है ! इसमें कितने किस्म की जलवायु है, कितने किस्म की वनस्पति है, कितने किस्म की धरती है ! और इसमें कितने किस्म के लोग रहते हैं, कितनी जातियाँ बसती हैं, कितनी भाषाएँ बोली जाती हैं——भाँति-भाँति की सभ्यताएँ हैं, संस्कृतियाँ हैं, कलाएँ हैं, नैतिक आचार-विचार और जीविकोपार्जन के ढंग हैं ! कितने धर्म और सम्प्रदाय हैं, कितने दल और संगठन हैं, वर्ग और स्वार्थ हैं ! कन्या-कुमारी से लेकर काराकोरम की पर्वतमालाओं और आसाम की घाटियों से लेकर अरब-सागर तक फैले इस देश का आकाश भी तो एक नहीं ! फिर भी इस महादेश और इसमें बसने वाली विभिन्न क़ौमों को किसने एकता के सूत्र में बाँध रखा है ? निश्चय ही साम्राजी गुलामी ने नहीं, जिसने सदा फूट और कलह के बीज ही बोये हैं; बल्कि हमारे पूर्वजों के इतिहास की गौरवशाली परम्पराओं की उत्प्रेरक स्मृति ने और साम्राजी-सामंती गुलामी से मुक्ति पाने के लिए हर इलाके [illegible] संघर्ष ने ही जन-मन में एकता की भावना को जीवित रखा है और [illegible]

परन्तु एकता की यह [illegible] नहीं सजग हो गई कि उसने स्वतः उठकर इस विशाल देश की समूची जनता [illegible] में बाँध लिया हो। इसे बड़ी लगन से जगाना पड़ा है। और इसे जगाने के लिए हमारे गौरवशाली इतिहास के गीत किसने गाये ? मुक्ति संघर्ष की आवश्यकता का एहसास पैदा करने के लिए साम्राजी-सामन्ती गुलामी, शोषण, हिंसा, अन्ध-विश्वास, ग़रीबी, अशिक्षा और क्रूर अमानवीय समाज-सम्बन्धों की हकीकत से आगाह करके जनता को किसने उभारा ? जन-जन के पद-मर्दित स्वाभिमान को किसने ललकारा ? इसमें अन्य भाषाओं के लेखकों के साथ-साथ हमारे भारतेन्दु-युग से लेकर द्विवेदी, रामचन्द्र शुक्ल, प्रेमचन्द और आज निराला-पंत-युग तक के असंख्य लेखकों और कवियों का योग-दान है, जिन्होंने किसी प्रलोभन से नहीं लिखा, किसी का आदेश पालन करके नहीं लिखा, बल्कि इसलिए लिखा कि उनका संवेदनशील, वस्तुदर्शी कलाकार मन यह गवारा नहीं कर सकता था कि हमारे देश और हमारी जनता की आत्मा की सुन्दर-सजीव प्रतिमा को, जिसे कभी वाल्मीकि और व्यास ने, कालिदास और भवभूति ने, सूर और तुलसी ने, मीर और ग़ालिब ने अपने-अपने युग की वास्तविकता में अन्तर्निहित विकास-सम्भावनाओं के अनुकूल अपनी सहज प्रतिभा से जन आकांक्षित नये जीवनादर्शों और नये मानव-मूल्यों के साँचे में ढाला था, उसे आततायी साम्राज्यवाद और विगलित सामन्तवाद खण्डित करके कुरूप और निष्प्राण बना दे। इसलिए असह यातनाओं, दुर्निवार आर्थिक कठिनाइयों, भद्र-लोक की तीव्र उपेक्षा और सरकारी कोप-दृष्टि की अवहेलना करके भी उन्होंने जीवन्त साहित्य की रचना की है।

एक गुलाम देश का लेखक 'स्वान्तः सुखाय' रचना नहीं करता, न 'कला के लिए कला' का निर्माण करता है——यह दूसरी बात है कि उसकी रचना में वेदना का स्वर इतना

मुखर हो कि गहरे निराशावाद की झलक मिलती हो, या कोई लेखक राजनीति में सचेत रुचि न रखता हो, या उसका राजनीतिक दृष्टिकोण इतना अपरिपक्व और पिछड़ा हो कि वह स्वयं अपने ही रचे साहित्य के संविधायक और प्रयोजनशील तत्त्वों को न देख पाकर साम्राजी देशों में प्रचलित साहित्यिक प्रवादों का बिल्ला बाँधे 'कला के लिए कला' का नारा देता फिरता हो। ऐसी आत्म-विलासी साहित्यिक प्रवृत्तियाँ मरणासन्न साम्राज्यवाद के देशों में ही पूँजीवादी साहित्य की धारा बन सकती हैं, एक गुलाम देश में नहीं। हमारे देश की दस-बारह बड़ी और उन्नत भाषाओं के आधुनिक साहित्य का इतिहास इस वक्तव्य का स्वयं ही प्रमाण है।

हमारी भाषाओं का विकास और आधुनिक साहित्यों का जन्म ही साम्राज्यवाद सामन्तवाद-विरोधी जन-संघर्ष के उषःकाल में हुआ है। इस संघर्ष में निरंतर अग्नि परीक्षा देकर ही इन्होंने विकास और उन्नति की है, और आज भी यह क्रम जारी है। इस राष्ट्रीय नव-जागरण के मंगल-प्रभात में हमारी पिछड़ी भाषाओं का सतत मार्जन और परिष्कार करके उनके शब्द-भंडार को असंख्य नये शब्दों से समृद्ध करके, उन्हें नये संघर्ष-युग के अनुकूल विचार-विनिमय का समर्थ साधन बनाने की ओर कौन प्रयत्नशील रहा है? और क्या वह स्वयं अपने में एक साम्राज्यवाद-सामन्तवाद विरोधी, जन-ऐक्य विधायक युग-चेष्टा नहीं थी? अन्धविश्वास, अशिक्षा, अविज्ञान और अनैक्य के जिस अन्धकारपूर्ण दुर्ग में गुलाम बनाने वाली शक्तियों ने हमारी जनता को बन्द कर रखा था, उस पर जन-भाषा, जन-शिक्षा और जन-साहित्य की मशाल उठाकर किसने चढ़ाई की? अभी जबकि देश की राजनीति मध्यवर्गी स्वार्थों की संकीर्ण सीमाओं में सिमटी-सिकुड़ी कुल-वधू की तरह अपने लिए विदेशी भाषा में अंग्रेज प्रभुओं से कतिपय सुख-सुविधाओं की माँग कर रही थी कि उस समय हमारी जनता के बीच से उठे सरस्वती के वरद-पुत्र जन-मानस में नई परिस्थितियों का आग्रह लेकर त्वरित जन्मे भावों और आकांक्षाओं के मूक, अव्यक्त पर उद्वेलित स्वरों को पहचान कर उन्हें सचेत विचारों की उत्प्रेरक सरगम में बाँध रहे थे। हमारे स्वतन्त्रता संग्राम का यह एक अलग ही रचनात्मक मोर्चा रहा है, जिसका नेतृत्व जनवादी साहित्यकारों और विचारकों ने किया है, राजनीतिज्ञों ने नहीं। राष्ट्रीय नव-जागरण के इस दीर्घ रचनात्मक संघर्ष में हमारे साहित्यकारों ने जीवन-वास्तव को कोख से उठाकर असंख्य जीवन-छायों (images) का अंतरंग और सामान्य, मूर्त-संपूर्ण चित्रण करके व्यक्तित्वहीन अज्ञात-नाम, समाज-शोषण से उत्पीड़ित किसानों, औरतों, वेश्याओं और अशिक्षित-मूक जनों को मानव व्यक्तित्व की गरिमा से मंडित करके इतिहास-पट पर उनकी वास्तविक भूमिका से हमारा साक्षात्कार कराया है। उन्होंने हमारे इतिहास के विभिन्न सूरमाओं, नीतिज्ञों और देश-भक्त नरेशों की विस्मृत कीर्ति के आख्यान लिखे हैं, जो इस बात के प्रमाण हैं कि उन्होंने प्राचीन परम्परा में से उन्हीं चरित्रों (images) को चुना है जो किसी न-किसी मुक्तिकामी मानवीय आदर्श—सत्य, न्याय, समानता, एकता, आज़ादी—के प्रतीक थे या बन सकते थे, जिनके उत्प्रेरक जीवन-चित्रों

को जन-मानस में मूर्त रूप में जगा कर जनता के स्वाभिमान को पुनः जीवित किया जा सकता था, मायावाद के छाये अबुद्धिवाद से उत्पन्न निराशा, विरक्ति और आत्म-भीरुता की भावनाओं का उन्मूलन करके नया आशावाद, नई जीवन-शक्ति और नया आत्मबल पैदा किया जा सकता था और व्यक्तिगत स्वार्थों से आबद्ध विग्रहकारी प्रवृत्तियों का दमन करके व्यापक सामाजिक स्वार्थों की एकताजनक प्रवृत्तियों को उजागर किया जा सकता था। साम्राज्यवाद ने जिस इतिहास की जीवन्त परम्पराओं से अपरिचित रखकर और सामन्तवाद ने जिस धर्म को अमानवीय समाज सम्बन्धों और प्रतिक्रियावादी नैतिकता का प्रचारक बनाकर जनता को अपने क्रूर भाग्य से समझौता करने के लिए विवश बना रखा था, हमारे साहित्यकारों ने इतिहास और धर्म के उन अस्त्रों को शासक-शोषकों के हाथ से छीन कर जनता के हाथ में पकड़ा दिया; अर्थात् उन्होंने जनता को इतिहास और धर्म के उन तत्त्वों का ही साक्षात्कार कराया जो एकता और जाग्रति के वाहक थे। इसमें पुनरुत्थानवाद की चेष्टाएँ न थीं, न सतयुग की ओर लौटकर वल्कल वस्त्र धारण करने का निमंत्रण था, बल्कि इस समाज के जीवन में किसी भी भाव, विचार, सम्बन्ध या स्थिति को अपरिवर्तनीय समझ कर भाग्य या दैव के आसरे छोड़ देने के विरुद्ध आमूल परिवर्तन लाकर नये मानवीय जीवन-निर्माण का आग्रही कर्म-प्रेरक आह्वान था; जीवन को क्षण-भंगुर मानने वाले मायावाद के विरुद्ध जीवन की सत्यता और नित्यता का आशाप्रद सन्देश था।

हमारे साहित्य की शैली इतिवृत्तात्मक रही हो या छायावादी या यथार्थवादी, इतना तो निर्विवाद है कि हमारे साहित्यकारों की कला का रूप-विधान इतिहास की प्राणवन्त परम्पराओं और जनता की मनोभूमि की समष्टि से विकसित सर्वथा देशज या राष्ट्रीय रहा है, उसमें यहाँ की मिट्टी की ही चिरपरिचित गन्ध है, यहाँ के ही फूलों का रंग है, यहाँ की नदियों का ही 'कल-कल निनाद' संगीत है, यहाँ की ही उषा और संध्या का सौन्दर्य है। इस देशज रूप-विधान के माध्यम से ही उन्होंने नये भाव-विचारों की विषय-वस्तु को मूर्त अभिव्यक्ति दी है और रूप-विधान का भी स्वाभाविक विकास किया है। अधिकतर सचेत रूप से सोच-समझकर पूर्व-निश्चय द्वारा नहीं, बल्कि जीवन-वास्तव के अव्यक्त निर्देशों का पालन करके, जो अपने प्रतिबिम्ब के रूप-विधान का स्वयं निर्णेता होता है। और यह नई विचार-वस्तु—एकता, आज़ादी, समानता, भाईचारा, प्रजातंत्र और बाद में समाजवाद आदि के महान विचार—हमारे साहित्य में कहाँ से आये? ये विप्लव-कारी विचार केवल हमारे सामाजिक जीवन की परम्परा से तो निश्चय ही उद्भूत नहीं हुए, यद्यपि एक निराकार अव्यक्त भावना के बीज-रूप में शोषित-पीड़ित जनता के हृदय में अवश्य सोये पड़े थे। इसलिए वस्तुतः वे देश-देश की प्रगतिशील जनता के इतिहास—विशेषकर फ्रान्स की प्रजातान्त्रिक और रूस की समाजवादी क्रान्तियों की प्रतिध्वनि के रूप में हमारे देश की उद्बुद्ध चेतना में आकर गूँजने लगे थे और शेली, बायरन, ताल-स्तॉय और गोर्की की रचनाओं से जीवन की भाषा के द्वारा हमारे मानस में मूर्त और

साकार होकर हमारी जीवन-दृष्टि की अखण्ड ज्योति बन गये थे। यह कोई विचित्र और अनहोनी बात नहीं है कि हमारे साहित्यकार 'जनवादी या समाजवादी विषय-वस्तु और राष्ट्रीय रूप विधान' को व्यवहारतः अपने साहित्य-सर्जन की पद्धति के रूप में अपनाते आये हैं, यद्यपि मार्क्सवादी सिद्धान्त से परिचित तो आज भी सब नहीं हैं। जीवन-वास्तव पर पाँव जमाकर खड़े रहने का ही यह अनिवार्य परिणाम है। इस सिद्धान्त को ठुकराकर और हमारे साहित्य की परम्परा से हठात् अलग होकर विचारों के मरुथल से बह निकलने की अगर किसी ने कोशिश की है तो वह 'कुत्सित मनोवैज्ञानिकता' और 'कुत्सित-समाज-शास्त्रीयता' की अ-साहित्यिक और अ-समाजिक प्रवृत्तियाँ हैं, जो अपनी फूहड़ कल्पना द्वारा निर्मित यन्त्रवत् कठपुतली पात्रों से एक दुर्बोध, संकेतमय भाषा में मनोविज्ञान और मार्क्सवाद की पैरोडी गवाती हैं, और इस प्रकार अपने अन्तर्मन की पशुवृत्तियों का, या कमरे के दर्पण में अपनी रोषपूर्ण मुद्राओं के अनुकूल बदलते प्रति-बिम्ब को देख-देखकर क्रान्ति का ऐहसास कर लेने वाली विक्षिप्तता का मूलतः व्यक्ति-वादी 'दृष्टान्त साहित्य' तैयार करती हैं।

इसका यह तात्पर्य नहीं कि इन दो असामाजिक प्रवृत्तियों के अतिरिक्त हमारे विशाल साहित्य की धारा में और कोई विकृतियाँ आई ही नहीं। आखिर हमारा साहित्य भी एक वर्ग-समाज की संकीर्ण सीमाओं के अन्दर ही विकसित हुआ है, चाहे वह इन सीमाओं को तोड़ने के लिए ही निरन्तर सचेष्ट क्यों न रहा हो।

हमारे साहित्य निर्माता इसी वर्ग-समाज के प्राणी रहे हैं, जिसके समाज-सम्बन्धों ने परस्पर-विरोधी वर्ग-स्वार्थों, वर्ग-संस्कारों, वर्ग-मान्यताओं, वर्ग-नैतिकताओं, वर्ग-मनो-वृत्तियों और वर्ग-दृष्टिकोणों को जन्म देकर मनुष्य को इस प्रकार बाँट रखा है कि प्रेम, त्याग, सत्य, आजादी और जनवाद के प्रति विभिन्न वर्गों की अपनी-अपनी धारणाएँ बन गई हैं, और मनुष्य के स्वभाव और कर्म पर भी वर्ग-भेद की अनिवार्य छाप पड़ी है। हमारे साहित्यकार अपने जीवन के इस विरोधपूर्ण वातावरण में निर्लिप्त और निस्संग न हो सकते [illegible] साहित्य के प्रारम्भिक उत्थान पर 'सामन्ती-सभ्यता-संस्कृति' की छाप है, जिससे प्रेमचन्द तक मुक्त नहीं हैं। इस साहित्य में जहाँ-जहाँ हमारे लेखकों की व्यक्तिगत सहानुभूतियों ने जीवन-वास्तव के मूर्त-सम्पूर्ण प्रतिबिम्ब पर ऊपर से छाया डाली है, वहाँ-वहाँ सामन्ती संस्कारों और सामन्ती नैतिक मान्यताओं के प्रति लेखक का पूर्वग्रह भी मुखर हो गया है, और साम्राज्य-विरोध पर अन्धराष्ट्रवाद या पुनरुत्थानवाद का रंग चढ़ गया है। इसके पश्चात् क्रूर, अनैतिक पूँजीवादी समाज-सम्बन्धों ने मध्यवर्गी संकीर्णताओं को जन्म दिया, जिसकी प्रतिच्छाया उस 'अरण्य रोदन' में मिलती है, जो हमारे छायावादी कवियों के गीतों में इतनी मार्मिकता से व्यक्त हुआ है। इस प्रकार हमारे आधुनिक साहित्य की इस अटूट जनवादी धारा में 'आओ, बैठ लें कुछ देर' या साथी, सब कुछ सहना होगा' जैसी तट की मध्यवर्गी झाड़ियों की जड़ों में अटकी हताश, गतिहीन, लहरें भी हैं, जिनमें 'जागो फिर एक बार!' या 'तीर पर कैसे रुकूँ मैं, आज

लहरों में निमन्त्रण' जैसा बीच-धारा का उदात्त, मानवोचित दर्प और चुनौती नहीं है। ऐसे विषम और विकृत स्वर लेखक की प्रतिभा पर कुठाराघात करने वाले उस आन्तरिक और ब्राह्य द्वन्द्व के सूचक हैं, जिनमें से होकर वर्ग-समाज में जन्म लेने वाले प्रत्येक लेखक और कलाकार को अनिवार्यतः लगातार गुज़रना पड़ता है। अन्यथा हमारे विशाल बहुमुखी साहित्य की मुख्य-धारा के अहरह गर्जन में तो प्रतिवाद के स्वर ही फूटे हैं, गम्भीर मानववाद का संगीत ही मुखरित हुआ है, चाहे वह हमारे कवियों के इतिवृत्तात्मक पद्य हों, छायावाद के रोमानी गीत हों, या प्रगतिवाद की यथार्थवादी कविता हो। राष्ट्रीय नव जागरण के इस रचनात्मक संघर्ष में हमारे साहित्य-निर्माताओं की सहज सहानुभूतियाँ, उनकी युग-निर्मायक चेतन-अचेतन विचारधाराएँ अधिकांशतः मध्यवर्ग की संकुचित सीमाओं को तोड़कर जन-जन तक प्रसरित हुई हैं, और उन्होंने शोषित-उत्पीड़ित श्रमजीवी जनता के मूल हितों का ही समर्थन किया है। इसीलिए हमारे साहित्यकारों की श्रेष्ठ-कृतियों में वह परिव्याप्ति और सार्वजनीनता है, जो हमारी विभिन्न भाषाओं के साहित्यों को सच्ची देश-भक्ति से ओत-प्रोत जन-साहित्य होने का अधिकारी बनाती है। उनमें हमारे देश के जीवन-वास्तव का भावी सम्भावनाओं के दृष्टिकोण से मूर्त-सम्पूर्ण चित्रण है। उनका एक-एक शब्द गुलामी के ताबूद में मेखें गाड़ता है और सामन्ती समाज-सम्बन्धों और तज्जनित नैतिक मान्यताओं तथा मध्यवर्गी संकीर्णताओं से आत्मा को मुक्त करके, उसमें नये मानवीय भाव-विचारों, नये नैतिक मूल्यों, नये जनवादी समाज-सम्बंधों की आकांक्षाओं का व्यापकत्व और गरिमा भरकर उसे नया निखार देता है। जो व्यक्ति हक़ीक़त के इस सत्य को नहीं देख-समझ सकता, उसके मन में हमारे इतिहास, साहित्य और जन-संघर्ष की गौरवशाली परम्पराओं के प्रति घोर अवज्ञा और अनादर का भाव है। हमारे देश की विभिन्न भाषाओं के आधुनिक साहित्य की अटूट धारा का यह साम्राज्यवाद-सामन्तवाद-विरोधी, मुक्तिकामी, संघर्षोन्मुखी स्वर ही तो हमारे अगणित ज्ञात-अज्ञात साहित्य-निर्माताओं की कठोर जीवन-साधना की सबसे मूल्यवान प्राप्ति है, जिसने नये जनवादी लक्ष्यों का दरश देकर हमारी जनता की एकता का शिलान्यास किया है।

कोई इस सत्य को देखे या न देखे, पर मेरा अनुरोध है कि किसी क्षणिक आवेश में भरकर हम आप इसको न भुला दें, क्योंकि अभी हमारे मुक्ति-संघर्ष का अन्त नहीं हुआ और हमें अपनी जनता की एकता के सूत्रों को दृढ़तर बनाते जाना है, क्योंकि अभी हम उस आकांक्षित लक्ष्य से बहुत दूर हैं, जो हमारा जीवन-साध्य रहा है, और जिसे प्राप्त करने के लिए हमें एक ऐसे शोषण-रहित जनवादी समाज का निर्माण करना है, जिसके वातावरण में हमारे विशाल देश की प्रत्येक जाति, प्रत्येक भाषा, प्रत्येक संस्कृति अपने-अपने इतिहास की मानवताबोधिनी परम्पराओं की गोद में नये जनवादी दर्शन और विज्ञान की दीक्षा पाकर अपनी प्रतिभा का सर्वतोमुखी विकास कर पायेगी और जिसके साधन-सुविधा-सम्पन्न, मुक्त समाज में प्रत्येक व्यक्ति का पूर्ण आत्म-विकास ही समाज के योग-क्षेम की एक-मात्र कसौटी बन सकेगा।

महाकवि सुमित्रानन्दन पन्त ने अपनी अनेकानेक कविताओं में जिस जनाकांक्षित भावी मानव-समाज के स्वप्न गूंथे हैं, वह हमारे अधिकांश साहित्यकारों की भी (कवि 'दिनकर' के शब्दों में) 'अभिलाषाओं की मंजिल' है। पर अभी तो,

**'ओ ज्वलंत इच्छा अशेष !'**

इसलिये अगर कोई कहे कि हम आजाद हो गए या कहे कि नहीं, अभी हम गुलाम हैं तो हमें इन बहसों में पड़ने से ग़रज़ नहीं है, और न इन बहसों में पक्ष और विपक्ष में दिए गए वक्तव्यों को आवेशपूर्ण तुकबन्दियों में बाँधने से वह प्राणवान् कविता ही पैदा होगी जो हमारे जीवन-वास्तव को मूर्तरूप में प्रतिबिम्बित कर सके। क्योंकि गुलामी कागज़ पर लिखा दस्तावेज नहीं होती कि वापस कर दिया तो आजाद हो गए और छीन लिया तो गुलाम बन गए। गुलामी शोषण-उत्पीड़न को न्यायपूर्ण क़रार देने वाले अमानवीय आर्थिक-सामाजिक सम्बन्धों का रौरव नरक है, जिसका वातवरण भी शोषक वर्गों की अनैतिकता और अ-संस्कृति से भाराक्रान्त होता है। गुलामी या आज़ादी मनुष्य जीवन की परस्पर-विरोधी मूर्त वास्तविकताएँ हैं, जिनकी पीड़ा या पुलक प्रत्येक व्यक्ति अपनी रग-रग में अनुभव करता है। ये केवल अमूर्त्त विचारों और बहसों की चीजें नहीं हैं।

इन बहसों में भाग लेना तभी सार्थक और प्रयोजनीय हो सकता है जब हम इस तथ्य को विस्मृत न होने दें कि हम लेखक हैं और मानव-आत्मा के शिल्पी हैं और इतिहास ने हमारे कन्धों पर बहुत भारी ज़िम्मेदारियाँ रख दी हैं। इसलिए हमारे चाहे जो दार्शनिक विचार, साहित्य-सिद्धान्त या लेखन शैलियाँ क्यों न हों, पर लेखक की हैसियत से काले को सफ़ेद और सफ़ेद को काला सिद्ध करने से हमारा काम नहीं चल सकता, अर्थात् तब हम श्रेष्ठ से श्रेष्ठ प्रतिभा रखकर भी सच्ची कला का निर्माण नहीं कर सकते। स्वयं हमारे साहित्य की परम्परा साक्षी है कि यह बात कल तक सच थी, और आज भी सच है, क्योंकि कोई भी रचना तभी कलात्मक होती है, जब उसमें परिवर्तनशील वस्तु-सत्य का मूर्त्त, पार्थिव, अंतरंग, सम्पूर्ण, सक्रिय, सजीव और सामान्य प्रतिबिम्ब ग्रहण हो। वास्तविकता ही सत्य है, इसे कोई लेखक जितनी व्यापकता और गतिमत्ता के अपनी रचना में प्रतिबिम्बित करता है उसकी रचना उतनी ही अधिक कलात्मक और सार्वकालीन होती है, इसीलिए 'असत्य' को आज तक कोई कलात्मक नहीं बना पाया, यद्यपि शासक-शोषक वर्गों के हाथ अपनी प्रतिभा का विक्रय करके बड़े-बड़े नामवर लिक्खाड़ों ने ऐसा करने के लिए अपनी एड़ी-चोटी का पसीना एक किया है, और आज भी कर रहे हैं, लेकिन वास्तविकता को 'असत्य' का 'बुरक़ा' नहीं ओढ़ा पाते। विश्व के महान् लेखकों की महान् कृतियाँ इसीलिए अमर और सुन्दर हैं कि, बलिन्स्की के शब्दों में, वे 'जीवन की भाषा' बोलते हैं; उनमें अपने देश-काल के जीवन का वस्तु-सत्य, जो इतिहास का सत्य भी है, अपनी सम्पूर्ण मूर्तिमत्ता और गत्यात्मकता के साथ प्रतिबिम्बित हुआ है, जिसके कारण उन्होंने अपनी रचनाओं में न केवल वर्ग-समाज के अन्यायपूर्ण समाज-सम्बन्धों की क्रूरता को स्पष्ट रेखाओं से चित्रांकित किया है बल्कि उस वर्ग-समाज में उभरती हुई संघर्षशील

मानव शक्तियों के ऐतिहासिक सत्य को भी बरबस अपनी सहानुभूति देकर चित्रित किया है—चाहे उस समय प्रत्यक्षतः सत्ताधारी वर्ग की विचारधारा की ही तूती बोलती रही हो और स्वयं उन लेखकों के संस्कार इस वर्ग की संस्कृति से निरूपित क्यों न रहे हों, पर वास्तविकता ने उनके संवेदनशील हृदय पर आच्छादित होकर उन्हें सत्य का आकलन करने के लिए विवश कर दिया। साहित्य के इतिहास में गेटे और बाल्ज़क, शेक्सपियर और टॉलस्टॉय ऐसे ही महान् लेखक और कवि हैं, और इसीलिए ये मनीषी मानव-आत्मा के महान् शिल्पी माने जाते हैं। उन्होंने समाज के सम्पूर्ण वास्तव का कलात्मक चित्रण करके मनुष्य के आध्यात्मिक जीवन का अधिक मानवीय संस्कार किया है और राग-द्वेषों का अधिक मानवीय आधार पर नियमन करके मनुष्य को अपनी मुक्ति के पथ पर अग्रसर होने की व्यापक प्रेरणा दी है।

सच्ची कला का यह द्वंद्वात्मक सत्य है, क्योंकि जीवन की जिस हक़ीकत को वह प्रतिबिम्बित करता है, वह स्वयं द्वंद्वात्मक है, गतिहीन और एकांगी नहीं।

जीवन-वास्तव गतिहीन और एकांगी नहीं, अपितु बहुमुखी, वैविध्यपूर्ण, नाना रूपात्मक और विकासमान है, जिसमें कोई घटना, कोई शक्ति, कोई तत्त्व और कोई रूप आत्म-निर्भर और अनन्य नहीं है बल्कि परस्पर विरोध-जन्य सम्बन्धों और अन्तर्सम्बन्धों में एक-दूसरे से आबद्ध [illegible] को प्रभावित करता रहता है और इन सम्बन्धों के गुण, रूप और आधार को बदलता रहता है। एक वर्ग-समाज को लें तो उसका जीवन-वास्तव उत्पादन-क्रिया में लगे मनुष्यों का शोषक और शोषित के रूप में वह वर्ग-विभाजन है जो उनके बीच असंख्य परस्पर विरोधी समाज-सम्बन्धों का केन्द्र बनता है। वर्ग-भेद पर आधारित आर्थिक-सामाजिक-सम्बन्धों द्वारा निरूपित जीवन-परिस्थितियाँ परस्पर विरोधी विचारधाराओं, नैतिकताओं, न्याय-धारणाओं, रहन-सहन और आचार-विचार के व्यवहारों, कार्य पद्धतियों और संस्कृतियों को जनक होती हैं, जो मानव-स्वभाव, प्रेम-सुख-सौन्दर्य आदि की सहज भावनाओं पर भी छाप डालकर वर्ग-मनोवृत्तियाँ पैदा करती हैं। इन पर आन्तरिक विरोध के बावजूद समाज का विघटन होकर अराजकता नहीं फैलती क्योंकि वर्ग-समाज में भी एक आन्तरिक ऐक्य है जिसके कारण ही परस्पर-विरोधी स्वार्थ रखने वाले शोषक-शोषित वर्ग उत्पादन-क्रिया में एक-दूसरे के साथ असंख्य आर्थिक और सामाजिक सम्बन्धों में आबद्ध होते हैं, यद्यपि साथ ही साथ वे अपने-अपने वर्ग-स्वार्थों और वर्ग-हितों की दृष्टि से उत्पादन सम्बन्धों को—और इस प्रकार तमाम आर्थिक-सामाजिक सम्बन्धों को भी—आमूल बदलकर नए उत्पादन सम्बन्ध स्थापित करने के लिए या उन्हें ज्यों का त्यों स्थायी बनाए रखने के लिए चेतन-अचेतन रूप से आपस में अनवरत संघर्ष भी करते जाते हैं। इस संघर्ष के फलस्वरूप समाज की प्रगति-विरोधी, मरणशील शक्तियाँ इतिहास-पट पर अपनी लीला समाप्त करती जाती हैं और प्रगतिशील शक्तियाँ अपनी भूमिका खोलने के लिए उभरती आती हैं। एक गुलाम समाज में यह संघर्ष ही इतिहास की संचालिका शक्ति है, जो निष्प्रयोजन और निरुद्देश्य नहीं है। मनुष्य

के इतिहास ने ही इसके प्रयोजन और उद्देश्य को निर्दिष्ट किया है, और यह जीवन-वास्तव के मूल में अंतर्निहित उसका सार तत्व है। मानव पर मानव का शोषण समाप्त करके न्याय, समानता, प्रेम और मुक्त-सहयोग पर आधारित एक सच्चे वर्ग-मुक्त, शोषण-मुक्त, अज्ञान-मुक्त मानव-समाज का निर्माण ही इस अविराम संघर्ष की मूल-प्रेरणा, इसका लक्ष्य और प्रयोजन है, जो इतिहास को गति प्रदान करता है। यही वस्तु-सत्य है। इसको सचेत रूप से हम पहचानें या न पहचानें पर इसके घात-प्रतिघात हमें निरन्तर सहने पड़ते हैं, जो हमें गतिमान रखते हैं और इस संघर्ष के प्रति उदासीन और तटस्थ नहीं रहने देते—कोई न कोई पक्ष लेने को विवश कर देते हैं।

समाज की मरणशील और उभरती हुई शक्तियों का यह ऐतिहासिक संघर्ष मनुष्य के आर्थिक जीवन तक ही सीमित नहीं रहता, बल्कि पहले त्वरित और अवचेतन रूप से और फिर धीरे-धीरे सचेत और संगठित रूप से उसके समस्त सामाजिक और आध्यात्मिक जीवन को भी घेर लेता है और संघर्षशील मानवता की चेतना में प्रतिबिम्बित होकर उन युग-विधायक विचारों को जन्म देता है जो इस ऐतिहासिक संघर्ष के प्रयोजन और लक्ष्य के सारवाही प्रतीक होते हैं। जीवन-सत्य के ये सारवाही विचार अपने जीवनानुभव से संघर्षशील मानवता की चेतना में उन मानवीय आकांक्षाओं, आदर्शों और संकल्पों का भावनाजन्य मूर्त्तरूप धारण करते जाते हैं जो उसकी समस्त पीड़ा-वेदना, हर्ष-विमर्ष, सुख-दुःख आशा-निराशा, कामना-लालसा, इच्छा-संकल्प का सहज, दुर्दमनीय आग्रह लेकर उसके हृदय को आन्दोलित करते आये होते हैं। और इस प्रकार के विचार एक ऐसी प्रबल एकता-विधायक, संगठनकारी शक्ति बन जाते हैं, जो व्यक्तिगत स्वार्थों और शोषक-वर्ग की विचारधाराओं की संकीर्ण सीमाओं से निकालकर लोगों को अखिल मानवता के प्रगति संघर्ष में एक होकर भाग लेने के लिए उत्प्रेरित करने लगते हैं, कोटि-कोटि जनों के हृदय में प्रतिध्वनित होकर वह सच्चे मानववाद की भावना को जगाने में इतिहास-शक्तियों की युगवाणी बनते हैं, जन-जन के अंतर की ऐसी ज्योति बनते हैं, जिसके ज्वलंत प्रकाश से उनका भावी पथ आलोकित होता जाता है, और मानवता अपने संघर्ष के स्वरूप को पहचानती है, परिणामों को जांचती-परखती है और उसकी गति और दिशा का नियमन करती है। ये युग-विधायक, जीवन-वास्तव के सारवाही विचार ही कलाकार की प्रतिभा को वह सहज अंतर्दृष्टि प्रदान करते हैं जिनके सहारे वह इन्द्रिय-बोध कर पाता है कि कौन-सी शक्तियाँ मरणशील हैं, और कौन उभरकर सामने आ रही हैं, जिससे वह अपनी रचना में भावी सम्भावनाओं के दृष्टिकोण से जीवन-वास्तव का मूर्त, सम्पूर्ण, सक्रिय प्रतिबिम्ब ग्रहण करने के लिए जो प्रासंगिक है, उसको ही स्वीकार करता है और जो अप्रासंगिक है और वास्तविकता को विकृत और एकांगी बनाता है, उसे अस्वीकार कर देता है। ये विचार सचेत विचार भी होते हैं और मूर्त्त भावना भी, और कला की विचार-वस्तु बनते हैं। वे कला में अभिव्यक्त प्रत्येक भाव, विचार, जीवन-चित्र या घटना में पिरोए होते हैं और उन्हें अन्दर से ही उद्भासित करके जीवन-वास्तव के ऐतिहासिक सत्य

को निरावृत करते रहते हैं। एकता, समानता, भाईचारा, न्याय, आज़ादी, प्रजातन्त्र और समाजवाद ऐसे ही महान विचार हैं जो न्यूनाधिक मात्रा में हमारे जनवादी-साहित्य की विचार-वस्तु और प्रेरणा बनते आए हैं। श्रेष्ठ प्रतिभा का लेखक इन विचारों को सिद्धांत-रूप में ग्रहण किए बिना भी केवल सहज भावना से ही रचना में व्यक्त कर सकता है, जिसके आधार पर ही लेखक की 'विचारधारा' का निरूपण किया जाता है, न कि उसके सचेत, अमूर्त्त विचारों और विश्वासों के आधार पर जो वस्तुतः वर्ग-समाज के संस्कारों और संस्कृति से निर्दिष्ट होते हैं, और जिनसे प्रत्येक वस्तुवादी लेखक भी पूर्णतः मुक्त नहीं हो पाता। कोई लेखक जितनी मूर्त्तिमत्ता और मार्मिकता के साथ अपनी रचना में अपने युग के प्रगतिविधायक महान विचारों को प्रतिबिम्बित करता है, उसकी रचना उतनी ही सार-पूर्ण और उत्प्रेरक होती है।

इसलिए अपने लेखक और कलाकारों से संघर्षशील मानवता की पहली मांग यह है कि वह जीवन-वास्तव को सही, मूर्त्त-सम्पूर्ण-सक्रिय रूप से प्रतिबिंबित करें, और दूसरी माँग यह है कि वह अपनी कला के माध्यम से उन महान युग-विधायक विचारों को एक मूर्त्त सहज-भावना के रूप में और जीवन और इतिहास की भाषा में अभिव्यक्ति दें जो आज जन-जन को 'शान्ति', 'आज़ादी', और 'जनवाद' के संघर्ष में भाग लेने के लिए अनुप्राणित कर सकें, उनको मनोबल और साहस दे सकें।

( ४ )

यहाँ पर लेखक के सचेत दृष्टिकोण का प्रश्न स्वतः उठ जाता है। इस सम्बन्ध में काफ़ी भ्रम फैला हुआ है, इसलिए सविस्तार स्पष्टीकरण की अपेक्षा रखता है।

आज लेखक के लिए सचेत राजनीतिक या सामाजिक दृष्टिकोण का प्रश्न इस-लिए महत्त्वपूर्ण नहीं हो गया है कि उसके बिना वह श्रेष्ठ प्रगतिशील साहित्य की रचना कर ही नहीं सकता, जैसा कि कुछ दोस्तों का ख्याल है और वे राजेन्द्रसिंह बेदी की तरह साहित्य-रचना में "असल चीज़ लेखक का दृष्टिकोण है" का नारा दिए जाते हैं। ऐसा नारा ऐसे संकीर्ण मतवाद को जन्म देता है जिसकी अंतिम परिणति इसके अतिरिक्त और कोई नहीं हो सकती कि जो सचेत मार्क्सवादी लेखक नहीं है वह प्रगतिशील नहीं हो सकता—और इसमें भी एक सूक्ष्म भेद पैदा हो जाने की सम्भावना बनी रहेगी, अर्थात् जो मार्क्सवादी बाक़ायदे कम्युनिस्ट पार्टी का सदस्य होगा, वह तो हक़ीक़ी मानी में प्रगतिशील लेखक समझा जायगा और जो सदस्य न होगा वह 'चार घुड़सवारों' के साथ लगे उस 'पाँचवें' हमसफ़र की तरह ही समझा जायेगा जो अपनी शान बढ़ाने के लिए दूर से ही जवाब देता था कि 'हम पाँचों सवार दिल्ली जा रहे हैं।'

परन्तु ऐसा दावा साहित्य और कला के इतिहास और रोज़मर्रा के अनुभव की अवहेलना करता है। इतिहास ऐसी मिसालों से भरा पड़ा है जिनसे साबित होता है कि अनेक श्रेष्ठ और प्राणवन्त रचनाओं के लेखकों का सचेत दृष्टिकोण अत्यन्त पिछड़ा हुआ और अपने युग की प्रगतिशील विचारधाराओं की सापेक्षता में प्रतिक्रियावादी भी रहा

है। इसका यह अर्थ कदापि नहीं कि एक कलाकार की हैसियत से उनमें से कोई भी अपने युग के संघर्षों से तटस्थ था, या प्रगतिशील शक्तियों का विरोधी था। अगर ऐसा होता तो उनकी रचनाओं में वस्तु-सत्य प्रतिबिम्बित न होता और उनकी रचनाओं में आज कोई उल्लेखनीय प्राणवन्त तत्व भी न होता—वे अब तक स्वयं ही मर चुकी होतीं। वस्तुत: उनकी वस्तु-सत्य की संवेदनशील प्रतिभा अपने युग की संघर्षशील मानवता की इतिहास-पट पर उभरती हुई शक्तियों और उन्हें अनुप्राणित करनेवाले उन युग-विधायक विचारों का सहज इन्द्रिय-बोध करने में समर्थ रही जो अधिक मानवीय नैतिकता, अधिक मानवीय न्याय-भावना और अधिक मानवीय समाज-सम्बन्धों की कामना के प्रतीक थे; और उन्होंने अपनी संकीर्ण वर्ग-सहानुभूतियों, वर्ग-विचारधाराओं और वर्ग-संस्कारों के बावजूद अपनी आत्मा के पूरे बल और आवेग से संघर्षशील मानवता का पक्ष-समर्थन किया और वर्ग-समाज की क्रूर वास्तविकता को निरावारण करके उसका अन्त करने में अपनी कृतियों से मदद पहुँचाई। अगर लेखक वस्तु-सत्य का दामन छोड़कर कोरा कल्पनावादी न बन जाए तो यह बात आज भी सच है, और आगे भी सच रहेगी। 'अगर असल चीज लेखक का दृष्टिकोण है' तो फिर जैनेन्द्रकुमार के 'त्याग-पत्र' को किस कसौटी पर रखकर जाँचेंगे? इसलिए सचेत दृष्टिकोण या विचारधारा कला की सृजन-शक्ति नहीं है, उसकी अत्यन्त शक्तिशाली सहायक या संरक्षक ही हो सकती है।

इसके विपरीत जो इस बात का दावा करते हैं कि दृष्टिकोण या विचारधारा कला पर बन्धन बन जाती है, इसलिए लेखक को उससे कोई सरोकार नहीं रखना चाहिए, वे भी गलत हैं, और एक ऐसे भयानक पथ पर चलने के आग्रही हैं जिस पर उनकी कला के लिए ही काँटे बिछे हैं। यह दुरुस्त है कि यदि दृष्टिकोण और विचारधारा को ही सामने रखकर 'दृष्टान्त साहित्य' रचने की कोशिश की जाय तो उससे साहित्य या कला का निर्माण नहीं होगा, और विचारधारा कला-निर्माण में सहायक न होकर उस पर बन्धन बन जायेगी। परन्तु यदि विचार लेखक की चेतना की पिटारी में ही बन्द न रहकर उसके मानस में आत्मसात् हो जायें और उसकी सहज वृत्तियों को जगाने वाली सहज भावना, मनोवृत्ति या संस्कारी भाव बन जायें, अर्थात् अगर लेखक उन विचारों के साथ 'रहने' लग जायें तो वे विचार उनकी रचना को अधिक मार्मिकता, प्राणवत्ता और सारपूर्णता दे सकते हैं। कला को विचार-बन्धनों से बचाने की इच्छा रखनेवाले या तो प्रगतिशील विचारों को बन्धन और प्रगति-विरोधी तथा असामाजिक विचारों को कला की निसर्ग सामग्री मानकर प्रतिक्रिया की गोद में चले जाते हैं, या फिर सचमुच ही अपनी कृतियों में से विचारों को इस तरह चुन-चुनकर निकाल फेंकते हैं कि अंत में कविता अर्थहीन, भावहीन, लयहीन, असम्बद्ध विषम ध्वनियों का समूह बन जाती है और कहानी पात्र-हीन, घटना-हीन, वाक्य-विन्यासहीन निरर्थक वाक्यों का शब्दजाल बन जाती है। कहा जाता है कि चूँकि विचारों का सम्बन्ध चेतना से है, इसलिए वे रचनाएँ उपचेतन या अवचेतन के 'स्वच्छन्द-सम्बन्ध' की 'अति वास्तविकता' को प्रतिबिम्बित करती हैं। विचारों या दृष्टि-

कोण को कला का बन्धन मानने की अन्तिम परिणति ऐसे ही अबुद्धिवाद या विक्षिप्तता में जाकर होती है जो कला को सामाजिक चेतना का एक विशिष्ट रूप न रहने देकर कला का ही हनन कर देती है; यद्यपि इस घोर असामाजिक प्रतिक्रिया को साम्राज्यवादी देशों में 'चित्र-कल्पनावाद', 'प्रतीकवाद', 'अतिवस्तुवाद', 'क्यूबिज़्म' आदि अनेक साहित्यिक-प्रवादों के नाम से बड़ी ख्याति मिली है।

इस प्रकार सचेत दृष्टिकोण न लेखक की प्रतिभा का स्थान लेकर कला की सृजन-शक्ति बन सकता है और न कलाकार की प्रतिभा को अपना बन्धक ही बनाता है।

दृष्टिकोण का प्रश्न इसलिए महत्त्वपूर्ण है और आज साहित्य और कला से उसका संयोग कराना इसलिए अत्यन्त जरूरी हो गया है कि इस युग के विश्व-व्यापी संघर्ष में साम्राजी-प्रतिक्रिया की जो शक्तियाँ मनुष्य की गुलामी को स्थायी बनाने के लिए 'युद्ध' की तैयारियाँ कर रही हैं वह सचेत रूप से कला और साहित्य का प्रयोग हिंस्र और पाशविक वृत्तियाँ जगाकर मनुष्य को अपनी मनुष्यता से च्युत करने और 'अपराजेय जनता' की एकता को तोड़ने के लिए कर रही हैं। अबुद्धिवाद और बर्बरता के इस आक्रमण के विरुद्ध संघर्षशील मानवता के साथ एक मन और एक प्राण होकर अपनी सम्पूर्ण साहित्यिक शक्तियों द्वारा संघर्ष में सचेत [illegible]
ही जरूरी नहीं हो गया है कि यह [illegible]
हो गया है कि ऐसा करके ही वह अ[illegible]
रक्षा कर सकेगा। शान्ति, आजादी [illegible]
अन्य देशों की जनता ही आज हम[illegible]
जनता ही उन तमाम मानव-मूल्यों [illegible]
हम 'मानव-आत्मा' का रूप-निर्माण [illegible]
दृष्टिकोण को अपनाने से इन्कार करते जायें तो उन्हें व्यक्तिगत रूप से ही अपनी प्रतिभा, ईमानदारी और कला पर नित्य-प्रति होने वाले प्रहारों के वार झेलने पड़ जाते हैं, और इस बात की सम्भावना पैदा हो जाती है कि वह या तो इस सामाजिक संघर्ष की कठोरता से आतंकित हो जाए और अपनी ईमानदारी का अस्त्र फेंककर प्रतिक्रिया के सामने आत्म-समर्पण कर दे—इस युग का इतिहास ऐसे अनेक लेखकों के दयनीय उदाहरणों का साक्षी है—या फिर वह अनजाने ही वर्ग-समाज द्वारा निरूपित संकीर्ण मनोवृत्तियों या 'दृष्टिकोण' को वस्तु-सत्य के स्थान पर अभिव्यक्ति देने लगे और व्यापक जीवन-सत्य की चेतना खोकर अपनी व्यक्तिगत आशा-निराशा को ही 'मानवता' की आशा-निराशा की कसौटी समझ बैठे। अपने व्यक्तिवादी ढंग से संघर्ष में लगे ऐसे अनेक ईमानदार लेखकों के उदाहरण भी हमारे सामने हैं, जो अपने अन्तर्द्वन्द्व में ही उलझे हुए हैं। इस प्रकार "यह महान दृश्य है, चल रहा मनुष्य है!" के रूप में जीवन-सत्य की मूर्त, उदात्त मानववादी अभिव्यक्ति करने वाले कवि बच्चन को हम अन्यत्र व्यक्तिगत निराशाओं के आधार पर मध्यवर्गी 'दृष्टिकोण' से अपनी प्रतिभा को बांधकर यह घोषणा करते हुए भी पाते हैं कि 'जग

बदलेगा, किन्तु न जीवन !' अगर लेखक का सचेत दृष्टिकोण स्पष्ट और व्यापक होता तो अपनी व्यक्तिगत निराशा और वेदना के क्षणों में भी वह इतना पराजित न महसूस करता कि जीवन सत्य को ठुकरा कर अपनी कल्पना से ही 'जग' और 'जीवन' के अलग-अलग नियम गढ़कर उन्हें इतने साधारण तर्कों से सिद्ध करने बैठ जाता। 'नीड़ का निर्माण फिर-फिर' का आशावाद सत्य है या 'आओ सो जायें मर जायें' का घोर निराशावाद ? एक ही लेखक की रचनाओं में दो परस्पर-विरोधी 'दृष्टिकोण' वस्तुतः उसकी वस्तुदर्शी' प्रतिभा और मध्यवर्गी संकीर्णताओं से आबद्ध 'दृष्टिकोण' या मनोवृत्तियों के उस वैषम्य और द्वन्द्व की सूचना देते हैं, जिस पर वह अपने व्यक्तिवादी ढंग से संघर्ष करके क़ाबू नहीं पा सका है। उसका कवि और उसका 'विचारक' एक-दूसरे के सहयोगी नहीं, बल्कि विरोधी हैं।

इस युग में संघर्ष जितना ही तीव्र होता जाता है, यह उतना ही ज़्यादा ज़रूरी होता जाता है कि लेखक और कलाकार का 'दृष्टिकोण' उत्तरोत्तर सचेत और व्यापक होता जाये ताकि यह अपने सम्पूर्ण हृदय से संघर्षशील मानवता का साथ दे सके और उसका प्रेरक, पथ-प्रदर्शक और उसकी आत्मा का शिल्पी बन सके। ऐसा न हो कि कभी तो उसकी सहानुभूतियाँ जन-जन तक प्रसारित हों, उनमें आशा और विश्वास का सन्देश हो, और कभी अपनी व्यक्तिगत वेदना से वह इतना हताश हो जाये कि 'आप डूबे तो जग डूबा' को चरितार्थ करके जनता से भी अस्त्र डालने का आग्रह करने लगे। एक व्यापक मानववादी जीवन-दृष्टिकोण ही लेखक को अपने वर्ग-सीमित दृष्टिकोण पर विजय पाने में, अर्थात् अपनी वस्तु-सत्य की संवेदनशील प्रतिभा पर पड़ने वाले दुष्प्रभावों को हटाने में सहायक हो सकता है।

साहित्य में आशा और कर्म-चेतना जगाने वाले "वैज्ञानिक बुद्धिवाद के मानववादी, प्रगतिशील दृष्टिकोण को प्रोत्साहन देना और हमारे साहित्य में सक्रिय उन तमाम अबुद्धिवादी, प्रतिगामी और प्रतिक्रियाशील प्रवृत्तियों का विरोध करना जो साम्प्रदायिकता, जाति-द्वेष और मानव-पर-मानव के शोषण की भावना को प्रतिबिम्बित करके जनता में उदासीनता, निष्क्रियता और विवेकहीनता उत्पन्न करती हैं"—यह प्रारम्भ में प्रगतिशील लेखक आन्दोलन का घोषित लक्ष्य था, ताकि हमारे साहित्यकार अपने 'रचनात्मक और विवेचनात्मक साहित्य के माध्यम से उन सभी शक्तियों को बल प्रदान कर सकें जो हमारे देश को उस नये जीवन की ओर ले जायेंगी जिसके लिए वह संघर्ष कर रहा है।' इसमें किसी लेखक के लिए कोई आदेश नहीं था। साहित्यकारों को अपने सामाजिक कर्तव्यों से आगाह करके केवल इस बात का आग्रह किया गया था कि वे समय-समय पर एकत्र होकर अपने साहित्य की गतिविधि का जायज़ा लिया करें और यदि कहीं हमारे साहित्य में कोई प्रतिक्रियावादी प्रवृत्ति जाने-अनजाने, व्यक्त-अव्यक्त रूप से घुसने की चेष्टा कर रही है तो लेखक आपस में विचार-विनिमय और सैद्धान्तिक आलोचना-प्रत्यालोचना करके स्वयं को और देश की अन्य साहित्यिक शक्तियों को उससे सावधान

करते रहें। प्रगतिशील लेखक संघ को भारत के तमाम लेखकों का ऐसा ही व्यापक और सामान्य मंच बनाने का उद्देश्य था। उसे किसी भी राजनीतिक दल या पार्टी का खुला या प्रच्छन्न प्लेटफार्म बनाने का प्रश्न न था। यह भी प्रश्न न था कि उसमें यथार्थवादी शैली के लेखक ही सम्मिलित हो सकेंगे, छायावादी या अन्य शैलियों के लेखक नहीं; और न यह मन्तव्य था कि मार्क्सवादी विचार-दर्शन को अपनाने वाले लेखक ही प्रगतिशील समझे जायेंगे, दूसरे नहीं, और न यही आशय था कि जो लेखक तुरन्त या बाद में भी प्रगतिशील लेखक संघ में सम्मिलित नहीं होंगे, वे केवल इस आधार पर ही प्रतिक्रियावादी समझे जायेंगे। प्रगतिशील लेखक संघ और आन्दोलन इतने संकीर्ण उद्देश्यों को लेकर नहीं जन्मा। उसे किसी भी पार्टी का प्रचार-केन्द्र बनाना हमें अभीष्ट न था। किसी भी दल और पार्टी के लेखक को एक लेखक की हैसियत से उसमें सम्मिलित होने की खुली दावत थी। बाद में किस प्रकार संकीर्णतावाद ने धीरे-धीरे ज़ोर पकड़ा और अन्त में प्रगतिशील लेखक संघ पर "कुत्सित समाज-शास्त्रीयता" के समर्थक लेखकों ने एक प्रकार से अपना आधिपत्य जमा करके "बेकार मवास कुछ किया कर, कपड़े फाड़कर ही सिया कर" के अनुसार "आज के दिन प्रगतिशील कौन है?" के प्रश्न की उधेड़बुन करके नित्यप्रति "प्रगतिशीलता" की स्वेच्छाचारी परिभाषाएँ और कसौटियाँ गढ़ना और साहित्यकारों के विरुद्ध मनमाने फ़तवे देना [illegible] लम्बी दास्तान है, और इसमें आप सभी कुछ-न-कुछ [illegible] नुकसान हुआ है, लाभ कुछ नहीं—यह भी प्रत्यक्ष है।

इसलिए और भी आज की गम्भीर परिस्थिति में इस बात की आवश्यकता बढ़ गई है कि भारत की विभिन्न भाषाओं के वे तमाम लेखक जो विश्व पर, मानवता पर, मनुष्य की कला-संस्कृति और शिल्प-विज्ञान पर छाये महायुद्ध के ख़तरे के प्रति सजग हैं, उन तमाम मानववादी लेखकों को जो "विश्व-शान्ति" और "आज़ादी" और "जनवाद" के समर्थक हैं, उन तमाम लेखकों को जिनको कवि सुमित्रानन्दन पंत की पिछले महायुद्ध से पूर्व दी गई यह चेतावनी विस्मृत नहीं हुई है, जिसमें उन्होंने घोषित किया था :

**मरणोन्मुख साम्राज्यवाद, कर वह्नि और विष वर्षण**
**अन्तिम रण को है सचेष्ट, रच निज विनाश आयोजन।**

उन तमाम लेखकों को जिन्हें यह देश प्यारा है, इसके पैंतीस करोड़ निवासी प्यारे हैं, जिन्हें अपनी रचनाएं और कला प्यारी है—हम तमाम लेखकों को शीघ्र ही कहीं-न-कहीं एकत्र होकर व्यापक जनवादी आधार पर प्रगतिशील लेखक संघ और उसके आंदोलन को पुनः संगठित करना चाहिए। एक साथ मिल-बैठकर अपने-अपने साहित्यों की प्रगति का जायज़ा लेना चाहिए। लेखकों और कवियों के सामने अपनी कला-सम्बन्धी, अर्थ सम्बन्धी, प्रकाशन और वितरण सम्बन्धी और दूसरी क्या कठिनाइयाँ हैं, उन पर सविस्तार विचार करके उन कठिनाइयों को दूर करने के उपाय सोचने चाहिएँ। और हम सब पर छाये हुए इस ख़तरे का मुक़ाबला करने के लिए रचनात्मक, विवेचनात्मक और

प्रचारात्मक साहित्य के माध्यम से हम सब क्या कर सकते हैं, क्या करें, कैसे करें आदि प्रश्नों के बारे में सब की राय से सुनिश्चित फैसले करके उन पर अमल करना चाहिए। राजनीतिक पार्टियाँ अपनी नीति का प्रचार करने के लिए स्वयं अपने प्रचार-केन्द्र बनायें, उनके सदस्य-लेखक उन केन्द्रों में पूरे उत्साह से काम करें, यह सही और समझ में आने वाली बात है, पर प्रगतिशील लेखक संघ को किसी भी पार्टी का (कम्युनिस्ट पार्टी का भी) प्रचार-केन्द्र नहीं बनने देना चाहिए, यह हम सब लेखकों का सामान्य कर्तव्य है। किसी भी राजनीतिक पार्टी को साहित्य और कला के प्रश्नों पर अपनी नीति का ऐलान करने का अधिकार है, पर प्रगतिशील लेखक संघ उसे मानने के लिए बाध्य नहीं होना चाहिए। यह दूसरी बात है कि किसी पार्टी की राजनीतिक या साहित्य-सम्बन्धी नीति में कुछ या अधिकांश बातें प्रगतिशील लेखकों को अपने सामाजिक कर्तव्यों और उद्देश्यों की पूर्ति में सहायक लगें और वह उनका स्वागत करें, या किसी विशेष अवसर पर किसी विशेष घटना या कार्य के सम्बन्ध में उद्देश्यों की सामानता के आधार पर प्रगतिशील लेखक राजनीतिक, साहित्यिक या दूसरे संगठनों के साथ सहयोग करें या उनको सहयोग करने के लिए निमंत्रण दें। यह तमाम व्यवहार की बातें हैं, किन्तु जरूरी है, क्योंकि जनवादी दृष्टिकोण के साथ खुला जनवादी व्यवहार लाजिमी है, ताकि प्रगतिशील लेखक संघ की तमाम कमेटियों, उसकी पत्र-पत्रिकाओं के सम्पादक-मण्डलों और प्रकाशन-संस्थाओं के संचालकों का निर्वाचन करने में प्रत्येक लेखक-सदस्य का बराबर का अधिकार हो, ताकि प्रत्येक लेखक इसे अपना संगठन और आन्दोलन समझ सके, इसकी नीति का निर्णायक हो और अपने लेखन द्वारा न केवल प्रगतिशील साहित्य का निर्माता हो, बल्कि उन महान विचारों का प्रचारक भी हो जो आज संघर्षशील जनता की एकता के विधायक हैं और उसके मनोबल को दृढ़ बना कर उसे आशावादी और क्रियाशील बनाते हैं।

सत्य और असत्य, जीवन और मृत्यु, आजादी और गुलामी, मानवता और बर्बरता, विज्ञान और अबुद्धिवाद, शान्ति और युद्ध की शक्तियों के इस विश्व-व्यापी संग्राम से हमारा देश और हमारी जनता न तटस्थ है, न निस्संग है। वस्तुतः हम सब इसके भँवर में फँसे हुए हैं। बर्बरता और अबुद्धिवाद का आक्रमण हमारी जनता पर अविराम जारी है। क्रूरता, हिंसा, जाति-द्वेष, हत्या, घृणा, बलात्कार, गुलामी और छल-कपट की भावनाओं को सहज मानवीय गुणों के रूप में गौरवान्वित करने वाली सैकड़ों रंगीन फिल्में और सचित्र पत्र-पत्रिकाएं प्रतिदिन सात-समुन्दर पार से आकर हमारे देश की उद्बुद्ध चेतना में जहर घोलती रहती हैं और हमारी जनता की आत्मा पर डाका डालती रहती हैं। अखबारों के जरिये जंगबाजों के हौलनाक वक्तव्य, जिनमें रोज आणविक हथियारों पर अरबों डालर खर्च करने के लिए ऐलान होते हैं, देश-देश को तबाह करके नेस्तनाबूद कर देने की धमकियाँ होती हैं—हमारे लाखों-करोड़ों देशवासियों तक पहुँचकर उनमें भयंकर बेचैनी, निराशा और पस्तहिम्मती पैदा कर रहे हैं। इन चीज़ों पर कोई रोक-थाम और पाबन्दी नहीं है। ये बातें हमारे देशवासियों को नैतिक अधःपतन के रास्ते पर

खींच रही हैं और उनके आध्यात्मिक जीवन को कलुषित और गन्दा बना रही हैं। इसलिए हमारी माताओं और बच्चों पर आसमान से चाहे 'वह्नि वर्षण' न हो रही हो, पर 'विष-वर्षण' तो जारी है—कला और शब्द के द्वारा, जो मनुष्य की चेतना, मुक्ति और एकता के अस्त्र हैं, जिनके हम निर्माता और जौहरी हैं, पर जिन्हें आज विकृत करके फ़ाशिस्ट मानव-द्रोही इन्सान के खिलाफ ही इस्तेमाल कर रहे हैं। और इस आक्रमण के सामने हमारी जनता एक प्रकार से निहत्थी है।

सन् बयालीस में फ़ाशिस्ट आक्रमण के विरुद्ध भारतीय लेखकों ने दिल्ली में सम्मेलन करके एक घोषणापत्र प्रकाशित किया था, अंग्रेजी में जिसका मसविदा 'अज्ञेय' ने तैयार किया था। उसके कुछ स्मरणीय वाक्य यहाँ उद्धृत कर रहा हूँ—

"हम भारतीय लेखकों का फ़ाशिज़्म से कोई सामंजस्य नहीं है।...फ़ाशिज़्म एक अपरिचित शत्रु नहीं है। फ़ाशिज़्म के अनिवार्य संस्कृति-विरोधी तत्त्व की उपेक्षा करने या उसकी ओर से आँख मींचने का मतलब स्वेच्छा से अपने को एक बर्बर आक्रमणकारी की लम्बी और घातक गुलामी का शिकार बनाना होगा।...आज की दुनियाँ में फ़ाशिस्ट जीत का मतलब एक नये अन्धकार-युग की शुरूआत होगी और इस संकट को दूर करने में भारतीय जनता को अपना कर्तव्य पूरा करना होगा। उन्हें सोवियत् संघ की बहादुर जनता, वीर चीनी राष्ट्र और सारे देशों की फ़ाशिज़्म-विरोधी जनता के साथ एक होना होगा।...

"हम हिन्दुस्तान के महान् और बहुमूल्य सांस्कृतिक उत्तराधिकार के प्रहरी हैं। फ़ाशिस्ट लुटेरों से इसकी रक्षा करना हमारा कर्त्तव्य है। अपनी रचनाओं के द्वारा फ़ाशिज़्म के खिलाफ अपने को दिमागी तौर पर मजबूत बनाने में हमें जनता की मदद करना चाहिए। किताबों और पैम्फ़लेटों, रेडियो और सिनेमा, गानों और रंगमंच के जरिये हम विशाल जनता के पास पहुँचना चाहिए। अपनी मातृ-भूमि के आह्वान पर आगे आना और मुक्ति तथा संस्कृति की दीपशिखा को प्रज्वलित रखना हमारा कर्तव्य है।"

और सोवियत लेखक इलिया एहरनबुर्ग ने नात्सी आक्रमण के समय एक स्मरणीय बात कही थी कि,

"एक लेखक को केवल शताब्दियों के लिए लिखना ही नहीं आना चाहिए। उसे एक क्षण के लिए भी लिखना आना चाहिए अगर उस एक क्षण में ही उसकी जनता के भाग्य का निर्णय होने वाला है।"

संकट की घड़ी में भारत के लेखक भी कभी अपनी जनता के संघर्ष से विमुख हो "एक क्षण" के लिए लिखने से हाथ खींचकर खामोश नहीं बैठे हैं, और मेरा विश्वास है कि आज भी नहीं बैठ सकेंगे। यह हमारे स्वभाव और हमारी गौरवशाली परम्परा के विपरीत है। सन् बयालीस में भारत के लेखकों ने जब स्वयं अपना कर्तव्य-पथ निर्दिष्ट किया था तो आज जब समूची मानवता के भाग्य का अन्तिम निर्णयकारी संग्राम छिड़ा हो, और जिस मानव-आत्मा के हम शिल्पी हैं उसकी मूर्ति को बर्बरता और अबुद्धिवाद के अन्धकार-खंग से

फ़ाशिस्ट साम्राजी हमारी आँखों के सामने ही खंड-खंड कर रहे हों, उस समय भारत के लेखक निश्चय ही असहाय खड़े देखते न रहेंगे। बल्कि 'किताबों, पैम्फलेटों, रेडियो, सिनेमा, गानों और रंगमंच' के जरिये देश की तमाम सांस्कृतिक शक्तियों को भी साथ लेकर विशाल जनता तक पहुंचेंगे, और कला-संस्कृति की रक्षा के साथ-साथ जनता में नयी चेतना, नयी आशा, नया विश्वास जगाकर 'शान्ति, आज़ादी और जनवाद' के पुनीत संघर्ष में पूरे उत्साह से भाग लेने के लिए उसकी एकता को भी दृढ़ बनायेंगे।

हम लेखकों का प्रचार-साहित्य "सत्य" केवल मूर्त्त "सत्य" पर ही आधारित होना चाहिए—असत्यपूर्ण, अतिरंजित, तिलस्मी या सनसनीखेज़ प्रचार जनवादी साहित्यकारों का अस्त्र नहीं हैं। न राजनीतिज्ञों की तरह हमारे प्रचार का तरीका आँकड़ों, दलीलों और शुष्क अमूर्त्त विचारों से सिद्ध करना ही हो सकता है।

हमें तो इस विश्व-व्यापी संघर्ष के ऐतिहासिक सत्य को अपनी रचनाओं द्वारा प्रत्येक व्यक्ति के समक्ष मूर्त्त रूप में साक्षात दर्शाना है ताकि वह इसे दिमाग़ से ही न समझे, बल्कि इस संघर्ष का अनुभव अपने रोम रोम में करे; ताकि इस ऐतिहासिक सत्य को एक अनिवार्यता, एक अवश्यम्भाविता के रूप में अपने हृदय की धड़कनों में महसूस करे, और उसमें यह अचल विश्वास पैदा हो जाय कि इस संघर्ष में जनता विजयी होगी, अपने आप या दैव-कृपा से नहीं, बल्कि विजय प्राप्त करने के लिए उसे भी जी-जान से लड़ना होगा। इस भावना और विश्वास को जगाने के लिए हमें अपनी रचनाओं में इस पुनीत संघर्ष को कल्लू और रमिया, रमेश और मालती, रहमान और रज़िया के व्यक्तिगत अनुभव के रूप में असंख्य जनों के लिए चित्रित करना है या उसे नाटकीय रूप देना है, ताकि यह संघर्ष क्यों है, किस लिए है यह प्रत्येक व्यक्ति की सजग चेतना का अंग बन जाये, ताकि प्रत्येक व्यक्ति समझ जाये कि इस संघर्ष में भाग लेना, क़ुर्बानी देना उसका कर्तव्य है। ताकि प्रत्येक व्यक्ति समझ जाये कि इस संघर्ष में विजयी होने का अर्थ है कि मानव की गुलामी की कालरात्रि समाप्त हो रही है, और इतिहास में सच्चे मानव-युग का आरंभ हो रहा है।

और मेरा विश्वास है कि हमारी चाहे जो शैलियाँ हों, कला-सम्बंधी धारणाएं हों, दार्शनिक विचार और विश्वास हों पर जीवन-वास्तव का मूर्त्त-संपूर्ण सक्रिय चित्रण करते समय हमारे साहित्यकारों को अगर जीवन पर छायी काली घटाओं को चीरकर कहीं से संघर्ष के सूरज की एक क्षीण किरन भी फूटती नज़र आयेगी, तो उनका कलाकार हृदय उस आशा-दूत किरन की उभरती-निखरती लाली को अपनी रचना में चित्रांकित करने के लिए तड़प उठेगा और उनकी रचनाओं में संघर्षरत जनता के लिए कोटि-कोटि व्यक्त-अव्यक्त वरदानों की मिठास और प्रेरणा होगी।

और इस प्रभात की वेला में सत्य जैसी निर्मल और श्वेत गुलाब की पंखड़ियों जैसी कोमल बरफबारी शुरू हो गयी है और एक स्निग्ध आलोक काश्मीर की घाटी में फैलता जा रहा है।

—१ जनवरी, १९५१

# साहित्य में संयुक्त मोर्चा ?

सहयोगी 'हंस', 'नया साहित्य', 'नई चेतना' और कई दूसरी पत्र-पत्रिकाओं में इधर कुछ महीनों से 'साहित्य में संयुक्त मोर्चा' बनाने के प्रश्न पर बहस चल रही है। अनेक लेखकों ने, जो प्रगतिशील लेखक संघ से सम्बद्ध हैं या जो संकीर्ण मतवादियों का दौर-दौरा होने से पहले उसमें थे, इस बहस में भाग लिया है। प्रस्तावित संयुक्त मोर्चे का क्या आधार हो, क्या उद्देश्य हो, क्या कार्यक्रम हो और उसका नेतृत्व कौन करे—इन सब प्रश्नों पर प्रत्येक लेखक ने अपनी-अपनी सूझ-बूझ के अनुसार सविस्तार सुझाव दिए हैं। वस्तुतः प्रत्येक लेखक ने कुछ हेर-फेर करके एक-सी बातें ही दुहराई हैं, या कहें कि मूलतः सबकी तर्क-प्रणाली और प्रवृत्ति एक ही पूर्व-निर्धारित विचार-वृत्त के भीतर आँख से पट्टी बाँधकर चक्कर काटते रहने की रही है। अपने देश की विशिष्ट परिस्थितियों का विश्लेषण करके वर्तमान गतिरोध को तोड़ने और आगे बढ़ने के लिए एक सही नीति और कार्य-क्रम [illegible] और रचनात्मक प्रयत्न की माँग करता है, उसका [illegible] रहा है। इस बहस का अभी तक अंत दिखाई [illegible] का गतिरोध टूट रहा है, न हम विशेष आगे ही बढ़ पाये हैं। हाँ, एक गोल परिधि के भीतर चक्कर काटते जाने से गति का भ्रम अवश्य पैदा हो गया है।

इस बहस का सूत्रपात एक विचित्र ढंग से हुआ। कई वर्षों से 'प्रगतिशील लेखक-संघ' में 'कुत्सित समाज-शास्त्रियों' का बोल-बाला रहा है। इन अमार्क्सीय, जन-विरोधी प्रवृत्ति की "विनाशकारी आलोचना लेखकों को अपने अस्त्र डालने पर बाध्य करती थी। वह किसी लेखक का सम्पूर्ण कृतित्व न परखकर इधर-उधर से अपनी सुविधा के उद्धरण बटोरकर उसके विरुद्ध 'केस' बनाने में दत्तचित्त थी। और यह उद्धरण तोड़े-मरोड़ जाते थे..." (श्री प्रकाशचन्द्र गुप्त, नया साहित्य, सितम्बर १९५१, पृष्ठ ३४)। कम्युनिस्ट पार्टी के तत्कालीन मंत्री बी० टी० रणदिवे की अवसरवादी नीति का परदाफाश होते ही, साहित्य-क्षेत्र के संकीर्ण-मतवादियों के पैरों के नीचे से जमीन खिसक गई। सौभाग्य से उन्हीं दिनों 'अखिल चीन लेखक और कलाकार संघ' के अधिवेशन में सभापति पद से दिया गया प्रसिद्ध चीनी लेखक और नेता कुओ० मो० जो का वह भाषण, जिसमें उन्होंने तीस वर्ष से चले आते चीन के लेखकों और कलाकारों के विशाल संयुक्त मोर्चे को और अधिक व्यापक आधार पर संगठित करके विशालतर बनाने की माँग की

थी, हमारे इन अवसरवादियों के हाथ लग गया—जैसे अन्धे के हाथ बटेर लग गई हो। 'भारतीय प्रगतिशील लेखक संघ' की प्रारम्भिक जनवादी परम्पराओं, जन-सेवा और साहित्य-निर्माण के उच्चादर्शों का लगातार कृतघ्नतापूर्वक तिरस्कार करते आनेवाले ये दोस्त यकायक चोला बदलकर 'संयुक्त मोर्चावादी' बन गए, और उन्होंने साहित्यिक क्षेत्र में चीन और भारत के परिस्थिति-भेद का विश्लेषण करने या स्वयं अपनी ग़लतियों की ईमानदारी से जाँच-परख करने की ज़रूरत नहीं समझी। एक सच्चे अवसरवादी की तरह, जो हवा का रुख़ बदलते ही अपना रुख़ बदल देता है, उन्होंने अपने कृतित्व के स्मारक भारत के जनवादी लेखकों की एकता के खंडहर पर खड़े होकर 'साहित्य में संयुक्त मोर्चे' की पताका फहरा दी। यदि वह भाषण उनके हाथ न लगा होता तो अपने दयनीय अस्तित्व की रक्षा के लिए वे और कौन-सा प्रपंच न रचते, यह नहीं कहा जा सकता।

कुओ० मो० जो के अनुसार जो व्यापक संयुक्त मोर्चा तीस वर्ष के संयुक्त कार्य और सम्मिलित संघर्ष और उससे उत्पन्न चीनी लेखकों की पारस्परिक सद्भावना और एकता का स्वाभाविक परिणाम होना था, उसे रामविलास शर्मा ने तीन-चार वर्षों तक नियमित रूप से प्रगतिशील लेखक आन्दोलन की जड़ों पर कुठार चलाने और देश की साहित्यिक शक्तियों में फूट और वैमनस्य की चौड़ी खाई खोदने के बाद हठात् एक अनिवार्य आरंभ बिन्दु के रूप में पेश कर दिया और इस प्रकार अपनी और अपने कुत्सित समाज-शास्त्रीय जन-द्रोही गुट की संस्कृति-विरोधी करतूतों पर परदा डालने की चेष्टा की। उनकी इस अवसरवादी कलाबाज़ी पर ध्यान न देकर भी यदि हिंदी के कुछ लेखकों ने इस विचार का स्वागत किया है और अधिकांश लेखक परस्पर के आदान-प्रदान, विचार-विनिमय और सक्रिय सहयोग के लिए उत्सुक हैं, और उनके सूत्र काट दिए जाने पर विक्षुब्ध रहे हैं, तो यह उनके उत्कट देश-प्रेम, मुक्ति-भावना और मूलतः प्रगतिशील दृष्टिकोण का ही प्रमाण है। इसका श्रेय संकीर्ण मतवादियों की अवसरवादी कलाबाज़ी को नहीं दिया जा सकता। और न इससे यह सिद्ध होता है कि तुरंत 'साहित्य में संयुक्त मोर्चा' बना लेने का नारा और उस पर चलाई जानेवाली बहस ही परिस्थिति के आग्रह से उत्पन्न है और उसका औचित्य है। कुत्सित समाज-शास्त्रियों को यदि किसी बात का श्रेय दिया जा सकता है तो केवल इसका कि वे इस बहस की संकीर्ण सीमाएँ निर्धारित करने में सफल हुए हैं।

वस्तुतः यह बहस अनेक 'कुत्सित समाज-शास्त्रियों' के साहित्यिक अस्तित्व का एक-मात्र सहारा और बहाना बन गई है। 'संयुक्त मोर्चे' का उच्च स्वर से मंत्रोच्चार करके आज भी वह आलोचना और रचनात्मक साहित्य के क्षेत्र में उसी संकीर्ण मतवादी समझ या नासमझी का परिचय देते आते हैं, जिसने साहित्य-जगत् में इतनी भयंकर फूट डाली थी। इसलिए यह बहस भारतीय जनता के प्रति अपने साहित्यिक कर्तव्यों से जी चुराने और मूल प्रश्नों को टालने का साधन बनती जा रही है।

'साहित्य में संयुक्त मोर्चा' पुस्तक में श्री अमृतराय ने बड़ी ईमानदारी और सूझ-

बूझ से पिछले दौर की त्रुटियों की आलोचना की है, लेकिन अपने विवेचन के तर्कसंगत परिणामों को वे भी स्वीकार नहीं कर पाये और 'साहित्य में संयुक्त मोर्चे' को, जो संगठन-क्षेत्र में हमारा 'लक्ष्य' हो सकता है, उन्होंने भी एक प्रकार से आरंभ-बिंदु ही मान लिया है। संकीर्णतावादी दौर की तबाहकारियों से उत्पन्न परिस्थिति चाहे जितनी अवांछित हो, पर है तो वह ठोस वस्तु-स्थिति ही। उसको बिना बदले और अनुकूल परिस्थितियाँ पैदा किये, दोनों के अन्तराल की कठिन, दुर्गम राह को पार किये ही छलाँग मारकर लक्ष्य तक पहुँच जाने की नीति निश्चय ही संकीर्ण मतवादी नीति का ही बदला हुआ रूप है। यह एक मरीचिका के पीछे दौड़कर गुमराह होना और दूसरों को गुमराह करना है।

मेरा विचार है कि 'साहित्य में संयुक्त मोर्चा' केवल कुछ दोस्तों के कृत्रिम उत्साह-प्रदर्शन और ख्याली पुलाव पकाने से नहीं बनेगा, न वस्तु-स्थिति से आँखें मींचकर हथेली पर सरसों जमानेवाली उतावली से ही, और न उस समय तक जब तक कि प्रगतिवादी आन्दोलन से (चाहे वह राजनीतिक हो या साहित्यिक) अमार्क्सीय, संस्कृति-विरोधी कुत्सित समाज-शास्त्रीयता की संकीर्ण मतवादी और अबुद्धिवादी प्रवृत्ति और विचार-धारा का पूरी तरह उन्मूलन नहीं कर दिया जाता, और वस्तु-स्थिति का सही-सही जायजा लेकर एक ठोस जनवादी कार्य-नीति नहीं बनाई जाती या जब तक मार्क्सवादी लेखक ईमानदारी और सच्ची लगन से जनता के प्रति अपने साहित्यिक दायित्वों को पूरा नहीं करते। इसलिए हमें विचार के स्वनिर्मित बाड़ों में से निकलकर वस्तु-स्थिति से आँखें मिलानी चाहिएँ और भेड़-चाल और तोता-रटन्त छोड़कर जनता की सेवा में रचनात्मक रीति से लग जाना चाहिए।

वस्तुतः प्रगतिशील लेखक आंदोलन और मार्क्सवादी लेखकों के सम्मुख आज कौन से प्रश्न हैं, कौन-से कार्य हैं और वह उन्हें कैसे पूरा कर सकते हैं, इस सम्बन्ध में मैं यहाँ सहयोगी 'नई चेतना' के सम्पादक श्री लक्ष्मीकांत का वह पत्र जो उन्होंने मेरे निबन्ध 'मानव-आत्मा के शिल्पियों से' पढ़कर मुझे लिखा था और उसका जो उत्तर मैंने काश्मीर से २१ जनवरी १९५१ को भेजा था, ज्यों-का-त्यों प्रकाशित कर रहा हूँ। इस उत्तर में मैंने जो सुझाव दिये थे वे हमें आज भी एक वस्तुदर्शी की तरह सोचने के लिए विवश करने में सक्षम हैं।

—अक्तूबर, १९५१

उनका पत्र इस प्रकार था—

बीकानेर, २५ जनवरी १९५१

प्रिय साथी चौहान जी,

आपने अपने निबन्ध 'मानव-आत्मा के शिल्पियों से' में प्रगतिशील लेखक-संघ को पुनः एक व्यापक जनवादी आधार पर संगठित करने के लिए भारत के तमाम लेखकों से अपील की है। 'नई चेतना' का सम्पादक-मंडल इस अपील का स्वागत करता है। परन्तु इस सम्बन्ध में कतिपय व्यावहारिक कठिनाइयाँ नजर आती हैं। आपके लेख से भी स्पष्ट है कि 'संकीर्णतावाद' से भारत के जनवादी लेखकों की एकता पर कुठाराघात हुआ है,

और विशेषकर 'कुत्सित समाज-शास्त्रीयता के समर्थक साथियों' के व्यवहार से अनेक प्रतिष्ठित लेखक 'क्षुब्ध' हैं और 'अपमानित' महसूस करते हैं। लेकिन आपने इस स्थिति की ओर संकेत नहीं किया है कि परिणामतः अधिकांश लेखकों की यह निश्चित धारणा बन गई है कि : 'प्रगति लेखक-संघ हिन्दुस्तान की कम्युनिस्ट पार्टी का साहित्यिक मोर्चा है और वहाँ मार्क्सवादी लेखक ही सम्मानित होते हैं, चाहे वे अत्यन्त साधारण लेखक ही क्यों न हों; और दूसरे बड़े-से-बड़े लेखकों की बात पर यथोचित ध्यान भी नहीं दिया जाता। पार्टी की जब जो नीति होती है, प्रगतिशील लेखक-संघ की नीति भी तब त्यों ही बदल जानी पड़ती है। वस्तुतः प्रगतिशील लेखक-संघ साहित्य-निर्माण के प्रश्नों को छोड़कर पार्टी का प्रचार-केन्द्र बन गया है।'

यह धारणा काफ़ी गहरी और व्यापक है, और बिलकुल निराधार भी नहीं है। हम स्वयं चाहते हैं कि यह धारणा निर्मूल हो जाय और प्रगतिशील लेखक-संघ सच्चे अर्थों में तमाम जनवादी लेखकों का संयुक्त मोर्चा बन जाय, परन्तु व्यवहारतः क्या यह सम्भव हो सकेगा और कैसे ? यदि एक क्षण के लिए मान लें कि ऐसा न हो सके तो उस दशा में क्या करना उचित होगा, और प्रगतिशील लेखक-संघ का क्या कार्य-क्रम रहना आवश्यक होगा ? सम्भवतः आप हम से सहमत होंगे कि व्यावहारिक दृष्टि से इन सारे प्रश्नों का औचित्य है और इनका स्पष्ट उत्तर भी अत्यन्त ज़रूरी है।

इसलिए 'नई चेतना' का सम्पादक-मंडल आपसे इन प्रश्नों का उत्तर पाने के लिए आग्रही है।

लक्ष्मीकान्त
'नई चेतना'—सम्पादक-मंडल

इस पत्र का मैंने यह उत्तर दिया था—

श्रीनगर-काश्मीर ३१-१-५१

प्रिय साथी लक्ष्मीकान्त जी,

'नई चेतना' सम्पादक-मण्डल की ओर से आपने प्रगतिशील लेखक-संघ के पुनर्गठन के सम्बन्ध में अनेक संगत प्रश्न उठाये हैं। अपने निबन्ध में इन व्यावहारिक प्रश्नों का समाधान प्रस्तुत करना मेरा उद्देश्य नहीं था। अपनी अपील के द्वारा एक ऐसा अनुकूल वातावरण पैदा करना ही मुझे अभिप्रेत था जिसमें भारत के तमाम लेखक सद्भावनापूर्वक एक-साथ बैठकर व्यावहारिक प्रश्नों पर विचार करते और अपने दायित्व की गम्भीरता का अनुभव करके कोई सामान्य कार्यक्रम बनाते। इसी कारण मैंने बुनियादी प्रश्नों तक ही अपने को सीमित रखा और व्यावहारिक प्रश्नों के समाधान की ओर केवल दिशा-संकेत ही किया। अब चूँकि निबन्ध प्रकाशित होने के पूर्व ही आपने कुछ ज़रूरी प्रश्न उठा दिये हैं, तो यह अच्छा होगा कि लेख के साथ इन प्रश्नों का उत्तर भी प्रकाशित करें[1]।

---

१, 'मानव आत्मा के शिल्पियों से' निबन्ध अधिक लम्बा होने के कारण यह प्रश्नोत्तर' उसके साथ प्रकाशित न हो सका था।

प्रगतिशील लेखक-संघ के बारे में आपने अन्य लेखकों की जिस 'धारणा' का उल्लेख किया है, वह निस्सन्देह निराधार नहीं है और मैं उससे अपरिचित भी नहीं हूँ। यह बात किसी समय कोरी 'धारणा' थी, लेकिन आज अगर प्रगतिशील लेखक-संघ की ओर देखें तो यह एक 'हक़ीक़त' है। इसलिए अपना निबन्ध लिखते समय मुझे इस वस्तु-स्थिति का पूरा अहसास था—पिछले आठ-दस वर्ष से है, जब यह एक 'धारणा' का रूप धारण कर रही थी। यही कारण है कि सन् १९४२ में जब हमारा देश संकटापन्न था और आसन्न 'फ़ाशिस्ट आक्रमण' के विरुद्ध भारत के लेखकों को संगठित करने का प्रश्न उठा तो हमने संकीर्ण मतवादियों की तरह इस बात का दुराग्रह नहीं किया कि संयुक्त मोर्चा बनाने के लिए एक व्यापक आधार पर तमाम लेखकों को प्रगतिशील लेखक-संघ में ही सम्मिलित हो जाना चाहिए। ऐसा करना ग़लत होता, क्योंकि अनेक लेखक इसके लिए तैयार न थे, यद्यपि फ़ाशिस्ट-विरोधी संयुक्त मोर्चे के वे समर्थक थे। इसलिए एक वस्तु-दर्शी की हैसियत से हमें इस 'धारणा' के प्रारम्भिक रूप को भी स्वीकार करना पड़ा, यद्यपि उस समय प्रगतिशील लेखक-संघ में मार्क्सवादियों के अतिरिक्त और विचारों तथा दार्शनिक दृष्टिकोणों के लेखक भी सम्मिलित थे, और जो सम्मिलित नहीं थे वे भी उसके साथ पूरी तरह सहयोग करते थे, और हम उनके साथ सहयोग करते थे। फलतः दिल्ली में 'भारतीय लेखक कॉन्फ़्रेन्स' का अधिवेशन बुलाने के लिए हमने प्रगतिशील लेखक-संघ की ओर से अज्ञेय, जैनेन्द्रकुमार, कृष्णचन्द्र, उपेन्द्रनाथ 'अश्क' आदि की पूरी मदद की। विचार था कि लेखकों के अन्य संगठनों की तरह प्रगतिशील लेखक-संघ भी इस नये व्यापक संगठन में इकाई की तरह सम्मिलित होगा। इसी प्रकार, सन् १९४७ के प्रारम्भ में जैनेन्द्र-कुमार ने जब पुनः तमाम लेखकों को एक ऐसे ही व्यापक संगठन में लाकर एकता के सूत्र में बांधने का विचार प्रकट किया तो प्रगतिशील लेखक-संघ की ओर से मैंने न केवल उसका स्वागत [illegible] पूरा सहयोग करके प्रस्तावित संगठन की प्रारम्भिक रूपरेखा भी तैयार की। इस दिशा में अभी हमारे प्रयत्न जारी ही थे कि दिल्ली में फ़साद शुरू हो गए, और देश के बंटवारे के साथ चारों ओर ऐसी अफ़रातफ़री मची कि इस विचार को एक अनिश्चित काल के लिए स्थगित कर देना पड़ा। प्रगतिशील लेखक-संघ के तत्कालीन प्रधान मन्त्री सज्जाद ज़हीर को जब मैंने इस बारे में सूचित किया तो उन्होंने भी अपनी स्वीकृति दी और प्रस्तावित 'भारतीय साहित्य-सम्मेलन' में बाज़ाब्ता सम्मिलित होने का इरादा प्रकट किया। अगर दंगा-फ़साद न हुआ होता, और वह नया संगठन स्थापित हो गया होता तो संभवतः प्रगतिशील लेखक-संघ उस समय ही उसका एक महत्त्वपूर्ण अंग बन गया होता।

ये तथ्य इस बात के प्रमाण हैं कि जब यह 'धारणा' अधिकांश में निराधार ही थी, उस समय भी वह मार्क्सवादी लेखक, जो प्रगतिशील लेखक-संघ का नेतृत्व कर रहे थे, दुराग्रही और संकीर्णतावादी नहीं बने। अर्थात् उन्होंने कभी इस तथ्य से इन्कार नहीं किया कि प्रगतिशील लेखक-संघ से बाहर भी देश-भक्त, जनवादी और प्रगतिशील लेखक हैं,

और अगर वे किसी नये संगठन के अन्दर ही संगठित होने के आग्रही हैं, तो प्रगतिशील लेखक-संघ को भी उस व्यापक संगठन में सामूहिक रूप से सम्मिलित होने में आपत्ति नहीं हो सकती। अतः आज जब भारतीय लेखकों को 'शान्ति, स्वतन्त्रता और जनवाद' के सिद्धान्तों की बुनियाद पर एकजुट करने का प्रश्न हमारे सामने है, तो निश्चय ही हम 'संकीर्ण मतवादियों' की तरह इस बात का दुराग्रह नहीं कर सकते कि 'प्रगतिशील लेखक-संघ' ही लेखकों का 'संयुक्त मोर्चा' बन सकता है, या उसे ही हमें 'संयुक्त मोर्चा' बनाना है। ऐसी नीति का व्यावहारिक परिणाम अधिक-से-अधिक यह निकलेगा कि 'संकीर्णतावाद' के दौर में जो मार्क्सवादी या उनके निकट हमदर्द लेखक प्रगतिशील लेखक-संघ से हट गए थे या हटा दिये गए थे, उनको ही वापस लाया जा सकेगा; और भारतीय लेखकों का एक बहुत बड़ा और महत्त्वपूर्ण हिस्सा संभवतः प्रगतिशील लेखक-संघ के अन्तर्गत किसी संयुक्त मोर्चे में सम्मिलित होने को तैयार न होगा, क्योंकि 'कुत्सित समाज-शास्त्रीयता' के समर्थक साथियों की संकीर्ण नीति ने उक्त 'धारणा' को इस समय एक हक़ीक़त बना दिया है, और उन्होंने इस बात का अनेक ढंगों से अनेक बार एलान भी किया है।

फिर मैंने अपने निबन्ध में प्रगतिशील लेखक-संघ का व्यापक जनवादी आधार पर पुनर्संगठन करने के लिए तमाम लेखकों से क्यों अपील की? क्योंकि प्रारम्भ से ही मार्क्सवादी लेखक इस 'धारणा' के विरुद्ध संघर्ष करते आए हैं। प्रगतिशील लेखक-संघ जब स्थापित हुआ था, उस समय भारत के अधिकांश मुक्तिकामी, प्रगतिचेता लेखक इसमें सम्मिलित हुए थे, और जो नहीं हुए थे उनको भी इसमें ले आने की संभावनाएँ थीं, क्योंकि हर विचार और पार्टी के लेखक इस बात पर सामान्यतः सहमत थे कि एक व्यापक आधार पर प्रगतिशील लेखक-संघ को भारत के तमाम लेखकों का साम्राज्य-विरोधी संयुक्त-मोर्चा बनाना जरूरी है। कम्युनिस्ट पार्टी से सम्बन्ध रखने वाले मार्क्सवादी लेखकों के सामने भी कभी इस सीमा का उल्लंघन करके प्रगतिशील लेखक-संघ को पार्टी का प्रचार-केन्द्र बना देने का संकीर्ण स्वार्थ नहीं था। अंग्रेजी हुकूमत ने अपने विरुद्ध भारतीय लेखकों को एक होते देखकर हमारे बीच फूट डालने की ग़रज से सबसे पहले 'स्टेट्समैन'-जैसे अखबारों द्वारा यह भ्रामक प्रचार शुरू करवाया कि प्रगतिशील लेखक-संघ कम्युनिस्ट पार्टी का खुला प्लेटफार्म है, और इसे चलाने के लिए मास्को से सोना आता है। सन्देह पैदा करके एक गुलाम देश में फूट डाल देना आसान काम होता है। अनेक नौकरीपेशा लेखक प्रगतिशील लेखक-संघ से अलग हो गए। इससे संघ के सदस्यों संगठनकर्ताओं में मार्क्सवादी लेखकों का बहुमत-सा दिखाई देने लगा और फलस्वरूप ऐसी 'धारणा' के पैदा हो जाने की सम्भावना उत्पन्न हो गई। इधर राजनीतिक पार्टियों के आन्तरिक झगड़ों और साहित्य-जगत् में सक्रिय प्रतिक्रियावादी प्रभावों और दक़ियानूसी विचारों की पत्र-पत्रिकाओं ने भी इस 'धारणा' को बल पहुँचाने में कोई कोर-कसर नहीं रखी। हम लगातार इस भ्रामक 'धारणा' के विरुद्ध संघर्ष करते रहे, जिसका ही परिणाम था कि यद्यपि अनेक श्रेष्ठ लेखक इस धारणा से प्रभावित होकर प्रगतिशील लेखक-संघ में सम्मिलित

होने से अपना दामन बचाते रहे, लेकिन उन्होंने असहयोग नहीं किया। जिन मित्रों को सन् १६४१-४२-४३ के दिन याद हैं वे जानते हैं कि हिन्दी के अधिकांश लेखक पूरे उत्साह और हार्दिकता से 'हंस' के लिए लिखते थे, जो उस समय 'प्रगतिशील आन्दोलन' का मुख-पत्र बन गया था। मार्क्सवादी लेखकों की ओर से उनकी रचनाओं की तीव्र आलोचनाएँ भी होती थीं, लेकिन इससे परस्पर सौहार्द्र में फ़रक न आता था, क्योंकि ये आलोचनाएँ यथासंभव गंभीर सैद्धान्तिक दृष्टि से ही की जाती थीं, उनमें एक उदात्त मार्क्सवादी नैतिकता का ओज और दीप्ति होती थी। उनका उद्देश्य किसी लेखक को खामखाह ज़लील करना नहीं होता था। हिन्दी में प्रगतिवादी या कहें कि मार्क्सवादी आलोचना की इस गौरवशाली परम्परा के निर्माण में एक आलोचक और 'हंस' के तत्कालीन सम्पादक की हैसियत से मेरा काफ़ी योग रहा था, परन्तु यह एक खेदजनक बात है कि इस ऊँचे सैद्धान्तिक धरातल को कायम रखने के लिए मुझे जितनी सतर्कता दिखानी चाहिए थी, उतनी मैं न दिखा सका, जिसके फलस्वरूप शरत् तथा सोहनलाल द्विवेदी आदि के सम्बन्ध में डा० रामविलास की सिद्धान्त-हीन, रुचि-वैचित्र्यवादी, और केवल एक निम्नकोटि का आनन्द पाने के लिए चटखारे ले-लेकर पढ़ी जाने योग्य आलोचनाएँ भी 'हंस' में प्रकाशित होती रहीं, और इस प्रकार 'कुत्सित समाज-शास्त्रीयता' का बीज बोया जाता रहा—यद्यपि दूसरी तरफ मैं इस हीन अ-मार्क्सवादी प्रवृत्ति के विरुद्ध उस समय से ही चेतावनी भी देता रहा। लेकिन चूँकि यह प्रवृत्ति प्रगतिशील आन्दोलन की मुख्य विचार-धारा नहीं थी, इसलिए तमाम लेखकों में पर [illegible]

प्रगतिशील [illegible] आक्षेप किये जाते थे। पहला आक्षेप य[illegible] नता और नग्नता का चित्रण होता है। [illegible] 'छायावाद' की 'आसमानी' कल्पना की स्वाभाविक (?) प्रतिक्रिया के बहाने कतिपय कम उन्नत भाव-चेतना के लेखकों ने 'जीवन का यथार्थ और मांसल अभिव्यक्ति' करने का नारा देकर अपनी कहानियों और कविताओं में पिछड़े, कुरूप और यथासम्भव अनैतिक जीवन का यथातथ्य, फोटोग्राफ़िक, प्रकृत-चित्रण करना शुरू कर दिया था, और इस प्रकार एक हीन रुचि की, कला-विहीन, भाव-शून्य प्रकृतवादी (Naturalistic) रचनाएं, जो मूलतः *Formalistic* और प्रतिक्रियावादी होती हैं, प्रगतिशील साहित्य के नाम पर होने लगी थी। दूसरा आक्षेप यह था कि प्रगतिवादी साहित्य को मात्र प्रोपेगैण्डा बना देना चाहते हैं। इस आक्षेप में भी आंशिक सत्य था, क्योंकि अधिकतर नये लेखक सस्ती ख्याति पाने की ग़रज से ही किसान और मज़दूर के बारे में कविताएँ लिखने लगे थे, यद्यपि मजदूर-किसान के जीवन और उनकी समस्याओं से उनका कोई दूर का सम्बन्ध भी नहीं था, जिसके कारण अक्सर उनकी उद्बोधनात्मक कविताओं में सच्ची हार्दिक सहानुभूति के स्थान पर मध्यवर्गी कृपा-भाव, अतिरंजित अलंकार-योजना द्वारा पैदा किया गया कृत्रिम ओज और व्यर्थ का शब्द-जाल ही होता था। रचनात्मक साहित्य के क्षेत्र में ये दोनों प्रवृत्तियाँ 'कुत्सित समाज-

शास्त्रीयता' की ही सजातीय थीं, और धीरे-धीरे अपनी आन्तरिक एकता का अहसास करके सहज भाव से खिंचकर एक-दूसरे के निकट आ रही थीं। मार्क्सवादी आलोचकों ने इन आक्षेपों का उत्तर देते समय इन प्रवृत्तियों का भी विरोध किया, परन्तु उस समय तक हमारा अनुमान था कि सम्भवतः समय के साथ-साथ ये लेखक-आलोचक भी उन्नति करते जायँगे, धीरे-धीरे हक़ीक़त-पसन्द लेखक बन जायँगे, और उनकी रचनाओं में कला का परिमार्जन और ओज आ जायगा। इसीलिए जिस जागरूकता से मार्क्सवादी लेखकों को 'कुत्सित समाज-शास्त्रीयता' के प्रारंभिक रूपों के विरुद्ध संघर्ष करना चाहिए था, हमने नहीं किया। अन्ततः इस ढिलाई का परिणाम यह निकला कि प्रगतिशील लेखक-संघ पर पूरी तरह छा करके 'कुत्सित समाज-शास्त्रीयता' के समर्थकों ने हमारे आन्दोलन की उदात्त, जनवादी परम्पराओं को धूल में मिला दिया और प्रारम्भ में अन्य लेखकों की जिस 'धारणा' को साम्राजी प्रचार और दक़ियानूसियों के आक्षेपों ने मुख्यतः एक भ्रामक आधार दिया था, उस 'धारणा' को हमारे 'संकीर्णतावादी कुत्सित समाज-शास्त्री' साथियों ने अपने 'अमल' और अपनी 'रचनाओं' से आज हक़ीक़त बना दिया है।

प्रारम्भ में प्रगतिशील लेखक-संघ का व्यापक जनवादी आधार बनाये रखने के लिए मार्क्सवादी लेखकों ने विरोधियों के लाँछनों और आक्षेपों और दोस्तों की कुत्सित साहित्य-चेष्टाओं के विरुद्ध और उनसे उत्पन्न इस 'धारणा' को निर्मूल करने के लिए जो संघर्ष किया था, उसकी उदात्त परम्परा के प्रभाव में पड़कर ही मैंने अपना सुझाव दिया। इसका यह अर्थ कदापि नहीं कि आम लेखकों को यदि यह सुझाव अमान्य हो तो हम उनके साथ मिलकर कोई नया संगठन बनाने की बात को ग़लत और आपत्तिजनक समझें और अपनी डेढ़ चावल की खिचड़ी अलग ही पकाते जायँ। फिर भी मेरा सुझाव अस्पष्ट और अनिश्चित प्रकार का है—उसका आधार एक उदात्त पूर्व परम्परा है और उसमें बीच के दौर में 'कुत्सित समाज-शास्त्रियों' द्वारा पैदा की गई संकीर्ण, एकांगी परिस्थिति को नज़र-अन्दाज़ किया गया है। और यह ग़लत है। आपने इस संगत प्रश्न को उठाकर मुझे अपने सुझाव की असंगति पर विचार करने का जो अवसर दिया है, उसके लिए आभारी हूँ, और अब मैं इस सम्बन्ध में अपने सुझाव सविस्तर पेश करता हूँ।

प्रगतिशील लेखक-संघ ने सीधे-टेढ़े विकास की ऐतिहासिक पृष्ठभूमि को दृष्टि में रखकर हमारे लिए अब यही उचित होगा कि हम इस वांछित अथवा अवांछित स्थिति को स्वीकार कर लें कि प्रगतिशील लेखक-संघ प्रधानतः कम्युनिस्ट पार्टी से सम्बन्ध रखने वाले मार्क्सवादी (दुर्भाग्य से इस स्थान पर 'कुत्सित समाज-शास्त्रीयता' के समर्थकों को भी इस कोटि में ही रखने के लिए विवश हूँ) लेखकों का संगठन है, और उसको पुनः तमाम जन-वादी लेखकों का संयुक्त मोर्चा बनाने की संदिग्ध चेष्टा में जितना समय और श्रम का अप-व्यय करना होगा, उसकी अपेक्षा यह काम ज़्यादा सुगम होगा कि 'शान्ति, स्वतन्त्रता और जनवाद' के सिद्धान्तों के आधार पर साहित्यकारों के अन्य संगठनों और श्रेष्ठ लेखकों का व्यक्तिगत सहयोग प्राप्त कर, सबकी सामान्य चेष्टा और विचारणा से एक 'अखिल भारतीय

जनवादी लेखक सम्मेलन' स्थापित किया जाय, जिसमें प्रगतिशील लेखक संघ, साहित्यकार-संसद् और दूसरी प्रान्तिक, स्थानिक और विभिन्न भाषाओं के लेखकों की संस्थाएँ विभिन्न इकाइयों के रूप में सम्मिलित हों और जो लेखक किसी साहित्य-संस्था से सम्बन्ध न रखते हों, वे व्यक्तिगत रूप से सम्मिलित हों। 'भारतीय जनवादी लेखक-सम्मेलन' कैसे बुलाया जाय, जो संगठन बने, उसके उद्देश्य क्या हों, विस्तृत कार्य-क्रम क्या हो, विधान कैसा हो—आदि का निर्णय पहले से नहीं किया जा सकता, इसलिए यहाँ इन प्रश्नों पर विचार करना अप्रासंगिक होगा। ऐसे एक सामान्य संगठन की अतीव आवश्यकता है, इस बात से निस्सन्देह अधिकांश लेखक सहमत होंगे और यही सबसे महत्त्वपूर्ण बात है।

प्रगतिशील लेखक-संघ को [illegible] स्वीकार कर लिया जाय तो फिर उसका अपना कार्य-क्रम क्या [illegible] का प्रचार-केन्द्र ही न बन जायगा ? क्या फिर उसके पुनर्संगठन की आवश्यकता नहीं रह जाती ?—ये कतिपय प्रश्न अनिवार्यतः उठते हैं।

इस सम्बन्ध में कम्युनिस्ट पार्टी के अन्दर भी प्रारम्भ से ही काफी भ्रम फैला हुआ है। सबसे पहले पुनर्संगठन के प्रश्न को लें। वर्तमान प्रगतिशील लेखक संघ को भंग करके नये नाम से, नये उद्देश्यों के आधार पर उसका पुनर्संगठन जरूरी है। जब तक मार्क्सवादी लेखकों के अन्दर से 'कुत्सित समाज-शास्त्रीयता' की प्रवृत्ति को सदा के लिए निर्मूल नहीं कर दिया जाय, उस समय तक हमारे देश में 'मार्क्सवाद' की विचार-धारा विकास नहीं कर सकती, न भारत के जनवादी लेखकों में एकता पैदा करके उन्हें एक व्यापक संगठन में इकट्ठा ही किया जा सकता है। वस्तुतः एकता मार्क्सवादी लेखकों में भी नहीं हो सकती, क्योंकि उनकी एकता का आधार 'मार्क्सवाद' ही हो सकता है, 'कुत्सित समाज-शास्त्रीयता' नहीं। पिछले पाँच-सात वर्षों में 'कुत्सित समाज-शास्त्रीयता' ने हमारे देश में मार्क्सवाद को जितनी क्षति पहुँचाई है, उसका अनुमान लगाना आसान काम नहीं है। मार्क्सवाद और साहित्य-कला से सम्बन्धित हर प्रश्न पर इस प्रवृत्ति ने ऐसा गड़बड़-घोटाला किया है कि उसके कुप्रभावों को मिटाने में कई वर्ष और अथक परिश्रम लग जायगा। इसलिए अगर 'मार्क्सवादी' विचार-धारा को विकास और उन्नति करनी है, तो हम अविलम्ब प्रगतिशील लेखक-संघ का पुनर्संगठन इस प्रकार करना चाहिए कि उसमें 'कुत्सित समाज-शास्त्रीयता' की प्रवृत्ति के विरुद्ध सतर्क होकर अविराम संघर्ष करने की सुविधा प्रत्येक मार्क्सवादी लेखक को प्राप्त हो। इस प्रवृत्ति के समर्थकों के गिरोह या गुट के प्रति मोह और पक्षपात दिखाकर हम इस गिरोह का ही हित-साधन कर सकते हैं, जनता और मार्क्सवाद का नहीं। इसका यह तात्पर्य नहीं है कि प्रगतिशील लेखक-संघ से इस गुट के लेखकों को निर्वासित कर दिया जाय, बल्कि यह कि उन्हें स्वयं अपनी कुत्सित प्रवृत्ति से संघर्ष करने और साहित्य रचना और अध्ययन द्वारा मार्क्सवाद को सही ढंग से सीख-समझकर सच्चे मार्क्सवादी लेखक बनने का पूरा अवसर देना चाहिए, और उन्हें दूषित वातावरण को और ज्यादा दूषित करने से वंचित कर देना चाहिए। इसके लिए यह जरूरी

है कि प्रगतिशील लेखक-संघ का मार्क्सवादी लेखकों की संस्था के रूप में नये सिरे से जनवादी आधार पर संगठन करने के लिए एक अधिवेशन जल्द-से-जल्द बुलाया जाय जिसमें प्रत्येक भाषा के सभी मार्क्सवादी लेखकों को निमंत्रित किया जाय। यहाँ निम्न चार बातों को दृष्टि में रखकर प्रगतिशील लेखक-संघ का पुनर्संगठन किया जाय। १—शान्ति, स्वतन्त्रता और जनवाद के लिए भारतीय साहित्यकारों और जनता के संघर्ष-आन्दोलन को तेजतर करने के लिए अपनी साहित्यिक रचनाओं और संगठन-कार्य द्वारा मार्क्सवादी लेखक क्या कर सकते हैं, और उन्हें कैसे, क्या करना चाहिए। २—मार्क्सवादी साहित्य में 'कुत्सित समाज-शास्त्रीयता' की प्रवृत्ति के विरुद्ध सजग संघर्ष करने के लिए कैसे-क्या करना चाहिए। ३—भारत में सही मार्क्सवादी दृष्टिकोण से अपने देश के साहित्य और इतिहास की अपेक्षा में आलोचना और समाज-विज्ञान के क्षेत्रों में श्रेष्ठ-से-श्रेष्ठ साहित्य-निर्माण के लिए कैसे-क्या करना चाहिए! ४—अपने देश की भाषाओं में मार्क्सवादी 'क्लासिक' ग्रन्थों और देशी-विदेशी भाषाओं के रचनात्मक साहित्य की महान् कृतियों और प्रगतिशील रचनाओं आदि के अनुवाद और प्रकाशन के लिए कैसे-क्या किया जाय।

अभी तक यह सारा महत्त्वपूर्ण कार्य अराजक रीति से ही चलता-चलाता आया है, और इस ओर समुचित ध्यान नहीं दिया गया। हमारे देश की प्रत्येक भाषा में मार्क्सवादी लेखकों की काफ़ी बड़ी संख्या है—इन लेखकों में मैं पत्रकारों को नहीं शामिल कर रहा, क्योंकि उनका कार्य साहित्य-सृजन नहीं है। जो लेखक साथ ही पत्रकार भी हैं, उनकी बात अलग है। दरअसल यहाँ मेरे ध्यान में रचनात्मक साहित्य के निर्माताओं, कवियों, उपन्यासकारों, नाटककारों, कहानी-लेखकों, आलोचकों के अतिरिक्त समाज-शास्त्रियों, दार्शनिकों, इतिहासकारों, मनोवैज्ञानिकों, पुरातत्त्ववेत्ताओं, नृ-शास्त्रविज्ञों, भूगोल शास्त्रियों आदि मानव-शास्त्रों, संस्कृति और शिक्षा के क्षेत्रों में अपनी खोज और लेखन से भाग लेने वाले उन तमाम लेखकों की बड़ी संख्या भी है, जो मार्क्सवाद से प्रभावित हैं, और जिनको हमें भुला नहीं देना चाहिए। इन सब साथियों को एकत्र किया जाय तो निश्चय ही मार्क्सवादी लेखकों की काफ़ी बड़ी तादाद बन जाती है, और यदि एक सुविचारित और सुनिश्चित योजना के अन्तर्गत इन तमाम साथियों के साहित्यिक और रचनात्मक प्रयत्नों को संगठित किया जा सके, तो इसमें सन्देह नहीं कि थोड़े समय में ही भारत के मार्क्सवादी लेखक विचार-जगत् के हर क्षेत्र में एक महत्त्वपूर्ण विधेयात्मक भूमिका खेल सकेंगे, और देश की चिन्तना को व्यापक रूप से प्रभावित कर सकेंगे।

यहाँ पर इस बात को स्पष्ट कर देना जरूरी है कि प्रगतिशील लेखक-संघ को मार्क्सवादी लेखकों का संगठन बनाने का यह अर्थ नहीं है कि उसे कम्युनिस्ट पार्टी का प्रचार-केन्द्र बना दिया जाय। ऐसा करना गलत होगा। नये नाम से पुनर्संगठित प्रगतिशील लेखक-संघ को हर सूरत में एक साहित्यिक संस्था ही बना रहना चाहिए, पार्टी का प्रचार-केन्द्र नहीं। मैं जानता हूँ कि ऐसा कहने पर 'कुत्सित समाज-शास्त्रीयता' के समर्थक साथियों को घोर आपत्ति होगी और वे किसी व्यक्तिवादी, मध्यवर्गी मनोवृत्ति से इस

बात का सम्बन्ध जोड़ने के लिए दलीलें तलाश करेंगे और लेनिन-स्टालिन की कृतियों को आद्यन्त उलट-पलट डालेंगे। लेकिन हक़ीक़तपसन्दी का यह तकाज़ा है कि जब हम किसी विषय पर सोचें तो उसके पूर्वापर सम्बन्धों पर भी निगाह रखें और अन्य घटनाओं, वस्तुओं और विषयों से जुड़ने वाले उसके सम्बन्ध-सूत्रों को भी ध्यान में रखें, ताकि हमारा सोचना एकांगी न हो जाय। इसके अतिरिक्त कम्युनिस्ट पार्टी ही देश की एकमात्र ऐसी संस्था नहीं है, जिसकी विचारधारा का आधार मार्क्सवाद हो। और अनेक वामपक्षी दल और संस्थाएँ और व्यक्ति मार्क्सवाद को जीवन-दृष्टि के रूप में स्वीकार करते हैं। वस्तुतः कम्युनिस्ट पार्टी भी इधर कई वर्षों से अपनी ग़लत समझ के कारण भारतीय जनता के जनवादी हितों को तिलांजलि देकर इतनी अधिक पथ-भ्रष्ट हो चुकी थी कि सही मार्ग पर आने में न जाने कितने वर्ष लगेंगे। तब तक मार्क्सवादी लेखक यदि पहले की तरह ही पार्टी के पिछलग्गू बने रहे तो वे एक दूषित चक्र के भीतर ही चक्कर काटते रहेंगे। किन्तु यदि वे स्वतन्त्र रूप से कार्य करें तो मार्क्सवादी लेखकों के पास अपने साहित्य-क्षेत्र का स्वयं इतना कार्य होगा या होना चाहिए कि संघ को पार्टी का प्रचार-केन्द्र बना देने का अर्थ होगा कि लेखकों की क्षमताओं का प्रयोग मार्क्सवादी विचारधारा और जनता के हित में जिस सीमा तक किया जा सकता है या किया जाना चाहिए, उस सीमा तक न करके, उनका अपव्यय कराया जाय। कुत्सित समाज-शास्त्रीय दृष्टिकोण के साथियों को यह बात इसलिए नापसन्द होगी कि उस समय साहित्य-रचना का काम बच्चों का खेल नहीं रह जायगा, और सस्ती ख्याति के मार्ग बन्द हो जायँगे और उन्हें भी अपने कार्य को गम्भीरता और ज़िम्मेदारी के साथ निभाना पड़ेगा। तब साहित्य-रचना एक कठोर जीवन साधना बन जायगी।

इसलिए मेरी निश्चित राय है कि पार्टी का प्रचार-केन्द्र प्रगतिशील लेखक-संघ से अलग होना चाहिए। इस प्रचार-केन्द्र का संगठन कैसे और किस आधार पर किया जाय, इस पर कोई परामर्श देना विषयान्तर होगा। विभिन्न भाषाओं में प्रकाशित होने वाले पार्टी के दैनिक और साप्ताहिक पत्रों में काम करने वाले पत्रकार और संवाददाता साथियों को अपना अलग संगठन बनाना चाहिए, और मार्क्सवादी दृष्टिकोण से (अर्थात् वैज्ञानिक दृष्टिकोण से) भारतीय पत्रकार-कला की समस्याओं का हर पहलू से अध्ययन करना चाहिए, क्योंकि पार्टी के पत्रों को अधिक-से-अधिक जन-प्रिय और उच्चकोटि का कैसे बनाया जाय और पार्टी की सही नीति और कारगुज़ारियों का श्रेष्ठ और प्रभावकारी ढंग से कैसे प्रचार और प्रकाशन किया जाय—यह उनका मुख्य काम है। इसके अतिरिक्त, अखिल भारतीय पत्रकार-संघ में प्रेस की स्वतन्त्रता और पत्रकारों के अधिकारों के लिए किस प्रकार लड़ा जाय, ये कतिपय प्रश्न हैं जिनको ध्यान में रखकर पार्टी के पत्रकारों की संस्था को भारतीय पत्रकार-संघ जैसे संगठन में सम्मिलित होना चाहिए।

प्रगतिशील लेखक-संघ का विस्तृत कार्य-क्रम क्या हो, इस सम्बन्ध में तफ़सील से सुझाव देने का यह अवसर नहीं है। जिन चार बातों के आधार पर संघ का नये नाम से

'मार्क्सवादी लेखक-संघ' के रूप में पुनर्संगठन जरूरी है उनको दृष्टि में रखकर कुछ मोटी-मोटी बातें ही स्पष्ट कर देना उचित होगा।

१. 'मानव-आत्मा के शिल्पियों से' निबंध में भारत के तमाम लेखकों से जीवन-वास्तव को मूर्त, सम्पूर्ण और सक्रिय रूप से प्रतिबिम्बित करने और शान्ति, स्वतन्त्रता और जनवाद के महान् विचारों को अपनी कला-कृतियों द्वारा जन-जन की मूर्त भावना बनाने के लिए मैंने जो अपील की है, वह मार्क्सवादी साहित्यकारों पर भी समान रूप से लागू होती है। मार्क्सवादी लेखक भारतीय साहित्य की व्यापक जनवादी परम्परा के अंग ही हैं, उससे बाहर नहीं हैं। अपनी साहित्यिक कृतियों द्वारा अन्य लेखकों की तरह इस परम्परा को उत्तरोत्तर विकसित करते जाना उनका भी कर्तव्य है—एक प्रकार से कुछ अधिक ही। जीवन-वास्तव को प्रतिबिम्बित करते समय मार्क्सवादी लेखकों को भी कला की सचाई का पालन करना है। उदाहरण के लिए, किसी घटना, आन्दोलन, प्रदर्शन, व्यक्ति या परिवार के जीवन का मूर्त, सम्पूर्ण चित्रण करते समय यदि मार्क्सवादी साहित्यकार किसी कम्युनिस्ट कार्यकर्त्ता का चरित्र पेश करता है, तो उसे इस पात्र को एक आदर्श, मर्यादापुरुषोत्तम चरित्र नहीं बना देना चाहिए। कम्युनिस्ट मजदूर या किसान पात्र निर्व्यक्त, निर्विकार प्राणी नहीं है—इस वर्ग समाज के ही प्राणी हैं। मैं तो कहूँगा कि मार्क्सवादी लेखकों को रचनात्मक दृष्टिकोण से अपने कम्युनिस्ट पात्रों की कमजोरियों और खामियों की भी तीव्र आलोचना करनी चाहिए। तात्पर्य यह है कि वे हकीकतपसन्दी का दामन न छोड़ें। पार्टी का भी कर्तव्य है कि वह मार्क्सवादी लेखकों की रचनाओं में निहित सही आलोचनाओं पर पूरी संजीदगी से गौर करे और उनका स्वागत और आदर करे। लेखक अगर 'मानव-आत्मा के शिल्पी' हैं, तो कम्युनिस्ट भी 'मानवों' की श्रेणी में ही आते हैं, वे कहीं आसमान से नहीं उद्भूत हुए, इस वर्ग-समाज में ही पैदा हुए और पले हैं। मार्क्सवाद ने जीवन को देखने-समझने और बदलने के लिए अमल करने का एक वैज्ञानिक दृष्टिकोण दिया है, पर यह दृष्टिकोण जादू की लकड़ी नहीं है कि उसको छूते ही आदर्श 'सर्व-गुण-सम्पन्न' बन जाता है।

कहने का तात्पर्य यह है कि मार्क्सवादी कवियों, कथाकारों और नाटककारों आदि का अन्य लेखकों के साथ मिलकर शान्ति, स्वतन्त्रता और जनवाद के संघर्ष में अधिकाधिक और श्रेष्ठ कलात्मक साहित्य की रचना करना ही मुख्य काम है।

२. 'कुत्सित समाज-शास्त्रीयता' द्वारा पैदा की गई तबाही के कारण मार्क्सवादी आलोचकों का दायित्व आज बहुत बढ़ गया है। इस अबुद्धिवादी और अवसरवादी प्रवृत्ति के विरुद्ध संघर्ष का तात्पर्य केवल यही है कि मार्क्सवादी आलोचना का निरन्तर विकास करके उसे अधिक-से-अधिक वैज्ञानिक बनाया जाए। यह एक बहुत व्यापक संघर्ष है, क्योंकि आलोचना के प्रतिमानों, मूल्य-निरूपण के सिद्धान्तों आदि की स्थापना करना और उनके आधार पर प्राचीन और अर्वाचीन साहित्य का मूल्यांकन करना आदि सारे काम इनके अन्तर्गत आते हैं। साथ ही मानव-विज्ञानों के अन्य क्षेत्रों में भी जो शास्त्रीय

साहित्य पैदा हो रहा है, उसकी विस्तृत सिद्धान्तपूर्ण गम्भीर आलोचना करना भी नितान्त आवश्यक है। उदाहरण के लिए कोई इतिहास या वेदान्त-दर्शन के सम्बन्ध में पुस्तक निकलती है, तो ऐसी पुस्तकों की चलताऊ या टकसाली आलोचना से काम नहीं चलेगा, न पूर्व-धारणाओं के आधार पर लेखक या पुस्तक का नाम देखकर ही उसे रद्दी करार देने से काम चलेगा। इसी प्रकार तुलसीदास, कालिदास या शेक्सपीयर आदि विश्व-साहित्य के महान् लेखक क्यों आज भी जन-कवि या जनता के हकीकी लेखक हैं, और हमेशा रहेंगे, उनकी कृतियों का मूल्य क्यों स्थायी या अमर है और जनता में उनकी कृतियों को अधिकाधिक लोकप्रिय बनाना क्यों ज़रूरी है—आदि प्रश्नों का भी मार्क्सवादी आलोचना को वैज्ञानिक उत्तर देना है। कुत्सित समाज-शास्त्रीय आलोचकों की तरह केवल 'तुलसी तब हहाकरी'-जैसे दस-पाँच उद्धरणों के आधार पर तुलसीदास या किसी अन्य लेखक की महत्ता को सिद्ध करना व्यर्थ है—इस रीति से ही कथावाचक आज तक तुलसीदास को हर प्रकार की धर्मान्धता और प्रतिक्रिया का समर्थक सिद्ध करते आए हैं। इसलिए मार्क्सवादी आलोचना के सामने बहुत बड़ा काम है। प्रत्येक भाषा में मार्क्सवादी आलोचकों ने इस दिशा में काफ़ी उपयोगी काम किया भी है, जिसे कुत्सित समाज-शास्त्रीयता की प्रवृत्ति ने भुठलाने या विस्मृत करने की कोशिश की है। ऐसे तमाम आलोचना-साहित्य की परीक्षा करके, उसके वैज्ञानिक अंश का सम्पादन और प्रकाशन ज़रूरी है। इसी प्रकार पिछले पन्द्रह वर्षों में मार्क्सवादी लेखकों ने जो श्रेष्ठ और मूल्यवान रचनात्मक साहित्य पैदा किया है, उसका संकलन और प्रकाशन भी ज़रूरी है, ताकि दोस्तों या विरोधियों की यह धारणा निर्मूल की जा सके कि मार्क्सवादी लेखक कलात्मक साहित्य की मर्यादाओं को भंग करके केवल एकांगी और प्राणहीन साहित्य ही रचते हैं।

३. इतिहास, दर्शन, समाज-शास्त्र आदि अन्य मानव-विज्ञानों की ओर अभी तक मार्क्सवादी लेखकों ने समुचित रूप से ध्यान नहीं दिया है। वस्तुतः हमें हर क्षेत्र में बच्चों से लेकर उच्च-से-उच्च शिक्षा-प्राप्त प्रबुद्ध पाठकों के लिए रचनात्मक और वैज्ञानिक साहित्य का निर्माण करना है। यह कार्य अन्य लेखकों और खोज करने वाले विद्वानों का ही नहीं है। प्रत्येक भाषा के मार्क्सवादी लेखकों को इस महान् कार्य में भाग लेकर न केवल तमाम क़ौमियतों की भाषाओं के विकास में सहायक होना चाहिए, बल्कि वैज्ञानिक दृष्टिकोण से उनके साहित्य का भंडार भी भरना चाहिए और जन-शिक्षा के कार्य में आगे रहना चाहिए। मैंने 'जनपदीय भाषाओं के प्रश्न'[1] पर अपनी रिपोर्ट में जनपदीय भाषाओं के अलग प्रगतिशील लेखक-संघों की स्थापना का सुझाव पेश करते हुए उनके कार्यक्रम को तीन सूत्रों में व्यक्त किया था—अर्थात् कहा था कि 'जन-भाषा', 'जन-शिक्षा' और 'जन-साहित्य' ही जनपदीय प्रगतिशील लेखक-संघों का कार्यक्रम होना चाहिए। मैं समझता हूँ कि यह सुझाव आज भी सर्वथा सही है। देश की तमाम क़ौमियतों की भाषाओं

१. इस संग्रह में अन्यत्र प्रकाशित।

के मार्क्सवादियों को इस कार्यक्रम को पूरा करने का भरसक प्रयत्न करना चाहिए।

४. इसी प्रकार भारतीय भाषाओं में विश्व-साहित्य और मार्क्सवादी साहित्य के अनुवाद का प्रश्न भी काफ़ी व्यापक है, और इस ओर तुरंत ध्यान दिया जाना चाहिए। उदाहरण के लिए, देश की किस भाषा में शेक्सपीयर, बाल्ज़क, गेटे, तॉल्स्तॉय, पुश्किन, गोर्की, आदि की तमाम श्रेष्ठतम रचनाओं का प्रामाणिक अनुवाद हो चुका है ? किस भाषा में मार्क्स, एंजिल्स, लेनिन, स्टालिन तथा अन्य मार्क्सवादी विचारकों की तमाम कृतियों का प्रामाणिक अनुवाद हो गया है ?

शान्ति, स्वतन्त्रता और जनवाद के संघर्ष को तेजतर करने के लिए ये सारे रचनात्मक कार्य ज़रूरी हैं। ज्ञान और चेतना की मशाल ही साहित्यकारों का सबसे बड़ा अस्त्र है; मार्क्सवादी लेखकों का कर्तव्य है कि इस मशाल को उठाकर ही जनता के बीच में जायें, कोरे सिद्धान्त-प्रचारक की हैसियत से नहीं। साहित्य-निर्माण उनकी जीवन-साधना बन जाना चाहिए।

इसीलिए प्रगतिशील लेखक-संघ को मार्क्सवादी लेखकों की संस्था के रूप में नये सिरे से संगठित करना चाहिए, और सुचारु रूप से उसका कार्य-संचालन करने के लिए उसके अन्तर्गत विभिन्न भाषाओं के एक ही विषय से सम्बन्ध रखने वाले लेखकों की विभिन्न परिषदों की स्थापना होनी चाहिए, और उन्हें बाक़ायदा एक विस्तृत योजना के अनुसार साहित्यिक कार्य करना चाहिए। अन्त में, प्रगतिशील लेखक-संघ को 'भारतीय जनवादी लेखक-सम्मेलन' की स्थापना में पूरा भाग लेना चाहिए, और मार्क्सवादी लेखकों को व्यक्तिगत और सामूहिक रूप में अन्य साहित्य-संस्थाओं और साहित्यकारों के साथ अपने रिश्ते अटूट बनाने चाहिएँ—उनके साथ पूरा सहयोग करके और अपने साहित्यिक कार्यों में उनका सहयोग प्राप्त करके।

रही लेखकों के आदर-सम्मान की बात। पिछले कई वर्षों से कम्युनिस्ट पार्टी की तरफ़ से इस बारे में कोताही बरती गई है, लेखकों की उपेक्षा की गई है या वक्त-ज़रूरत पर ही किसी लेखक को सम्मानित किया गया है और काम निकल जाने पर उसकी बात भी नहीं पूछी गई। निश्चय ही कम्युनिस्ट पार्टी को पूरी सजगता से इस व्यवहार को त्याग देना चाहिए, क्योंकि लेखकों या किसी भी क्षेत्र के निर्माताओं (मज़दूर, किसान, दस्तकार, कलाकार आदि) के प्रति अवहेलनापूर्ण व्यवहार मूलतः पूँजीवादी समाज के वर्ग-सम्बन्धों और बूर्जुआ नैतिकता ही का आईनादार है। कम्युनिस्ट पार्टी के नेताओं, कार्यकर्त्ताओं और मार्क्सवादी लेखकों को अपने उच्च नैतिक विचारों के अनुकूल ही जनवादी साहित्यकारों और उनकी रचनाओं का सहज भाव से आदर-सम्मान करना लाज़िमी है। हम उनके विचारों और कृतियों की खुलकर सैद्धान्तिक आलोचना करें, पर मनुष्योचित सौजन्य और सहानुभूति को त्याग करके नहीं, संकीर्ण हितों की दृष्टि से नहीं, एकांगी भी नहीं कि बुराइयां तो देखें और अच्छाइयाँ नज़र-अन्दाज़ कर दें। समग्र जनता के लिए मानव संस्कृति की सारी ज़िन्दा और जानदार मीरास का दावा करने वाले, कम्यु-

संस्कृति का निर्माण करने वाली प्रतिभाओं को मानव-द्रोहियों और प्रतिक्रियावादियों के हाथों में तोहफ़ा बनाकर भेंट देने की हिमाक़त नहीं कर सकते---न प्राचीन लेखकों को और न वर्तमान लेखकों को ही। मार्क्सवादी लेखकों को विशेष रूप से याद रखना चाहिए कि एक ग्रियर्सन को साम्राज्यवादी और एक राहुल को प्रतिक्रियावादी घोषित करने में तो केवल ज़बान हिलानी पड़ती है, लेकिन मनुष्य की संस्कृति को आगे ले जाने के लिए इन मनीषियों ने जितना काम किया है, उसका एक शतांश भी कर लेना हर व्यक्ति के बस की बात नहीं है---धारा-प्रवाह गालियाँ बकने या बड़े-बड़े शब्दों को बाजीगर के गोलों की तरह कंठ से निकालते जाने की अपार क्षमता होने पर भी ! जिस प्रकार जीवन के अन्य कार्य-व्यापारों में, उसी प्रकार साहित्य की दुनिया में भी रचनात्मक कार्य और कृतित्व ही सम्मानित होता है, ज़बान-दराज़ी का गुण नहीं। मार्क्सवाद भी यही सिखाता है।

—जनवरी १९५१

२२

# एशियाई साहित्य में लोहे की दीवार

भारत की तरह एशिया के अन्य देशों का आधुनिक साहित्य भी राष्ट्रीय स्वातन्त्र्य आन्दोलनों के क्रोड़ में जनमा और पनपा हुआ सांस्कृतिक पुनर्जागरण का साहित्य है। हमारी शिक्षा-दीक्षा कुछ ऐसी रही है कि प्राचीन यूनानी और लातीनी साहित्यों के अतिरिक्त अंग्रेज़ी, फ्रान्सीसी, रूसी, यहाँ तक कि जर्मन, इतालवी, स्पैनिश, डेनिश और नॉर्वीजियन भाषाओं के आधुनिक और एक सीमा तक मध्यकालीन साहित्यों का विवरण तो हमें रटा हुआ है, लेकिन दुर्भाग्य से एशियाई देशों के प्राचीन अथवा अर्वाचीन साहित्यों के बारे में हमारी जानकारी अक्षम्य रूपसे नगण्य है। इस्लामी सम्पर्क और प्रभाव के कारण फ़ारसी और अरबी के प्राचीन साहित्य से एक विशेष वर्ग का परिचय अवश्य है, लेकिन आम तौर पर लोगों ने शेख़ सादी, मौलाना रूमी और हाफ़िज़ आदि के नाम ही सुने हैं, भारतीय भाषाओं में उनकी कृतियों के अच्छे अनुवाद भी उपलब्ध नहीं हैं। अन्य एशियाई भाषाओं के साहित्यों का यदि यत्किंचित् परिचय फुटकर निबन्धों या अनुवादों के द्वारा हमें यदा-कदा मिला है तो अंग्रेज़ी के माध्यम से ही, जो अत्यन्त स्वल्प, सेकिण्ड हैण्ड है और स्वच्छन्द सांस्कृतिक आदान-प्रदान का परिणाम नहीं है। यह अज्ञानता कई सौ वर्षों से सारे एशियाई देशों के सांस्कृतिक विकास में एक दुर्निवार बाधा बनी हुई है, जिनमें हमारे साहित्यों में एक विचित्र प्रकार की संकीर्णता पैदा कर दी है।

योरप और अमेरिका के देशों में ऐतिहासिक दृष्टि से अनेक मूलभूत समानताएँ हैं, इसका आधार केवल जातिगत नहीं है। किसी एक ही प्राचीन जाति के रक्त की अमिश्रित धारा इन श्वेतांग जातियों में प्रवाहित नहीं हो रही। इस एकता का आधार केवल धार्मिक भी नहीं है, क्योंकि उनमें ईसाई और यहूदी दोनों हैं। वस्तुतः इस एकता का आधार ऐतिहासिक है, जिसके अन्तर्गत इन देशों के भौगोलिक सान्निध्य के साथ-साथ सामाजिक, आर्थिक, सांस्कृतिक जीवन की परस्परिता और दीर्घकालीन स्वच्छन्द-सम्पर्क आदि सभी बातें शामिल हैं। हमारे लिए वाल्मीकि आदि-कवि हैं, योरपीय देशों के लोगों के लिए होमर। यहाँ नाट्य-शास्त्र के प्रणेता भरत मुनि समीक्षा-शास्त्र के पितामह हैं, वहाँ अफ़लातून और अरस्तू हर देश और जाति के समीक्षकों के पितामह हैं। इतना ही नहीं, इताली का दान्ते, स्पेन का सर्वान्ते, इंगलैण्ड का शेक्सपीयर, फ्रान्स का बाल्ज़ाक, जर्मनी का गेटे, रूस का तॉलस्तॉय, नॉर्वे का इब्सन, अमरीका का वाल्ट ह्विटमैन—ये सब और अन्य दूसरे उपन्यासकार, कवि, नाटककार, संगीतज्ञ, चित्रकार,

नृत्यकार, मूर्त्तिकार, दार्शनिक, विचारक आदि योरपीय-अमरीकी साहित्य, कला और संस्कृति की ऐसी सुविशाल और समृद्ध परम्परा के अन्तर्गत समान रूप से आते हैं कि इनमें से किसी लेखक, कलाकार या विचारक का जन्म चाहे किसी विशेष भाषा-भाषी जाति, देश या काल में क्यों न हुआ हो, उसकी रचनाएँ और कृतियाँ अनूदित और प्रचारित होकर थोड़े हेर-फेर से सभी भाषाओं, देशों और जातियों की अपनी सांस्कृतिक परम्परा का अभिन्न अंग बन जाती हैं। इसका कारण केवल यह है कि देश-काल की परिस्थितियों में वैषम्य अथवा भेद होने के बावजूद योरपीय-अमरीकी देशों के लोगों की सांस्कृतिक चेतना में एक साम्य है। दीर्घ-कालीन सांस्कृतिक आदान-प्रदान के कारण ही योरपीय-अमरीकी देशों की चेतना में इतनी समानताओं का विकास हुआ है। किन्तु विशेष रूप से उल्लेखनीय तथ्य यह है कि इस स्वच्छन्द सांस्कृतिक आदान-प्रदान ने ही योरप-अमेरिका के सभी देशों को अपने-अपने सांस्कृतिक विकास में अग्रगण्य बना दिया है।

प्रथम महायुद्ध के बाद ही योरपीय देशों में कुछ ऐसे अभूतपूर्व राजनीतिक-सामाजिक परिवर्तन हुए कि अनेक लोगों ने योरप को पूरब और पश्चिम में बाँट कर एक रेखा-सी खींच दी। यह प्रचारित किया जाने लगा कि इस कल्पित लौह-दीवार से पश्चिम के राष्ट्र, पूरब के राष्ट्रों से धर्म, सभ्यता, संस्कृति, समाज-व्यवस्था आदि हर बात में भिन्न हैं। दूसरे महायुद्ध के बाद तो इस कल्पित लौह-दीवार की सीमा-रेखा और भी पश्चिम की ओर सरक गयी, यानी योरप के आठ-नौ देश लौह-दीवार के पूरब की ओर पहुँच गए। दोनों पक्षों के राष्ट्रों ने इस लौह-दीवार को मनुष्य की कल्पना में वास्तविक रूप धारण कराने में कुछ-न-कुछ मदद की है। वस्तुतः लौह-दीवार जैसी कोई चीज वहाँ नहीं है। हुआ सिर्फ इतना है कि सामाजिक क्रान्तियों के फलस्वरूप योरप के राष्ट्र दो गुटों में बँट गए हैं—पूँजीवादी राष्ट्र एक ओर हैं, समाजवादी राष्ट्र दूसरी ओर। और तब से दोनों ओर का स्वच्छन्द सांस्कृतिक आदान-प्रदान यदि बिल्कुल बन्द नहीं हो गया है तो एक बड़ी सीमा तक रुक अवश्य गया है। पश्चिम के पूँजीवादी राष्ट्र, जिनमें से अधिकांश के साम्राज्य शदियों से एशिया, अफ्रीका, आस्ट्रेलिया और उत्तरी-दक्षिणी अमरीका के महाद्वीपों में फैले हुए हैं, पूर्वीय योरप के समाजवादी राष्ट्रों से मुक्त सांस्कृतिक सम्बन्ध इसलिए नहीं बनाये रखना चाहते कि उन्हें भय है कि इससे समाजवादी विचारधारा उनके यहाँ भी जोर पकड़ेगी और वे उखड़ जायेंगे। पूर्वीय गुट के समाजवादी राष्ट्र पश्चिमी योरप के पूँजीवादी देशों से स्वच्छन्द सांस्कृतिक सम्बन्ध इसलिए नहीं बनाये रखना चाहते कि उन्हें भय है कि इसकी आड़ में साम्राज्यवादी देश उनकी नयी समाज-व्यवस्था के विघटन की चेष्टाएँ चलायेंगे। यों एक विचित्र कृत्रिम स्थिति पैदा हो गयी है। इस कृत्रिम स्थिति का ही नाम लौह-दीवार है।

इस स्थिति ने दोनों पक्षों के राष्ट्रों की साधारण जनता को कितनी अपार सांस्कृतिक क्षति पहुँचाई है, यह साधारणतः अनुमेय नहीं है। शीत-युद्ध की आवश्यकताओं के फल-स्वरूप दोनों ओर के राजनीतिज्ञों ने एक-दूसरे के विरुद्ध ऐसा विषैला वातावरण पैदा करने

की चेष्टा की है कि आम तौर पर दूसरे पक्ष में सत्य को देखने की प्रवृत्ति का लोप-सा हो गया है। दोनों ही ओर एक अवांछनीय ढंग की संकीर्णता, असहिष्णुता और दुराग्रह ने जन्म लिया है, जो कला और साहित्य की प्रवृत्तियों में भी मुखरित हो उठा है। इस बात को आज कोई नहीं देखना चाहता कि योरप-अमरीकी पश्चिमी राष्ट्रों और योरप के पूर्वीय राष्ट्रों में केवल व्यवस्था-भेद है, कोई मौलिक-सांस्कृतिक चेतना का भेद नहीं है।

इस व्यवस्था भेद के कारण जो सांस्कृतिक भेद उत्पन्न हो गया है, वह केवल सामयिक है, परिस्थिति-जन्य है और बहुत बड़ी सीमा तक कृत्रिम है। योरप में ही सामाजिक क्रान्तियों के फलस्वरूप ऐसे व्यवस्था-भेद पहले भी उत्पन्न हुए हैं, किन्तु विभिन्न देशों के सांस्कृतिक आदान-प्रदान के बीच लौह-दीवार कभी नहीं खड़ी की गयी। इसका परिणाम योरपीय जनता के लिए हितकर ही हुआ था। एक तो नये विचारों के व्यापक प्रसार से पुरानी सामन्ती व्यवस्था को जल्द समाप्त करने में योग मिला, दूसरे सभी देशों में साहित्य और कला की अभूतपूर्व उन्नति हुई। वास्तव में योरपीय देशों के ऐतिहासिक सम्बन्ध-सूत्र इतने गहरे हैं कि उनके बीच स्वच्छन्द सांस्कृतिक आदान-प्रदान को रोकने वाली किसी भी प्रकार की लौह-दीवार हानिकर ही सिद्ध होगी।

इतिहास-निर्दिष्ट जैसी सांस्कृतिक एकता योरप के देशों में है, वैसी ही सांस्कृतिक एकता एशियाई देशों में भी है। एशिया के क्रोड़ में विश्व की प्राचीनतम महान् सभ्यताएँ पैदा हुई और फली-फूलीं हैं। मिश्र, अरब, मध्य एशिया, चीन, भारत, बर्मा, हिन्द-चीन, स्याम, इण्डोनीशिया, कम्बोज, लंका आदि एशिया के देशों में सहस्रों वर्षों तक सांस्कृतिक आदान-प्रदान होता रहा है।

इस दीर्घ-कालीन ऐतिहासिक सम्पर्क के कारण एशिया की विभिन्न जातियों, संस्कृतियों और सभ्यताओं में एक मूलभूत एकता मिलती है जो भाषा, जाति, धर्म या देश-काल के भेदों के बावजूद अमिट है। उसकी छाप इस विशाल महाद्वीप के निवासियों के चिन्तन के ढंग और संस्कारों पर दिखाई देती है।

किन्तु जब पश्चिमी साम्राज्यवादियों के चरण एशिया की भूमि पर पड़े, तब से एशियाई देशों का यह सांस्कृतिक आदान-प्रदान एक प्रकार से बन्द-सा रहा है। इस बात को अच्छी तरह समझ लेने की जरूरत है, क्योंकि किसी आक्रोश में भर कर मैं यह नहीं कह रहा कि एशियाई देशों के बीच कृत्रिम लौह-दीवारें खड़ी करने का श्रेय पश्चिमी साम्राज्यवादियों को है। यह एक ऐतिहासिक तथ्य है। हमारे असहिष्णुता, अनादर या विरोध की भावना आपस में अधिक न बढ़ी हो लेकिन एक दूसरे के बारे में अज्ञान की मात्रा इतनी बढ़ गयी है कि इंग्लैण्ड, फ्रांस, रूस या अमरीका के इतिहास, साहित्य और कला के बारे में तो हमें जैसे सब कुछ मालूम है, लेकिन चीन, ईरान, मिस्र या इण्डोनीशिया के बारे में हमें कुछ नहीं मालूम। पश्चिमी देशों में यदि कोई नई प्रवृत्ति या कोई नया फ़ैशन चलता है तो हमारे साहित्यकार और कलाकार उसका तुरन्त अनुकरण करने लगते हैं, लेकिन एशिया के देशों में क्या होता है, उससे हम कोई सरोकार नहीं रखते। हम निकटमू ही

बने रहते हैं और अपने पुराने प्रभुओं की संस्कृति को ही श्रेष्ठता की कसौटी मानते हुए अन्धानुकरण करते चले जाते हैं।

इससे हमारा अपना व्यक्तित्व दबा रह जाता है, क्योंकि हम जो कुछ निर्माण भी करते हैं, उसमें दूसरे का अक्स इतना अधिक है कि हमारे अपने जीवन, अपनी सभ्यता, अपने देश के वातावरण का वास्तविक चित्र अपनी समग्रता में उभर कर सामने नहीं आ पाता। ये सब काल्पनिक बातें नहीं हैं। नई जाग्रति और राष्ट्रीय चेतना के बावजूद अभी तक एशियाई साहित्य या कला का अपना नया, विशिष्ट स्वरूप विकसित नहीं हो पाया है। कविता है तो उस पर या तो अंग्रेजी या फ्रान्सीसी रोमान्टिसिज्म या अधुनातन प्रतीकवाद और चित्र-कल्पनावाद की प्रवृत्तियों का प्रभाव है। उपन्यास हैं तो उन पर रूसी उपन्यासकारों या फिर ज़ोला, फ्लॉबेअर से लेकर आधुनिक काल तक के यथातथ्यवादियों का प्रभाव है। चित्र-कला है तो वह योरप के वान गॉग, सिज़ाने, मेतिसी और पिकासो तथा अन्य चित्रकारों की कृतियों से प्रभावित है। सिनेमा जगत् ने हमारे संगीत और नृत्य में भी पाश्चात्य संगीत के लय-स्वर और ताल-गति का भोंडा मिश्रण करना शुरू कर दिया है। जाहिर है कि इस प्रकार हम नये-नये रंगों से अपनी कला को सजा कर भारतीय पाठकों या दर्शकों को क्षण भर के लिए चाहे चमत्कृत कर लें लेकिन विश्व-कला या साहित्य के समग्र इतिहास में इन अनुकरणशील कृतियों का मूल्य नगण्य ही रहेगा। क्योंकि उनमें प्रायः उस मौलिकता और सहजता का अभाव रहता है जो अपने जीवन के सांस्कृतिक वातावरण का युगीन आग्रह लेकर प्रकट होती है, और जिसके कारण ही कोई रचना महान् बनती है।

इस सबसे एशिया के लोग सौ फ़ीसदी घाटे में ही रहे, ऐसा कहना असत्य होगा, एक सीमा तक अकृतज्ञता का सूचक भी। लेकिन हमने पश्चिम से जो 'नयी रोशनी' ली है उसने हमारी सीमाएं भी बांध दी हैं। हम अपने मानदण्डों को छोड़ कर पाश्चात्य मानदण्डों को अपनाने लगे हैं। इससे हमारे कला-साहित्य में जहां नवीनता का प्रवेश हुआ, वहां उसके क़द में बौनापन आ जाना भी अनिवार्य हो गया। आधुनिक शिक्षा-दीक्षा के बावजूद हमारे जीवन के संस्कार योरप वालों से भिन्न हैं, हमारा समाज वास्तव में भिन्न है। हमारे चिन्तन का ढंग भिन्न है—यहां तक कि हमारी भाव-प्रतिक्रियाओं और भाव-संवेदनों के आलम्बन और प्रकार भी एक बड़ी सीमा तक भिन्न हैं। ऐसे में पश्चिम का अनुकरण करने से बड़ी से बड़ी प्रतिभा के पुरुष का क़द छोटा रह जाना भी स्वाभाविक है। गान्धी, टैगोर, इकबाल, नेहरू या लूसुन, सुनयात सेन, माओत्सेतुंग तथा एशिया के दूसरे अनेक जन-नेता या कलाकार यदि इस युग में महानता को प्राप्त कर सके हैं, तो केवल इस कारण ही कि उन्होंने पश्चिम से 'नयी रोशनी' लेकर भी उसका अन्धानुकरण नहीं किया। लेकिन पाश्चात्य प्रभुओं ने शिक्षा-संस्कृति का जो वातावरण अपने यहां की नक़ल के आधार पर यहां पैदा किया उसकी पॉलिश और चमक-दमक से एशिया का साधारण बुद्धि-जीवी वर्ग चमत्कृत हुए बिना न रह सका।

इसके अतिरिक्त एशिया के देशों में जिन्होंने साम्राज्य फैलाये उनमें इस बात को लेकर स्पर्धा भी इतनी तीव्र थी कि उन्होंने अपने अपने उपनिवेशों को दूसरे की ललचाई आँखों से बचाने के लिए जैसे पिटारी में बन्द करके रखा। जो सांस्कृतिक आदान-प्रदान प्राचीन काल से इन देशों में सहज रीति से होता आया था वह बलात् बन्द कर दिया गया और डेढ़-दो सौ वर्षों की गुलामी के काल में एशिया के देश परस्पर अपरिचित-से हो गये। कौतूहल जगाने के अतिरिक्त एशिया के अन्य देशों की घटनाएँ हमें अधिक गहरा छूने में असमर्थ हो गयीं। दूसरी ओर योरप के घटना-चक्र को हम उत्सुकता, भय और आशा से देखने लगे, जैसे हमारा भाग्य और मानवता का भविष्य इस घटना-चक्र के परिणाम पर ही निर्भर करता है। इस प्रकार एक दूसरे से कट कर अलग पड़े रहने के कारण एशियाई देशों के राष्ट्रीय आन्दोलनों में गहरे और सीधे सम्बन्ध-सूत्र क़ायम नहीं हो पाये।

जिस देश का अतीत महान् है उसकी जनता में स्वाभिमान की मात्रा अधिक होने की सम्भावना भी ज्यादा होती है। और जिस जाति का स्वाभिमान जाग्रत हो जाय, उसे अनिश्चित काल तक गुलाम बनाये रखना भी सम्भव नहीं होता। एशिया के गौरांग प्रभु इस तथ्य को समझते थे। इसीलिए उन्होंने आर्थिक लूट के साथ सांस्कृतिक लूट भी पूरे उत्साह के साथ जारी रखी। कला और साहित्य के भण्डार लूटकर योरप के देशों में पहुँचाये गये। आज भी अपने अतीत के ऐतिहासिक तथ्यों, साहित्य और कला के विकास की खोज-बीन करने के लिए एशियाई देशों के विद्यार्थियों को लन्दन, पेरिस, बर्लिन, एम्स्टरडम आदि के म्यूजियमों और पुस्तकालयों तक दौड़ लगानी पड़ती है।

इन सब कारणों से एशियाई देशों के बुद्धि-जीवी वर्ग में एक विशेष प्रकार की मनोवृत्ति पैदा हो गई है, जिसके फलस्वरूप हम मूलगत एकता के बावजूद और स्वाधीनता प्राप्त कर लेने के बाद भी एक-दूसरे की कला-संस्कृति, एक दूसरे के साहित्य-दर्शन आदि के प्रति उदासीन बने हुए हैं। इसका तात्पर्य यह है कि हम अभी भी एक दूसरे के साहित्य-कला-संस्कृति की जानकारी अपने विकास के लिए अनावश्यक समझते हैं, उसे 'वाइटल' और अनिवार्य नहीं मानते।

फिर भी इस दिशा में भारत, चीन, बर्मा, इण्डोनेशिया आदि देशों की सरकारों ने कुछ प्रारम्भिक क़दम उठाये हैं। सांस्कृतिक प्रतिनिधि-मण्डल एक देश से दूसरे देश में भेजे जाने लगे हैं। इससे आपस में कुछ परिचय तो बढ़ता है, लेकिन डेढ़-दो सौ वर्षों की अज्ञानता की लौह-दीवार को तोड़ने के लिए ऐसा औपचारिक ढंग से मिलना-जुलना और एक दूसरे की प्रशंसा करके सन्तुष्ट हो जाना ही पर्याप्त नहीं है। सांस्कृतिक आदान-प्रदान की अवरुद्ध धारा को मुक्त करने के लिए एक बड़े आयोजन की ज़रूरत है। इस सम्बन्ध में दो-तीन सुझाव यहाँ देना उचित है—

१—एशिया के सभी देशों को एक दूसरे के यहाँ प्रति वर्ष विद्यार्थियों की पर्याप्त संख्या छात्र-वृत्ति देकर भेजनी चाहिए। इन विद्यार्थियों को, जिस देश में वे जाएं, उसकी

भाषा, संस्कृति, इतिहास, कला और साहित्य की पूरी जानकारी प्राप्त करनी चाहिए।

२—एशिया के सभी देशों को प्रारम्भ में अपने-अपने देश की सौ-सौ पुस्तकों की सूची तैयार करनी चाहिए। इस सूची में प्राचीन 'क्लासिक्स' (महान् कृतियों) के साथ साथ आधुनिक युग की श्रेष्ठतर रचनाएँ हों—काव्य, नाटक, उपन्यास तथा इतिहास और दर्शन की। इस प्रकार एशिया के बीस-पचीस देशों की श्रेष्ठतम पुस्तकों की पहली सूची में दो-ढाई हज़ार पुस्तकों के नाम होंगे। एशिया के प्रत्येक स्वतन्त्र देश की सरकार का यह कर्त्तव्य है कि वह अपने देश में एशिया-पुस्तकालय की स्थापना करे और इन सारी पुस्तकों का अनुवाद सीधे मूल भाषाओं से करवा के अपने देश की भाषा में उनको प्रकाशित करे।

ये दोनों कार्य सरकारी सहायता से ही सम्भव हो सकेंगे। लेकिन इतना निश्चित है कि ऐसा करने से एशिया के देशों के बीच का अलगाव दूर हो जायगा, और एशिया के बुद्धिजीवी, कलाकार और साहित्यकार एक दूसरे की सफलताओं और समस्याओं से सीख कर अपना सहज विकास कर सकेंगे। तब हम पाश्चात्य देशों के साथ एक नई सांस्कृतिक शक्ति के रूप में बराबरी के आधार पर मिलेंगे, न कि उनके अनुकरण-कर्त्ताओं के रूप में। जैसे राजनीति में वैसे ही संस्कृति के क्षेत्र में भी सह-अस्तित्व का यही आधार सही है। एशिया के देशों में भारत और चीन सबसे बड़े समर्थ और जागरूक देश हैं। उन्हें ही इस दिशा में पहलक़दमी करनी होगी। दरअसल अपनी राष्ट्रीय संस्कृतियों के विकास के लिए भी यह क़दम उठाने की ज़रूरत है। एशिया के साहित्य, कला या दार्शनिक क्षेत्रों में कौन-सी नई प्रवृत्तियाँ मुखर हो रही हैं, तब यह हमारे विभिन्न भाषा साहित्यों में आये दिन की चर्चा का विषय बन जायगा। पहले हम एक-दूसरे को जानें, एक दूसरे की कृतियों का मुक्त-हृदय से रसास्वादन करें, फिर उनकी प्रवृत्तियों का लेखा-जोखा तैयार करें। एशिया के सांस्कृतिक विकास का, और प्रकारान्तर से हमारे अपने विकास का यही रास्ता है।

—अगस्त १९५५

२३

# जनपदीय भाषाओं का प्रश्न[1]

"आधुनिक भारत की संस्कृति एक शतदल कमल के साथ उपमित की जा सकती है जिसका एक-एक दल एक-एक प्रान्तिक भाषा और उसकी साहित्य-संस्कृति है। किसी एक को मिटा देने से उस कमल की शोभा की हानि होगी। हम चाहते हैं कि भारत की सब प्रान्तिक बोलियाँ, जिनमें साहित्य-सृष्टि हुई हो, अपने-अपने घर में रानी बनकर रहें। प्रान्तिक जनगण की हार्दिक चिन्ता की प्रकाश-भूमि स्वरूप कविता की भाषा होकर रहें। और आधुनिक भाषाओं के हार की मध्यमणि बनकर हिन्दी विराजती रहे।

मेरे विचार में प्रान्तिक भाषाओं के पुनरुज्जीवन से राष्ट्रभाषा हिन्दी की कुछ भी क्षति नहीं होगी।"

**—रवीन्द्रनाथ ठाकुर**

"अल्प संख्यक जातियों और विभिन्न भाषा-क्षेत्रों की संस्कृति, भाषा और लिपि की सुरक्षा का प्रबन्ध किया जायगा।"

**—अखिल भारतीय कॉंग्रेस कमेटी (बम्बई, अगस्त १९३१) के "मौलिक अधिकार" के प्रस्ताव से**

गत तीन-चार वर्षों से हिन्दी-क्षेत्रों की जनता का मानस आन्दोलित हो उठा है। जनपदीय भाषाओं के स्वतन्त्र विकास की आवश्यकता के प्रति प्रगतिकामी साहित्य-सेवी और विचारक सजग होते जा रहे हैं। विशेषकर बुन्देली, राजस्थानी, मैथिली और ब्रज भाषा के प्रदेशों में यह चेतना 'जनपद आन्दोलन' के रूप में मुखरित हो उठी है, और जिस तीव्रता और हठधर्मी के साथ अखण्ड हिन्दी और अखण्ड भारत के तथाकथित समर्थक अपने सरल सुख-स्वप्नों में विक्षेप उपस्थित होते देख मातृभाषाओं की इस नवचेतना को निर्मूल करने के लिए चाणक्य की तरह शिखा खोलकर विष उगल रहे हैं, उससे अनुमान लगाया जा सकता है कि जनपद आन्दोलन गहरी जड़ें पकड़ता जा रहा है। इसमें सन्देह नहीं कि यह आन्दोलन हमारे राष्ट्रीय और सांस्कृतिक विकास का एक अभूतपूर्व चरण है, अतः स्वाभाविक है कि इसने हमारे सामने एकदम नये प्रश्न उठा दिये हैं। चेतना के विकास के साथ-साथ जनपद आन्दोलन के समर्थकों ने समय-समय पर विकास के भिन्न-

---

**१. प्रगतिशील लेखक संघ (संयुक्त प्रान्त) की कौंसिल के सम्मुख ५ नवम्बर १९४४ को पेश की गयी रिपोर्ट।** —लेखक।

भिन्न मार्ग सुझाए हैं और विरोधियों ने तदनुसार अनेक प्रकार की भ्रान्तियाँ गढ़कर इसको भारतीय एकता और आर्य-संस्कृति के मूल पर आघात करनेवाला आन्दोलन बताया है। इस प्रकार जनपदीय भाषाओं ( मातृभाषाओं ) के प्रश्न को उठाकर जनपद-आन्दोलन हिन्दी-भाषी क्षेत्रों का सबसे महत्त्वपूर्ण प्रश्न बन गया है[1]।

हिन्दी के प्रगतिवादी लेखकों ने कभी व्यक्तिगत अथवा सामूहिक रूप में जनपद आन्दोलन का विरोध नहीं किया, इतना निश्चित है। इसके विपरीत प्रमुख प्रगतिवादी विचारक महापंडित राहुल सांकृत्यायन ने 'मातृभाषाओं का प्रश्न' शीर्षक लेख द्वारा जनपद आन्दोलन को सर्वप्रथम ऐतिहासिक——राजनीतिक——सांस्कृतिक दृष्टि से पुष्ट सैद्धान्तिक आधार देने में योग दिया है, और उनका वक्तव्य आज जनपद-आन्दोलन की विचारधारा का एक अभिन्न अङ्ग बन गया है। यह उल्लेखनीय है कि इस आन्दोलन के विरोधियों ने राहुल जी के वक्तव्य पर ही सबसे तीखे प्रहार किये हैं। प्रगतिवादी साहित्य का प्रमुख पत्र 'हंस' भी देवेन्द्र सत्यार्थी, रामइक़बालसिंह 'राकेश' और श्यामचरण दुबे के जनपदीय भाषाओं के परम्परागत लोक-साहित्य और लोक-गीतों के नये दृष्टिकोण से प्रस्तुत किये गये अध्ययनों को वर्षों से निरन्तर प्रकाशित करता आया है और उसने ब्रज, अवधी, मैथिली, राजस्थानी, भोजपुरी, काशिका आदि अनेक भाषाओं और बोलियों के वर्तमान कवियों की रचनाएँ प्रकाशित करके यह सिद्ध कर दिया है कि प्रगतिवाद की विचारधारा हिन्दी की विभिन्न भाषाओं-उपभाषाओं की नवजाग्रति का स्वागत करती है। हिन्दी के अनेक प्रगतिवादी लेखक अपने-अपने क्षेत्रों के जनपद आन्दोलन में सक्रिय सहयोग देते रहे हैं और 'मधुकर' के 'जनपद आन्दोलन अङ्क' से भी यह निर्विवाद हो जाता है कि इस आन्दोलन को प्रगतिवादियों का व्यापक समर्थन प्राप्त है। परन्तु इतना ही पर्याप्त नहीं है। जनपद-आन्दोलन की अभी तक कोई एक स्पष्ट विचारधारा नहीं बन पायी है। अनेक जटिल प्रश्न भी उठ गये हैं और विरोधियों द्वारा फैलाई भ्रान्तियों के कारण इन प्रश्नों के समाधान पर सोचे बिना ही लोग पक्ष अथवा विपक्ष ग्रहण करने लगे हैं। इस वातावरण में प्रगतिवादी स्वयं अनिश्चित हैं कि उनकी नीति क्या हो। अतः यह अत्यन्त महत्त्वपूर्ण

---

१. स्वतंत्रता प्राप्ति के समय साम्प्रदायिक आधार पर देश के विभाजन और साम्प्रदायिक हत्याकाण्डों और अन्य समस्याओं ने तत्काल के लिए जनपदीय भाषाओं के प्रश्न को पृष्ठभूमि में डाल दिया। इन विषम घटनाओं के कारण ही 'भाषा-आयोग' के सामने जनपदीय क्षेत्रों की जनता की आकांक्षाएँ समुचित रूप से उपस्थित नहीं की गई। लेकिन जनपदीय भाषाओं के विकास का प्रश्न अनन्तकाल के लिए स्थगित नहीं रखा जा सकेगा। इस प्रश्न का जनवादी समाधान किए बिना 'भाषा आयोग' का निर्णय भी अन्तिम नहीं माना जा सकेगा। बारह साल पहले इस प्रश्न के समाधान की जो दिशा सही और जनवादी नजर आती थी, वही दिशा आज भी सही और जनवादी है। अतः इस निबंध का प्रस्तुत संग्रह में पूरा औचित्य है। ——लेखक, १५ मई १९५६

है कि आज हम प्रथम बार संघ की कौंसिल के अधिवेशन में इस प्रश्न पर विस्तारपूर्वक विचार कर रहे हैं।

जनपद-आन्दोलन के प्रतिनिधि भी उत्सुकतापूर्वक हमारी घोषणा की प्रतीक्षा कर रहे हैं। विरोध की आंधी ने उन्हें विचलित कर रखा है, पर उनका विश्वास है कि प्रगतिशील लेखक संघ अविचलित रह कर, उनकी न्यायपूर्ण माँगों का समर्थन करेगा। आज हमें अपने कन्धों पर बहुत बड़े कर्तव्य का दायित्व उठाने का निमन्त्रण मिल रहा है, इसलिए भी यह अनिवार्य है कि हम इस प्रश्न के हर पहलू पर गम्भीरतापूर्वक विचार करें। इसके अतिरिक्त, हमारे लेखकों और विचारकों के सम्मुख अभी यह स्पष्ट नहीं हो पाया है कि जनपदीय कार्यक्रम क्या होना चाहिए। डॉ० वासुदेवशरण की योजना महत्त्वपूर्ण होते हुए भी जनपद-आन्दोलन की दृष्टि से लक्षहीन योजना है, क्योंकि उसको स्वरूप देने वाली विचारधारा अत्यन्त सीमित है। वस्तुत: वह हिन्दी (साहित्यिक खड़ी बोली) की आवश्यकता-पूर्ति के लिए ही बनाई गई है। मातृभाषाओं की अपनी आवश्यकताओं का उसमें लेशमात्र भी कहीं समावेश नहीं है। फलतः वह जनपदीय भाषा-भाषी जनता को प्रेरित करने में असमर्थ है। अतः जनपद आन्दोलन क्या है, उसका ऐतिहासिक मूलाधार क्या है, मातृभाषाओं का स्वतन्त्र विकास जनहित की दृष्टि से क्यों अनिवार्य और आवश्यक है, विरोधियों का दृष्टिकोण क्यों दूषित है, व्यापक दृष्टिकोण के अभाव में जनपद-आन्दोलन किन ग़लत मार्गों पर जाकर पथभ्रष्ट हो सकता है, जनपद आन्दोलन को राष्ट्रीय चेतना और विकसित जनवाद का अभिन्न अंग होने के रूप में देखने से हमारे सामने मातृभाषाओं के स्वतंत्र विकास के कौन से नये पथ खुल जाते हैं और तदनुसार हमारे कार्यक्रम की रूप-रेखा क्या होनी चाहिए, राष्ट्र-भाषा हिन्दी से विकासमान मातृभाषाओं का क्या सम्बन्ध हो, आदि कतिपय कठिन प्रश्न हैं, जिन पर हमें गम्भीरतापूर्वक विचार करना है।

## जनपद आन्दोलन का इतिहास

जनपद आन्दोलन हिन्दी क्षेत्रों में रहने वाली जातियों की बढ़ती राष्ट्रीय चेतना से उत्पन्न इस आकांक्षा का परिचायक है कि उनकी मातृभाषाओं और संस्कृतियों का भी स्वतन्त्र, सम्पूर्ण तथा स्वस्थ विकास हो, ताकि प्रत्येक जनपद के निवासी अलग-अलग जाति के रूप में अपना सन्तुलित विकास कर सकें, अपनी निजी सांस्कृतिक विशेषताओं को नष्ट न होने दें, प्रत्युत उनका नवविकासकर जन-शिक्षा द्वारा अपनी जनता के पिछड़े-से-पिछड़े भाग को भी उन्नत और आधुनिक बना सकें और प्रजातान्त्रिक आधार पर अपने-अपने जनपद के भीतर एक पूर्णतः विकसित सामाजिक-आर्थिक-सांस्कृतिक जीवन का संगठन कर सकें। ऐतिहासिक दृष्टि से जनपदों की यह आकांक्षा सांस्कृतिक क्षेत्र में हमारे व्यापक राष्ट्रीय जागरण की विशिष्ट किन्तु स्वाभाविक जनवादी परिणति है।

प्रारम्भ में जब इस आकांक्षा ने विचारों में मूर्तरूप धारण किया उस समय विचारकों के समक्ष इसके ऐतिहासिक सूत्र अज्ञात थे, धारणाएं अस्पष्ट और एकांगी थीं—

यह स्वाभाविक था। राष्ट्रीय चेतना की विकासधारा हमारे जीवन के हर क्षेत्र में प्रवेश कर हमें विचलित कर रही थी, यद्यपि हम इसका कारण उतनी स्पष्टतापूर्वक तब नहीं देख पाते थे जितनी स्पष्टता से आज देख सकते हैं। जनपद आन्दोलन का इतिहास एक प्रकार से हमारी राष्ट्रीय जागृति की उत्तरोत्तर व्यापकता का भी इतिहास है। इस दृष्टि से जनपद-आन्दोलन को हम तीन भिन्न चरणों में बाँट सकते हैं और प्रत्येक चरण की विचार-धारा के सम्बन्ध-सूत्र तत्कालीन राष्ट्रीय चेतना में पा सकते हैं और उसके विकास की गति को भी प्रकाश में ला सकते हैं। इन तीन चरणों की तीन विचारधाराएँ हैं, (१) 'विकेन्द्रीकरण' की विचारधारा, (२) 'जनपदीय योजना' की विचारधारा और (३) 'मातृ-भाषाओं का प्रश्न' की विचारधारा।

## विकेन्द्रीकरण

आज से लगभग दस वर्ष पूर्व 'विशाल भारत' (फरवरी १९३४) में पण्डित बनारसीदास चतुर्वेदी ने प्रान्तों के पुनर्निर्माण का प्रश्न उठाया था। उनका दावा था—

"(१) अब साहित्य सेवियों की संख्या इतनी बढ़ गई है कि साहित्य की संपूर्ण शक्तियों का प्रयोग, काशी या लखनऊ आदि किसी एक केन्द्र से बैठकर संचालन करना असंभव है; (२) साहित्य सम्मेलन की शक्ति क्षीण हो रही है, अतः (३) प्रान्तीय साहित्य सम्मेलनों को जाग्रत किया जाय और इसके लिए आवश्यक है कि साहित्यिक प्रान्तों का पुनर्निर्माण किया जाय। ब्रज साहित्य-मण्डल, बुन्देलखण्ड साहित्य-मण्डल, अवधी साहित्य-मण्डल आदि संगठित किये जायँ ताकि इन क्षेत्रों के साहित्यिक अपने यहाँ की साहित्यिक शक्तियों का उपयोग करने में समर्थ हो सकें।"

चतुर्वेदी जी ने सन् १९३४ में साहित्यिक शक्तियों के अपव्यय का अनुभव करके नए साहित्यिक केन्द्र, और वे भी हिन्दी की विभिन्न भाषाओं के आधार पर विभाजित प्रान्तों के अनुसार, संगठित करने का प्रश्न उठाया; इस पर यदि किंचित् गहराई से सोचें तो कारण स्पष्ट हो जायगा। सन् १९३४ के पूर्व सन् १९३० और '३२ के राष्ट्रीय आन्दोलन समूचे देश की सुप्त चेतना को एक बार जोर से हिला चुके थे। सन् १९३१ के अगस्त में अखिल भारतीय काँग्रेस कमेटी, बम्बई के अधिवेशन में, 'मौलिक अधिकार' का प्रस्ताव पास कर चुकी थी। राष्ट्रीय चेतना उस समय इस धरातल तक ऊँची उठ चुकी थी कि हम भारत की एक सीमा तक स्वतन्त्र रूप-रेखा खींच सकें। राष्ट्रीय काँग्रेस के प्रस्ताव में इस चेतना की झलक निखर रही थी। 'मौलिक अधिकार' की घोषणा की आवश्यकता इसलिए पड़ी कि राष्ट्रीय स्वतन्त्रता का लक्ष्य दृष्टिगोचर होने लगा था और राष्ट्रीय आन्दोलन ने समूचे देश की जनता के मानस को विलोड़ कर जागृति उत्पन्न की थी उसके प्रकाश में देश के सुदूर और निम्न कोनों तक की पिछड़ी जनता भी अपनी परिस्थितियों की रोशनी में स्वाधीनता के अर्थ समझने की चेष्टा करने लगी थी। परन्तु जब नौकरशाही के दमन के फलस्वरूप दोनों राष्ट्रीय आन्दोलन एक प्रकार से निष्फल हो गये, अर्थात्

आकांक्षित स्वराज्य न मिला, तो राजनीतिक कार्यकर्त्ताओं में हृदय और विचार-मंथन प्रारम्भ हुआ। उन्होंने राष्ट्रीय आन्दोलन की राजनीति, रणनीति और संगठन-नीति को अपने अनुभव और अध्ययन की रोशनी में पुनः जांचा और उनके मनमें यह धारणा गहरी होती गई कि देश की समूची जनता को राष्ट्रीय झंडे के नीचे लाने के लिए कांग्रेस की नीति और कार्य-पद्धति में मौलिक परिवर्तन की आवश्यकता है। उस समय तक राष्ट्रीय आन्दोलन के सम्मुख जातियों का प्रश्न नहीं उठा था। हम विदेशी शासन के विरुद्ध एक हैं, अतः एक राष्ट्र हैं, यही हमारा विश्वास था। उस समय की चेतना के अनुसार यह विश्वास सत्य था। इसीके अनुरूप जब साहित्य के क्षेत्र में चतुर्वेदीजी ने सम्मेलन की कार्यपद्धति के विरुद्ध नये सुझाव पेश किये तो इसी अनुभूति के आधार पर कि सम्मेलन का कार्यक्षेत्र यद्यपि इतना विस्तृत हो गया है, तो भी साहित्यिक शक्तियों का उतना सदुपयोग नहीं हो पा रहा है जितना कि सम्भव है। इससे हिन्दी को राष्ट्रभाषा बनाने और उसके साहित्य को उन्नत होने में बाधा पहुंच रही है। इस स्थिति को सुधारने के लिए ही सम्मेलन के संगठन और कार्य-नीति में परिवर्तन की आवश्यकता है। चतुर्वेदीजी के इन सुझावों की विचारधारा का परिष्कार आगे चलकर **विकेन्द्रीकरण** के नारे के रूप में हुआ। इस सम्बन्ध में इतना और विचारणीय है कि उस समय चतुर्वेदीजी के सम्मुख मातृभाषाओं को स्वतन्त्र विकास करने का प्रश्न नहीं था—वस्तुतः वे इस विचार की भाषा तक से अवगत न थे। वे केवल हिन्दी (साहित्यिक खड़ीबोली) की सुविधा की दृष्टि से नए साहित्यिक केन्द्रों के लिए नये साहित्यिक प्रान्तों की मांग कर रहे थे। उनकी मांग में संगठन के लिए अधिक व्यापक और जनतान्त्रिक आधार का आग्रह था और भाषा-मूलक प्रान्तों के अस्तित्व को स्वीकृति देने की ओर संकेत था। इसी कारण उनके सुझाव नई चेतना के द्योतक थे। इस सीमा तक आगे बढ़ने में किसी को आपत्ति नहीं हो सकती थी। इस कारण चतुर्वेदीजी के सुझावों को स्वीकार करने के मार्ग में भावुकता, हिन्दू साम्प्रदायिकता आदि प्रगति-विरोधी शक्तियों ने रोड़े नहीं बिछाये और दिल्ली साहित्य सम्मेलन के अधिवेशन में निम्नलिखित प्रस्ताव पास किया गया :

**"राष्ट्रभाषा हिन्दी की विस्तृत अभिवृद्धि और हिन्दी साहित्य सम्मेलन के कार्यों और उद्देश्यों का सुसंगठित प्रचार करने की दृष्टिसे यह सम्मेलन आवश्यक समझता है कि प्रत्येक प्रान्त से प्रान्तीय साहित्य सम्मेलन और महत्वपूर्ण बोलियों के क्षेत्रमें मण्डल सभाएँ स्थापित की जाएँ, जो हिन्दी साहित्य सम्मेलन से सम्बद्ध होकर व्यवस्थित रीति से निरन्तर कार्य करती रहें।"**

इस प्रकार साहित्य सम्मेलन ने सन् १९३४ में अपने उद्देश्यों का प्रचार करने की सुविधा के लिए क्षेत्र-विभाजन और प्रान्तीय केन्द्र बनाने (बाद में चतुर्वेदीजी की भाषा में **विकेन्द्रीकरण**) की नीति को सहमति प्रदान तो कर दी पर उसने इस नीति को कार्यान्वित करने में दृढ़ता नहीं दिखाई। फिर भी बुन्देलखण्डी साहित्य-मण्डल, ब्रज साहित्य-मण्डल और राजस्थानी साहित्य-सम्मेलन आदि की स्थापना हो गई। ये संस्थाएँ

